वैद्यनाथ-प्रकाशन

# आयुर्वेद-सारसंग्रह

[ आयुर्वेदीय औषधों के निर्माण, प्रयोग और गुण-धर्मों का विशद विवेचन ]



प्रकाशक

श्री वैद्यनाथ आयुर्वेद भवन लिमिटेड

कलकत्ता : पटना : झाँसी : नागपुर

तृतीय संस्करण ]                संवत् २०११

# भूमिका

शरीर, इन्द्रिय, सत्त्व (मन) और आत्मा का संयोग है आयु किंवा जीवन और इस (जीवन किंवा आयु) का शास्त्र (आयुषोवेदः) यह आयुर्वेद मानव-जीवन के सर्वाङ्गीण विकास का ही शास्त्र है। फिर इसकी सीमा कैसी ?

'न ह्यस्ति सुतरामायुर्वेदस्य पारम्। तस्मादप्रमत्तः अभियोगोऽस्मिन् गच्छेत् अमित्रस्यापि वचः यशस्यं आयुष्यं श्रोतव्यमनुविधातव्यं च ×××॥'

इसी अनन्त आयुर्वेद का सार-संग्रह करने का प्रयत्न इस पुस्तक में किया गया है। प्रसन्नता की बात है कि ऊपर की उद्धृत पंक्तियों में आयुर्वेद का जो उदार दृष्टिकोण प्रतिपादित है, उसे "बैद्यनाथ-प्रकाशन" ने प्रारम्भ से ही निभाया है और बैद्यनाथ-प्रकाशन से निकले हुए अन्य मौलिक ग्रन्थो के समान प्रस्तुत संग्रह में भी वही दृष्टिकोण अपनाया गया है। "धन के लिए नहीं, सुख के लिए नहीं, अपितु प्राणियों के प्रति करुणा के उद्देश्य से" "आदानं हि विसर्गाय सतां वारिमुचामिव" वाले अपने प्राचीन आदर्श पर चल कर यह संस्था गत तीस वर्षों से आयुर्वेद के प्रचार-प्रसार का अत्यन्त स्तुत्य कार्य कर रही है। औषधों के निर्माण और बिक्रय में ही संलग्न न रह कर यह संस्था आयुर्वेद के अध्ययन और प्रैक्टिस को भी देश में बराबर प्रोत्साहन देती रही है।

मौलिक साहित्य का निर्माण जितना आवश्यक है, उससे साहित्य संकलन का कार्य किसी भी प्रकार कम आवश्यक नहीं। प्रस्तुत पुस्तक में आयुर्वेदीय औषध योगों के निर्माण एवं उपयोग का सरल-सुबोध वर्णन है। यह पुस्तक आयुर्वेदीय साहित्य के भाण्डार को समृद्ध करने के साथ-साथ चिकित्सकों के लिए भी सहायक का कार्य करेगी, यह मेरा दृढ़ विश्वास है।

इस वृहद् पुस्तक में सर्वप्रथम परम उपयोगी सांकेतिक तथा रासायनिक पारिभाषिक शब्दों तथा आयुर्वेदीय औषध-निर्माण में प्रयुक्त होने वाले यन्त्रों एवं पुटों का विशद वर्णन किया गया है। औषध की कृतकार्यता बहुत कुछ अनुपान पर निर्भर करती है, अतः अनुपान की व्याख्या तथा रोगानुसार संकेत कर रस-प्रकरण प्रारम्भ किया गया है। इस (रस-प्रकरण) में रस-उपरस, धातु-उपधातु, रत्न-उपरत्न एवं विष-उपविष प्रभृति के शोधन—मारण, गुण-धर्म एवं प्रयोग-विधि की विस्तृत व्याख्या तथा आयुर्वेद एवं यूनानी वैद्यक में प्रयुक्त होनेवाले सभी प्राणिज, खनिज एवं उद्भिज्ज द्रव्यों का विस्तृत वर्णन किया गया है।

इसके बाद विविध प्रान्तों में प्रयुक्त होनेवाले चुने हुए आयुर्वेदीय तथा यूनानी योगों के निर्माण एवं प्रधान गुणों का दिग्दर्शन कराते हुए विविध रोगों में उनके प्रयोग-विधि का स्पष्टीकरण किया गया है। कषाय, चूर्ण, वटिका, आसव, अरिष्ट, घृत, तैल, अवलेह-पाक, लौह, गुग्गुल, मलहम आदि की निर्माण-विधि एवं गुण-धर्म लिखे गये हैं। सिद्ध योगों के वर्णन में इस बात का ध्यान रखा गया है कि पाठभेदों का भी यथासाध्य सकारण वर्णन हो। इस प्रकार यह पुस्तक चिकित्सकोपयोगी सभी औषध प्रयोगों का भाण्डार है, जो चिकित्सकों के लिए बड़ा सहायक है। ऐसी सुन्दर पुस्तक प्रकाशित करने के लिए मैं "श्री बैद्यनाथ आयुर्वेद भवन लिमिटेड" के संचालकों को धन्यवाद देता हूँ और आयुर्वेदोन्नति की इनकी सभी योजनाओं की सफलता की कामना करता हूँ।

पाठकों को यह जान कर प्रसन्नता होगी कि आयुर्वेदीय अन्वेषण की दिशा में "श्री बैद्यनाथ आयुर्वेद भवन लि०" ने एक नया कदम उठाया है और यह शीघ्र ही एक अन्वेषणालय (Research Institute), प्रयोगशाला (Laboratory) तथा आतुरालय (Hospital) स्थापित करने जा रहा है। वनस्पति-अन्वेषण के लिए काशी-विश्वविद्यालय के वनस्पतिशास्त्रवेत्ताओं की अध्यक्षता में कार्य प्रारम्भ भी हो गया है। मुझे विश्वास है कि अन्य आयुर्वेदीय प्रतिष्ठान भी इस संस्था का अनुकरण कर आयुर्वेद के प्रचार एवं प्रसार में हाथ बँटाएँगे।

अयोध्या शिवकुमारी
आयुर्वेदीय कॉलेज-बेगूसराय }

**वैद्य रामरक्ष पाठक**

प्रथम संस्करण का

# प्रकाशकीय निवेदन

इस पुस्तक के प्रथम पृष्ठ पर शार्ङ्गधर संहिता का प्रसिद्ध श्लोक उद्धृत किया है :—

प्रसिद्धयोगा मुनिभिः प्रयुक्ता-
श्चिकित्सकैर्ये बहुशोऽनुभूताः।
विधीयते वैद्यवरेण तेषाम्।
सुसंग्रहः सज्जनरञ्जनाय ॥

इस से अन्दाज लगता है कि, जिस जमाने में शार्ङ्गधर संहिता जैसे महान् ग्रन्थ की रचना हुई थी, उस समय तक भी आयुर्वेद-शास्त्र इतना विस्तृत और गहन हो गया था कि इस ग्रन्थ के महान् रचयिता को उन प्रसिद्ध-प्रसिद्ध योगों पर एक अच्छा ग्रन्थ सर्वसाधारण के उपयोग एवं अध्ययन के लिये संग्रह के रूप में प्रकाशित करने की आवश्यकता महसूस हुई थी, जिन पर कि अनेक मुनियों ने प्रयोग किये थे, जो अनेक चिकित्सकों द्वारा अनुभूत थे और कुशल वैद्य जिनका उपयोग करते थे।

यह तो हुई इतिहास के आदिकाल की बात, जिन दिनों आयुर्वेद-शास्त्र अपने पूर्ण विकास की अवस्था में था और उसकी दुन्दुभी न केवल हिन्दुस्तान में, वरन् सम्पूर्ण एशिया, मध्य योरोप और अफ्रीका आदि अन्य महादेशों तक गूंजती थी और बाद में जन्म लेनेवाली चिकित्सा-प्रणालियों ने इस महान् चिकित्सा-प्रणाली से सिद्धान्त ग्रहण करके अपने-अपने क्षेत्रों में उनका प्रयोग प्रारम्भ किया था। किन्तु अब वर्तमान समय में, कुछ तो प्राचीन ग्रन्थों की अप्राप्यता और कुछ उपलब्ध ग्रन्थों की दुरूहता के कारण, और इन सब से भी अधिक इस कारण से कि आयुर्वेद-शास्त्र का ज्ञान न केवल आयुर्वेद के ही अनेक विशाल ग्रन्थों में विभक्त है, बल्कि संस्कृत वाङमय के अन्यान्य विभाग, जैसे दर्शन, साहित्य, व्याकरण, काव्य, नाटक आदि-आदि विषयों के ग्रन्थों में यत्र-तत्र बिखरा पड़ा है—इन सब कारणों से वर्तमान समय में इसकी और भी अधिक आवश्यकता महसूस होती है कि वैद्यक विषयक सभी बातें एक ही ग्रन्थ में संग्रहीत हों, ताकि आयुर्वेद से सम्बन्ध रखनेवाले औषध-निर्माता, चिकित्सक, अध्यापक, विद्यार्थी और अन्य आयुर्वेदप्रेमी जनता बिना कठिनाई के, सर्वसाधारण की भाषा में लिखित एक "हैण्डबुक" से एतद्विषयक आवश्यक जानकारी प्राप्त कर सकें।

और वस्तुस्थिति में एक हैण्डबुक के रूप में ही इस पुस्तक के विद्वान् लेखक ने यह संग्रह किया है, ताकि आयुर्वेद प्रेमियों को जगह-जगह भटकने के बजाय एक ही जगह सम्पूर्ण बातें आसानी से मिल जायँ और वे अपने व्यस्त दैनिक जीवन में शास्त्रों के अधिक-से-अधिक निकट रह सकें। हमने कोशिश यह की है कि न तो यह ग्रन्थ बहुत बड़ा ही हो जाय और न इतना छोटा हो कि कोई आवश्यक बातें इससे छूट जायँ। इसके अतिरिक्त अन्यान्य प्रयास जो इस दिशा में अबतक हुए हैं, उनमें जो कुछ अपूर्णता वैद्यसमाज महसूस करता रहता है, वह भी पूरी हो जाय।

संस्कृत वाङमय के अन्यान्य अङ्गों की अपेक्षा आयुर्वेद पाश्चात्य विचारकों की दृष्टि से कहीं अधिक उपेक्षित रहा है। जहाँ ज्योतिष, दर्शन, वेद, उपनिषद्, पुराण और यहाँ तक कि भारतवर्ष की प्राचीन सामाजिक पृष्ठभूमि पर लिखे गये नाटक एवं काव्य तक योरोपियन साहित्य-विवेचकों की दृष्टि में आये और उनका अनुवाद जर्मन, फ्रेञ्च, इङ्गलिश, जेक आदि-आदि अनेक विदेशी भाषाओं में हुआ और इन सब के विषय में उन भाषाओं में आलोचनात्मक ग्रन्थ लिखे गये। फिर चाहे वे उन्हीं विदेशियों के दृष्टिकोण से क्यों न हों और हमारे दृष्टिकोण से कितने ही अपूर्ण क्यों न हों, यह क्या महान् आश्चर्य की बात नहीं है कि संस्कृत वाङ्मय के सबसे अधिक महत्त्वपूर्ण अङ्ग आयुर्वेद की ओर, जो न केवल मनुष्य के हित की दृष्टि से ही बहुत महत्त्वपूर्ण है, बल्कि विचारशैली और चिकित्सा-सम्बन्धी आधारभूत सिद्धान्तों में भी अद्वितीय है, उस आयुर्वेद की ओर किसी एक भी पाश्चात्य भाषातत्त्वज्ञ या संस्कृत-प्रेमी का ध्यान आकृष्ट नहीं हुआ और एक भी महत्त्वपूर्ण ग्रन्थ उनके द्वारा आयुर्वेद के सम्बन्ध में नहीं तैयार हुआ।

"श्री बैद्यनाथ आयुर्वेद भवन लि०" के एक प्रतिनिधि ने योरोप के एक सुप्रसिद्ध संस्कृतवेत्ता से जब इस विषय में प्रश्न किया, तब उनका जवाब था कि यह तो बहुत सीधी-सादी बात है—दुरूह विदेशी भाषा होने के कारण इस भाषा (संस्कृत) के सुबोध विषयों से आगे गहन विषयों में तैरने-उतराने की क्षमता हम में नहीं है; और आयुर्वेद जैसे टेकनिकल विषय की पूर्ण जानकारी प्राप्त करने के लिये संस्कृत भाषा पर जैसा अधिकार चाहिये, उसका सम्पादन हम विदेशियों के लिये बहुत दुष्कर है।

ये हैं योरोप के एक सुप्रसिद्ध संस्कृतवेत्ता के शब्द, जिनके संग्रहालय में दो हजार से भी अधिक हस्तलिखित संस्कृत पुस्तकें (आयुर्वेद को छोड़कर अन्यान्य) विविध विषयों पर थीं!

उस विद्वान् ने यह बात पाश्चात्य विद्वानों के लिये कही थी, परन्तु वर्तमान परिस्थितियों में हम भारतीयों के लिये भी बहुत अंशों में उपर्युक्त कथन सत्य है।

हमारे देश की वर्तमान परिस्थितियों के कारण तो यह बहुत ही आवश्यक हो गया है कि आयुर्वेद शास्त्र का सरल आधुनिक हिन्दी में निरूपण हो, ताकि सभी प्रान्तों के साधारण विद्यार्थी भी, बिना संस्कृत भाषा की जानकारी में पाँच-सात वर्ष गँवाये ही इस विषय को समझ सकें तथा उपयोग में ला सकें।

एक और भी बहुत बड़ा उद्देश्य "श्री बैद्यनाथ आयुर्वेद भवन लि०" के सञ्चालक की दृष्टि में बैद्यनाथ-प्रकाशन के प्रारम्भ से ही रहा है। वह यह है कि योग्य विद्यार्थी अच्छी-ठोस बुनियाद पर आयुर्वेद का पूरा ज्ञान प्राप्त करके व्यवहारक्षेत्र में उतरें और अन्यान्य चिकित्सा-प्रणालियों के अप-टू-डेट चिकित्सकों के समक्ष खड़े हो सकें। इस उद्देश्य की पूर्ति के लिये भी यह बहुत आवश्यक है कि आयुर्वेद का पूरा साहित्य देश की अपनी भाषा में सुगमता के साथ सबको प्राप्त हो सके। प्रस्तुत ग्रन्थ के प्रकाशन में भी यही भावना प्रधान रूप से प्रकाशकों के सामने रही है।

कलकत्ता

व्यवस्थापक

**श्री बैद्यनाथ आयुर्वेद भवन लि०**

## द्वितीय संस्करण का

# प्रकाशकीय निवेदन

आयुर्वेद-प्रेमी सज्जनवृन्द !

आप लोगों ने "आयुर्वेद-सारसंग्रह" के प्रथम संस्करण को जिस श्रद्धा और स्नेह से अपनाया है, उसी के फलस्वरूप आज हमें इसका द्वितीय संस्करण प्रकाशित करने का सुअवसर प्राप्त हुआ है। वैसे तो कागज के दुष्काल के इस युग में इतने बड़े ग्रन्थ का प्रकाशन कोई आसान कार्य नहीं है, फिर भी हमने आयुर्वेद-प्रेमी जनता में "आयुर्वेद-सारसंग्रह" की अधिकाधिक बढ़ती हुई मांग को देख कर उसे निराश न होना पड़े, इसी उद्देश्य की पूर्ति के लिये इस कठिनतम कार्य को करने का साहस किया है।

आयुर्वेदशास्त्र के साररूप में संग्रहीत इस ग्रन्थ के द्वारा साधारण पढ़े-लिखे लोग भी आयुर्वेद जैसे उपयोगी और जीवन के लिये आवश्यक महत्त्वपूर्ण विज्ञान को सरल भाषा में भली प्रकार समझ कर अपना तथा रोग-पीड़ित जन-समाज का कल्याण कर सकते हैं। हमारी इस भावना को कितनी सफलता प्राप्त हुई है, यह तो इस ग्रन्थ के प्रति बढ़ती हुई जनता की माँग को देखकर सहज ही जाना जा सकता है।

इस प्रकार के जनोपयोगी ग्रन्थों के प्रति बढ़ते हुए जनता के अनुराग से, उसकी आयुर्वेद के प्रति कितनी श्रद्धा है, इसे भी सहज ही आँका जा सकता है। आयुर्वेद के द्वारा अतीत में हुए तथा वर्त्तमान में हो रहे जनकल्याण के कार्यों से भारतीय जनता को कितना लाभ है, यह सत्य किसी से भी छिपा हुआ नहीं है। भारतीय-जनता का आयुर्वेद के प्रति श्रद्धा होने का कारण उस पर आयुर्वेद की उत्तम चिकित्सा-विधि के गुणों का प्रभाव ही है। आज नहीं कल सरकार को भी जनता की भावनाओं का आदर करना ही होगा। जनतन्त्र के इस युग में सरकार जनता की इच्छा के विपरीत कुछ मुठ्टी भर लोगों के स्वार्थसाधन के लिये सार्वजनिक हित के कार्यों की उपेक्षा नहीं कर सकेगी। जनतन्त्र-शासन में जनता की भावना ही सर्वोपरि मान्य होती है।

आयुर्वेद के प्रति जनता को भावनाओं को बढ़ाने के लिये हमें अधिकाधिक प्रयत्नशील रहने की अत्यन्तावश्यकता है। जन-समाज की अभिरुचि के अनुसार सर्वसाधारण के समझने योग्य सरल भाषा में आयुर्वेदीय साहित्य के प्रकाशन से सर्वसाधारण जनता आयुर्वेद के सिद्धान्तों को समझ कर उनसे लाभ उठा सकेगी

तथा इस प्रकार आयुर्वेद के पक्ष में सुशिक्षित समाज की भावनायें अधिकाधिक जागृत हो सकेंगी। "बैद्यनाथ-प्रकाशन" द्वारा प्रकाशित उत्तमोत्तम ग्रन्थों के द्वारा इस दिशा में कितनी उन्नति हुई है, यह तो सभी आयुर्वेद-प्रेमी सज्जन भली-भाँति जानते हैं।

"आयुर्वेद-सारसंग्रह" के द्वितीय संस्करण में इसको संशोधित और परिवर्द्धित रूप में ही प्रकाशित करने की हमारी प्रबल उत्कण्ठा थी, परन्तु ऐसा महत्त्वपूर्ण, किन्तु कठिन कार्य, जल्दी में होना सम्भव नहीं है, इसके लिये पर्याप्त समय की आवश्यकता है। इधर, इसके लिये आनेवाली ग्राहकों की दिनप्रतिदिन बढ़ती हुई माँग तथा उसकी पूर्त्ति के लिये निरन्तर आनेवाले तकाजों से तंग आकर शीघ्रतावश विवश होकर हमें "आयुर्वेद-सारसंग्रह" को इसके पूर्व संस्करण के कलेवर के अनुसार ही छपवाना पड़ा है। केवल अवलेह-मोदक-पाक-प्रकरण बढ़ाया है। आशा है, इसके आगामी तृतीय संस्करण में हम इसे संशोधित और परिर्वाद्धित रूप में प्रकाशित कर सहृदय ग्राहकों की सेवा में समुपस्थित कर सकेंगे।

निवेदक :

व्यवस्थापक

**श्री बैद्यनाथ आयुर्वेद भवन लि०,**

**कलकत्ता।**

## तृतीय संस्करण का

# प्रकाशकीय निवेदन

"आयुर्वेद सार संग्रह" के इस तृतीय संस्करण के साथ आयुर्वेदप्रेमी महानुभावों तथा हिन्दीभाषाभाषी जनता के समक्ष उपस्थित होते हुए हमें अतीव हर्ष का अनुभव हो रहा है। इस वृहद् ग्रंथ का प्रथम प्रकाशन सम्बत् २००६ में हुआ और द्वितीय संस्करण सम्बत् २००८ में प्रकाशित हुआ था। इस थोड़े से समय में ही इसकी १० हजार प्रतियाँ जनसाधारण के बीच हाथोंहाथ पहुँच चुकी हैं। प्रस्तुत ग्रन्थ की उप्योगिता एवं लोकप्रियता का यह एक प्रत्यक्ष प्रमाण है। साथ ही इससे भारतीय जनता के हृदय की उस भावना का भी द्योतन होता है, जो राष्ट्रिय चिकित्सा-पद्धति आयुर्वेद के प्रति उस में वर्तमान वैज्ञानिक आक्रमणों के बावजूद अक्षुण्ण है।

किन्तु, भारतीय जनता की इस कोमल भावना एवं पुनीत श्रद्धा को बनाये रखने का दायित्व आयुर्वेदीय ओषधियों के काम करनेवाले प्रतिष्ठानों, वैद्यों तथा चिकित्सा-विद् लेखकों का है। क्योंकि आयुर्वेद-सम्बन्धी सभी ग्रन्थ संस्कृत भाषा में हैं। और संस्कृत जब जन-साधारण के वीच प्रचलित थी, उसके पठन-पाठन का समुचित राजकीय प्रबन्ध था, तब जन-साधारण भी इन ग्रन्थों के अव-लोकन-मनन द्वारा लाभान्वित होते थे। किन्तु, आज वैसी स्थिति नहीं है। न तो जनता के बीच संस्कृत भाषा का प्रचार ही है और न इसके पठन-पाठन का कोई विशेष आग्रह राज्य की ओर से ही किया जाता है। अतः अब आवश्यक है कि संस्कृत में प्राप्त उन सभी सामग्रियों को, ग्रन्थों, सूत्रों और मान्यताओं को हिन्दी में उपस्थित किया जाय। हमें हर्ष है कि बैद्यनाथ-प्रकाशन इसी लक्ष्य के साथ हिन्दी भाषा के पुस्तक-प्रकाशन क्षेत्र में अवतीर्ण हुआ है और प्रारम्भ से अबतक अपने इस लक्ष्य की पूर्त्ति में यह अपनी पूरी शक्ति के साथ कार्य-संलग्न है। "आयुर्वेद सारसंग्रह" के इस तृतीय संस्करण को परिवर्तित एवं परिवर्द्धित रूप में प्रकाशित करने का हमारा विचार था। किन्तु ; इसी समय चिकित्सा-विषयक दो-तीन अन्य ग्रन्थों के सम्पादन कार्य में व्यस्त रहने के कारण एवं इस पुस्तक की अत्यधिक मांग के कारण तत्काल हमें ज्यों का त्यों प्रकाशित कर देना पड़ा। हम आशा करते हैं कि इसके चतुर्थ संस्करण में इसे यथा संकल्पित रूप देने का प्रयास करेंगे।

संवत् २०११ बि०



व्यवस्थापक,
**श्री बैद्यनाथ आयुर्वेद भवन लि०,**
**कलकत्ता।**

# दवाओं के सम्बन्ध में दो शब्द

पहली बुनियादी बात तो यह है कि औषध गुणकारी हो, उसकी गुणकारिता में जनता और वैद्य किसी को भी सन्देह नहीं हो, बल्कि दोनों एकमत हों। औषध गुणकारी कैसे होती है ? यह तभी गुणकारी और सर्वप्रिय बन सकती है, जब कि इस का निर्माण शास्त्रोक्त रीति से योग्य वैद्यों के निरीक्षण में हो, वे वैद्य ऐसे हों जिन्हें वनस्पतियों से लेकर समस्त मूलद्रव्य का पूर्ण ज्ञान हो। फिर औषध बनाने वाले मजदूरों को भरपूर पारिश्रमिक मिले, ताकि वे क्षुद्र प्रवृत्तियों से मुक्त रहें, उन्हें इसका ज्ञान रहे कि वे मानव-समाज के जीवन-मरण से सम्बन्ध रखने वाले कारखाने के श्रमजीवी हैं, कपड़े या सूत के कारखाने के मजदूर नहीं। इन सभी बातों का होना तभी सम्भव है जब औषध-निर्माण करने वाले कारखाने का मालिक स्वयं आयुर्वेदज्ञ हो तथा औषध-निर्माण-व्यवस्था का उसे पूर्ण ज्ञान हो। इसके अतिरिक्त वह एक जिम्मेदार नागरिक भी हो, जिसे मानव-समाज के प्रति औषध-निर्माताओं की जवाबदेही, अपनी संस्कृति और सभ्यता के प्रति उसके कर्त्तव्य, समाज के आर्थिक जीवन में दवा के कार-बार के स्थान आदि विषयों की भी समझदारी हो। क्योंकि औषधों का व्यापार केवल व्यापार ही नहीं है, यह मानवता की सेवारूपी परमार्थ का उत्तम साधन तथा महर्षियों द्वारा स्थापित एक धार्मिक कृत्य भी है। औषधों का व्यापार और विशेष कर आयुर्वेदीय औषधों का व्यापार, विना 'सेवाभाव' के चल नहीं सकता। सेवा-कार्य में भी उचित पारिश्रमिक लेने का विधान है ही। औषध की वृत्ति में उस विधान से जो अधिक लाभ करता है, वह पाप का भागी होता है और जो इस पवित्र लक्ष्य को सम्मुख रख कर कार्य करता है, उसे अवश्य सफलता मिलती है।

प्राचीनकाल में, जब कि चिकित्सा और औषध कोई व्यापार की वस्तु नहीं थी, तब इसे राजकीय सहायता पूर्णरूपेण प्राप्त थी। हिन्दू-राजत्वकाल की चिकित्सा और औषध-निर्माण को पूर्ण राजकीय प्रश्रय और प्रोत्साहन प्राप्त था। मुस्लिम काल में, जब चिकित्सा तो हकीमों के हाथ में और औषधि पंसारियों के हाथ में चली गई, तभी से चिकित्सा का स्वरूप व्यवसायी होने लगा। अङ्गरेजों ने तो चिकित्सा और औषध दोनों को पूर्णरूप से एक व्यापार बना दिया। आयुर्वेद को चिकित्सा-जगत में उत्पन्न हुई इस प्रवृत्ति से मुकाबला करना है और फिर से चिकित्सा और औषध-निर्माण तथा वितरण की व्यवस्था को 'सेवाभाव' का आधार प्रदान करना है। इसलिए यह आवश्यक है कि इस विषय पर पूर्ण राजकीय नियन्त्रण हो और इस कार्य में राज्य की प्रचुर सहायता भी प्राप्त हो।

यह प्रसन्नता की बात है कि सरकार ने यह निश्चय कर लिया है कि आयुर्वेदीय औषध बनाने और बेचने की जो परिपाटी अबतक प्रचलित थी, उसे वह बन्द कर देगी और ठीक शास्त्रीय नुस्खा (फारमूला) या अनुभूत योग (फारमूला) के अनुसार सरकार द्वारा निश्चित स्टैण्डर्ड की औषधें ही बाजार में बिक सकेंगी, जिनपर फारमूला (योग) भी लिखा रहेगा।

अभी तक तो यह होता था कि राज्य का किसी प्रकार का नियन्त्रण नहीं रहने के कारण, जिसकी जैसी इच्छा होती थी, औषध बना लेता था, उसका मनमाना नाम रख लेता और मनमाने मूल्य पर उसे बाजार में बेचता भी था। यह परिपाटी किसी चिकित्सा-पद्धति के मरणशील होने के लक्षण और उपक्रम थे। इसका कारण यही था कि इस देश में विदेशी सरकार थी। उसे तो यहाँ की चिकित्सा-पद्धति या औषध-निर्माण से कोई मतलब नहीं था। वह तो अपनी विदेशी पद्धति का प्रचार चाहती थी। इसलिए न तो उसने इस मनमानी औषध-निर्माण-प्रथा पर कोई नियन्त्रण रखने की आवश्यकता समझी और न शुद्ध औषध-निर्माण को प्रोत्साहन ही दिया। हाँ, राजकीय उपेक्षा रहने पर भी कुछ औषध-निर्माता ऐसे जरूर थे और अब भी हैं जिन्होंने आयुर्वेदीय औषधों की शुद्धता, उसके स्टेण्डर्ड और गुणकारिता को कायम रखकर समाज और जाति में उसे लोकप्रिय बनाये रखा। ऐसा करने से उन कारखानों को आर्थिक लाभ तो हुआ ही, साथ ही देशी चिकित्सा-पद्धति और देश का भी महान् लाभ और कल्याण हुआ। लेकिन इस प्रकार के औषध-निर्माताओं की कमी नहीं हैं, जो सस्ती से सस्ती हानिकारक औषधें बना कर भरपूर कमीशन का लोभ देकर औषध-बिक्रेताओं से उनकी बिक्री कराने की चेष्टा कर रहे हैं। इस में कोई सन्देह नहीं कि इस प्रकार के प्रयास में न औषध-निर्माताओं को और न एजेण्ट को सफलता मिल सकती है। औषध के व्यापार से तो औषधों की शुद्धता और गुणकारिता के बल पर ही पैसा पैदा किये जा सकते हैं, केवल अधिक कमीशन के लोभ में नकली दवा बेच कर कोई एजेण्ट अधिक दिनों तक लाभ नहीं उठा सकता। असली दवा के वेचने में कमीशन तो थोड़ा कम जरूर मिलेगा, लेकिन जो आमदनी होगी वह टिकाऊ और स्थायी होगी। साथ ही जैसे-जैसे आपके यहाँ से दवा खरीदकर रोगी चंगे होंगे, वैसे-वैसे आपकी दूकान की और आपकी ख्याति बढ़ेगी और ग्राहकों की संख्या भी बेहद बढ़ जायगी। इस प्रकार जितने ग्राहक बढ़ेंगे, दवाओं की बिक्री भी उतनी ही बढ़ेगी और फलतः कमीशन की रकम में भी वृद्धि होगी। कुछ दिन के बाद ही कमीशन की रकम बहुत मोटी हो जायगी। अङ्गरेजी में एक कहावत है—More profit, less sale, less profit, more sale; less profit, more profit.

अर्थात् "सौ की सवाई भली, एक की दुआई नहीं।" इसके अतिरिक्त असली दवा को बेचकर रोगी के प्राण बचाने का पुण्य और यश अलग से हाथ लगेगा।

इस प्रकार असली दवा बेचने वाले को हर तरह से लाभ ही होता है। इसके विपरीत नकली दवा बेचने वाले की बड़ी दुर्गति होती है। पहले तो उसे कुछ लाभ हो जाता है। लेकिन जो एक बार दवा खरीदकर ले जाता है वह फिर दूसरी बार दवा खरीदने उस दूकान पर नहीं आता और वह सर्वत्र उस दवा बेचने वाले और उसकी दवा की निन्दा करता फिरता है। नतीजा यह होता है कि दवाओं की बिक्री कम होते-होते बिलकुल बन्द हो जाती है। जब बिक्री ही बन्द हो जायगी तो अधिक कमीशन किस चीज का मिलेगा और एक बार जिस दूकानदार की बदनामी हो जाती है, असली दवा बेचने पर भी लोग उस पर विश्वास नहीं करते और उसका व्यापार बिलकुल उखड़ जाता है।

लेकिन प्रसन्नता की बात है कि अब इस प्रकार का गोरखधन्धा बहुत दिनों तक नहीं चलने का। अब तो सरकार ने जो नया कानून देशी दवाओं के लिये बनाया है, उसके द्वारा औषधों के निर्माण और बिक्री पर कठिन राजकीय नियन्त्रण रहेगा। अब तो अभी से नकली दवा बेच कर पैसा पैदा करने का क्षणिक लोभ त्याग देने में ही दवा-बिक्रेताओं का कल्याण है। विश्वासी दवाखानों की असली दवा बेचने में ही अब देश और व्यापार दोनों का हित है।

## ओषधियों का व्यापार

आयुर्वेदीय ओषधियों का व्यापक प्रचार नहीं हो सकने तथा हर वैद्य द्वारा चिकित्सा के अलावा औषध-निर्माण के काम के लिये भी समय का अभाव नहीं रहने के कारण लोगों में यह वहम पैदा हो गया है कि बड़ी-बड़ी निर्माणशालाओं में जो ओषधियाँ बनती हैं, वे अशुद्ध और बाजारू होती हैं। इसमें कोई सन्देह नहीं कि कुछ कारखानों की गैर जिम्मेदारी के कारण ऐसा वहम लोगों में फैला हुआ है। लेकिन इस बात पर गौर करने की जरूरत है। वर्तमान समय का तकाजा है कि योग्य, अच्छे वैद्य सुन्दर चिकित्सा की व्यवस्था करें, रोगियों की अच्छी तरह परीक्षा कर तथा रोग की पूरी जाँच-पड़ताल कर रोग का निदान करें और नुस्खा लिखें तथा सच्ची और जिम्मेदार निर्माणशालाएँ असली ओषधियों का निर्माण करें। तभी आयुर्वेद दूसरी प्रचलित चिकित्सा-पद्धतियों के मुकाबले उन्नति कर सकेगा, तभी आयुर्वेदीय चिकित्सा-पद्धति का राष्ट्रीयकरण भी सम्भव होगा।

इसके अतिरिक्त हर वैद्य के लिये, हर स्थान पर यह सम्भव नहीं है कि वह सैकड़ों-हजारों प्रकार की वनौषधियों और खनिज द्रव्यों का अन्वेषण, संग्रह और

परीक्षण कर शुद्ध ओषधि-निर्माण के लिये असली मूल-द्रव्य प्रस्तुत कर सकें। नतीजा यह होता है कि हर वैद्य को बाजारू-मूल द्रव्य पर निर्भर रहना पड़ता है और उसके निर्माण के साधन भी बहुत सीमित होते हैं, जिससे ओषधियों की विशुद्धता की गारण्टी नहीं रहती। ठीक इसके विपरीत बड़ी-बड़ी निर्माण-शालाओं के लिये यह सम्भव ही नहीं, बल्कि आसान है कि वे वृहद् रूप से ओषधियों के काम में आनेवाली असली बनौषधियों, जड़ी-बूटियों और खनिज द्रव्यों की खोज करें, उनका संग्रह करें और उनकी विशुद्धता की परीक्षा विशेषज्ञों द्वारा करा कर शुद्ध ओषधियों का निर्माण करें। आज विदेशी दवाओं के निर्माण में ऐसा ही होता है और तभी उन्होंने समस्त संसार के बाजार और जनता पर अपनी धाक जमाने में इतनी सफलता पायी है।

ओषधियों की असलियत की परीक्षा के लिये राज्य की ओर से प्रबन्ध रहना चाहिए जैसा कि अंग्रेजी दवाओं में है। खुशी की बात है कि भारत सरकार ने देशी ओषधियों के लिये अब उचित प्रबन्ध किया है और इसके लिये उचित कानून भी बन गया है।

एक बात और सोचने की है। नकली दवा बनाने वाली निर्माणशालाएँ कितने दिन टिक सकती हैं? यदि दवा गुण नहीं करेगी, तो कोई क्यों खरीदेगा? एक आदमी को तो बहुत समय तक धोखे में रखा जा सकता है, सब लोगों को भी कुछ काल तक धोखे में रखा जा सकता है; लेकिन सब लोगों को सब काल के लिये तो धोखे में नहीं रखा जा सकता? निर्माणशालाएँ यदि ईमानदारी से दवा बनाएँ, तो उसमें ही नफा काफी है। दवा के निर्माण में जो लागत है उससे चौगुना दवा का दाम रखा जाय, तो खर्च काटकर २० फी सदी की बचत होती है। ओषधियों के उचित मूल्य पर २० प्रतिशत बेचने वालों के लिये कमीशन, १५ प्रतिशत प्रबन्ध-खर्च, १० प्रतिशत विज्ञापन-खर्च, १० प्रतिशत यातायात-खर्च, फिर थोड़ा पूँजी का व्याज—ये सब खर्च जोड़कर भी २५ फी सदी की बचत तो मजे में हो जाती है। ये बातें हम अपने कारखाने के ३३ साल के अनुभव से कह रहे हैं। हमारे विचार में इतना होने पर भी यदि कोई आदमी नकली दवा बनाकर बेचता है, तो अपने देश और समाज के साथ अन्यान्य ही नहीं करता, बल्कि व्यावसायिक दृष्टि से भी वह मूर्खता करता है।

एक दलील लोग और देते हैं। व्यक्तिगत रूप से जो दवाएँ वैद्य लोग बनाते हैं, वे महँगी होती हैं; इसलिये कारखाने की सस्ती दवा के बारे में कुछ लोग यह समझ बैठते हैं कि, वह सस्ती है तो नकली होगी। लेकिन वे यह नहीं सोचते कि कम ओषधि बनाने में और एक साथ अधिक ओषधि बनाने में लागत खर्च में कितना अन्तर पड़ जाता है। आयुर्वेदीय ओषधियों का निर्माण विशुद्ध और

सस्ता तभी हो सकता है जब इसका निर्माण अति वृहद् रूप से किया जाय। यह हमारा निज का अनुभव है। मान लीजिये हमें गिलोय सत्त्व तैयार करना है। अब आप देखें कि एक सेर सत्व तैयार करने वाले वैद्य को कितनी कठिनाई होगी। उसे एक सेर गिलोय के लिये बाजार पर ही निर्भर करना होगा। जिस भाव में जैसी भी गिलोय मिल जायगी, लेना पड़ेगा। लेकिन ठीक उसके विपरीत एक मन या इससे भी अधिक सत्व बनाने वाले के लिये यह सम्भव है कि जिस जङ्गल में जहाँ भी गिलोय मिलती हो वहाँ से सस्ते से सस्ते खर्च से उसे ट्रक पर लादकर लाये। इस प्रकार गिलोय का दाम भी कम पड़ा और चीज भी शुद्ध मिल गयी। फिर सत्व तैयार करने के साधन का प्रश्न ले लीजिये। हर वैद्य के लिये यह सम्भव नहीं है कि वह कीमती पात्र वगैरह का उचित प्रबन्ध कर सके। फिर मजदूर के लिये भी व्यक्तिगत रूप से ओषधि तैयार करने वाले को बहुत अधिक मजदूरी देनी पड़ती है। कारखानों में काम करने वाले मजदूर मासिक वेतन पर नियमित रूप से सुपरवाइजरों और निरीक्षकों की देखरेख में काम करते हैं, इसलिये खर्च तो कम पड़ता ही है, दवा भी शुद्ध बनती है। मेरे एक मित्र वैद्य ने मुझ से एक बार कहा कि भाई, मैं तो चोरी से तंग आ गया हूँ। उनकी दिक्कत यह थी कि यदि दवा में देने के लिये उन्हों ने सेर भर इलायची तौलकर दी, तो उसमें से एक पाव गायब, आधा सेर मिर्च दिया, तो दवा में छः छँटाक ही पड़ा। इतना ही नहीं कि मूल द्रव्य में से ये आवश्यक द्रव्य ही सिर्फ गायब कर दिये गये, बल्कि उसके बदले में दूसरी-दूसरी चीजें मिलाकर वजन पूरा कर दिया गया, और इस प्रकार ओषधियों को मिट्टी बना दिया। प्रायः ऐसा हुआ करता है। अच्छे कारखाने में यह दोष नहीं होता। वहाँ दवा बनानेवाले मजदूरों पर इतनी कड़ी निगरानी रहती है और उन्हें जीवन की सुविधा इस प्रकार दी जाती है कि इस प्रकार की घातक चोरी का खतरा नहीं रहता।

हम आपको सैकड़ों वैद्यों का उदाहरण दे सकते हैं जो पहले स्वयं थोड़ी मात्रा में दवा तैयार कर लेते थे और अब हमारी दवाएँ अपने रोगियों को देते हैं। उन्हों ने अपने अनुभव से बतलाया कि दवा तैयार करने की दिक्कत और झंझट से ही वे मुक्त नहीं हुए, बल्कि रोगियों की संख्या भी बढ़ी और उनका यश भी फैला। बैद्यनाथ ओषधियों की बिक्री का यही आधार है। जो दूकानदार या वैद्य आरम्भ में वैद्यनाथ दवाएँ ५०) रुपये की बेचते हैं, वे ही देखते-देखते ५००००) की बेचने लगते हैं। उनका कहना है, जो उनकी दूकान से एक बार दवा ले जाता है; वह दूसरी बार खुद ही नहीं आता, अपने साथ दो-चार और को भी ले आता है। असली ओषधि का यही सबसे बड़ा सार्टीफिकेट है।

हमें एक बड़ी मजेदार बात याद आती है। एक बार भारत की राजधानी

दिल्ली में एक बहुत बड़े वैद्यराज के यहाँ कई औषध-निर्माताओं के यहाँ से द्राक्षासव मंगवाया गया। परीक्षण के बाद वैद्यराजजी ने कहा, "बैद्यनाथ द्राक्षासव इतना स्वादिष्ट और मधुर क्यों है ? इसका उत्तर सीधा था। बैद्यनाथ द्राक्षासव के लिये जो द्राक्षा (मुनक्का) खरीदा जाता है, वह सैकड़ों मन एक साथ खरीदा जाता है और मेवा की सबसे बड़ी मण्डी में खरीदा जाता है। इसलिये उत्तम प्रकार का मुनक्का खरीदा जाता है। फिर उसके बाद बनाने और संग्रह करके रखने का प्रबन्ध ऐसा है कि उसका जायका और गुण जरा भी खराब होने नहीं पाता। यही कारण है कि हमारा द्राक्षासव सभी द्राक्षासव में उत्तम प्रमाणित हुआ।

अपने कारखाने के ३३ साल के अनुभव के बाद हम निश्चित रूप से यह कह सकते हैं कि आयुर्वेदीय औषधियों को अधिक लोकप्रिय बनाने, आयुर्वेदीय चिकित्सा-पद्धति को ठोस आधार प्रदान करने के लिये यह नितान्त आवश्यक है कि देश में श्री बैद्यनाथ आयुर्वेद भवन लि० के समान ही सैकड़ों विश्वासी निर्माणशालाएँ खोली जाएँ, जो वृहद् रूप से वनौषधियों और खनिज द्रव्यों के अन्वेषण एवं परीक्षा के लिये रिसर्च करायें और योग्य तथा विद्वान् वैद्यों के निरीक्षण में विशुद्ध औषधियों का निर्माण करा कर औद्योगिक ढंग से देश के कोने-कोने में उसे पहुँचाने का प्रबन्ध करें। इन निर्माणशालाओं द्वारा प्रस्तुत औषधियों के स्टैण्डर्ड की परीक्षा तो सरकार का परीक्षण-विभाग करेगा ही। श्री बैद्यनाथ आयुर्वेद भवन लि० देश की सब से पुरानी और अनुभवी औषधि-निर्माणशाला होने के नाते सरकार एवं निर्माणशालाओं को हर प्रकार की सहायता करने को सदा तैयार हैं। क्योंकि हम इस कार्य को केवल व्यापारिक दृष्टि से ही नहीं देखते, इसे शुद्ध राष्ट्रिय और स्वधर्म की दृष्टि से भी देखते हैं। सर्व-साधन-सम्पन्न कारखाने के रहने पर भी मूल द्रव्यों के प्राप्त करने में तथा निर्माण-कार्य में जो कठिनाइयाँ श्री बैद्यनाथ आयुर्वेद भवन लि० को होती हैं, उनको देखते हुए हम अपना कर्त्तव्य समझते हैं कि विशुद्ध औषधियों के निर्माण में जहाँ तक हो सके, सहायता प्रदान करें।

औषधि-निर्माण कार्य में प्रवृत्त और पदार्पण करनेवाले मित्रों से भी हमारा अनुरोध है कि वे यदि शुद्ध औषधियों के निर्माण द्वारा आयुर्वेदीय चिकित्सा-पद्धति के प्रचार और प्रसार में सहायता करेंगे तो वे देश को सच्चे अर्थ में स्वतन्त्र और स्वावलम्बी बनाने का कार्य करेंगे। इससे उन्हें आर्थिक लाभ भी पर्याप्त होगा। श्री बैद्यनाथ आयुर्वेद भवन लि० का आदर्श सामने रख कर यदि आप काम करेंगे तो बाबा बैद्यनाथ अवश्य सफलता देंगे। सभी जानते हैं कि गत ३३ साल के भीतर श्री बैद्यनाथ आयुर्वेद भवन लि० ने देश के कोने-कोने में आयु-

वेंदीय ओषधियों का प्रचार किया है और उसे घर-घर पहुँचा कर आयुर्वेदीय ओषधि की विशुद्धता और लाभकारिता की छाप भारतीय जनता के हृदय पर बैठायी है। इससे आर्थिक लाभ भी पर्याप्त हुआ है। हाँ, इस आर्थिक लाभ में से भी अधिकांश हमने आयुर्वेद की उन्नति तथा धर्मार्थ में ही लगा दिया है जिसे देश का बच्चा-बच्चा जानता है। यही कारण है कि इस कारखाने की और इसकी ओषधियों की प्रशंसा आज देश के नेता, विद्वान् और जनता—सभी करते हैं।

## बैद्यनाथ दवाओं के बारे में दो शब्द

"श्री बैद्यनाथ आयुर्वेद भवन लि०" की औषधों की गुणकारिता के बारे में हम अपनी ओर से आपको क्या कहें? इसकी ओषधि का सेवन कर लाभ उठाये हुए, मृत्यु के मुख से बचे हुए, लाखों-करोड़ों आदमी आपको इस देश में मिलेंगे। आप उन्हीं से पूछ सकते हैं। जन-साधारण ही नहीं; बैद्यनाथ दवाओं का अपने रोगियों पर व्यवहार कर यश और अर्थ दोनों उपार्जित करने-वाले हजारों चिकित्सक आपको देश के कोने-कोने में मिलेंगे। अर्थात् बैद्यनाथ औषधों की गुणकारिता के विषय में वास्तव में वैद्य-समाज और जनता एक-मत है। ३३ साल से इस कारखाने की बनी औषधों के उत्तरोत्तर प्रचार से बढ़ कर और कौन-सा दूसरा प्रमाण इसकी औषधों की गुणकारिता और विशुद्धता का हो सकता है?

इसका क्या कारण है?—इसका सब से पहला कारण तो यह है कि इस कारखाने के संचालकों में वे सारी योग्यताएँ और विशेषताएँ मौजूद हैं, जो एक आयुर्वेदीय औषध-निर्माता में होनी चाहिए। हम 'आप मियां मिट्ठू' बनने की बात आप से नहीं करते, ठोस प्रमाण के साथ बात करते हैं। अपनी औषधों को श्रेष्ठ से श्रेष्ठ बनाने के लिये हमारे कारखाने ने जो सतत रिसर्च के काम किये हैं, वह किसी से छिपे नहीं हैं। इसी काम में अधिकाधिक सुविधा प्राप्त करने के खयाल से श्री बैद्यनाथ आयुर्वेद भवन को ५० लाख की पूंजी लगाकर लिमिटेड कर दिया गया है। और, रिसर्च के कार्य को व्यापक और सबल बनाने के लिये "श्री बैद्यनाथ आयुर्वेद-अन्वेषण-परिषद्" की स्थापना की गयी है, जिसमें हर साल भवन की ओर से ५० हजार रुपये दिये जायेंगे। इस परिषद् के द्वारा जो सब से बड़ा और महत्वपूर्ण कार्य होगा, वह है आयुर्वेदीय औषध-निर्माण के लिये 'फार्माकोपिया' तैयार कर औषधों का स्टैण्डर्ड (मान) निश्चित कर देना। यह कार्य अति महान् है और सरकार द्वारा ही इसे हाथ में लिया जाना चाहिये था। लेकिन राज्य के पास अभी जो आर्थिक साधन मौजूद है और उसके सामने जितनी उलझनपूर्ण समस्याएँ हैं, उनको देखते हुए इस बहुव्यय-साध्य कार्य

में विलम्ब की आशङ्का है। इसीलिये सरकार के सहयोग तथा प्रोत्साहन का वचन पाकर हमने इस महान् कार्य को आरम्भ कर दिया है। यदि भगवान की दया हुई और सरकार का समुचित साहाय्य और समर्थन प्राप्त रहा, तो हमारा यह प्रयास देशी ओषधि-निर्माण के उद्योग का कायापलट कर देगा। इसके बाद आयुर्वेदीय दवाओं की जो धाक और प्रतिष्ठा बाजार में जमेगी, उसी के बल पर हम अंग्रेजी दवाओं का सिक्का उखाड़ कर फेंक सकते हैं और उसके स्थान पर अपनी देशी दवाओं को बैठा सकते हैं। यह आज हमारे सामने बहुत बड़ा महत्त्वपूर्ण कार्य है। इस कार्य में समस्त आयुर्वेद प्रेमी जनता का सहयोग, समर्थन, साहाय्य अपेक्षित है।

विदेशी दवाओं की ऊपरी पैकिङ्ग आदि की लक-धक और आकर्षक की ओर भी हमें ध्यान देना होगा। यह ऐसी चीज है, जो हर आदमी का ध्यान अपनी ओर आकर्षित करती है। मनुष्य-प्रकृति सौन्दर्योपासक है। हर आदमी की आँखों को सुन्दर वस्तु प्रिय लगती है। मनुष्य जिस रूप में संसार में जन्म ग्रहण करता है, उसी रूप में नहीं रहता। अनेक प्रकार के वस्त्राभूषण पहनने के पश्चात् ही उसकी देह दर्शनीय होती है। इसी प्रकार औषधों को अच्छे शीशे या दूसरे उपयुक्त धातु के पात्र में भरकर, उनपर सुन्दर छपे लेबुल लगाने तथा आकर्षक खोलियों में बन्द करने से निश्चित रूप से वह मनमोहक हो जाती हैं। किन्तु इसका अर्थ यह भी नहीं है कि बाहरी लक-धक के भीतर पोली चीजें शोभा पाती हैं। पवित्र आत्मा, स्वच्छ शरीर और सुन्दर वस्त्राभूपण ही वास्तविक सौन्दर्य है। उसी प्रकार शुद्ध औषध, स्वच्छ पात्र और आकर्षक पैकिङ्ग आदि के सहयोग से ही हम ऐसी चीजें बाजार में ला सकते हैं, जो विदेशी औषधों से मुकाबला कर उन्हें पछाड़ सकें। इस वास्तविकता की ओर से हम आँखें नहीं मूंद सकते। हमारे पूर्वज जिस रूप में आयुर्वेदीय औषधों को प्रस्तुत करते और अपने रोगियों को देते थे, उसका जमाना अब नहीं है। यह घोर वैज्ञानिक संघर्ष का युग है। इस संघर्ष में उसी पद्धति, नीति अथवा रीति को सफलता मिलेगी, जो वस्तुस्थिति को समझ कर कार्य करेगी।

श्री बैद्यनाथ आयुर्वेद भवन लिमिटेड ने सदा इस ओर ध्यान रखा है। भविष्य में हम इसमें और भी परिवर्तन करने जा रहे हैं। ऐसे तो हमारी पैकिङ्ग आदि पहले से ही सुन्दर और आकर्षक थी, लेकिन हमने इसके लिए जो नयी योजना तैयार की है, उसके अनुसार अपनी खोली, पैकिङ्ग आदि को अधिक-से-अधिक सुन्दर और आकर्षक बनाने का प्रयत्न हो रहा है। कितनी औषधों की पैकिङ्ग आदि तो नयी योजना के अनुसार बन चुकी हैं। अन्य औषधों की भी शीघ्र तैयार हो जायगी।

## रस-भस्मों की श्रेष्ठता

रस और भस्म आयुर्वेद के इंजेक्शन हैं। इनकी एक दो रत्ती खुराक ही १-२ घण्टे में अपना असर दिखाती है और इनकी छोटी-सी गोली लेने में अमीर स्वभाव के रोगी को भी अरुचि नहीं होती। इसीलिये आयुर्वेद शास्त्र में कहा गया है कि रस-भस्मों द्वारा चिकित्सा करनेवाला चिकित्सक उत्तम और जड़ी-बूटियों द्वारा चिकित्सा करनेवाला अधम माना जाता है। महाराष्ट्र, गुजरात आदि प्रान्तों में तो काढ़ा आदि काष्ठादि दवाओं की तरह ही भस्मों का व्यवहार मामूली रोगों में होता है। जुकाम-सर्दी लग जाने पर वनप्सा की तरह अभ्रक भस्म दी जाती है, जिससे रोगी जल्द अच्छा हो जाता है। काष्ठादि दवा के साथ रस-भस्मों का प्रयोग बहुत ही चमत्कारी फल दिखाता है। पाण्डु, संग्रहणी, शोथ, खून की कमी आदि में लोह या मण्डूरभस्म देना बहुत ही जरूरी है। सोना-भस्म के सिवा किस दवा में इतनी ताकत है, जो राजयक्ष्मा में फायदा दिखाये? मोती या प्रवाल भस्म के समान दिल को मजबूत करनेवाली कौन-सी दवा है? प्रमेह और धातुक्षीणता के लिए बंगभस्म से अच्छी कोई दवा नहीं है।

## असेव्य भस्में और मिथ्या भ्रम

लोगों में यह झूठा भ्रम फैल गया है कि "कम उमर में भस्म न खानी चाहिए, भस्म खाने पर रोगी अच्छा तो हो जाता है, लेकिन जब फिर बीमार पड़ता है तो भस्म ही खाने से अच्छा होता है, भस्में फूट निकलती हैं" इत्यादि। इस भ्रम के कारण हैं वे धूर्त लोग, जो अशुद्ध और कच्ची लोह आदि की भस्में बनाकर ४-५ रुपये सेर में बेचते हैं। अशुद्ध और कच्ची भस्में कम उमर में भी नुकसान करती हैं और बुढ़ापे में भी।

कलकत्ते जैसे बहुत बड़े शहरों में जङ्गली कण्डों का मिलना बहुत मुश्किल है। हाथ से बने उपलों का मिलना भी कठिन है; क्योंकि बंगाल में बारहो महीने ओस पड़ती है। अतः कलकत्ते के बहुत से लोग पत्थर के कोयले से भस्म बनाते हैं। डाक्टरी दवा बनानेवाले भी धन कमाने की इच्छा से भस्म बनाने लगे हैं। ये लोग तेजाब (एसिड) से भी भस्म बनाते हैं। पत्थर के कोयले और तेजाब से बनी हुई भस्में कैसी होगी; यह तो सभी समझ सकते हैं। पत्थर के कोयले से बनाया गया भोजन गुण और स्वाद दोनों में घटिया होता है, तब धातु-भस्में तो पत्थर के कोयलों की तीक्ष्ण अग्नि से निश्चय ही विकृत हो जाती हैं। ये लोग आयुर्वेद पर विश्वास नहीं करते। अपनी दवा बेचने के लिए आयुर्वेद का नाम लेते हैं। नहीं तो जनता इनकी भस्में कैसे खरीदे? इन्हीं सब लोगों के कारण आयुर्वेदीय रस-भस्मों के सम्बन्ध में मिथ्या भ्रम फैलने लगा

है, अन्यथा हमारे रोज के खाद्य-पदार्थों में बहुत-सी धातुएँ मिली रहती हैं। केला, सेव आदि फलों में लोहा आदि धातुएँ पायी जाती हैं। डाक्टरी और हकीमी में दवाओं के रूप में धातुओं का प्रयोग प्रचुर मात्रा में किया जाता है। प्राचीन संहिताओं में बालक के जन्मते ही स्वर्णभस्म खिलाना लिखा गया है। अनुभव से व शास्त्र से यह साफ है कि धातु यदि शुद्ध है तो हर उमर में देने से लाभ करती है, जरा भी नुकसान नहीं करती।

## बैद्यनाथ रस-भस्में श्रेष्ठ क्यों होती हैं ?

रसायन और भस्म बनाने के लिये रसायनशाला एक छोटे से गांव में है, जहाँ रसायन और भस्में बनाने के लिये सब तरह की सुविधाएँ प्राप्त हैं। इस जगह जङ्गल के कण्डे (वन्योपल—गोंइठे) हजारों मन आसानी से मिलते हैं और मजदूरी भी सस्ती है। यहाँ से सब से नजदीक का रेलवे स्टेशन २४ मील पर है। स्टेशन पर भी पत्थर के कोयलों की बिक्री नहीं होती। इस पर देहात में बिजली वा गैस का कोई प्रश्न ही नहीं। अतः शुद्ध आयुर्वेदीय पद्धति से भस्म और कूपीपक्व रसायन बनाने का जैसा स्वतन्त्र सुप्रबन्ध हमारे यहाँ है वैसा भारतवर्ष में किसी के यहाँ नहीं है। इस रसायनशाला के अध्यक्ष एक सुयोग्य वैद्य हैं, जो पारद के संस्कार और भस्म-निर्माण की विशेषता के लिये भारत-प्रसिद्ध हैं। इस प्रकार बैद्यनाथ रसायन और भस्में सर्वश्रेष्ठ तैयार होकर हमारे कलकत्ता, पटना, झाँसी और नागपुर के कार्यालय में जाकर वहाँ पैक होकर तथा सिल-मोहर लगा कर एजेण्टों के पास बिक्री के लिये भेजी जाती हैं। भस्में जितनी पुरानी होती हैं उतनी ही ज्यादा गुणकारी होती हैं। हमारे यहाँ वजन में मनों भस्में एक साथ तैयार होती और पुरानी होने पर ही बिक्री की जाती हैं। कई दूसरे प्रतिष्ठित ओषधि-निर्माता भी हैं, जो रस-भस्में अच्छी बनाते हैं, परन्तु उनके मूल्य बहुत ज्यादा होने के कारण अमीर लोग ही खरीद सकते हैं, साधारण जनता नहीं। इसके विपरीत कई ओषधि-निर्माता बहुत ही सस्ते भाव में बेचते हैं जो किसी भी हालत में विश्वसनीय नहीं हो सकती। श्री बैद्यनाथ आयुर्वेद भवन लि० द्वारा बनी हुई रस-रसायन और भस्में उत्तम श्रेणी की होने पर भी मूल्य में अधिक नहीं हैं। थोड़ा-सा अधिक मूल्य देकर आप बैद्यनाथ रस-भस्में खरीद कर निश्चित रूप से फायदा उठायेंगे। हम आपको पूर्ण विश्वास दिलाते हैं कि बैद्यनाथ रस-भस्म निश्चित रूप से फायदा दिखलाती हैं और माँ के दूध की तरह निर्दोष होती हैं। इस तरह की उत्तम भस्में डालकर बनाने वाले रस भी पूर्ण गुणकारी होते हैं। इन सब कारणों से भारतवर्ष में यह प्रसिद्ध हो गया है कि बैद्यनाथ रस-रसायन और भस्में सर्वश्रेष्ठ और पूर्ण गुणयुक्त होती हैं।

——०——

# विषय-अनुक्रमणिका

## मान परिभाषा



## सांकेतिक परिभाषा

विषय — पृष्ठ

## पथ्यापथ्य



## अपथ्य



## पथ्य में छाछ (मठा) का प्रयोग



## रस (पारद)

## गुटिका-वटी प्रकरण

**पर्पटी प्रकरण**

**आसवारिष्ट प्रकरण**

—०—

# साहाय्य पुस्तकों की सूची

१ अनुपान तरंगिणी (अ० त०)
२ आयुर्वेद प्रकाश (आ० प्र०
३ आयुर्वेदीय विश्वकोष (आ.वि.को.)
४ आरोग्य प्रकाश
५ औषधगुणधर्मशास्त्र (औ.गु.ध.शा.)
६ खनिज विज्ञान (ख० वि०)
७ गद निग्रह (ग० नि०)
८ चरक
९ चक्रदत्त
१० चिकित्सा चन्द्रोदय (चि. चं.)
११ द्रव्यगुण विज्ञान (द्र. गु. वि.)
१२ धन्वन्तरि
१३ धन्वन्तरि निघण्टु (ध. नि.)
१४ धात्वंक
१५ वंगसेन
१६ वसव राजीयम् (व. रा.)
१७ वनौषधि चन्द्रोदय (व. चं.)
१८ वाग्भट्ट
१९ वैद्यचिन्तामणि (वं. चि.)
२० वृ० योगतरंगिणी (वृ. यो. त.)
२१ वृ० निघण्टु रत्नाकर (वृ. नि. र)
२२ भाव प्रकाश (भा. प्र.)
२३ भारत भैषज्य रत्नाकर (भा.भै.र.)
२४ भैषज्य रत्नावली (भै० र०)
२५ योगचिन्तामणि (यो० चि०)
२६ योगरत्नाकर (यो० र०)
२७ योग तरंगिणी (यो० त०)
२८ रस-भस्म सेवन-विधि
२९ रसतन्त्रसार (र० त० सा०)
३० रस विज्ञान (र० वि०)
३१ रस कामधेनु (र० का० धे०)
३२ रस योगसार (र० यो० सा०)
३३ रसायनसार (र० सा०)
३४ रस राजसुन्दर (र० रा० सु०)
३५ रसतरंगिणी (र० त०)
३६ रसरत्न समुच्चय (र. र. स.)
३७ रसेन्द्रसार संग्रह (र. सा. सं.)
३८ रस चण्डाशु (र० च०)
३९ शार्ङ्गधर संहिता (शा. ध. सं.)
४० सिद्धयोग संग्रह (सि. यो. सं.)
४१ हारीत संहिता (हा. सं.)

—०—

❀ श्री धन्वन्तरये नमः ❀

# आयुर्वेद-सारसंग्रह

### मङ्गलाचरण

*ध्यात्वा शिवं परमतत्त्वविचारवेद्यम् ।*
*गौरीमभीष्टफलदां सगणं गणेशम् ॥*
*धन्वन्तरिं नृपवरं मुनिसुश्रुतादीन् ।*
*आत्रेयमप्रतपसम् शिरसा नमामि ॥*

### ग्रन्थ-प्रयोजन

*प्रसिद्धयोगा मुनिभिः प्रयुक्ता-*
*श्चिकित्सकै र्ये बहुशोऽनुभूताः ॥*
*विधीयते वैद्यवरेण तेषाम् ।*
*सुसंग्रहः सज्जन रञ्जनाय ॥*

चरकादि मुनियों द्वारा जो प्रसिद्ध योग प्रयोग में लाये गये हैं तथा जिन प्रयोगों का चिकित्सकों द्वारा अनेक बार प्रयोग कर अनुभव कर लिया गया है, ऐसे ही प्रयोगों का संग्रह करके सज्जनों (वैद्यजनों) के आनन्द के लिये यह ग्रन्थ लिखा जाता है ।

# परिभाषा प्रकरण

## ओषधि-संग्रह

आजकल के वैद्य दवाइयाँ पन्सारियों से लेते हैं, जो वनस्पति-शास्त्र का क्या किसी भी शास्त्र का ज्ञान नहीं रखते। हाँ, अर्थ-शास्त्र का ज्ञान अवश्य रखते हैं। हमारे वैद्य-बन्धुओं में आलस्य की मात्रा ज्यादे आ गई है; यदि वे (वैद्यगण) जंगलों में जाकर स्वयं वनस्पति-संग्रह करें तो अपनी दवा भी बना लें, और बची हुई दवा को बेचकर अर्थ प्राप्ति भी कर सकते हैं।

आयुर्वेदीय दवाइयाँ तो प्रकृति स्वयं पैदा करती है, इनका तो संग्रह ही करना पड़ता है। हाँ, एक कठिनाई जरूर है कि सब दवाएँ एक जगह पैदा नहीं होतीं। उड़ीसा में कुचला के जंगल हैं तो दार्जिलिंग में सिंगीमोहरा (शृङ्गिक) विष सैकड़ों मन मिलता है। राजपुताने में इन्द्रवारुणी बहुत मिलती है; चिरायता, कुटकी, पिपलामूल नेपाल की तराई में हजारों मन मिलता है। वैद्यों का कर्तव्य है, कि जिस स्थान में जो वनस्पति अधिक मात्रा में पैदा होती है, उसको अधिक तादाद में संग्रह करके काम में लायें, और बची हुई को विश्वासी आयुर्वेदीय औषध-निर्माताओं के हाथ बेच दें। इस प्रकार वैद्य-बन्धु सिर्फ परिश्रम मात्र से अपना और आयुर्वेद-जगत् का कल्याण कर सकते हैं।

### ओषधि संग्रह काल

**कौन दवा कौन सी ऋतु में ग्रहण करनी चाहिए**—यह निश्चित नहीं है। हजारों की संख्यावाली वनस्पतियों का निश्चित काल होना भी कठिन है, तथापि एक सामान्य समय शास्त्रकारों ने निर्णय किया है।

**सुश्रुत के मतानुसार**—प्रावृट् ऋतु में मूल, वर्षा में पत्र, शरद् में छाल, वसन्त में सार और ग्रीष्म में फल लेने चाहिए। परन्तु,

यह मत ठीक नहीं है। जो ओषधियाँ सौम्य (मधुर, तिक्त और कषाय रसवाली) हों, उनको सौम्य ( वर्षा, शरद् और हेमन्त) ऋतु में और जो आग्नेय (कटु, अम्ल और लवण रसवाली) हों, उनको आग्नेय (वसन्त, ग्रीष्म और प्रावृट्) ऋतु में लेना चाहिए। सौम्य ओषधियाँ सोमगुणाधिक भूमि से और सौम्य ऋतुओं में लेने से अति लघु, स्निग्ध और शीत गुणवाली होती हैं। इसी प्रकार आग्नेय ओषधियों के बारे में भी जानना चाहिए। समान गुण-वाली ऋतु में ली हुई ओषधि अव्यापन्न तथा अधिक रस-वीर्यवाली होती है।

**राजनिघण्टु में लिखा है**—हेमन्त में लिया हुआ कन्द, शिशिर में लिया हुआ मूल, वसन्त में लिया हुआ पुष्प और ग्रीष्म में लिया हुआ पत्र गुणकारक होता है। शरत्काल में लिये हुए पंचांग विशेष गुण-दायक होते हैं। जहाँ तक हो सके सब कार्यों के लिये ओषधियाँ नये-ताजे और सरस लेने चाहिये। यदि नये न मिलें तो, जिसको लाये हुए एक साल न बीता हो, ऐसे लें। जिस द्रव्य के स्वाभाविक रस-गन्ध-वर्ण (रङ्ग) आदि न बदले हों, ऐसा ताजा एक साल के अन्दर लाया हुआ द्रव्य काम में लेना चाहिये। औषध के लिए गुड़, धान्य, घी, शहद एक साल के ऊपर के और दो साल के अन्दर के लेने चाहिये।

**शार्ङ्गधर कहते हैं**—समस्त कार्यों के लिए रसयुक्त ओषधियाँ शरद् ऋतु में ग्रहण करें, परन्तु वमन और विरेचन की ओषधियाँ वसंत ऋतु के अन्त में ग्रहण करनी चाहिए।

## भूमि विशेष से ओषधियों के गुण

पृथ्वी और जल के गुणों की अधिकतावाली भूमि से विरेचन (अधोभागहर) द्रव्य लेने चाहिए। अग्नि, वायु और आकाश के गुणों की अधिकतावाली भूमि से वमन (ऊर्ध्वभागहर) द्रव्य लेने चाहिये। पृथ्वी, जल, अग्नि और वायु के गुणों की अधिकतावाली भूमि से उभयतोभागहर द्रव्य लेने चाहिए और आकाश के गुणों की अधिकतावाली भूमि से संशमन द्रव्य लेने चाहिए। इस प्रकार ली गई ओषधियाँ अधिक गुणवाली होती हैं।

औषध-द्रव्य लाने के बाद उनको छाया में या मन्द धूप में सुखाकर भेषजागार ( गोदाम ) में रखना चाहिए। भेषजागार ( गोदाम ) स्वच्छ स्थान में तथा पूर्व या उत्तर की ओर द्वारवाला होना चाहिए। जहाँ औषध-द्रव्य रखे जायँ, वह स्थान निर्वात हो। परन्तु अन्य स्थानों में वायु का संचार अच्छा हो, तथा जहाँ अग्नि, जल, भाप, धुंआ, धूल, चूहा और चौपाये न आ सकें ऐसा तथा साफ होना चाहिए, ऐसे स्थानों में औषध-द्रव्यों को उनके अनुरूप अच्छे पाट के थैले, मिट्टी के बरतन आदि पात्र में बन्द करके लकड़ी के तख्ते या खूंटे-छीकें आदि पर रखना चाहिए।

## इन स्थानों की दवा नहीं लेनी चाहिये

साँप का बिल ( बँबई ), दूषित स्थान, जल से डूबे हुए स्थान अर्थात् जिन स्थानों में बराबर जल भरा हुआ रहता हो, श्मशान (जहाँ मुर्दे जलाये या गाड़े जाते हों ), ऊषर ( जहाँ रेह-ऊस ज्यादे निकलती हो ), अथवा जिस जमीन पर घास-फूस पैदा नहीं होती हो, और सड़क आदि पर उत्पन्न हुई औषधियों का संग्रह नहीं करना चाहिए। कीड़ों से व्याप्त और अग्नि या पाला से जो ओषधियाँ झुलस गई हों, उन्हें भी छोड़ दें। क्योंकि ये ओषधियाँ उचित गुण करनेवाली नहीं होती हैं।

## स्थानों की विशेषता

हिमालय पर्वत पर उत्पन्न होनेवाली दवाइयाँ श्रेष्ठ और ठंढी होती हैं। विन्ध्याचल पर्वत पर उत्पन्न होनेवाली दवाइयाँ भी श्रेष्ठ होती है, परन्तु गर्म होती हैं। यह शास्त्र का महत्त्वपूर्ण सिद्धान्त है।

हमारा ऐसा अनुभव है कि आसाम, बंगाल, उड़ीसा आदि आनूप-देशों में उत्पन्न होनेवाली ओषधियाँ गुणों में बहुत कमजोर होती हैं। बिहार, नेपाल की तराई तथा विन्ध्याचल में पैदा होनेवाली दवाइयाँ मध्यम श्रेणी की होती हैं। हिमालय में पैदा होनेवाली दवाइयों को श्रेष्ठ समझना चाहिए। पंजाब और राजपूताने में उत्पन्न हुई दवा भी अच्छी होती है। जिस प्रदेश के अन्न और शाक आदि में स्वाद, गन्ध और सार पदार्थ अधिक हो, उस प्रदेश की ओषधियाँ भी उत्तम

होती हैं। हिमालय की महिमा बहुत है। वास्तव में हिमालय में पैदा हुई ओषधियाँ उत्तम होती हैं। ब्राह्मी हिमालय के अतिरिक्त स्थान में भी पैदा होती है, परन्तु गुण में उसके सामने कुछ भी नहीं होती। आजकल वैद्य लोग जितनी भी दवाइयाँ व्यवहार करते हैं, वे प्रायः विन्ध्याचल की ही अधिक होती हैं, अर्थात् विन्ध्याचल पर्वत पर उत्पन्न हुई ही दवा रहती हैं। यह तो व्यावहारिक बात है, कि जहाँ जो चीज पैदा होती है वहाँ के वैद्य या औषध-निर्माता वहीं की ओषधियाँ अधिक व्यवहार करते हैं।

जैसे बंगाल के औषध-निर्माता वहीं की ओषधियों से सब दवा बनाते हैं। और जो ओषधि वहाँ नहीं होतीं, वह अपने समीपवर्ती स्थान से ले ली जाती है। परन्तु यह सुविधा हमारी दृष्टि में अच्छी नहीं है। क्योंकि आजकल जब यातायात की सुविधानुसार १०-१० हजार मील दूर की दवा मंगाकर लोग व्यवहार करते हैं तो भारतवर्ष में पैदा होनेवाली दवा के लिए असुविधा ही क्या है?

## इन ओषधियों का संग्रह करके रखें

एक ही ओषधि उत्तम, मध्यम और निकृष्ट श्रेणी की होती है। सर्वोत्तम सनाय बंगलोर में पैदा होती है, और वह प्रायः समस्त यूरोप में औषध-निर्माण के लिये भेजी जाती है। जब कि भारत के बाजारों में मध्यम श्रेणी की भी सनाय नहीं मिलती, बल्कि निकृष्ट श्रेणी की सनाय भारतीय चिकित्सकों को मिलती है। फिर लोग शिकायत करते हैं कि आयुर्वेदीय दवाइयाँ अच्छी नहीं होतीं। जब थर्ड क्लास की वनस्पति डाली जायगी, तो उत्तम दवा कैसे बन सकती है? अतः ओषधि-संग्रह करते समय उत्तम श्रेणी की ही वनस्पति-संग्रह करनी चाहिये।

आयुर्वेद की वनस्पति संग्रह करके रखने की प्रणाली, जो वर्तमान समय में है, वह दोष-पूर्ण है। हम देखते हैं कि वनस्पति के बड़े-बड़े स्टॉकिष्ट व्यापारी वनस्पतियों को बोरे में भर कर जहाँ-तहाँ लाट (थाक) लगा देते हैं, जिससे वनस्पतियाँ शीघ्र ही सड़ जातीं या घुन-फफुन्द जाती हैं।

इस काम को उत्तम रीति से करने का विधान यह है, कि वनस्पति को रखते समय देखना चाहिये, कि वनस्पति (मूल, छाल, फल आदि) अच्छी तरह सूखे हुए हों। गीली-ताजी या कुछ ही सूखी हुई वनस्पतियों को गोदाम में रख देने से, उसका शीघ्रही खराब होना निश्चित है। वनस्पति रखने के लिए बोरे नये और स्वच्छ हों। इनमें भरकर अच्छे स्थान में इन्हें रखने चाहिए। बंगाल, आसाम आदि आनूप देशों के गोदामों की फर्श (जमीन) पक्की, सीमेंट से बनी होनी चाहिए। इस फर्श पर भी सूखी लकड़ी के तख्ते डालकर वनस्पतियों के बोरे रखने चाहिए। बिहार, मध्यप्रांत आदि स्थानों में भी गोदाम पक्के होने चाहिये। राजपूताना, गुजरात, पंजाब आदि प्रांतों में वर्षा कम होती है, अतः साधारण गुदामों से भी काम चल सकता है। इन गुदामों में सूर्य की किरणें जानी चाहिए। यदि किरणें न जा सकें, तो प्रकाश तो जाना ही चाहिए। जहाँ वर्षा अधिक होती हो वहाँ की गुदाम में प्रकाश और हवा का ऐसा प्रबन्ध करना चाहिए जो समय के अनुसार काम देता रहे। वर्षा काल में आर्द्र (जल मिश्रित) हवा गुदाम में नहीं जानी चाहिए। वर्षा के अलावा अन्य ऋतुओं में वायु का संचार (आना-जाना) गुदाम में होते रहना चाहिए।

गुदाम में लाट (थाक) लगाते समय यह भी ध्यान रखना चाहिए कि एक दूसरे से विरोधी चीजें एक साथ नहीं रखी जाय। वनस्पति के बड़े-बड़े व्यापारी लोग, वनस्पतियों के साथ में मिर्च, मशाला, हींग, मुनक्का आदि के बोरे रख देते हैं, जिससे वनस्पतियों के मौलिक गुण नष्ट हो जाते हैं। सावधानीपूर्वक रखी हुई वनस्पतियाँ अधिक समय तक अच्छी ही बनी रहती हैं। वनस्पतियों को काम में लाते समय इस बात का ध्यान रखना चाहिए, कि पहले की रखी हुई वनस्पति पहले काम में ली जाय और बाद की बाद में।

## वनस्पति का खराब या कम गुणकारी होना

"गुण हीनं भवेद्वर्षादूर्ध्वं तद्रूपमौषधम्"। काष्ठौषधि जिस रूप में संग्रह की गई हो, उसी रूप में याने मूल, छाल, पंचाँग आदि

सुखाकर रखी हुई एक वर्ष के बाद गुणहीन हो जाती है। अर्थात् उसकी कार्य-क्षमता नष्ट हो जाती है, वनस्पति हो, या उससे बनी हुई दवा हो, जब खराब होती है,तो उसका रूप-रंग बदल जाता है,उसकी गन्ध और स्वाद भी बिगड़ जाते हैं। दो मास के बाद चूर्ण गुणहीन हो जाते हैं। गोलियाँ और अवलेह एक वर्ष के बाद वीर्यहीन हो जाते हैं। ओषधियों द्वारा सिद्ध घृत और तैल एक वर्ष और चार मास बाद हीन-वीर्य हो जाते हैं। आसव-अरिष्ट और धातुओं की भस्में तथा रस ( पारद-गन्धक ) के योग जितने पुराने होते हैं, उतने ही गुण सम्पन्न होते हैं।

आचार्य यादव जी त्रिक्रमजी का मत है कि--"वनस्पतियाँ एवं वनस्पतियों द्वारा बनी दवाएँ उपरोक्त समय में हीनवीर्य होने, या न होने, बिगड़ने या न बिगड़ने का आधार उस देश की हवा, ऋतु, रखने के पात्र और बन्द करके न रखने की क्रिया पर निर्भर है।

दवा रखने के स्थान की हवा शीत और रूक्ष हो, योग शीतकाल में बना हो, औषध रखने का पात्र अच्छा हो, और पात्र में वायु का प्रवेश न हो, इस प्रकार उसको बन्द किया हो, तो वनस्पति या वनस्पति द्वारा बने योग चिर काल तक अच्छे रह सकते हैं। इसके विपरीत यदि उस स्थान की हवा में नमी (आर्द्रता) अधिक होगी, योग वर्षा ऋतु में बना होगा, पात्र अच्छा न होगा, और पात्र में हवा न जा सके, इस प्रकार उसको बन्द न किया होगा,तो वनस्पति या उनके द्वारा बने योग हीनवीर्य या नष्ट हो जाएँगे। अतः वैद्यों को वनस्पति-द्रव्य अच्छे-सूखे लाने, वे गीले हों, तो उनको अच्छी तरह सुखा लेने और अच्छे पात्र में अच्छी तरह बन्द करके रखने में विशेष सावधानी रखनी चाहिए। दवा आवश्यकता से अधिक परिमाण में बनाकर नहीं रखें, दवा जहाँतक बने शीत काल में ही बनाकर रखें, बिना विशेष आवश्यकता के वर्षा ऋतु में चूर्ण, अवलेह, गोली आदि नहीं बनानी चाहिए। वनस्पति और उनके चूर्ण आदि कल्पों का गन्ध, वर्ण (रंग) और स्वाद कम या विकृत हो गया हो, तो उसे फेंक देना चाहिए। भस्में और रस-योग अधिक परिमाण में बनाकर रखने चाहिए।

क्योंकि वे जितने पुराने होंगे, उतने ही अधिक गुणकारी होंगे।

निम्नलिखित द्रव्य सदा ताजे ही लेने चाहिए एवं इनका परिमाण द्विगुण नहीं करना चाहिए।

वासा, नीम, पटोल, केतकी, खरेंटी, पेठा, शतावर, पुनर्नवा, कुड़ा की छाल, असगन्ध, गन्ध प्रसारणी, नागबला, पियावासा, गूगल, हींग और अदरख आदि।

परन्तु वायविडंग, पिप्पली, गुड़, धनिया, मधु और घृत ये छः पदार्थ १ वर्ष के नीचे के नहीं लेने चाहिए।

उक्त ओषधियों के अतिरिक्त अन्य समस्त ओषधियाँ सब कार्यों में नवीन तथा सूखी ही डालनी चाहिए। यदि गीली हो, तो सूखी ओषधियों के दूने प्रमाण में डालें।

जहाँ ओषधि खाने के लिए समय नहीं लिखा हो, वहाँ खाने का समय प्रातःकाल ही जानें, तथा जिन औषधियों का अंग स्पष्ट न लिखा हो, वहाँ उसकी जड़ लेना और जिन ओषधियों का मान ( तौल ) न लिखा हो, वहाँ सब औषधियाँ समान भाग लें।

यदि किसी योग में एक ही ओषधि का नाम दो बार आ गया हो, तो वह ओषधि दूनी लेनी चाहिये।

यदि किसी प्रयोग में कोई ओषधि रोगी के लिए हानिकारक हो, तो उसे निकाल दें। इसी प्रकार यदि कोई ओषधि रोगी के लिए हितकारी हो, तो वह योग में न होने पर भी डाली जा सकती है।

जहाँ केवल चन्दन मात्र लिखा हो, तो सफेद चन्दन लेना चाहिए, परन्तु क्वाथ और लेप में रक्त चन्दन ही डालें।

अत्यन्त बड़े वृक्षों, जैसे नीम आदि की जड़ की छाल लें। परन्तु; कोमल छोटे वृक्षों जैसे गोखुरू, पियावाँसा आदि की जड़ अथवा पंचांग लेना चाहिए। बड़ आदि मोटे वृक्षों की छाल लें, तथा खैर आदि वृक्षों के सार, तथा महुआ, बबूल आदि वृक्षों की अन्तर छाल, और तालीसपत्र, पान, तुलसी, तेजपात, भाँग आदि का पत्ता और त्रिफला, सुपारी आदि का फल तथा गुलाब, सेवती आदि के फूल लेने चाहिए।

# औषध निर्माण परिभाषा

जिन संस्कारों द्वारा औषध-द्रव्यों को प्रयोग कार्य के लिए उपयुक्त बनाया जाय, उसे औषध-निर्माण कहते हैं। किसी भी औद्भिद्, जांगम या पार्थिव द्रव्यों का चूर्ण, क्वाथ, भस्म आदि का निर्माण किये बिना, उसका मनुष्य शरीर पर प्रयोग नहीं किया जा सकता, अतः उनका क्वाथ, चूर्ण, अवलेह, गुटिका, आसव-अरिष्ट-रस-रसायन, भस्म, तैल, घृत आदि रूपों में परिवर्तन करने के लिए जो प्रारम्भिक निर्माण-विधान है, उसी का उल्लेख इस "औषध-निर्माण परिभाषा प्रकरण" में किया जायगा।

## पंच कषाय (क्वाथ)

मधुर, अम्ल, कटु, तिक्त और कषाय रसवाले द्रव्यों द्वारा पाँच प्रकार के क्वाथ की कल्पना की जाती है, यथा—स्वरस, कल्क, क्वाथ, हिम और फाण्ट। इनमें स्वरस से कल्क, कल्क से क्वाथ, क्वाथ से हिम, हिम से फाण्ट हल्का ( लघु ) होता है। वाग्भट के मतानुसार फाण्ट से हिम, हिम से क्वाथ, क्वाथ से कल्क, और कल्क से स्वरस अधिक बलवान होता है। अतः व्याधि और रोगी के बलाबल का विचार करके पाँचों में से किसी एक का निर्माण करना चाहिए। क्योंकि सब तरह के कषाय सबके लिए उपयोगी नहीं होते।

## स्वरस क्वाथ

कृमि आदि से अदूषित हरी-ताजी वनस्पति लाकर, उसे जल से धो छोटे टुकड़े कर ऊखल में कूट या सिल पर पीस कर यन्त्र या हाथ से दबा कर रस निकालें, फिर उसे कपड़े से छान लें, इस प्रकार निकाले हुए रस को "स्वरस क्वाथ" कहते हैं। इसकी मात्रा २ तोला है।

यदि आर्द्र ( ताजी-गीली ) वनस्पति न मिले तो सूखी वनस्पति का चूर्णकर, उसे चूर्ण से दूने जल में डाल, मिट्टी के बर्तन में २४ घंटा ढककर रख छोड़ें, दूसरे दिन हाथ से मसल, कपड़े से छान, उसका स्वरस के समान प्रयोग करें। इस प्रकार बनाये हुए स्वरस का चूर्ण में भावना देने के लिए उपयोग होता है।

कपोत रूपिणं प्राप्तं हिमवत् कन्दरेऽनलम् ।।
अपक्षिभाव संक्षुब्धं स्मरलीला विलोकिनम् ।
तं दृष्ट्वा लज्जितः शम्भुर्विरतः सुरतात्तदा ।।
प्रच्युतश्चरमो धातुर्गृहीतः शूलपाणिना ।
प्रक्षिप्तो वदने वन्हे गगायामपि सोऽपतत् ।।
बहिः क्षिप्तस्तया सोऽपि परिदंदह्यमानया ।
संजातास्तन्मलाधानाद्धातवः सिद्धिदायकाः ।।
यावदग्नि मुखाद्रेतो न्यपतद्भुवि सर्वतः ।
शतयोजन निम्नास्ते जाताः कूपास्तु पंच च ।।
तदा प्रभृति कूपस्थं तद्रेतः पंचधाऽभवत् ।।

इस श्लोक का तात्त्विक भाव यह है—

हिमालय पर्वत पर जब जड़ और चेतन शक्ति का संघर्षण होता है, तब पृथ्वी के नीचे आग्नेय पदार्थ ज्वालामुखी के रूप में प्रकट होने लगते हैं। उस समय तीनों लोक (स्वर्ग, मर्त्य, पाताल) में क्षोभ उत्पन्न करनेवाला भूकम्प पैदा होता है। समस्त संसार के हिम प्रदेश में ही प्रायः ज्वालामुखी उत्पन्न होता है। जहाँ भूकम्प के बाद ज्वाला मुखी का प्रादुर्भाव होता है, वहाँ पर पृथ्वी शतधा विदीर्ण हो जाती है, जिसमें से पहले धूम्र वर्ण की गैस निकलती है। धुआँ निकलने के पश्चात् अग्नि की ज्वाला निकलने लगती है। जब ज्वालामुखी प्रकट हो जाता है, तब भूकम्प बन्द हो जाता है, फिर जब ज्वालामुखी के आग्नेय पाषाण क्रमशः शीतल होने लगते हैं, तब उसके अन्तराल के उड़नशील खनिज उष्णजल के साथ मिलकर वाष्प रूप में ऊपर आकर शीत होने पर जम जाते हैं। जो खनिज इस प्रकार निकलकर जमा होते हैं उनके जमने का क्रम डा० सी० जी० कलिस प्रोफेसर इम्पीरियल कालेज लण्डन के मतानुसार यह है—

सबके नीचे पातालिक आग्नेय पाषाण (ग्रेनाइट) और उसके ऊपरी भागों में एक जलज, पारद, तुरमुली, पुखराज, वंग और टग-स्टन रहते हैं तथा दूसरी ओर भारी धातु जैसे ताम्र, नाग, यशद,

सुवर्ण, रजत और रौप्य माक्षिक आदि रहते हैं। जो लोग ऐसी खानों को खनते हैं वे प्रायः एक के बाद दूसरे खनिज पदार्थ को निकालकर लाभ उठाते हैं। यह भी निश्चित है कि जहाँ-जहाँ पारद की खानें हैं, वहाँ पर किसी-किसी स्थान में कुएँ भी मिलते हैं, इटली में ऐसे कुएँ मौजूद हैं। यूनाइटेड स्टेट्स ऑफ अमेरिका में भी पारद के खानों में नलाकार कूप मिलते हैं, उन देशों में पारद के कूप २४५० फीट तक गहरे हैं। प्राचीन पारदोत्पत्ति के अन्दर पाच कूपों का ही वर्णन मिलता है। किन्तु वहाँ १८ कूप इस समय वर्तमान हैं, जिनसे पारद निकाला जाता है।

## पारदीय खनिज

**१—हिंगुल (सिनावार)**—गुड़हर के पुष्प के सदृश लाल हिंगुल पारद निकालने के लिये यह मुख्य खनिज है। इसका रंग तेज-लाल होता है। यह पारद और गन्धक का यौगिक है। इसका रंग वैसा ही होता है जैसा जवाकुसुम (गुड़हल के फूल) का होता है। अतः "रेड सल्फाइड आफ मर्करी" खनिज ही रस-शास्त्र का हंसपाद हिंगुल है। साधारणतया यह मृत्तिका के ढेले-सा या दानेदार प्रकृत में प्राप्त होता है। कभी-कभी इसके रबे भी पाये जाते हैं। इसे चीनी मिट्टी की कसौटी पर घिसने से लाल लकीर खिचती है।

इसके दो भेद और हैं (१) यकृदाकार और (२) प्रवालाभ (कोरेलीन) इसमें पहला रसरत्नसमुच्चयोक्त 'दरद' है और दूसरे का एक नाम और है, जिसे 'कोरेलीन अर्टज' कहते हैं, इसका अर्थ मूँगे की-सी मिट्टी होता है, इस प्रकार का हिंगुल इटली देश में होता है।

**२—चर्मारः**—यह कृष्णवर्ण का खनिज हिंगुल है। इसका रासायनिक संगठन रक्त हिंगुल के सदृश है। यह मिट्टी और छोटे-छोटे कणों के रूप में पाया जाता है। इस कण को चीनी मिट्टी की कसौटी पर रगड़ने से काली लकीर खिच जाती है। देखने

में यह चमकदार होता है। कण की अपेक्षा मिट्टीवाले में गुरुता कम होती है। इसी को रस कामधेनु में "चर्मार: कृष्णवर्णस्यात्" इस रूप में वर्णन किया है।

**३—हीरकद्युति (केलोमल)**—यह हीरे के समान द्युति (कान्ति) वाला 'रवादार' पारद का खनिज है। इसे मर्क्यूरस क्लोराइड या केलोमल कहते हैं।

**प्राप्तिस्थान**—यह प्राकृतिक दशा में "स्पेन" देश के इड्रिया और अल्माडन नामक स्थान में स्वल्प मात्रा में पाया जाता है। यह कण के रूप में ही प्राय: मिलता है। इसके कण बहुत ही जटिल संगठन के रूप में होते हैं। इसका रंग श्वेत या पाण्डु वर्ण का होता है। चीनी मिट्टी की कसौटी पर रगड़ने से पीली-सी लकीर खिंच जाती है। भारतीय रसशास्त्रियों को इस पारदीय खनिजों का पूर्ण ज्ञान था। रस कामधेनु ग्रन्थ में इसका बहुत ही सुन्दर वर्णन है।

**४—प्राकृतिक पारद**—यह बहुत अल्प मात्रा में प्राप्त होता है। कभी-कभी इसके कण खनिज हिंगुल के साथ बिखरे हुए पाये जाते हैं। यह स्पेन तथा इटली की खानों में पाया जाता है। पारद प्राप्ति का यह गौण खनिज है।

**५—पारद रजत मिश्रक (सिल्वर मर्करी)**—यह प्रकृति में पारद और रजत के भिन्न-भिन्न परिणाम में पाया जाता है। अधिकतर यह चीली देश की खानों में मिलता है। इसके अतिरिक्त जर्मनी, स्पेन, अमरीका की खानों में भी मिलता है।

उपरोक्त किसी भी खनिज को पारद के लिये यदि परीक्षा करनी हो तो निम्न प्रकार से करें। एक काच की नली में पारदीय खनिजों में से जिसकी परीक्षा करनी हो, उसका चूर्ण तथा चूना या खाने का सोडा भरकर स्प्रीट-लैम्प पर तपाने से नलिका के शीतल प्रदेश में पारद के कण देखने में आवेंगे। यदि पारद का खनिज पारद और गन्धक का यौगिक हिंगुल हुआ, तो नलिका के शीतल प्रदेश में लाल हिंगुल और पारद दिखाई पड़ेंगे तथा जलते हुए गन्धक की तीव्र गन्ध भी प्रतीत होगी।

## पारदीय खनिज प्राप्ति-स्थान

१—**भारतवर्ष**—यहाँ अब तक पारद या उसके खनिजों की प्राप्ति का कोई निश्चित स्थान ज्ञात नहीं हुआ है। अभी हाल ही में चित्रालर (पंजाब) नदी की रेत में हिंगुल के अस्तित्व का कुछ पता लगा है। यह स्थान सावधानीपूर्वक सुरक्षित कर दिया गया है। इसके अतिरिक्त अदन, अफगानिस्तान, अण्डमन, आयरलेण्ड, बर्मा, तिब्बत आदि पार्श्ववर्ती देशों में भी हिंगुल के मिलने की संदिग्ध सूचनाएँ समय-समय पर प्रकाशित हुई हैं।

२—**यूनियन ऑफ साउथ अफ्रीका**—ट्रान्सवाल जिले में स्फटिक के साथ मिला हुआ हिंगुल पाया जाता है। इसी देश के अन्य स्थानों में गेलेना, लेडसल्फाइड, यशद, स्फटिक, रेणुशिला आदि के साथ में पाया जाता है। एक स्थान पर प्राकृतिक पारद सुवर्ण के साथ भी पाया गया है।

३—**उत्तरी अमेरिका**—कनाडा के सब प्रान्तों में अनेक जातीय खनिज पाषाण और उष्ण स्रोतों में प्राकृतिक पारद और हिंगुल पाया जाता है।

४—**आस्ट्रेलिया**—यहाँ हिंगुल तथा प्राकृतिक पारद अनेक स्थानों में पाया जाता है। यहाँ ज्वालामुखी पाषाणों में भी अधिकतर पारदीय खनिज मिलते हैं। पारद के खनिज निकालने के लिये यहाँ अनेक कूप भी खोदे गये हैं, जिनकी गहराई ५० से २४० फीट तक है।

५—**न्यूजीलेण्ड**—यहाँ सोना, चाँदी, माक्षिक आदि खनिजों के साथ अनेक स्थानों में पारदीय खनिज भी पाये जाते हैं। यहाँ एक स्थान पर उष्ण स्रोत में हिंगुल प्राकृतिक गन्धक के साथ अन्य खनिजों के सहयोग में पाया जाता है।

इसके अतिरिक्त अल्बेनिया, जेकोस्लोवाकिया, फ्रान्स और कार्सिका, जर्मनी, हंगरी, इटली, पोर्तुगाल, रूमानिया, रसिया, स्पेन, एशिया माईनर, चाईना, जापान, फारस, अफ्रीका, ट्यूनिस, नॉर्थ अमेरिका, होण्डुरास, मेक्सिको, यूनाइटेड स्टेट्स, अलस्का, एरिजोना,

केलिफोर्निया, कार्न, कौण्टी, इडाहो, निवाड़ा, ओरेगन, लेन, टेक्सास, वाशिंगटन, दक्षिण अमेरिका, डच, गायना, कोलम्बिया, यूकोडर, पेरू, जुनिन, हुवानुको, वीनेजुए आदि स्थानों में भी पारदीय खनिज प्राप्त होते हैं।

## पारद के भेद और नाम

अनेक स्थानों में उत्पन्न होने के कारण पारद के प्रधान नाम—रस, रसेन्द्र, सूत, पारद और मिश्रक के भेद से पाँच हैं। ऐसे तो जितने नाम शिवजी के हैं, उतने नाम पारद के भी हैं। क्योंकि शास्त्रों में ऐसा ही उल्लेख है। यथा—

पारदो रसधातुश्च रसेन्द्रश्च महारसः।
चपलः शिव वीर्यश्च रसः सूतः शिवाह्वयः॥
रसेन्द्रः पारदः सूतः हरजः सूतकोरसः।
मुकुन्दश्चेतिनामानि ज्ञेयानि रस कर्मसु॥

१—**रस**—नाम का पारद लाल रंग का होता है। यह सब प्रकार के दोषों से रहित और रसायन है। इसी पारद के सेवन से देवता रोग, बुढ़ापा तथा मृत्यु से मुक्त हो गये।

२—**रसेन्द्र**—यह स्वभाव से ही निर्दोष, श्याव (काला-पीला), रूखा और अत्यन्त निर्मल होता है। इसी पारद के भक्षण से नाग-देव जरा और मृत्यु से छूट गये। इस पारद के सेवन से मनुष्य अजर-अमर न हो जाय इस कारण देवताओं ने इस कूप को मिट्टी और पत्थर से ढक दिया। तभी से ये दोनों पारद मनुष्यों के लिये दुर्लभ हो गये।

३—**सूत**—नामक पारद कुछ पीला, रूखा तथा दोषों से मिला हुआ होता है। १८ संस्कारों द्वारा शुद्ध होने पर देह लोह सिद्धि के लिए इसका उपयोग होता है।

४—**पारद**—यह चंचल और सफेद रंगका होता है। आजकल यही एक पारद मिलता है और इसी को शुद्ध करके अनेक प्रकार की दवाओं का निर्माण किया जाता है।

५—**मिश्रक**—नामक पारद मयूर (मोर) के पंख के समान चमकदार तथा पतलापन लिये हुए होता है। इसको भी १८ संस्कार द्वारा शुद्ध करने पर ही काम में लिया जाता है।

## पारद में अन्य धातुओं का समावेश

जिस प्रकार शिवमूर्ति में मग्न हुए योगीराज मोक्ष को प्राप्त होते हैं, उसी प्रकार अभ्रक द्वारा जारण किये हुए पारद में सुवर्णादि धातु लीन हो जाते हैं। जड़ी-बूटियों के सत्त्वादिक क्षार शीशे में लीन हो जाते हैं। इसी प्रकार शीशा वंग में, वंग ताँबा में, ताँबा चाँदी में, चाँदी सोने में और सोना पारद में लीन हो जाता है। जिस प्रकार समस्त जीव (प्राणी) ब्रह्म में लय हो जाते हैं उसी प्रकार समस्त रसादि धातु पारे में लीन हो जाते हैं।

## पारद के दोष

नागो वंशो मलोबह्निश्चापल्यं च विषं गिरिः।
असह्याग्निर्महादोषा निसर्गात् पारदे स्थिताः॥

पारद में १—नाग (शीशा), २ वंग (राँगा), ३—मल, ४—अग्नि, ५—चंचलता, ६—विष, ७—गिरिदोष, ८—असह्याग्निदोष, (अग्नि को न सहन करना, अग्नि पर गर्म करने से उड़ जाना) ये आठ महादोष स्वभाव से ही पारद में रहते हैं।

पारद के दोषों के विषय में अनेक मत हैं। 'रसेन्द्र चूड़ामणि' तथा 'रस प्रकाश सुधाकर' आदि ग्रन्थों में पारद के पाँच तथा अन्यों में सात और तीन नैसर्गिक दोष लिखते हैं।

## पारद के गुण-दोष का विवेचन

स्वाभाविक पारद, सिंगरफ से निकाला हुआ पारद और उसके रस कर्पूरादि यौगिक दाहक विष हैं। पारद में अन्य धातु भी मिले रहते हैं, इन्हीं तीनों दोषों को दिखाने के लिये—रसरत्नसमुच्चय आदि पुस्तकों में—

विषं वह्निर्मलश्चेति दोषाः नैसर्गिकास्त्रयः

अशुद्ध पारद मारक होने से विष-दोष तथा दाहक होने से वह्नि दोष और धात्वान्तर के संयोग होने से —मल-दोषयुक्त माना गया है।

इन दोषों से युक्त पारद अथवा ऐसे पारदीय यौगिक सेवन करने से मरण-सन्ताप और मूर्छा आदि उपद्रव होते हैं।

यह बात आजकल के वैज्ञानिक भी मानते हैं। घोषकृत 'मेटेरिया मेडिका' में पारद प्रयोग के "एक्यूट टोक्सिन एक्सन" (तात्कालिक पारद-विष-प्रभाव) शीर्षक में लिखा है कि "पारद के यौगिक विशेष कर रस-कर्पूरादि (कोरोसिव सबलिमेण्ट), रसपुष्प (केलोमल, सुधानिधि रस) और मुग्धरस (ग्रेण्ट पाउडर) ये सेवन करने से कोष्ठ में भयंकर प्रभाव करते हैं। जिससे वमन, विरेचन, शूल, रक्तातिसार, मूर्छा तथा अन्त में मरण भी हो जाता है।"

इसीलिये हमारे प्राचीन रसशास्त्रों में पारद के संस्कारों की पूर्ण व्यवस्था की गई है जिससे ये दोष कम हों तथा दूसरे द्रव्य के संयोग से रोग नाशक व शक्तिप्रद गुण उत्पन्न हों।

पारद का विष-प्रभाव तो स्वाभाविक है। जब खान से पारद निकलता है, उस समय उसके साथ में संखिया और एण्टिमनी भी निकलते हैं। ये दोनों भयंकर विष हैं तथा उड़नशील भी हैं। अतः पारद शोधन करते समय इनकी अशुद्धियों को भी दूर करने का अवश्य प्रयत्न करना चाहिये।

पारद में दो यौगिक दोष नाग और वंग माने गये हैं। यथा—

यौगिकौ नाग वंगौद्वौ तौ जाड्याध्मानकुष्ठदौ

यह आधुनिक दृष्टि से भी ठीक है। घोष की "मेटेरिया मेडिका एण्ड थेराप्युटिक्स" नामक ग्रन्थ में लिखा है कि पारद में लेड, टिन तथा अन्य धातुओं की अशुद्धियाँ भी मिली रहती हैं।

अन्य धातुओं के सम्बन्ध में लाडर ब्रण्टन नामक विद्वान् ने अपने "फार्माकोलोजी थेराप्युटिक्स एण्ड मेटेरिया मेडिका" नामक ग्रंथ में लिखा है कि अन्य दोषों में —नाग (लेड), आर्सेनिक (संखिया), एण्टिमनी (स्रोतोंजन) हो सकते हैं। इन अवतरणों से स्पष्ट है

कि पारद में अन्य धातु मिले रहते हैं, अतएव मल-दोष को मानना सर्वथा सत्य है।

## पारद के सप्तकंचुक दोष

उपरोक्त दोषों के अतिरिक्त पारद में सप्तकंचुक दोष भी माने गये हैं।

औपाधिकाः पुनश्चान्ये कार्तिताः सप्त कंचुकाः।
पर्पटी पाटिनी भेदी द्रावी मलकरी तथा ॥
अन्धकारी तथा ध्वांक्षी विज्ञेयाः सप्त कंचुकाः।

यह सप्त कंचुक दोष क्या है? साम्प्रतिक—रसायन और खनिज विज्ञान के परिशीलन से पता चलता है कि पारद प्रायः सब धातुओं से भारी होता है। जब यह अन्य धातुओं के साथ मिलता है, तब उसे पारदीयमिश्रक कहते हैं। इस अवस्था में पारद के अन्दर मिली हुई धातुएँ प्रायः पारद के ऊपर आवरण के रूप में फैली हुई रहती हैं। इस प्रकार के आवरण को कंचुक कहते हैं।

पारद के कंचुक दोषों का प्राच्य और पाश्चात्य ढंग से "रसतरंगिणी" में अच्छा वर्णन किया गया है। यथा—

धातवो रस संश्लिष्टा यदा विष्णुपदामृतम्।
गृह्णन्ति हि तदातेषां कश्चित् भागोऽवशीर्यते।
ततश्चूर्णत्वमापन्ना रसमाच्छादयन्ति ते।
तेनावरण साम्येन धातवः सूत संगताः ॥
कंचुकाख्यां भजन्तीति प्राच्य पाश्चात्य सम्मतिः।
कैश्चिदेते कंचुकाख्यां दोषाः औपाधिकाः स्मृताः।

पारद के मिश्रक अत्यधिक दबाव पर विशिष्ट हो जाते हैं, अर्थात्—पारद अलग निकल आता है। प्रायः इसी ज्ञान के आधार पर आयुर्वेद के रस शास्त्रज्ञों ने पारद को शुद्ध करने के लिये अनेक प्रकार के शोधन-विधानों का वर्णन किया है। साधारणतया पारद "लेटिन गेबर" के लेखानुसार वंग, सुवर्ण, ताम्र, रजत और लोहे के साथ मिलता है तथा इसके बाद के लेखकों के मतानुसार

पारद, यशद, नाग और धातु के साथ भी मिलता है। लौह के साथ कठिनता से मिलता है।

## मिश्रक पारद का व्यापार

बाजार में ये मिश्रक पारद व्यापार के लिये आते हैं। पारद तथा वंग का मिश्रक दर्पण (शीशा-ऐना) पर कलई करने के काम आता है। सुवर्ण और रजत के द्वारा बने हुए पारदीय मिश्रक सोनहरी, रूपहरी, और गिलट की कारीगरी में उपयुक्त होते हैं।

यशद और वंग के साथ बने हुए पारदीय मिश्रक विद्युत् यन्त्रों को रबर पर चढ़ाने के लिये काम आते हैं, इसी प्रकार भिन्न-भिन्न प्रकार से बने हुए रजत, ताम्र, वंग और कभी-कभी सुवर्ण तथा प्लेटिनम् के द्वारा बने हुए पारदीय मिश्रक दाँतों के गढ़ों के भरने में काम आते हैं।

आधुनिक विद्वानों ने पारद पर वायु विशेष (गैस) को भी कंचुक आवरण माना है। यह आवरण अत्यन्त सूक्ष्म होता है और विशिष्ट यन्त्र द्वारा ही परीक्षित या दृष्टिगत होता है।

इन दोषों के अतिरिक्त भी रस ग्रन्थों में पारद के अन्दर अन्य दोष भी माने गये हैं, यथा—

भूमिजा गिरिजा वार्या ते च द्वे नाग वंगजौ

अर्थात्—भूमिज—(जिस भूमि से पारद निकला उसके संसर्गज दोष), गिरिज, वारिज (जिस स्रोत के जल में घुल कर ऊपर आकर हिंगुल के रूप में बना उसके दोष का भी पारद में रहना सम्भव है) अतएव जहाँ से खनिज पारद एकत्रित किया गया है, उन स्थान के संसर्ग से होनेवाले दोषों को अवश्य दूर कर देना चाहिये।

परन्तु दुःख है कि आजकल जो बाजार में पारद उपलब्ध होता है और हम लोग रात दिन उसे वर्तते हैं, यह पता लगाने की कभी भी चेष्टा नहीं करते कि यह पारद कहाँ से आया और किस देश में मिलता है तथा इसके सहयोगी कौन-कौन धातु हैं, इसकी शुद्धि क्यों की जाती है, शोधन द्रव्यों का इस पर क्या प्रभाव पड़ता है इत्यादि।

इस अनभिज्ञता का फल यह हो रहा है कि दिनानुदिन इस क्रिया का लोप होता जा रहा है और वैद्य समाज पारद जैसी महत्त्वपूर्ण औषध से सर्वथा अनभिज्ञ होता चला जा रहा है। यहाँ तक कि पारद का जो अष्ट संस्कार विधान है उसे भी बहुत से वैद्य झंझट समझ कर छोड़ ही देते हैं।

'पारद के संस्कार की आवश्यकता क्यों? अशुद्ध या खनिज पारद के अन्दर विष, वह्नि और मल ये ३ दोष स्वाभाविक रूप से रहते हैं, इन दोषों से युक्त पारद के सेवन से मनुष्य को क्रमशः मरण, सन्ताप और मूर्च्छा होती है। पारद के नाग और वंग ये दोष यौगिक हैं अर्थात् ये दोष खान में संसर्ग से पारद में उत्पन्न होते हैं। अथवा व्यापारी लोग इन दोनों धातुओं को पारद में मिला देते हैं, इन दोषों से युक्त पारद का सेवन करने से—जाड्य, आध्मान और कुष्ठ पैदा होता है। इसके अतिरिक्त सप्तकंचुक दोष हैं। ये औपाधिक दोष हैं। ये भूमि, पर्वत और जल से उत्पन्न होते हैं।

पारदीय भूमि से उत्पन्न कंचुक दोष कुष्ठ रोग उत्पन्न करते हैं। पर्वत से उत्पन्न जाड्यता, जल से उत्पन्न कंचुक दोष वातव्याधि, और नाग तथा वंग दोष अनेक प्रकार के रोग उत्पन्न करते हैं। अतएव इन दोषों से मुक्त करने के लिये पारद का संस्कार द्वारा शोधन करना चाहिये।

## पारद-संस्कार की संख्या

रसरत्नसमुच्चयादि ग्रन्थों में पारद के १८ संस्कार करने का वर्णन है। किन्तु रसपद्धति, रुद्रयामल आदि रसशास्त्रियों का मत है कि पारद के आठ ही संस्कार चिकित्सकों को करना चाहिये। शेष १० संस्कार स्वर्णादि (रसायन) कार्य में काम आते हैं। अतएव हम भी यहाँ आठ ही संस्कार का उल्लेख करेंगे। यथा—

१—स्वेदन, २—मर्दन, ३—मूर्च्छन, ४—उत्थापन, ५—पातन (ऊर्ध्वपातन, अधःपातन, तिर्यक्पातन), ६—बोधन, ७—नियामन, और ८—प्रदीपन।

## १ स्वेदन (स्वेद) संस्कार

स्वेदन संस्कार के लिए जितना पारा लें उसका आधा सोंठ, पीपल, मिर्च, सेंधा नमक, राई और चित्रक इन सबको कूट-कपड़छान कर बारीक चूर्ण कर लें, फिर आर्द्रक और मूली के रस से खरल में उपरोक्त चूर्ण और पारद को घोटें। यहाँ तक खरल करें कि गोला बन जाय, फिर इस गोले को तीन या चार पर्त्त किये हुए मजबूत स्वच्छ वस्त्र में बाँध कर काँजी भरी हुई मिट्टी के पात्र में इस गोले को (दोला यन्त्र में) लटका कर चूल्हे पर चढ़ा मध्यमाग्नि द्वारा तीन दिन तक स्वेदन करें। यदि काँजी कम हो जाय तो दुबारा फिर करें।

ध्यान रहे पोटली काँजी के मध्य में ही रहे तथा हाँड़ी की तली से कुछ ऊपर ही रहना चाहिये और हाँड़ी चौड़े मुंह की हो, जिससे पोटली सुगमता से आ जाये। चूंकि पोटली बड़ी होती है अतः हाँड़ी का पेट भी बड़ा होना चाहिए।

### दोला यन्त्र

एक मिट्टी की हाँड़ी में काँजी आदि स्वेदन योग्य स्वरसादि भर कर उस हण्डिका के दोनों किनारों में दो छेद बनाकर उसमें मजबूत लकड़ी डाल दें, फिर उस लकड़ी के बीच में पारद की पोटली बाँधकर भाण्डस्थ द्रव में लटकाकर इस हण्डिका को चूल्हे पर चढ़ाकर यथोक्त समय तक आँच देकर स्वेदन करें। इसी को 'दोला यन्त्र' कहते हैं।

**स्वेदन संस्कार से लाभ**—रसपद्धति, भावप्रकाश तथा रससागर आदि ग्रन्थों के मतानुसार—स्वेदन-संस्कार द्वारा पारद के दोषों को शिथिल किया जाता है। शिथिलता दूर होकर –पारद में तीव्रता आ जाती है।

## २ मर्दन संस्कार

पारद से सोलहवाँ भाग मर्दन संस्कार की औषधियों (घर का धुआँ, ईंट का चूर्ण, दही, गुड़, सेंधा नमक और राई) को अलग-अलग चूर्ण करने योग्य दवाओं को कपड़छन चूर्ण करें। फिर इस चूर्ण के साथ पारद को खरल में डालकर तीन दिन तक घोटें।

**मर्दन संस्कार से लाभ**—मर्दन संस्कार द्वारा पारद का बाहरी मल नष्ट होकर पारद शुद्ध और स्वच्छ हो जाता है।

## ३ मूर्च्छन संस्कार

पारद को घृतकुमारी के स्वरस में ७ दिन तक घोटने से मलदोष नष्ट हो जाता है। त्रिफला तथा काँजी या जल के साथ पारद को सात दिन तक घोटने से वह्निदोष नष्ट होता है। चित्रकमूल के चूर्ण के साथ घोटने से विषदोष दूर होता है। इस प्रकार पारद को उपर्युक्त सभी द्रव्यों के साथ पृथक्-पृथक् घोटने से मूर्च्छन संस्कार हो जाता है।

**मूर्च्छन संस्कार से लाभ**—मूर्च्छन संस्कार से मल, वह्नि तथा विषदोष नष्ट हो जाते हैं।

## ४ उत्थापन संस्कार

उपरोक्त मूर्च्छन संस्कार से पारद पिष्टी के रूप में हो जाता है। अतः उसको फिर अपने स्वरूप में लाने के लिए इसका उत्थापन करना चाहिये। यह उत्थापन संस्कार अनेक प्रकार से किया जाता है। यथा—

*१—नष्ट पिष्ट पारद को खरल में डालकर काँजी के साथ तेज धूप में एक प्रहर तक घोटकर फिर चार तह किये हुए वस्त्र में छानकर गर्म जल से धो लें।

२—नष्ट पिष्ट पारद को खरल में डालकर जम्बीरी नीबू के रस के साथ तेज धूप में तीन घण्टे तक खरल में घोटकर वस्त्र से छानकर जल से धो लेना चाहिये। इससे पारद का उत्थापन हो जाता है।

## ५ पातन संस्कार

एक खरल में शुद्ध पारद तीन भाग और ताम्रचूर्ण एक भाग डालकर इन दोनों को नीबू के रस से जब तक गोला (पिण्ड) न बन जाये तब तक मर्दन करें। यदि गोला न बने तो थोड़ा शुद्ध तूतिया डालकर घोटें, अवश्य गोला बन जायगा।

इस गोला को नीचे की हाँड़ी में रख दें और उस हाँड़ी के मुख पर नीचे की ओर मुख की हुई दूसरी हाँड़ी को रखकर दोनों हाँड़ियों के मुखसन्धि को मुल्तानी मिट्टी से बन्द कर सुखा दें। नीचे की

---

* स्वरूपस्य विनाशेन पिष्टत्वाद्बन्धनं हि तत्।
विद्वद्भिर्निजितःसूतो नष्टपिष्टः स उच्यते ॥

हण्डिका के अधोभाग (पेंद) में भी मिट्टी लगा देनी चाहिये। फिर इस डमरू यन्त्र (देखें पृष्ठ ४४ पर विद्याधर यन्त्र) को चूल्हे पर चढ़ा कर तीन प्रहर मध्यमाग्नि द्वारा आँच दें। पास में एक पात्र में शीतल जल भरकर रखें। उसमें ४ पर्त्त किये हुए कपड़े भिगोकर ऊपर की हाँड़ी के पेंद पर शीतलता पहुँचाने के लिए बार-बार रखते जायँ। इस तरह नीचे से पारद उड़कर ऊपर की हाँड़ी के भीतरी भाग में छोटे-छोटे कणों के रूप में चिपक जाता है। स्वाँग शीतल होने पर धीरे से यन्त्र को उतार उसकी सन्धि को तोड़कर ऊपरी हाँड़ी में लगा हुआ पारद को ब्रुस से साफ कर निकालें, फिर स्वच्छ वस्त्र से छान कर रख लें। इस तरह ऊर्ध्वपातन संस्कार से पारद नाग और वंग दोनों दोषों से मुक्त हो निर्मल हो जाता है।

**नोट**—इस ऊर्ध्वपातन विधि से ऊर्ध्वपातन करने क लिए आठ पल (३२ तोला) पारद लेना चाहिये। क्योंकि अनुभव से ६ घण्टे की अग्नि से प्रायः आठ पल (३२ तोला) पारद का ही ऊर्ध्वपातन देखा गया है। कभी-कभी ४० तोला भी उड़ जाता है। परन्तु इसमें बारह घण्टे की आँच लगती है। अतः ऊर्ध्वपातन के लिए ३२ तोला ही पारद लेना चाहिये।

## अधःपातन यन्त्र

शु० आँवलासार गंधक तथा पारद समान भाग लेकर जम्बीरी नीबू के रस में एक दिन घोटकर कौंच के बीज, चित्रक, सहजना, राई और सेंधा-नमक के साथ इतना घोटें कि उसकी पिट्ठी बन जाये, जिससे कि पारद अलग न दीख पड़े, फिर इसे ऊपरी हण्डिका के भीतरी भाग में लेप कर दें



और नीचे की हण्डिका में जल भर दें, फिर पारद से लिप्त हण्डिका का मुख नीचे की जल भरी हुई हण्डिका के मुख से मिला कर मुल्तानी मिट्टी से सन्धि बन्द करके पृथ्वी में एक गढा (जिसमें यह यंत्र पूरा बैठ सके, केवल ऊपरी हण्डिका के पृष्ठभाग मात्र दिखाई पड़े) खोदकर गाड़ दें, बाद में ऊर्ध्व हण्डिका की पीठ पर जंगली कण्डों की आँच दें। इस तरह अग्नि के ताप से पारद नीचे शीतल जल में गिरेगा। स्वाँग शीतल होने पर सावधानी से ऊपर की हँड़िया हटा नीचे जल में से पारद निकालकर सुरक्षित रख लें। यदि एक बार में सम्पूर्ण न उड़ सके तो दुबारा फिर इसी प्रकार करें।

अधःपातन संस्कार के लिये भूधर यन्त्र, डमरू यन्त्र और कुक्कुट पुट की आवश्यकता होती है। भूधर यन्त्र से भी काम लिया जाता है, अतः भूधर यन्त्र का परिचय भी देना आवश्यक है।

**भूधर यन्त्र**



एक छोटा सा भाण्ड लेकर उसके भीतरी भाग में पारद कल्क का लेप कर दें, फिर एक चौड़ा पेटवाला भाण्ड लेकर उसमें शीतल जल भरकर पारद लिप्त भाण्ड को अधोमुख करके दोनों के मुखों को मिला कर संधि बन्द कर दें, फिर यन्त्र को गड्ढे में रखकर ऊपरी भाण्ड के पृष्ठ पर जंगली कण्डों की आँच दें। इससे पारद का अधःपातन शीतल जल में होता है।

## तीर्य्यक् पातन यन्त्र

समान भाग धान्याभ्रक और पारद को काँजी में पीसकर पिष्टी बना लें, फिर इस पिष्टी को एक बड़े घट में रख दें और एक दूसरे घट में जल भर दें, इन दोनों घड़ों के मुख को प्याले से बन्दकर मुल्तानी मिट्टी से संधि बन्द कर दें, फिर पारदयुक्त घट को चूल्हे पर रख उसके पाँजर में जल भरा हुआ घट रख दें, पारदवाले घट की गर्दन से कुछ नीचे एक छेद बना बाँस की या और किसी लोहे आदि की नली लगा दें, किन्तु नली ज्यादे भीतर तक प्रवेश न करे इसका ध्यान रहे। उस नली के अग्र भाग जलवाले घट के पार्श्व में छेदकर प्रवेश कर दें। फिर मुल्तानी मिट्टी से अच्छी तरह संधि बन्द कर देने के बाद आँच दें। प्रायः ६ घण्टे तक की आँच देने से ३२ तोला पारद उड़कर आ जाता है। जल से भरा हुआ घड़ा के ऊपर शीतल जल में कपड़ा भिगोकर बराबर डालते रहें, जिससे घड़ा गर्म न होने पावे।

## ६ बोधन (रोधन) संस्कार

उक्त प्रकार से मर्दन, मूर्च्छन तथा पातन संस्कारों से संस्कृत किया हुआ पारद शक्तिहीन हो जाता है, अतः इसमें पुनः शक्ति लाने के लिये ही यह बोधन संस्कार किया जाता है। यथा—

एक हाँड़ी में पारद को रखकर ऊपर से नीबू के रस में पिसे हुए सधव नमक से ढक दें, और कुछ जल डालकर एक ढक्कन मुख पर रख मुख बंदकर संधि लेप कर दें, फिर इसे लघु पुट में देकर फूंक देने से बोधन संस्कार हो जाता है; तथा पारद शक्ति सम्पन्न हो जाता है।

## ७ नियमन संस्कार

बोधन संस्कार द्वारा बलवान पारद की चंचलता दूर करने के लिये नियमन संस्कार किया जाता है। इसका प्रयोजन सिर्फ पारद की चंचलता दूरकर अग्नि स्थायी करना है। इसके लिये—

नागफेनी, इमली, बाँझ ककोड़ा, भाँगरा, धतूरा और नागर मोथा के स्वरस अथवा क्वाथ के साथ एक दिन स्वेदन करने से पारद की चंचलता दूर होकर अग्नि स्थायी बन जाती है, ऐसा रासायनिकों का मत है।

## ८ दीपन संस्कार

काँजी या क्वाथ आदि से भरी हुई हाँड़ी में दोला यन्त्र द्वारा तीन दिन तक स्वेदन करने से पारद का स्वेदन संस्कार हो जाता है। इस संस्कार से पारद की जारण शक्ति बढ़ जाती है और पारद का उत्तम स्वेदन हो जाता है।

## पारद के ८ दोषों को दूर करने का सरल उपाय

**१—नागदोष के लिये**—पारद के १६ वाँ भाग ईंट का चूर्ण तथा हल्दी का महीन चूर्ण पृथक्-पृथक् लेकर तप्त खरल में नीबू के रस डाल कर एक दिन तक बराबर मर्दन करें।

इसके लिये खरल मजबूत लोहा अथवा पत्थर का होना चाहिये। मर्दन करने के पश्चात् पारद को काँजी से धो दें, इस तरह से नाग-दोष दूर हो जाता है।

**२—बंग दोष के लिये**—इन्द्रायण तथा अंकोठ के जड़ की छाल के चूर्ण के साथ पारद को मर्दन करने से बंग दोष नष्ट होता है।

**३—मल दोष के लिये**—अमलतास के गूदे के साथ पारद को मर्दन करने से मल दोष नष्ट होता है।

**४—वह्नि दोष के लिये**—चित्रक की जड़ की छाल के चूर्ण के साथ पारद को घोटने से वह्नि दोष नष्ट होता है।

**५—चांचल्य दोष के लिये**—काले धतूरे (पंचांग) के चूर्ण और पारद दोनों को एकत्र मर्दन करने से चांचल्य दोष नष्ट होता है।

६—**विष दोष के लिये**—त्रिफला चूर्ण और पारद दोनों को एकत्र घोटने से विष दोष नष्ट होता है।

७—**गिरिदोष के लिये** —त्रिकटु चूर्ण और पारद को एकत्र घोटने से गिरि दोष नष्ट होता है।

८—**असह्याग्नि दोष के लिये**—गोखरू का चूर्ण और पारद को एकत्र मर्दन करने से असह्याग्नि दोष नष्ट होता है। —र० सा० सं०

## अशुद्ध पारद के लक्षण

आजकल बाजार में बिकनेवाला पारा कई विशेष धातुओं से मिश्रित रहता है। यदि आप इसकी परीक्षा करना चाहें, तो किसी साफ चीनी या काँच के बरतन में रखकर तिरछा करें, तो पीछे से पारद के छोटे-छोटे कण की लकीर-सी दिखाई पड़ेगी, अथवा इसे बात-प्रदेश में हिलावें तो पारद के ऊपरी भाग में काले से चूर्ण की या मलाई की तरह जम जायगी, जिससे पारद के छोटे-छोटे कण आच्छादित हो जायेंगे। यही कंचुकी दोष माना गया है। प्राय: अशुद्ध पारद का स्वरूप धुएँ के समान पाण्डु और चित्र-विचित्र होता है, यथा—

"××धूम्र: परिपाण्डुरश्च चित्रो न योज्यो रसकर्मसिद्धौ"

अत: उक्त प्रकार के पारद का प्रयोग औषध या रस कर्म में नहीं करना चाहिये। पारद को अन्य मिश्रित धातुओं से मुक्त करने के लिये पातन संस्कार करना बहुत उपयोगी है। इसमें आपको एक विचित्र बात देखने में आयेगी —यदि पारद में नाग या बंग धातु का सम्मिश्रण थोड़ा भी होगा, तो तीव्र आँच देने पर भी बहुत धीरे-धीरे पारद उड़ेगा ; कम आँच में तो नीचे बैठा ही रह जाता है ; बहुत कम मात्रा में ऊपर उड़ता है।

रस-ग्रन्थों में विष, बह्नि, मल, नाग, बंग आदि दोषों के अतिरिक्त चापल्य, गिरिदोष और असह्याग्नि ये महादोष भी माने गये हैं। ये दोष अवश्य विचारणीय हैं। चपल (विस्मथ धातु) कभी-कभी पारद के साथ मिला रहता है। चपल के साथ पारद के द्रवांक (मेल्टिग प्वाइण्ट) को घटाने के लिये मिलाते हैं ; अर्थात्

पारद मिलने से चपल शीघ्र ही मन्द अग्नि पर भी पिघल जाता है और "स्टीरियो टाइपिंग" के व्यापार में आजकल लगाया जाता है। ऐसा पारद यदि काम में (औषधि कर्म में) लाया जाय तो उसमें चपल धातु की अशुद्धि रहना अवश्यम्भावी है।

इसी प्रकार गिरिदोष है, जिसका उल्लेख अन्यत्र किया जा चुका है। तथापि ध्यान रहे कि संखिया (आरसेनिक), सुरमा (एण्टिमनि) पारद के खनिजों के साथ ही अधिकांश निकलते हैं, और ये उड़नशील भी हैं; अतः इन दोषों को गिरिदोष मानना ठीक है।

कुछ ऐसे भी पारदीय खनिज हैं, जो ऑक्सिजन और नमक की गैस (क्लोरिन) के अत्यल्प मात्रा में पाये जाने वाले यौगिक हैं और अपेक्षाकृत अत्यन्त उड़नशील हैं। सम्भवतः इन्हीं यौगिकों को देखकर पारद में असह्याग्नि दोष गौण रूप में माना गया है।

## शुद्ध पारद के लक्षण

शुद्ध पारद श्वेत (चाँदी जैसे) वर्ण का होता है। यह साधारण तापक्रम पर द्रव रूप में रहता है। यदि इसको आप किसी शीशी के अन्दर रखकर हिलायेंगे, तो छोटे-छोटे गोल-गोल कण बन जायेंगे, यदि पात्र से पृथ्वी पर फैला देंगे तो भी छोटे-छोटे कण के रूप में फैल जायगा। इन फैले हुए कण को इकट्ठा कर शीशी में आसानी से भर सकते हैं। पारद अत्यन्त शीतांश पर सफेद राँगे जैसा ठोस हो जाता है। किसी-किसी का कहना है कि इतना सख्त हो जाता है कि चाकू से कटता है। न जाने यह कहाँ तक सत्य है। द्रवावस्था में पारद की पतली सतह पारदर्शक होती है तथा उसमें नीले रंग की आभा दिखाई देती है। आयुर्वेद शास्त्र में शुद्ध पारद के लक्षण भी यही है। यथा—

"अन्तः सुनीलो वहिरुज्ज्वलो यो मध्याह्नसूर्यप्रतिमप्रकाशः"

थोड़ा-सा पारद एक काँच या चीनी के बर्तन में रखकर उस पर ऊपर से पानी की तेज धारा गिराई जाय, तो पारद के बुल-बुले पानी

की सतह पर तैरते हुए दिखायी देते हैं, उनमें नीली आभा दिखायी देती है तथा वे फूटकर ठोस पारद के कण के रूप में बदल जाते हैं।

—ख० वि०

## गन्धक

रसायन-शास्त्र में पारद के बाद गंधक का ही नम्बर आता है। वास्तव म रासायनिक चिकित्सा की सृष्टि (रचना) के लिये इन दोनों (पारा-गंधक) का संयोग होना परमावश्यक है। इनके संयोग के बिना रासायनिक चिकित्सा चल ही नहीं सकती है। ये दोनों पृथक् रहने पर उतना कार्य नहीं कर सकते, जितना एक जगह मिलकर अद्भुत कार्य करते हैं। अतएव पारद के बाद गंधक का विवरण लिखा जाता है।

### गन्धक के भेद और नाम

गन्धक तीन प्रकार का होता है। इनमें पहला शुक (तोते) की चोंच के समान लाल होता है, यह उत्तम होता है। दूसरा पीतवर्ण का होता है, यह मध्यम है। तीसरा श्वेत वर्ण का होता है, यह अधम है। कुछ लोगों का मत है कि गन्धक चार प्रकार (श्वेत, रक्त, पीत और कृष्ण वर्ण) का होता है। इनमें सफेद गन्धक को खटिक कहते हैं; क्योंकि यह खड़िया के समान सफेद होता है, और यह लेप तथा लोह मारण के काम में आता है और जो गन्धक पीले वर्ण का होता है उसे आँवलासार गन्धक कहते हैं। इसी का एक दूसरा भेद शुक पिच्छ है। यह रस और रसायन कार्य के लिये श्रेष्ठ होता है। जो गन्धक तोते की चोंच के समान होता है, वह सोना, चाँदी आदि धातु निर्माण के काम में आता है तथा जो काले वर्ण का गन्धक होता है, वह जरा और मृत्यु को नष्ट करने वाला होता है। परन्तु यह अतिदुर्लभ हो गया है।

**गन्धक के नाम**—गन्धक, गन्धपाषाण, शुकपिच्छ, सुगन्धक (सुन्दर गन्धवाला), शुल्वरिपु (यह ताम्बे को मारता है अतः इसका नाम ताम्बे का शत्रु है), पामारि (पामा-खुजली को नाश करने

वाला), नवनीतक (जिसे आजकल नौनियाँ या नुनियाँ गन्धक भी कहते हैं)।

**गन्धक के दोष**—अशुद्ध गन्धक के सेवन से ताप, कुष्ठ, भ्रम और पित्त के रोग उत्पन्न होते हैं तथा रूप, बल, वीर्य और आरोग्य का नाश होता है। अतः शुद्ध करके ही इसका उपयोग करना चाहिये।

**गन्धक-शोधन-प्रकार**—एक लोहे के पात्र में घृत डालकर आग पर रखें। पिघल जाने पर घृत के समान भाग गन्धक का दरदरा चूर्ण उस घृत में डाल दें, गन्धक के पिघलते ही दूध में डाल दें। पश्चात् उसमें से निकाल कर गर्म जल से धो डालें और सुखाकर रख लें, इसे सब रोगों में प्रयोग करें। —शा० सं०

**नोट**—अक्सर देखा जाता है कि प्रायः गन्धक में छोटे-छोटे शिलाकण तथा मिट्टी आदि के भी कण मिले रहते हैं, अतः गन्धक जब कड़ाही में पिघल जाय तो दूध के ऊपर एक स्वच्छ कपड़ा बाँध दें। उस कपड़े पर गन्धक डालें, जिससे छनकर सिर्फ गन्धक मात्र ही दूध में पड़े और कंकड़-पत्थर सब ऊपर कपड़े में ही रह जाय।

**शुद्ध गंधक के गुण**—शुद्ध गंधक रसायन में श्रेष्ठ और रस में मधुर तथा पाक में कटु है। यह खाज, कुष्ठ और विसर्प (फैलने-वाली खुजली) को दूर करता है। अग्निदीपक और पाचक है। आँव को दूर करता तथा उसका शोषक है और दुष्ट मलादि को निकालकर शुद्ध करनेवाला तथा विषनाशक है। पारे के लिये वीर्य-प्रद है अर्थात् उसकी रोगनाशिनी शक्ति को बढ़ाता है। कृमि और प्लीहावृद्धि नाशक है। सत्त्वरूप—(जैसे अन्य धातुओं से सत्त्व निकाले जाते हैं वैसे इसका नहीं, यह तो खुद ही सत्त्वात्मक है) और वीर्यवर्द्धक है।

## गन्धक के कुछ विशिष्ट प्रयोग

**गंधक के तैल बनाने की विधि**—शुद्ध गंधक के चूर्ण में सोलहवाँ भाग त्रिकटु (सोंठ, पीपल, मिर्च) का चूर्ण मिलाकर तैल में बारीक घोटकर एक बालिश्त भर चौकोर स्वच्छ कपड़ा बिछाकर उस

पर इस पिष्टी को बिछा सावधानी से मोड़कर बत्ती बना लें, उस वर्त्तिका को धागे से लपेट दें। अब इस बत्ती को सड़सी या चीमटी से पकड़कर अग्नि में जलावें और नीचे एक काँच का पात्र रख दें जिसमें गंधक का तैल नीचे टपकता रहे, बत्ती जल जाने पर उस पात्र में जितना तैल हो उसे छानकर अच्छी शीशी में रख लें। इसे गंधक द्रुति भी कहते हैं।

—भा० भै० र०

**गुण और उपयोग**—इस तैल की ३ बूंद और रस सिन्दूर २ रत्ती लेकर घोटकर उँगली से पान में मिलाकर सेवन करें तो अग्नि प्रदीप्त होती है। तीव्र क्षय, पाण्डु, कास और श्वास रोग नष्ट होते हैं। शूल, दुःसाध्य ग्रहणी और आमाजीर्ण भी नष्ट हो जाते हैं।

**कुष्ठ रोग में**—शुद्ध गंधक और काली मिर्च का चूर्ण समान भाग लें और गन्धक से षड्गुण त्रिफला चूर्ण लेकर इसमें मिलाकर एकत्र घोट लें। फिर इस चूर्ण को अमलतास की जड़ के क्वाथ या स्वरस के साथ सेवन करने से कुष्ठ नष्ट होता है। यदि इस औषध-सेवन काल में अमलतास की जड़ को चन्दन की तरह पानी में घिसकर बराबर घावों पर लेप करते रहें, तो बहुत शीघ्र कुष्ठ व्रण आराम होता है।

**सेहुआँ में**—गंधक और यवक्षार को सरसों के तेल में मिलाकर लेप करने से सिध्म (सेहुआँ) नष्ट होता है।

**गण्डमाला में**—पारा, गंधक, आक का दूध, सेंधा नमक और हल्दी को पीसकर लेप लगाने से गण्डमाला की गाँठ बैठ जाती है।

**पामा में**—गंधक को महीन पीसकर सरसों तेल में मिलाकर लेप करने से पामा (कण्डू) नष्ट हो जाती है।

**गंधक की गंध दूर करने का उपाय**—गंधक के चूर्ण को ८ गुने दूध में इतना पकावें कि वह गाढ़ा हो जाय, फिर उसमें हुलहुल का रस डालकर धीरे-धीरे पकाने के बाद उसे त्रिफला के काढ़े में डालकर गर्म जल से धोकर रख लें।

**हिक्का में**—शुद्ध पारद और शुद्ध गंधक को समान भाग में लेकर ताँबे के बर्तन में घोटकर कज्जली बना पान के रस और मधु के साथ सेवन करने से सब प्रकार की हिक्का नष्ट हो जाती है।

**प्रमेह पर**—शुद्ध गंधक १ रत्ती को गुड़ ४ रत्ती में मिलाकर जयन्ती रस के साथ सेवन करें तो प्रमेह रोग नष्ट होता है।

**विर्चचिका पर**—शुद्ध गंधक ४ रत्ती को पाव भर धारोष्ण गो दुग्ध के साथ सेवन करने से विर्चचिका तथा पामा नष्ट होती है।

**प्रमेह पिडिका पर**—४ रत्ती शुद्ध गंधक १ माशे गुड़ के साथ मिलाकर खाने से प्रमेह पिडिका नष्ट होती है।

**फोड़े-फुन्सियों पर**—३ मा० शुद्ध गंधक के महीन चूर्ण को २॥ तो० कड़वे तेल में मिलाकर धूप में रख दें। एक दिन बराबर धूप लगने दें। दूसरे दिन इस तेल की मालिश घाम में बैठकर करें। इसी तरह एक सप्ताह तक करने से पुरानी से पुरानी फुन्सियाँ, रक्त-विकार आदि नष्ट होकर शरीर सुन्दर बन जायगा।

**मूत्रकृच्छ्र पर**—शुद्ध गंधक, जीरा और बड़ी कटेली के बीज क्रमशः १, २, ३ रत्ती की मात्रा में लेकर महीन चूर्ण कर सहजन के स्वरस के साथ सेवन करने से मूत्रकृच्छ्र नष्ट हो जाता है।

**असाध्य आमवात पर**—शुद्ध गंधक १ तोला, सोंठ २ तोला, निशोथ ३ तोला—इन सब का बारीक चूर्ण कर अदरक, त्रिकुटा, त्रिफला इनके क्वाथ से लगातार ३ रोज घोटकर चना बराबर गोली बनाकर प्रातः सायं १-१ गोली गर्म जल के साथ सेवन करने से ३ महीने में आमवात दूर हो जाता है।

**पाण्डु रोग पर**—शुद्ध गंधक ३ माशे, तुत्थ भस्म १ रत्ती दोनों को एकत्र मिला मधु के साथ देने से पाण्डु रोग नष्ट होता है। इसी तरह ३ रत्ती लोह भस्म के साथ देने से कुष्ठ रोग दूर हो जाता है।

**शोषज्वर पर**—गंधक, त्रिफला और भाँगरा इनका सम भाग चूर्ण कर तीन-तीन माशे की मात्रा में मधु और घृत के साथ खाने से शोषज्वर नष्ट होता है।

# हिंगुल ( सिंगरफ )

**हिंगुल के पर्याय तथा भेद**—हिंगुलं, म्लेच्छं, हंगुलं, चर्मारबन्धनम्, चूर्णपारदं, दरदं, कुरूविन्दं, चीनपिष्टं, लघुकन्दरसं, चर्मारगन्धिका, रत्नरागकरी, हंसपाद, चर्मारः, सुपीतक, शुकतुण्डकः इत्यादि पर्यायवाची शब्दों को देखने से ज्ञात होता है कि भारतेतर देशों से व्यापारी लोग पारद, हिंगुल या तत्सम्बन्धी अन्य खनिजों को यहाँ लाते थे। सिंगरफ जहाँ से आया और जिस तरह के कार्य में उपयुक्त हुआ, या पात्र आदि में रखे गये उसके संस्मरण के लिये वैसा ही नाम रख दिया गया। उदाहरण के लिये "म्लेच्छ" शब्द को ही लीजिये। यह शब्द सदा से यवनों के लिये ही व्यवहृत होता आया है। यहाँ यवन (ग्रीक) लोग बहुधा आकर यहाँ की कला-कौशल सीखकर चले जाते थे, इसके अनेक प्रमाण शास्त्रों में भरे पड़े हैं। अस्तु, पारद और उसके अन्य खनिज भारतेतर देशों से आया करते थे, अतः हिंगुल के लिये 'म्लेच्छ' शब्द का प्रयोग किया गया है।

इसी प्रकार चीन से चूर्ण रूप में हिंगुल आता था, अतः "चीनपिष्ट" शब्द रखा है। उस जमाने में व्यापारी लोग चमड़े के थैलों में भरकर हिंगुल लाया करते थे। अतः "चर्मारिगन्धिका" नाम रख दिया गया। काँच के पीछे हिंगुल की कलई कर दी जाती है, अतः "रत्नरागकरी" नाम रखा गया।

चीन में अबतक हिंगुल को पीसकर ही व्यापार करते हैं। "दरद" शब्द स्थानवाची है। सर पी० सी० राय महोदय ने अपने प्रसिद्ध "हिस्ट्री आफ हिन्दू केमेष्ट्री" में लिखा है कि हिंगुल काश्मीर के समीप वाले "दरिस्तान" से आता था, अतः इसका नाम "दरद" रखा गया। किन्तु "सर्वे आफ इण्डिया" नामक पुस्तक में इस स्थान का वर्णन देखने में नहीं आता। यह स्थान अरब सागर और फारस की खाड़ी में है, जिसको "दोरदुर" कहते हैं, यह दो पहाड़ियों के बीच का तंग समुद्री-मार्ग है। सम्भवतः इसी मार्ग से यवन लोग

भारत में हिंगुल लाया करते थे। अतः संस्कृत में "दोरदुर" का शुद्ध नाम "दरद" रखा गया।

कृष्ण वर्ण के हिंगुल को "चर्मार" कहते हैं। पीले रंग वाले को "सुपीतक" और लाल रंगवाले को "हंसपाद" और "शुकतुण्ड" नाम दिये गये हैं। पारदीय खनिजों के वर्णन में नवीन मतानुसार सब खनिजों का वर्णन किया गया है। परन्तु सर्वत्र आधुनिक ग्रन्थों में आजकल मुख्य खनिज में रक्त हिंगुल का ही वर्णन पाया जाता है। और अब चूंकि यह भी दुर्लभ हो गया है इसीलिए खनिज और कृत्रिम का भेद समझना भी कठिन हो गया है। परन्तु कुछ वैद्यों का ध्यान इधर आकर्षित हुआ है और उन्होंने अपनी पुस्तकों में इसका समावेश किया है। यथा—

जपाकुसुमवर्णाभः पेषणे सुमनोहरः।<br>
महोज्ज्वलो भारपूर्णः हिंगुलः श्रेष्ठ उच्यते॥<br>
प्रथमः खनिजोऽन्यस्तु कृत्रिमो हिंगुलोमतः।<br>
खनिजः खनिजाद् जातः कृत्रिमो रसगंधजः॥

—रसतरंगिणी

अनेक प्राप्य रस ग्रन्थों के अनुशीलन से और अर्वाचीन शास्त्रों के अध्ययन से यही पता चलता है कि प्राचीन काल में खनिज हिंगुल ही व्यापार में तथा व्यवहार (प्रयोग) में काम आता था। पारद और उसके खनिज अरब, चीन, जापान आदि देशों के व्यापारी स्थल या जल मार्ग से लाकर यहाँ पर बेचा करते थे। परन्तु म्लेच्छों के आक्रमण काल में बाहरी व्यापार अधिकांश में बन्द हो गया, ऐसी स्थिति में अपने देश (भारतवर्ष) के अन्दर ही रासायनिक ढंग से हिंगुल बनाने का प्रचार हुआ।

स्त्रियाँ हिंगुल ( इंगुरसिन्दूर ) की बिन्दी लगाकर अपने को सौभाग्यवती समझती हैं तथा यह बिन्दी सौभाग्य का चिह्न भी माना जाता है। आजकल भी इंगुर (हिंगुल) के नाम से यह प्रचारित है। इसे "गिरि सिन्दूर" भी कहते हैं। रसरत्नसमुच्चय में लिखा है—

"महा गिरिषु चाल्पीयः पाषाणान्तः स्थितोरसः।
शुष्कशोणः स निर्दिष्टो गिरि-सिन्दूर संज्ञया॥

परन्तु दुःख है कि आजकल गिरि-सिन्दूर शब्द नाग सिन्दूर (लेडपेराक्साइड) के लिये व्यवहार होने लगा है और जहाँ-जहाँ सिन्दूर का व्यवहार होता है, वहाँ-वहाँ यही नाग सिन्दूर व्यवहार किया जाता है जो भ्रमात्मक मालूम पड़ता है। अतः जहाँ गिरि सिन्दूर का प्रयोग आवे वहाँ खूब विचार कर कोई भी सिन्दूर डालें। 'नागसिन्दूर' बनाने की व्यवस्था—"आयुर्वेद प्रकाश" में निम्न प्रकार है।

भू-भुजंगमगस्ति च पिष्ट्वाहेः पत्रमादिहेत्।
हण्डयामग्नौ द्रवी कृत्य वासापामार्ग संभवम्॥
क्षारं विमिश्रयेत्तत्र चतुर्थांशं गुरूक्तितः।
प्रहरं पाचयेच्चूल्यां वासा दर्व्या विघट्टयन्॥
चूर्णीभूतं पिधायाथ कुर्यादग्निसमं पुनः।
तत उद्धृत्य तच्चूर्णं शुद्धयाशिलयान्वितम्॥
वस्वंशयाथ तत्सर्वं वासानीरैर्विमर्दयेत्।
पुटेत्पुनः समुद्धृत्य तद्द्रवेण विमर्दयेत्॥
पत्रं सप्तपुटैर्नागः सिन्दूराभो भवेद्ध्रुवम्॥

आजकल रक्तवर्ण का "लेडपेराक्साइड" (नाग सिन्दूर) बहुधा वार्निश के काम में आता है। अतः चिकित्सकों को इस विषय में सावधान रहना चाहिये।

कृत्रिम हिंगुल बनाने का प्रचार रसरत्नसमुच्चयादि ग्रन्थों के संग्रह के पीछे हुआ है। क्योंकि उसमें या उसके समकालीन ग्रन्थ में भी इसका निर्माण प्रक्रिया का वर्णन नहीं मिलता। सर पी० सी० राय ने भी ऐसा ही लिखा है। इससे ज्ञात होता है कि भावमिश्र के बाद यह प्रक्रिया चालू हुई है। भाव प्रकाश में रसकर्पूर बनाने का विधान है। किन्तु हिंगुल निर्माण विधि का कहीं उल्लेख नहीं है। अस्तु, आजकल समस्त देश में प्रायः कृत्रिम हिंगुल का ही व्यवहार हो रहा है।

आजकल बाजार में दो प्रकार के कृत्रिम हिंगुल पाये जाते हैं। एक को "कठा" और दूसरे को "रूमी" कहते हैं। "रूमी" सिंगरफ सूरत (गुजरात) में बनता है। सूरत में इसके बड़े-बड़े कारखाने भी हैं।

दूसरा "कठा" बंगाली कहलाता है। सुना जाता है कि इसका कारखाना मुर्शिदाबाद (बंगाल) में है। किन्तु सबसे अधिक अमेरिका, इङ्गलैंड और जर्मनी आदि पश्चिमीय देशों से आकर यहाँ बिकता है। सूरत के वैद्यों का कहना है कि यहाँ के सिंगरफ व्यापारी विलायती ढङ्ग पर गन्धक के तेजाब से हिंगुल बनाकर बड़ा लाभ उठा रहे हैं। सूरत के प्राचीन वैद्य अपने हित के लिये इसका निर्माण स्वयं करते थे।

**भारतीय हिंगुल बनाने की विधि**—अशुद्ध पारद १ तोला, गंधक ४ तोला दोनों को लोहे की कढ़ाई में डाल कर थोड़ी देर तक मन्द-मन्द आँच से पकावें, बाद में पारद की अपेक्षा दसमांश मैनशिल का चूर्ण मिलाकर लोहे की करछी से चलाते रहें। स्वांग-शीतल होने पर उतार लें। यह कृष्ण वर्ण का एक ढेला-सा बन जायगा, फिर इसे छोटे-छोटे टुकड़े कर आतसी शीशी में भरकर उस पर एक अंगुल मोटी कपड़मिट्टी कर दें। उसे छाया में सुखा कर रस सिन्दूर की तरह बालुका यन्त्र में एक दिन मन्दाग्नि से पाक करें। बाद में मृदु-मध्यम और तीक्ष्ण अग्नि दें, इस तरह पाँच दिन तक लगातार अग्नि देते रहें। स्वांग शीतल होने पर सावधानी से शीशी तोड़कर निकाल लें। बस सिंगरफ तैयार हो गया। इसको रसायन के काम में लावें। —आयुर्वेद प्रकाश

**हिंगुल से पारद निकालना**—हिंगुल से पारद निकालने की कई विधियाँ हैं, कोई "विद्याधर यन्त्र" से कोई 'डमरू यन्त्र' से और कोई 'कन्दुक यन्त्र' द्वारा पारद निकालते हैं। डमरू यन्त्र का वर्णन पारद प्रकरण में हो चुका है। यहाँ विद्याधर-यन्त्र द्वारा पारद निकालने का विधान लिखा जाता है।

एक मजबूत हाँड़ी लेकर उसमें हिंगुल का चूरा रखकर दूसरी हाँड़ी को उसके मुख पर ढक कर सन्धि बन्द कर ऊपर वाली हाँड़ी

में जल भर दें। जल उष्ण होने पर बदलते रहें, हिंगुल के तौल के अनुसार ८ से २४ प्रहर तक की आँच देकर स्वाँग-शीतल होने पर उतार लें और धीरे से ऊपर की हाँड़ी को हटाकर उसकी पेंदी में लगे हुये पारद को सावधानी से एकत्रित कर लें।

इन यन्त्रों द्वारा जो पारद निकाला जाता है, उसका रासायनिक ढंग पर विश्लेषण करके देखा गया है, तो पता लगा है कि यह पारद एकदम निर्मल होता है।

पारद निकालने की एक दूसरी प्रक्रिया भी आजकल प्रचलित है, उसे "कन्दुक यन्त्र" कहते हैं, इसका उल्लेख "भैषज्य मणिमाला" और "रसायन सार" नामक ग्रन्थों में आया है। इसका विधान निम्न है।

सिंगरफ को अम्ल रस (जम्बीरी नीबू के रस) की भावना (नीम के हरे पत्तों के रस में भी घोटा जाता है) देकर वस्त्र पर फैला कर कन्दुकाकार (गेंद-जैसा) गोला बनाकर ईंटों पर तवा रख उस पर गोला रख दें और उसे एक नाँद से इस प्रकार ढक दें जिससे वायु थोड़ी-थोड़ी जाती रहे, तथा आँच भी नहीं बन्द हों। फिर दियासलाई से आँच लगा दें। यह आँच कपड़े को धीरे-धीरे जलाती है। जिससे गंधक तो जल जाता है और पारद ऊपर नाँद के अन्दर पेंद में उड़ कर लग जाता है, कुछ तवे पर भी फैला हुआ रहता है। इस प्रकार से पारद निकाल कर विश्लेषण करके देखा गया तो ज्ञात हुआ कि इस पारद में सब तरह की अशुद्धियाँ मौजूद हैं। अतः इस प्रकार का पारद औषधोपयोगी नहीं होता है।

आयुर्वेद में जो पारद संस्कार के लिये ऊर्ध्वपातन, अधःपातन और तीर्य्यक पातन लिखा गया है, वह स्वतन्त्र मिलनेवाले खनिज पारद के लिये है। हिंगुलोत्थ पारद सप्त-कंचुकादि दोष से रहित होता है। इसका व्यवहार निर्भय होकर करना चाहिये। —ख० वि०

---

# शोधन-मारण प्रकरण

## धातुओं का शोधन, भस्मनिर्माण और उनका गुणधर्म

**आवश्यक सूचना**—भस्म बनाने के लिये जब पारा, गन्धक, मंखिया, हरताल, मैनसिल आदि अग्नि पर उड़ने वाली चीजें मिलायी गयी हों, तो सम्पुट की सन्धि को कपरौटी से अच्छी तरह बन्द कर सम्पुट को चारों तरफ से कपड़-मिट्टीकर सुखा करके पुट देना चाहिये। परन्तु यदि पारा, गन्धक आदि नहीं मिलाया गया हो, तो सम्पुट की सन्धि को इस प्रकार खुली रहने दें जिससे उसमें हवा प्रवेश करती रहे। इससे औषध में आँच अच्छी तरह लगती है और भस्म भी अच्छी बन जाती है।

कुछ वैद्य मिट्टी के घड़े-जैसे बड़े बर्त्तन में दवा भरकर गजपुट में डाल देते हैं। इसमें आँच अच्छी तरह नहीं लग पाती और भस्म भी अच्छी नहीं बनती है। अतः पुट देने के लिये मिट्टी के छोटे सिकोरे (सरवा) लेने चाहिये और इसमें टिकिया भरकर ऊपर से दूसरे सिकोरे से ढँककर पुट देना चाहिये, जिससे सब टिकियों में एक-सी आँच लगे। ये सिकोरे भी ऐसे हों जो बीच में ज्यादे गहरे न हों। भस्म के लिये टिकिया (अभ्रकादि का) बिल्कुल गोल और छोटी-छोटी हों, टिकियों को अच्छी तरह सूखने के बाद ही पुट देना चाहिये, यदि टिकियाँ गीली रह जायेंगी तो भस्म का रंग अच्छा नहीं होगा।

अभ्रक, लौह, मण्डूर, माक्षिक, वंग, जस्ता, ताम्र और रत्नों को प्रारम्भ में कुछ मन्द फिर तेज आँच दें। सबसे अन्तिम पुट में मृदु (मुलायम) भस्म बनाने के लिये मृदु ही आँच देनी चाहिए, अन्यथा भस्म कड़ी हो जाती है।

सोना, चाँदी और नाग को प्रारम्भ में थोड़ी ही आँच दें। जैसे-जैसे अग्नि सहन करने योग्य होते जाय वैसे-वैसे आँच भी तेज देते जायँ। भस्म तैयार होने के बाद उनमें किसी भी रस विशेष

(कषाय-अम्लादि) का स्वाद नहीं रहना चाहिये, अर्थात् भस्म बदजायका (स्वाद रहित) तथा जीभ को काटने वाली नहीं होनी चाहिये। जब तक इस तरह की भस्म न बने, तब तक बराबर पुट देते रहें। भस्म तैयार होने के बाद खूब महीन कपड़ा से छान लेना चाहिये।

भस्म बनाते समय उसमें उपयुक्त वनस्पतियों का स्वरस देकर ६-८ घण्टे तक लगातार खूब घोटना चाहिये। घुटाई जितनी अच्छी होगी भस्म भी उतनी ही अच्छी और बारीक बनेगी।

यह भी ध्यान रखने योग्य बात है कि पुट के लिये जहाँ तक हो सके, जंगली कंडों (उपलों) का ही प्रयोग करें, अभाव में हाथ के बनाये हुए कंडे ले सकते हैं। भस्मों में हरताल भस्म बहुत तेज होती है, हरताल भस्म से ताम्र भस्म और ताम्र भस्म से लौह भस्म कम तेज होती है। मुक्ता, शुक्ति और प्रबाल भस्म अन्य भस्मों की अपेक्षा कुछ सौम्य है। इनकी भस्म से पिष्टी में विशेष सौम्य गुण है और वह काम भी अच्छा करती है।

काँच की डाटवाली शीशी में भस्में रखनी चाहिए, ये भस्में जितनी पुरानी होती जायेंगी उतनी ही सौम्यगुणयुक्त तथा विशेष गुणकारी होंगी। इसके अतिरिक्त लकड़ी की डाटवाली शीशी में या टीन के डब्बों में या कागज की पुड़िया में भस्म रखने से बहुत शीघ्र हीन वीर्य हो जाती है। प्राचीन वैद्य भस्म को वसहा (नेपाली) कागज में पुड़िया बनाकर रखते थे। उन लोगों का कहना था कि इस कागज में भस्म निर्वीर्य्य नहीं होता।

आयुर्वेद शास्त्र की आज्ञा है कि भस्में जलतर एवं निरुत्थ ही लेनी चाहिये। वारितर (जल में तैरनेवाली) भस्म अपने विशेष हल्कापन और सूक्ष्मता के कारण रस रक्तादि द्वारा सम्पूर्ण शरीर में शीघ्र फैल जाती है और अपना प्रभाव भी शीघ्र दिखाती है।

कुछ धातु ऐसी भी हैं कि उनमें जितने अधिक पुट देते जायँ उतने ही गुण में वृद्धि होती जायगी। जैसे—लोहा, अभ्रक, ताँबा, सोना, चांदी और शीशा आदि। और कुछ ऐसे भी हैं कि उनमें मात्रा

से ज्यादे पुट लग जाने से उनकी भस्म हीनवीर्य हो जाती हैं, जैसे—रत्न-उपरत्न, प्रवाल, मुक्ता, शुक्ति आदि। अतः शतपुटी अभ्रक भस्म की अपेक्षा सहस्रपुटी अभ्रक भस्म का विशेष महत्त्व दिया जाता है। यही हालत लौहादिकों की भी है।

कपर्द (कौड़ी), शंख और शुक्तिभस्म को भस्म करने के बाद जम्बीरी नीबू के रस की भावना देने से उसकी तीक्ष्णता नष्ट हो जाती है और भस्म भी मुलायम और स्वच्छ बनती है। अन्यथा वह जीभ काट देती है और भस्मों के अन्दर मूल द्रव्य के छोटे-छोटे कण भी रह जाते हैं।

किसी-किसी रसायन शास्त्रियों का मत है कि इनकी भस्म बनाने के बाद में यदि इन भस्मों पर थोड़ा जल का छींटा दे दिया जाय तो यह अच्छी तरह खिल जाती है और एकदम स्वच्छ (सफेद) भस्म बन जाती है। परन्तु इसमें एक त्रुटि रह जाती है कि तीक्ष्णता नहीं जाती। अतः नीबू के रस की भावना देना ठीक है।

## अभ्रक

**परिचय**—यह बहुधा पर्वतों पर पाया जाता है। भारतवर्ष में सफेद, भूरा और काले रंग का अभ्रक मिलता है। बिहार प्रान्त में हजारीबाग और गिरीडीह तथा बंगाल में रानीगंज के आसपास की कोयले की खानों के अन्दर मिलता है। इसकी बड़ी-बड़ी खानें हैं। यह बड़े-बड़े ढोकों (स्थानों) में तह पर तह जमे हुए पहाड़ों पर मिलता है। साफ करके निकालने पर इसकी तह काँच की तरह निकलती है। इसके पत्र पारदर्शक, मृदु और सरलता से पृथक्-पृथक् किये जा सकते हैं। आयुर्वेद में इसकी गणना महारसों में की गयी है। भस्म बनाने के लिए वज्राभ्रक काम में लिया जाता है। वज्राभ्रक में लौह का अंश विशेष होने से इसकी भस्म बहुत गुणदायक होती है।

**अभ्रक के भेद**—आयुर्वेदीय मतानुसार पिनाक, दर्दुर, नाग और वज्राभ्रक भेद से अभ्रक चार प्रकार का होता है। इनमें

आग में डालने से जिस अभ्रक के पत्ते खिल जायें, उसे "पिनाक" और जो अभ्रक आग में डालने से मेढक के समान (टर्र-टर्र) आवाज करे उसे "दर्दुर" तथा जो अभ्रक आग में डालने से साँप की तरह फुफकार छोड़े उसे "नाग" एवं जो अभ्रक आग पर डालने से अपना रूप नहीं बदले तथा आवाज भी न करे, उसे "वज्र" कहते हैं। वज्राभ्रक का ही विशेषतया उपयोग भस्म और रसायनादि में किया जाता है। वज्राभ्रक का धान्याभ्रक बनाकर भस्मादि कामों में लिया जाता है।

(धान्याभ्रक बनाने का विधान इसी पुस्तक में "रासायनिक परिभाषा प्रकरण" में पृष्ठ ३४ पर देखें।)

## वज्राभ्रक के लक्षण

यदञ्जन-निभं क्षिप्तं न बह्नौ विकृतिं व्रजेत्।
वज्रसंज्ञं हि तद्योग्यमभ्रं सर्वत्र नेतरत्॥

—र० चि०

जो अभ्रक अंजन के समान काला हो और आग पर रखने से किसी तरह विकृत न हो, वही "वज्राभ्रक" है। यह सर्वत्र हितकारक है। भस्मादिक काम में यही अभ्रक लेना उत्तम है।

अंजन समान कृष्णाभ्रक (वज्राभ्रक) वही होता है, जिसमें लौहांश अधिक हो। अच्छा कृष्णाभ्रक हिमालय तथा पंजाब में काँगड़ा जिले के नूरपुर तहसील की खानों में मिलता है और यू० पी० में अल्मोड़ा के आगे वाघेश्वर में भी कहीं-कहीं मिलता है। कभी-कभी भूटान से भी यह अभ्रक आता है।

यह भूगर्भ में शिरा जाल की तरह मीलों तक पृथ्वी की गहराई में बिछी हुई रहती है। अतः प्रारम्भिक भाग को खोदकर निकाल लेने के बाद सूक्ष्म पत्रवाला अंजन के समान कृष्णवर्ण का जो अभ्रक का ढेला मिले वही ग्रहण करना उत्तम है।

इस अभ्रक में जो लौह का अंश होता है वह विद्युत् या उल्कापात से निकले हुए लौह की जाति का है। इसलिये विद्युत् लौह

सदृश लौह के सम्पर्क से ही वज्राभ्रक नामकरण किया गया है।

**अच्छी अभ्रक की पहचान**—जो अभ्रक छूने में चिकनी और देखने में चमकदार हो तथा जिसके पत्र मोटे हों और वे सहज ही खुल जाते हों एवं जो तौल में भारी हो, वह अभ्रक सबसे अच्छी होती है।

**अभ्रक शोधन विधि**—काले रंग का पत्थर रहित और वजनदार अभ्रक लाकर उसको अग्नि में तपा-तपा कर खूब लाल होने पर, गोमूत्र, त्रिफला क्वाथ तथा गाय के दूध में सात-सात बार बुझावें। पीछे जल से धो, सुखा इमामदस्ते में कूटकर कपड़छान चूर्ण कर लें।

—सि० यो० सं०

**दूसरी विधि**—अभ्रक को तपा-तपाकर सात बार सम्भालू (निर्गुण्डी) के रस में बुझावें, तो अभ्रक शुद्ध हो जाता है।

**तीसरी विधि**—अभ्रक को तपा-तपाकर सात बार बेर के काढ़े में बुझावें, फिर सुखाकर हाथों से मर्दन कर रख लें, तो यह धान्याभ्रक से भी अच्छा होता है।

**अभ्रक निश्चन्द्रीकरण**—अभ्रक भस्म वही अच्छी और विशेष गुणकारी होती है, जिसमें चमक नहीं होती। इस चमक को दूर करने के लिये वैद्य लोग अनेक प्रक्रिया से अनेक पुट देते हैं, किन्तु चमक दूर नहीं होती। भस्म में चमक रहने से रोगी की आँतें कटने लगती हैं, खून आने लगता है, गर्मी अत्यधिक बढ़ जाती है तथा अन्यान्य उपद्रव होने लगते हैं। अतः रोगी और वैद्य इस चमक के मारे परेशान हो जाते हैं। इस चमक को दूर करने के लिये एक ऐसी सरल युक्ति बतलायी जाती है जिससे एक से दो पुट में ही अभ्रक निश्चन्द्र हो जायगा।

**विधि**—पुराना गुड़ ऽ१, सोरा कलमी ऽ१, दोनों को थोड़ा पानी डालकर एक जगह मिलाकर घोल लें, फिर उसमें ऽ२ सेर शुद्ध अभ्रक मिलाकर हाँड़ी में भर दें, ऊपर से हाँड़ी का मुख एक ढक्कन से ढककर सर्वार्थकरी भट्ठी (इस भट्ठी का विवरण इसी पुस्तक में पृष्ठ ४५ पर देखें) की लोह जाली पर अथवा काढ़ा बनाने वाली भट्ठी

की लौह जाली पर (कोई २ गजपुट में ही रख देते हैं) अन्दाज से करीब १० सेर के लगभग पत्थर का कोयला रख दें, नीचे लकड़ी लगाकर कोयला सुलगा लें और इसी कोयले पर अभ्रक की हाँड़ी रख दें। (एक बार में एक ही हाँड़ी रखें)। आँच पर रखने से आँच की तेजी के कारण हँड़िया में से सोरा आवाज के साथ निकलता जायगा, इसमें डरने की कोई बात नहीं है। कभी-कभी सोरा नहीं भी उड़ता है।

इस विधान से एक-दो पुट में ही अभ्रक निश्चन्द्र हो जाता है। कभी-कभी ऐसा भी होता है कि यदि हाँड़ी पतली पेंद की रही, तो सोरा बहुत जल्द निकल जाता है जिससे ऊपरी भाग का अभ्रक निश्चन्द्र नहीं होता, तो उस अभ्रक को अलग निकालकर पुनः उक्त विधान से निश्चन्द्र करना चाहिये।

इस अभ्रक में सोरा का भाग कुछ न कुछ रह ही जाता है, अतएव इसको कूटकर एक दिन-रात जल में भिगोकर छोड़ दें, बाद में हाथ से खूब मल दें, जब जल स्थिर हो जाय और अभ्रक भी नीचे पात्र में बैठ जाय, तब धीरे-धीरे सावधानी के साथ पानी बहा दें। अभ्रक न बह जाय इस पर खूब ध्यान रखें, फिर पानी भरकर छोड़ दें, इस तरह जब तक इसमें से खारापन न निकल जाये, तब तक बराबर पानी डाल-डालकर धोते रहें।

—र० सा० सा०

**अभ्रक मारण**—उपरोक्त विधि से निश्चन्द्र किया हुआ अभ्रक को आक (मदार) के पत्तों के रस में घोटकर टिकिया बना लें, जब टिकिया खूब सूख जाय, तब गजपुट में सम्पुट को रखकर फूंक दें, ऐसे तीन पुट देने से लाल वर्ण की भस्म बनेगी। इसे सब रोगों में प्रयुक्त करें। —र० सा० सं०

**दूसरी विधि**—धान्याभ्रक को २४ घण्टे आक के दूध में खूब घोटकर गोल-गोल छोटी-छोटी टिकिया बना आक के पत्तों में लपेट शराब सम्पुट में बन्द कर गजपुट में फूंक दें। स्वांग शीतल होने पर निकाल कर फिर आक के दूध में उसी प्रकार घोटकर पुट दें।

ऐसे ७ पुट आक के दूध के साथ और तीन पुट बड़ की जटा के क्वाथ के साथ देने से १० पुट में ही अभ्रक की उत्तम भस्म बन जाती है।

—र० सा० सं०

**तीसरी विधि**—धान्याभ्रक के चूर्ण को प्याज के रस में पीस टिकिया बना सुखा लें, फिर इसे सराब सम्पुट में बन्दकर गजपुट में फूंक दें, इस प्रकार २१ पुट प्याज के रस में, ७ पुट गिलोय के रस में और ७ पुट आक के दूध में और ७ बार अडूसे के स्वरस में मर्दनकर पुट देने से अभ्रक की उत्तम भस्म बनती है। —सि० यो० सं०

**नोट**—अभ्रक भस्म एक साथ ४० से ६० तोले तक बनावें तो बहुत अच्छी भस्म बनती है।

**अभ्रक भस्म ६० पुटी**—शुद्ध अभ्रक को नागरमोथा के रस में खरलकर टिकिया बनाकर के सुखा लें, खूब सूख जाने पर टिकिया को शराब सम्पुट में बन्दकर गजपुट में फूंक दें। इस प्रकार नागर मोथा के रस में ३० पुट दें। फिर अभ्रक का जितना तौल हो, उसका १६ वां भाग सोरा मिलाकर ३० पुट चौलाई के रस का देकर सम्पुट में फूंक दें। इस प्रकार ६० पुट देने से अभ्रक की सिन्दूर के समान लाल भस्म हो जाती है। यह भस्म कुष्ठ और क्षयादिक रोगों को नष्ट करती है।

—चि० चं०

**अभ्रक भस्म शतपुटी**—धान्याभ्रक को कसौंदी के पत्तों के रस में बारह घण्टे खरल कर टिकिया बना, धूप में सुखा लें। सूखने पर सराब सम्पुट में रखकर गजपुट में फूंक दें। यह एक पुट हुई, इसी प्रकार ९९ पुट कसौंदी के पत्तों के रस में घोटकर गजपुट देते जाएँ, इस प्रकार १०० पुट होते ही निश्चन्द्र अभ्रक भस्म तैयार हो जायगी। —चि० चं०

**अभ्रक भस्म सहस्र पुटी**—निश्चन्द्र धान्याभ्रक को लेकर निम्न-लिखित वनस्पतियों में से जैसे-जैसे जो-जो दवाइयाँ मिलती जायें, प्रत्येक की १६-१६ भावना दें, यह ध्यान रखें कि प्रति भावना के बाद टिकिया बनाकर खूब सुखा लें, तब सराब-सम्पुट में बन्द करके

गजपुट में फूंके। रेचक, तीक्ष्ण तथा लेखन औषधियों की भावना लिखित मात्रा से ज्यादे न दें। भावना द्रव्य निम्न हैं—

थूहर का दूध, वट का दुग्ध या जटा का क्वाथ, आक का दूध या पत्र का स्वरस, घीकुमारी (ग्वारपाठा) का रस, अण्डी की जड़ का क्वाथ, कुटकी का क्वाथ, नागरमोथा का क्वाथ, गिलोय (गुर्च) का क्वाथ, भाँग का रस, गोखरू का क्वाथ, कटेरी का क्वाथ, शालिपर्णी का क्वाथ, पृश्निपर्णी का क्वाथ, ग्रन्थिपर्ण, सरसों का स्वरस, चिरचिटा (अपामार्ग) का क्वाथ, बड़ के अंकुर, बकरी का रक्त, बेलछाल का क्वाथ, अरणी का क्वाथ, चित्रक का क्वाथ, तेंदू का क्वाथ, हरड़ का क्वाथ, पाढल की जड़ का क्वाथ, गोमूत्र, आँवले का क्वाथ, बहेड़े का क्वाथ, जलकुम्भी का स्वरस, तालीसपत्र का क्वाथ, मूसली का क्वाथ, अडूसा (वाकस) का क्वाथ या रस, असगन्ध का क्वाथ, अगस्ति का रस, भांगरा, केले का रस, अदरक का रस, सप्तपर्ण (सतौना) का क्वाथ, धतूरे का रस, लोध का क्वाथ, देवदारु का क्वाथ, तुलसी का रस या क्वाथ, सफेद और हरी दूब का रस या क्वाथ, कसौंदी का रस या क्वाथ, मरीच का क्वाथ, अनार की छाल का रस, काकमाची (मकोय) का रस, शङ्खपुष्पी का क्वाथ, तगर का क्वाथ, पान का रस, पुनर्नवा का क्वाथ, मण्डूकपर्णी (ब्राह्मी) का क्वाथ, इन्द्रायण का क्वाथ, भारङ्गी का क्वाथ, देवदाली (बन्दाल) का क्वाथ, कैथ का क्वाथ, शिवलिंगी, कड़वा पटोल, पलाश (ढाक) तुरई का क्वाथ, मूषाकर्णी का क्वाथ, अनन्तमूल का क्वाथ, मछेछी का क्वाथ, कलौंजी का क्वाथ, तैलपर्णी (कोई-कोई इसे ओषधि विशेष कहते हैं) का क्वाथ, दन्ती और हरी शतावरी इन सबका रस या क्वाथ लें। —र० रा० सु०

यह सहस्रपुटी अभ्रक अनुपान भेद से अनेक रोगों का नाशक और शरीर में अतुल बल-वीर्य पैदा करने वाली है।

**नोट**—कभी-कभी अभ्रक भस्म खूब लाल नहीं होती है। ऐसी अवस्था में निम्नलिखित द्रव्यों के स्वरस की भावना देने से भस्म लाल हो जाती है, जैसे—नागबला, नागरमोथा, बट के दूध अथवा बट-जटा का स्वरस, हल्दी या मजीठ का पानी।

**भस्मों के विषय में**—धातुओं की भस्में अनेक विधियों द्वारा बनाकर उचित अनुपान भेद से अनेक रोगों में प्रयोग किया जाता है और लाभ भी होता है। ऐसी अवस्था में यह शंका या प्रश्न उठाना कि अनुपान (जिसके साथ ऐसी भस्में प्रयोग की जाती हैं और उन) से जो लाभ होता है, वह उसी अनुपान का प्रभाव है, भस्म तो नाम का ही प्रभावकारी मानी जाती है, यह अज्ञानता है।

क्योंकि अनुभव इस बात को बताता है, कि जब भस्म साथ में न हो तब, केवल अनुपान की इतनी थोड़ी मात्रा देने से शरीर पर कोई असर नहीं पड़ता। यह तो भस्म में ही ताकत है कि इतनी थोड़ी मात्रा में ही सम्पूर्ण शरीर पर अपना प्रभाव कर देती है। किसी भी धातु—उपधातु की भस्म हो, उसमें ऐसी रासायनिक शक्ति विद्यमान रहती है, कि मुख में डालते ही सम्पूर्ण शरीर की नसों में व्याप्त हो जाती है और अपने स्वाभाविक एवं मौलिक गुण-धर्म के अतिरिक्त जो उसके अन्दर गुण है, प्रत्येक उस औषध के प्रभाव को जिसमें वह भस्म किया गया है, या जो अनुपान रूप से प्रयोग किया जा रहा है सम्पूर्ण शरीर में, विशेष कर रोग-स्थान पर अत्यन्त शीघ्रता पूर्वक पहुँचा देता है।

जो दवा सेरों खाने से तब कहीं अपना प्रभाव शरीर में प्रकट करती है वह १-२ माशे की मात्रा में भस्म के संग मिला कर देने से तत्काल ही सेर भर औषध के प्रभाव से भी अधिक प्रभाव प्रगट करती है। यद्यपि यह प्रभाव भावित (भावना दी हुई) औषधियों का ही क्यों न हो, किन्तु औषध की इतनी थोड़ी मात्रा और प्रभाव को उस तात्कालिक शक्ति को देख कर बरबस यही कहना पड़ेगा कि यह औषध का ही प्रभाव है। इससे ज्ञात होता है कि यह चमत्कार भस्म के ही हैं, जो उक्त औषध के साथ सम्मिलित होकर उसके प्रभाव को सौ गुना बढ़ा देती है।

अतः अभ्रक भस्म को ही क्यों, सभी भस्मों को उचित अनुपान के साथ व्यवहार करने पर पूर्ण सफलता प्राप्त हो सकती है तथा मिलती भी जा रही है। अतः निर्भय होकर भस्मों का प्रयोग किया जा सकता है।

**मात्रा और अनुपान**—१ से २ रत्ती प्रातः सायं अथवा रोगानुसार शहद के साथ।

## रोगानुसार अनुपान

**प्रमेह के लिये**—अभ्रक भस्म को पीपल और हल्दी के चूर्ण में मिला शहद (मधु) के साथ दें।

**क्षय के लिये**—सोना भस्म १/४ रत्ती (अथवा वर्क), सितोपलादि चूर्ण या च्यवन-प्राशावलेह में मिला न्यूनाधिक मात्रा में घी और शहद के साथ दें।

**धातु बढ़ाने के लिये**—सोना और चाँदी की भस्म १/४ रत्ती या वर्क, छोटी इलायची के चूर्ण और शहद (मधु) या मक्खन के साथ दें।

**रक्तपित्त के लिये**—अभ्रक भस्म को गुड़ या शक्कर और हरड़ का चूर्ण मिला कर या इलायची का चूर्ण और चीनी मिलाकर दुर्वा-स्वरस के साथ दें।

**बवासीर (अर्श) पाण्डु और क्षय के लिये**—दालचीनी, इलायची, नाग केशर, तेजपात, सोंठ, पीपर, मिर्च, आँवला, हरड़, बहेड़े का महीन चूर्ण, चीनी या मिश्री मिलाकर शहद के साथ दें।

**पैत्तिक प्रमेह के लिये**—गुर्च सत्त्व और मिश्री मिलाकर शहद के साथ दें।

**मूत्रकृच्छ्र के लिये**—इलायची, गोखुरू, भूमि-आँवले का चूर्ण, मिश्री मिलाकर दूध के साथ दें।

**जीर्ण ज्वर और भ्रम के लिये**—पिपरामूल का चूर्ण मिलाकर शहद के साथ दें।

**नेत्र की ज्योति बढ़ाने के लिये**—त्रिफला (हरड़, बहेड़ा, आँवला) के चूर्ण और शहद के साथ दें।

**व्रण नाशन के लिये**—मूर्वा के चूर्ण मिला कर शहद के साथ दें।

**बल वृद्धि के लिये**—विदारी-कन्द के चूर्ण मिला कर गाय के धारोष्ण दूध के साथ दें।

**वादी अर्श के लिये**—शु० भिलावे का चूर्ण या निशोथ का चूर्ण मिला कर गर्म जल के साथ दें।

**वातव्याधि के लिये**—सोंठ, पुष्करमूल, भारंगी और असगंध का चूर्ण मिला कर शहद (मधु) के साथ दें।

**पित्त प्रकोप में**—दालचीनी, इलायची, तेजपात और नागकेशर का चूर्ण और चीनी (मिश्री) के साथ दें।

**कफ प्रकोप में**—कायफल और पिप्पली के चूर्ण में शहद के साथ दें।

**अग्नि प्रदीप्ति के लिये**—यवक्षार, सुहागे की खील (फूला) सज्जी खार के चूर्ण में मिलाकर गर्म जल के साथ दें।

**मूत्राघात और पथरी के लिये**—मूत्रकृच्छ्र का ही अनुपान ठीक है।

**वीर्य स्तम्भन के लिये**—भाँग के चूर्ण के साथ दें।

**धातु क्षीणता के लिये**—लौंग का चूर्ण और शहद (मधु) के साथ दें।

**शारीरिक उत्ताप (दाह) के लिये**—चीनी, मिश्री और गाय के दूध के साथ दें।

**पाण्डु, संग्रहणी और कुष्ठ के लिये**—वायविडंग, त्रिकुटा और घी के साथ २-४ रत्ती की मात्रा में अभ्रक भस्म सेवन करें।

**मिश्र अनुपान**—अभ्रक भस्म अकेली तथा पूर्वोक्तानुपान के साथ जैसे दी जाती है, वैसे ही भस्मों के मिश्रण के साथ देने से अपूर्व लाभ करती है। जैसे—

**प्रसूत और कफ क्षय में**—अभ्रक भस्म ४ रत्ती, सुवर्ण वर्क १ रत्ती, दोनों की ६ पुड़िया बना, प्रातः-सायं दाड़िमावलेह में मिलाकर देने से लाभ होता है।

**कफक्षय, कामला और जीर्ण ज्वर तथा संग्रहणी पर**—अभ्रक भस्म ३ रत्ती, कान्तलोह भस्म ३ रत्ती और सोने का वर्क १ रत्ती, इनकी ६ पुड़िया बना, प्रातः-सायं १-१ पुड़िया दाड़िमावलेह के साथ सेवन करावें।

**धातुक्षय और मधुमेह के लिये**—१ रत्ती अभ्रक, १ रत्ती कान्त लोह भस्म, २ रत्ती शिलाजीत इनकी गोली बना, प्रातः सायं दूध के साथ सेवन करें।

सन्निपात, पाण्डु आदि पर अभ्रक भस्म १ रत्ती, मौक्तिक भस्म १ रत्ती और ४ रत्ती गोरोचन मिला इन सबकी ६ पुड़िया बनाना और ६ माशे दाड़िमावलेह के साथ एक-एक पुड़िया प्रातः दोपहर और शाम को देना। इससे ज्वर, दाह, खाँसी, दमा, नकसीर (नाक से खून गिरना) और अति कमजोरी पर इसका उत्तम प्रभाव पड़ता है तथा क्षय, प्रसूतरोग, सन्निपात, पाण्डु, रक्त-पित्त और पित्तजकास आदि में यह मिश्रण बहुत काम करता है। इसके अतिरिक्त आँव एवं खूनी बवासीर में भी काम करता है।

**गुण और उपयोग**—अभ्रक भस्म अनेक रोगों को नष्ट करती है, देह को दृढ़ करती, वीर्य बढ़ाती, तरुणावस्था प्राप्त कराती और शत स्त्री (सौ स्त्रियों के साथ) सम्भोग(मैथुन) करने की शक्ति प्रदान करती है। राज यक्ष्मा, कफक्षय, बढ़ी हुई खाँसी, उरः-क्षत, कफ, दमा, धातु क्षय, विशेष कर मधुमेह, बहुमूत्र, बीसों प्रकार के प्रमेह, सोम रोग, शरीर का दुबलापन, प्रसूत रोग और अति कमजोरी, सूखी खाँसी, काली खाँसी, पाण्डु, दाह, नकसीर, जीर्ण ज्वर, संग्रहणी, शूल, गुल्म, आँव, अरुचि, अग्निमांद्य, अम्लपित्त, रक्तपित्त, कामला, खूनी अर्श (बवासीर), हृद्रोग, उन्माद, मृगी, मूत्रकृच्छ्, पथरी तथा नेत्र रोगों में यह भस्म लाभदायक सिद्ध हुई है। यह रसायन और बाजीकरण भी है।

त्रिदोष (वात, पित्त, कफ) में जो दोष विशेष—उल्वण अर्थात् बढ़े हुए हों, उन्हें शमन करने के लिये उचित अनुपान के साथ अभ्रक भस्म का सेवन करना चाहिये। प्रमेह रोग में शिलाजीत के साथ और कुष्ठ तथा रक्त-विकार में अभ्रक भस्म १ रत्ती, बावंची चूर्ण ४ रत्ती, खदिरारिष्ट के साथ दें। उदर रोगों में—कुमार्य्यासव के साथ इसका सेवन करना अत्यन्त लाभदायक है।

राजयक्ष्मा की आभास अर्थात् क्षय रोग की प्रारम्भिक अवस्था में जब रोगी कास और ज्वर से दुर्बल हो गया हो, उस अवस्था में प्रवाल-पिष्टी, मृगश्रृंग भस्म और गिलोय सत्त्व के साथ अभ्रक भस्म का नियमित सेवन ८० प्रतिशत फलप्रद हुआ है। रक्ताणुओं की कमी से उत्पन्न पाण्डु और कामला पर अभ्रक भस्म को मण्डूर भस्म और अमृतारिष्ट के साथ देने से बहुत लाभ होता है। आजकल डॉक्टर लोग शरीर में रक्त की कमी की पूर्त्ति दूसरों के रक्त का इंजेक्शन देकर करते हैं, परन्तु आयुर्वेद में गुडूची सत्त्व के साथ अभ्रक भस्म सेवन कराने से यह काम पूरा हो जाता है।

संग्रहणी में अभ्रक भस्म का सेवन कुटजावलेह के साथ करने से यह आँव रोग को समूल नष्ट कर शरीर को नीरोग बना देती है। वातजन्य शूल में अभ्रक भस्म का सेवन शङ्खभस्म में मिला कर अजवायन अर्क के साथ करना परमोपयोगी है।

श्वास-रोग—पुराना हो जाने पर रोगी बहुत कमजोर हो जाता है और बहुत खाँसने पर चिकना-सफेद कफ थोड़ा-सा निकलता है तथा थोड़ा भी परिश्रम करने से पसीना आ जाता है। ऐसी अवस्था में अभ्रक भस्म का सेवन पिप्पली चूर्ण के साथ मधु मिलाकर करना बहुत लाभदायक है। अथवा १ तोला च्यवनप्राश चौथाई रत्ती स्वर्ण वर्क के साथ सेवन कराने से भी लाभ होता है।

सामान्य कास रोग में अधिक कफस्राव होने पर श्रृंगभस्म या वासावलेह के साथ तथा शुष्क कास रोग में प्रवाल पिष्टी, सितोपलादि चूर्ण तथा मक्खन या मधु के साथ इस भस्म का सेवन कराने से फायदा होता है।

आँव (पेचिस) में कुटजारिष्ट के साथ, मन्दाग्नि में त्रिकटु (सोंठ, पीपल, मिर्च) चूर्ण के साथ तथा जीर्णज्वर में लघुवसन्त-मालिनी के साथ अभ्रक भस्म रामबाण की तरह काम करती है।

रक्तार्श (खूनी बवासीर) पुराना हो जाने पर बारम्बार रक्तस्राव होने लगता है। शरीर में थोड़ा भी रक्त उत्पन्न होने से रक्तस्राव होने लगता है। ऐसी अवस्था में अभ्रक भस्म, शुक्ति पिष्टी के साथ देने से रक्तस्राव बन्द हो जाता है।

मानसिक दुर्बलता होने पर कार्य करने का उत्साह नष्ट हो जाता है। चित्त में अत्यधिक चंचलता रहती है। रोगी निस्तेज, चिन्ताग्रस्त और क्रोधी हो जाता है, ऐसी अवस्था में अभ्रक भस्म का सेवन मुक्ता-पिष्टी के साथ कराना अधिक लाभप्रद है।

मन्दाग्नि हो जाने से खाया हुआ अन्न ठीक तरह से नहीं पचता जिससे शरीर में बल की वृद्धि नहीं होती है। परिणाम यह होता है कि अपस्मार, उन्माद, स्मृतिनाश, अनिद्रा, चित्त चांचल्य, हिस्टीरिया आदि अनेक मानसिक रोग उत्पन्न हो जाते हैं। ऐसी दशा में अभ्रक-भस्म के सेवन से थोड़े ही दिनों में बल की वृद्धि होकर शरीर पुष्ट हो जाता है। ब्राह्मी चूर्ण के साथ अभ्रक भस्म का सेवन करना मानसिक रोग में लाभदायक है।

हृदय की दुर्बलता को नष्ट करने के लिये अभ्रक भस्म बहुत उपयोगी है। नागार्जुनाभ्र जो हृदय पुष्टि के लिये ही प्रसिद्ध है, यह केवल अभ्रक भस्म का ही प्रभाव है। अभ्रक भस्म हृदय को उत्तेजना देनेवाली है, किन्तु यह कर्पूर और कुचिला के समान हृदय को विशेष उत्तेजित नहीं करती। यह हृदय के स्नायुमण्डल को सबल बनाकर हृदय में स्फूर्ति पैदा करती है। अभ्रक भस्म १-२ रत्ती मधु में मिला कर सेवन करने से हृदयरोग में लाभ होता है।

पुरानी खाँसी, श्वास, दमा आदि रोगों में रोगी खाँसते-खाँसते या दमा के मारे परेशान हो जाता हो, श्वासनली या कण्ठ में क्षत (घाव) हो गया हो, ज्यादे खाँसने पर जरा-सा सफेद चिकना कफ निकल पड़ता हो। रोगी पसीना से तर हो जाता हो। उपरोक्त कारणों से दुर्बलता विशेष बढ़ गयी हो, तो अभ्रक भस्म, पिप्पली चूर्ण और मिश्री की चासनी के साथ मिलाकर लेने से अच्छा लाभ करती है।

चिरस्थायी (बहुत दिनों का) अम्लपित्त रोग में अनेकों दवा करके थक गये हों, अनेकों डाक्टर या वैद्य, हकीम असाध्य कहकर छोड़ दिये हों, पेट में दर्द बना रहता हो, हर वक्त वमन करने की इच्छा होती हो, कुछ खाते ही वमन हो जाय, वमन के साथ रक्त भी निकलता

हो, तो ऐसी अवस्था में अभ्रक भस्म को अम्लपित्तान्तक लौह और शहद के साथ मिलाकर देने से बहुत शीघ्र लाभ होता है ।

प्रसूत रोग में देवद्राव्यादि क्वाथ अथवा दशमूल क्वाथ या दशमूलारिष्ट के साथ अभ्रक भस्म का सेवन लाभप्रद है। धातु क्षीणता की बीमारी में च्यवनप्राश और प्रवाल पिष्टी के साथ सेवन करना उत्तम है ।

अभ्रक भस्म योगवाही है । अत: यह अपने साथ मिले हुए द्रव्यों के गुणों को बढ़ाती है। पाचन विकार को नष्टकर आँत को सशक्त बनाने और रुचि उत्पन्न करने के लिये अभ्रक भस्म का मिश्रण देना अत्युत्तम है ।

संग्रहणी में अभ्रपर्पटी उत्तम कार्य करती है। मलावरोध तथा संचित मल के विकारों के लिये भी अभ्रपर्पटी का प्रयोग महोपकारी है ।

पाचक और रंजक पित्त की कमी होने पर यकृत् विकार को दूर करने के लिये मण्डूर भस्म के साथ अभ्रक भस्म देनी चाहिये । इसी प्रकार अरुचि, अम्लपित्त और पित्त की प्रबलता में कपर्द और प्रवाल-पिष्टी के साथ प्रयोग करने से अच्छा लाभ होता है ।

जिस स्त्री के बच्चे कमजोर पैदा होते हों, उस स्त्री को अभ्रक भस्म सितोपलादि चूर्ण में मिलाकर कुछ रोज तक सेवन करावें तो गर्भस्थ बालक बलवान और पुष्ट होकर पैदा होगा ।

अभ्रक भस्म रसायन और वृष्य होने के कारण इसका प्रभाव रस-रक्तादि धातुओं पर बहुत ज्यादा पड़ता है ।

शरीर में रक्ताणुओं की कमी हो जाने के कारण शरीर पीला हो जाता है। यह रोग अक्सर कच्ची उमर में जिस स्त्री को बच्चा पैदा होता है, उसे होता है । इसके साथ-साथ ज्वर, शरीर में आलस्य, कमजोरी , मन्दाग्नि आदि उपद्रव भी होते हैं, ऐसी दशा में अभ्रक भस्म कान्तलौह भस्म के साथ दें और ऊपर से दशमूल क्वाथ का अनुपान देने से बहुत लाभ होता है ।

—औ० गु० ध० शा०

## अकीक

**परिचय**—यह एक प्रकार का खनिज पत्थर है। श्वेत, रक्त, नील तथा पीत भेद से यह चार प्रकार का होता है। इनमें श्वेत वर्ण वाला श्रेष्ठ होता है। हकीम (यूनानी चिकित्सक) के मत से लाल वर्ण वाला सर्वोत्तम होता है। यह बम्बई, बाँदा और खम्भात से आता है। इसकी कई किस्में यवन और बगदाद से भी आती हैं।

**शोधन विधि**—अकीक पत्थर को लेकर आग में तपा-तपाकर गुलाब जल में २१ बार बुझा दें तो यह पत्थर खिल जाता और मुलायम भी हो जाता है। —आ० प्र०

**भस्म विधि**—उपरोक्त रीति से शुद्ध किया हुआ अकीक का महीन चूर्ण करके अर्क गुलाब या घी कुमारी (ग्वार पाठा) के रस में खरल कर टिकिया बनालें, सूख जाने पर सराब-सम्पुट में बन्दकर गजपुट में फूंक देने से भस्म हो जाती है। फिर इस भस्म को गाय के दूध में घोट कर टिकिया बना सुखाकर गजपुट में फूंक दें, दूध में टिकिया बाँधने के बाद गजपुट में देने से भस्म फूलती है, अतः सम्पुट में थोड़ी-जगह खाली रहे, उतनी टिकिया रखें। इससे भस्म बहुत मुलायम हो जाती है।

—आरोग्य प्रकाश

**मात्रा और अनुपान**—१ से ३ रत्ती, प्रातः, सायं, मधु (शहद), मक्खन या रोगानुसार अनुपान के साथ दें।

**गुण और उपयोग**—सब प्रकार की हृदय दुर्बलता, उष्णता, नेत्ररोग, रक्तप्रदर, रक्तपित्त, मस्तिष्क विकार आदि में लाभकारी है। पैत्तिक विकारों के लिये इसका उपयोग करना उत्तम है।

इसकी भस्म हृदय एवं मस्तिष्क को बल देनेवाली तथा वात-पित्त नाशक है। इसके सेवन से बढ़ी हुई तिल्ली एवं यकृत् विकार आराम होते हैं। यह वात रोगजन्य—उन्माद, मूर्छा, पुराना और शुष्क कास, सब प्रकार के रक्तस्राव, रक्त प्रदर, पुराना सूजाक, व्रण (घाव), अश्मरी (पथरी) को नष्ट करने में अक्सीर है। इसे नेत्रों में

लगाने से नेत्र की ज्योति बढ़ती है। इसके सेवन से वीर्य गाढ़ा होता है और शरीर में कामोत्पादक शक्ति बढ़ती है। भिन्न-भिन्न अनुपानों द्वारा यह अनेक रोगों को नष्ट करती है। इसका सर्वसाधारण अनुपान मधु है। वात तथा प्लीहा-विकारों के लिये इसका खास प्रयोग होता है। थूक के साथ यदि खून आता हो, तो उसे बन्द करने के लिये इसका व्यवहार लाभदायक है।

**अकीक पिष्टी**—शु० अकीक को इमामदस्ते में महीन कूट-कपड़छान कर १०-१२ दिन लगातार गुलाब जल में घोटें, फिर इसे महीन कपड़े में छान सुखा करके सुरक्षित रख लें। यह भस्म से सौम्य होता है।

—आरो० प्र०

**गुण और उपयोग**—रक्तपित्त, शारीरिक उत्ताप तथा ज्वर की गर्मी, हृदय की दुर्बलता आदि में लाभदायक है। शेष गुण उपरोक्त भस्म ही के समान हैं।

## कौड़ी

**परिचय**—कौड़ियाँ सारे भारत में मिलती हैं। इनकी सफेद, लाल और पीली भेद से तीन जातियाँ होती हैं। आयुर्वेद में लिखा है, कि जो कौड़ी कुछ पीत वर्ण युक्त और पीठ पर गाँठ तथा कुछ लम्बी और कुछ गोल आकारवाली हो, उसे "वराटिका" कहते हैं। ६ माशे की वजनवाली कौड़ी श्रेष्ठ होती है। ऐसी ही कौड़ी भस्म के लिये लें।

**शोधन विधि**—कौड़ी को काँजी में एक प्रहर तक दोलायन्त्र द्वारा स्वेदन करने से शुद्ध हो जाती है।

—र० र० स०

**दूसरी विधि**—जम्बीरी नीबू के रस और पानी समान भाग मिला कर उसमें कौड़ी को डुबो एक घंटातक आँच पर गर्म करें, फिर स्वाँग शीतल होने पर छान कर सब कौड़ी निकाल लें, इस तरह भी शुद्ध हो जाती है।

**भस्म विधि**—एक हाथ भर लम्बा, चौड़ा और उतना ही गहरा गढ़ा खोद लें। गढ़े को अन्दर से खूब झाड़-बुहारकर साफ कर

लें। इस गढ़े में एक लोहे का तवा नीचे रख दें। उस पर कौड़ी को अच्छी तरह बिछा दें। ऊपर से एक टीन की चद्दर ढक दें, जिससे कंडों की राख न मिल जाय, इस टीन की चद्दर के ऊपर जंगली कंडा अच्छी तरह बिछा दें, फिर आँच लगा दें। ८ घण्टे के बाद स्वाँग शीतल होने पर धीरे-धीरे ऊपर की राख हटा दें। नीचे कौड़ी जलकर सफेद (खील) हो जायगी, इसे नीबू के रस में घोटकर छोटी-छोटी टिकिया बना सुखा लें और सराब सम्पुट में बन्दकर गजपुट में फूंक दें। एक ही पुट में बिल्कुल मुलायम भस्म बन जायगी। यदि कुछ कसर रह जाय तो दुबारा पुनः पुट दें।

**दूसरी विधि**—दो मिट्टी के तवों के बीच में शुद्ध कौड़ी रखकर १० सेर कण्डों या लकड़ी के कोयलों की आँच में फूंक दें, स्वांग शीतल होने पर निकाल कर पत्थर के खरल में २-३ बार नीबू के रस की भावना दे सुखा कपड़छानकर शीशी में भर लें।

—सि० यो० सं०

**मात्रा और अनुपान**—२ से ४ रत्ती नीबू के रस या पान के रस या घृत आधा तोला और शहद आधा तोला मिलाकर प्रातः-सायं दें।

**गुण तथा उपयोग**—यह भस्म परिणाम शूल, अन्नद्रवशूल-संग्रहणी, अम्लपित्त, रस क्षय, अफरा, प्यास, गुल्म, उदर वात, मन्दाग्नि आदि रोगों में लाभदायक है। इस भस्म में पित्त की अम्लता को कम करने का खास गुण है। यह शंख और शुक्ति की अपेक्षा पेट में स्वादुता उत्पन्न करती है। अतः कोष्ठगत वायु द्वारा आफरा या उदर-शूल तथा भोजन अच्छी तरह से परिपक्व न होने से बराबर खट्टी डकारों के आने पर पित्तज अजीर्णादि में कपर्दक भस्म अच्छा गुण करती है। यह वातहर शूलघ्न तथा पाचक भी है।

अजीर्णादि लक्षणयुक्त रोग हों, तो मधु के साथ दें। परिणाम-शूल में यदि वमन हो और आफरा भी हो, तो दाड़िम स्वरस या दाड़िमावलेह के साथ देने से विशेष लाभकारी है। रसाजीर्ण में कपर्दक भस्म, हिंग्वष्टक चूर्ण के साथ तथा अन्नद्रव शूल में शंख भस्म मिलाकर देने से अवश्य फायदा करती है। ग्रहणी की प्रारम्भिक

अवस्था में अफीम आदि स्तम्भक दवा न देकर, केवल भुना हुआ जीरा के चूर्ण के साथ कपर्दक भस्म अच्छा लाभकारक है। अम्लपित्त में बार-बार खट्टी डकारें एवं वमन आने की दशा में स्वर्णमाक्षिक भस्म के साथ मिला कर दें।

श्वास रोग में—पिप्पली चूर्ण और मधु के साथ देना अत्युत्तम है। अग्निमान्द्य में त्रिकटु (सोंठ, पीपल, काली मिर्च) के चूर्ण के साथ देना बहुत लाभदायक है।

कर्ण स्राव में—कपर्द भस्म को कान में डालकर ऊपर से नीबू का स्वरस डालना बहुत फायदेमन्द है।

नोट—कपर्द भस्म को मक्खन, मधु या मलाई में मिलाकर देना चाहिये। केवल कपर्द भस्म का कभी भी उपयोग न करें। क्योंकि तीक्ष्ण होने से यह जीभ काट देती है।

सूखी खाँसी में—कपर्द भस्म २ रत्ती की मात्रा में मलाई अथवा पान के रस के साथ देने से सूखी खाँसी जड़ से मिट जाती है।

क्षय रोग में—जब कि मन्दाग्नि हो जाय और खाँसी का वेग बराबर बढ़ता ही जाये साथ ही कमजोरी भी बढ़ती जाये और भूख न लगे तो कपर्दक भस्म मक्खन के साथ दें।

मन्दाग्नि में—अग्नि प्रदीप्त कर भूख बढ़ाने और खाये हुए अन्न का यथोचित पाचन के लिये कपर्दक भस्म को पीपरामूल के चूर्ण के साथ देने से उपरोक्त दोष मिट जाते हैं।

उदर शूल में —कपर्दक भस्म को काली मिर्च के चूर्ण के साथ मिला कर आधे नीबू में भर कर उसको गरम करके चूसने से उदरशूल मिट जाता है।

संग्रहणी की प्रारम्भिक अवस्था में —आम द्रव को पचाने के लिये कपर्दक भस्म का प्रयोग किया जाता है। इसमें क्रमशः आम संचित होते रहते हैं, यह आम इसलिये संचित होते हैं कि ग्रहणी जो अन्न को पचाती है और पित्तधरा के नाम से शरीर में स्थित है, उसमें विकार होने से वह अन्न पचाने में असमर्थ हो जाती है, जिससे अपचित अन्न का आँव (कच्चा रस) बनने लगता है। इस ग्रहणी

विकार को दूर करने के लिये—कौड़ी भस्म १ माशा, शहद ३ माशे और नमक १ रत्ती इन तीन चीजों को एक पात्र में मिलाकर चटावें, किन्तु इसके सेवन करनेवाले को साठी चावल और दूध के पथ्य पर रहना चाहिये।

मुहाँसे में—पीली कौड़ी को नीबू के रस में भिगो देना, जब रस सूख जाय तब खूब महीन पाउडर बनाकर मुँह पर लगाने से मुँह की झाईं और मुहासे मिट जाते हैं।

—औ० गु० धा० शा०

## कहरवा (तृणकान्तमणि)

**परिचय**—एक प्रकार का गोंद, स्वच्छ, अत्यन्त चमकदार और रंग में पीला होता है। इसे कपड़े आदि पर रगड़कर यदि घास या तिनके के पास रखें तो उसे यह चुम्बक की तरह पकड़ लेता है। उक्त भौतिकीय आकर्षण शक्ति के कारण ही विद्युत्-शक्ति को उर्दू में "कुव्वत कहरुवाइया" कहा जाता है। यह प्रायः वर्मा की खानों तथा कतिपय अन्य खानों से भी निकलती है।

**परीक्षा**—उत्तम कहरवा की पहचान यह है कि वह कड़ा, स्वच्छ, उज्वल और स्वर्ण के समान पीत वर्ण का हो और देर में पिघले, यदि उसे हाथ से रगड़े और वह गरम हो जाय, तो उसमें से नीबू की सुगंध जैसी खुशबू आवे और घास के तिनके, रेशम और रूई को उठा ले, उसे उत्तम जानना।

**कहरवा पिष्टी**—कहरवा को छोटे-छोटे टुकड़े करके महीन चूर्णकर छान लें। फिर इसको गुलाबजल में १०-१२ दिन तक लगातार खरल करें, जब अच्छी तरह घुट जाय, तब शीशी में सुरक्षित रख लें।

**भस्म विधि**—कहरवा को बारीक टुकड़े-टुकड़े करके मिट्टी के सिकोरे में रख अच्छी तरह मुख बन्दकर कपड़मिट्टी लगा सुखाकर गजपुट में फूंक दें, फिर प्रातःकाल निकालकर खरलकर के महीन भस्म छानकर काम में लावें। —आ० वि० कोष

**मात्रा और अनुपान**—२ से ४ रत्ती दिन में २-३ बार शहद या मक्खन के साथ दें।

**गुण और उपयोग**—अपनी स्तम्भनकारिणी शक्ति से यह रक्तष्ठीवन (रक्त मिला हुआ थूक निकलना) और रक्तस्राव को रोकता है। हृदय को भी शक्ति प्रदान करता है क्योंकि इसमें हृदय को शक्ति प्रदान करने की प्रबल शक्ति है। यह पैत्तिक उन्माद में भी काफी लाभ पहुँचाता है, कारण इसमें प्रकृति को साम्य रखने की उतम शक्ति हैं। अपनी धारक (ग्रहण) शक्ति के कारण यह संग्रहणी और आँव (पेचिस) और प्रवाहिका को भी दूर करता है।

पित्तविकार, हृदय की दुर्बलता, रक्तातिसार, रक्तप्रदर, रक्त-पित्त, वमन, प्रवाहिका (पेचिस), अर्श आदि रोगों में इसका प्रयोग लाभदायक है। यह शीतल, पित्तशामक एवं रक्तनिरोधक है। चक्कर आना, दाह, ज्यादा प्यास लगना, पसीना ज्यादा आना आदि पित्तजन्य उपद्रवों में इसका प्रयोग उत्तम है। नाक, मुँह, गुदा, योनि, लिङ्ग आदि किसी भी मार्ग से गिरते हुए रक्त को यह रोकती है। मस्तिष्क में कीड़े पड़ जाने से बराबर होनेवाले सिर-दर्द में इससे अच्छा फायदा होता है। घाव पर छिड़कने से यह खून को बन्दकर घाव को सुखा देती है।

रक्तस्राव, अर्श (बवासीर) या रक्तपित्त हो अथवा मूत्रमार्ग आदि से खून निकलता हो तो सफेद दूब के स्वरस के साथ देने से शीघ्र ही लाभ होता है। यह नकसीर (नाक फूटना) और नेत्ररोग में भी उपकार करता है। इसके अतिरिक्त आमातिसार, पेचिस (आँव), वमन, रक्तातिसार, मूत्रावरोध में भी इसका विशेष प्रयोग होता है।

व्रण कैसा भी दुष्ट हो बराबर मवाद आता हो, कीड़े तक पड़ गये हों, बदबू भी आती हो, ऐसी हालत में इसकी पिष्टी उस व्रण के ऊपर पाउडर की तरह सूखे ही छिड़कने से बहुत फायदा होता है। आमाशय, यकृत् और मूत्र-प्रणालियों को शक्ति प्रदान

करता है, वृक्क एवं वात की निर्बलता तथा कामला में कल्याणप्रद है।

**अग्निदग्ध**—अग्नि से जल जाने पर इसकी पिष्टी को मुर्दाशङ्ख, कवीला और गाय के घी के साथ मिलाकर लेप करने से लाभ होता है। गर्भवती स्त्री जिसका अकाल में ही गर्भ प्रसव हो जाता हो या गिर जाता हो उसके गर्भाशय की धारण-शक्ति बढ़ाने के लिये इसकी पिष्टी का सेवन करना उत्तम है। अथवा साबित कहरवा लेकर उसकी माला या ताबिज बना गले में धारण करने से भी गर्भ की रक्षा होती है।

आमाशय कमजोर होकर जब वह अपना काम करने में असमर्थ हो जाय तो कहरवा की पिष्टी, बबूल का गोंद, निशास्ता, कतीरा और खीरे का बीज प्रत्येक १०॥ माशे और गुलाब के फूल, बबूल का गोंद प्रत्येक ५। माशे मिलाकर कूट छानकर ईसवगोल के लुआब में मिला, टिकिया बना लें, इसमें से दो माशे की मात्रा में देने से अच्छा लाभ करता है।

पित्तविकार में प्रवालपिष्टी २ रत्ती मिलाकर आँवले का मुरब्बा या शर्बत अनार के साथ और हृदय की दुर्बलता में अर्जुनारिष्ट के साथ, नेत्र रोग में आँवले के मुरब्बा के साथ या गौ-दूध के साथ दें। रक्तातिसार में कुटज क्वाथ या कुटजारिष्ट के साथ और पेचिश या बबासीर में ईसवगोल की भूसी के साथ मिश्री मिलाकर सेवन करना चाहिये

## कसीस

**परिचय**—आयुर्वेदमतानुसार कसीस दो तरह का होता है। एक पुष्पकसीस और दूसरा बालूकसीस। बालू कसीस को धातु कसीस भी कहते हैं।

**शोधन विधि**—कसीस को भाँग के रस में दोलायन्त्र विधि से स्वेदन करने से एक बार ही में शुद्ध हो जाता है।—र० सा० सं०

**भस्म विधि**—अच्छे हरे रङ्ग की कसीस लेकर उसको लोहे के तवे पर रख, अग्नि पर गरम कर, उसका जल सुखा लें। बाद में

ताजे (हरे) आँवले, भांगरा अथवा खन्धारी अनार के रस में मर्दन कर लघुपुट (थोड़े कण्डों की आँच) में फूंक दें। ऐसे दो पुट देने से ही लाल रंग की भस्म हो जायगी।

—सि० यो० सं०

**मात्रा और अनुपान**—१ से ३ रत्ती, सुबह-शाम शहद के साथ सेवन करें।

**गुण और उपयोग**—यह भस्म पांडु, रक्ताल्पता, क्षय, कुष्ठ, यकृत्-प्लीहा वृद्धि, आम विकार, उदर रोग, गुल्म, शूल आदि रोगों में उपयोगी है। रोग छूटने के बाद की कमजोरी को दूर करने तथा शरीर में नया रक्त पैदा कर शरीर को पुष्ट बनाने के लिये यह उत्तम है। यह पाचकपित्त के विकार को दूर कर अग्नि प्रदीप्त करती है। रक्तवर्द्धक एवं पित्तशामक गुण विशेष होने से सुकुमार (कोमल) प्रकृति वाले को विशेष अनुकूल पड़ती है। कसीस की भस्म मण्डूर से भी ज्यादा सौम्य है। यह कषाय गुणयुक्त होने से नेत्र रोग में भी लाभदायक है।

"यह ढीले अङ्गों में मजबूती और कड़ापन ला देती है। जख्म (व्रण) पर लगाने से खरोंटे ला देती है। तर खुजली अर्थात् जिस खुजली के फोड़ों से बराबर मवाद बहता हो उसमें तथा सिर की गञ्जता में भी लाभदायक है। नासूर में इसकी बत्ती रखने से बहुत लाभ होता है। इसको मञ्जन में डालने सेमसूढ़ों के विकार अच्छे हो जाते हैं।

आधुनिक अन्वेषणों से ज्ञात हुआ है कि कसीस कारबंकल नामक फोड़े के अन्दर बहुत लाभदायक सिद्ध हुआ है।

डा० मूलजी जेठू जोशी जी ने वैद्य कल्पतरु में लिखा है—

"मेरे पास एक कारबंकल का रोगी आया जो अत्यन्त कमजोर होने के कारण शस्त्र क्रिया के योग्य न था। मैंने शुरू में पोटास परमेंगनेट का लोशन देना प्रारम्भ किया परन्तु उससे कुछ भी लाभ नहीं हुआ तब; हीरा कसीस के लोशन में लिंट का टुकड़ा भिगोकर फोड़े के ऊपर जितनी देर तक रोगी सहन कर सके, रखने के लिये

कहा। यह लोशन एक औंस ठण्डे जल में ५ ग्रेन हीरा कसीस डालकर तैयार किया गया था।

इस प्रयोग के चालू रखने से कारबंकल का बढ़ना रुक गया और उसका सड़ा हुआ मांस भी कट कर अलग हो गया, जितने भाग में लोशन रखा गया था, उतना भाग तो अच्छा होने लगा किन्तु दूसरी ओर फोड़ा बढ़ने लगा, जिसके परिणाम स्वरूप सम्पूर्ण पीठ, छाती और कोहनी से ऊपर दोनों बाँह रतबे से छा गये। जहाँ-जहाँ रतबे दिखाई देने लगे, वहाँ-वहाँ हीरा कसीस के लोशन लगाते गये। करीब तीन सप्ताह बाद सब उपद्रव शांत हो गये और फोड़े में से सड़ा हुआ मांस कट कर शुद्ध हो गया। फिर इस घाव को आइडोफार्म, बोरिक एसिड और वैसलीन तीनों को मिलाकर मलहम बना, फोड़े पर लगा, ऊपर से हीरा कसीस के लोशन का प्रयोग भी करता रहा। करीब एक महीने में रोगी बिलकुल चंगा हो गया।

इसी प्रयोग की प्रशंसा करते हुए डा० केशवलाल जयशंकर भाई "प्रॉक्टिकल मेडीशिन" नामक पत्र में लिखते हैं कि मैं बराबर इसका प्रयोग करता हूँ और इससे अच्छा लाभ भी होता है। आप लिखते हैं कि १ औंस पानी में ५ ग्रेन हीरा कसीस डाल कर उस लोशन में लिंट को भिगो कर रोग-दूषित भाग पर रखने से शान्तिदायक, ग्राहक और जन्तुघ्न असर होता है। यह प्रयोग अत्यन्त लाभदायक और सब प्रकार के विष से रहित है तथा सस्ता योग भी है। एक रोगी का रोग मिटाने के लिये चार छः आने की हीरा कसीस काफी होती है। अतः ग्रामीणों को इसका प्रयोग निर्भय करना चाहिये।"

नोट—कारबंकल जैसे कष्टसाध्य व्रण के लिए कसीस कितना उपयोगी है; यह उपरोक्त डा० साहब के प्रयोग से ज्ञात होता है। अप्रासंगिक होते हुए भी वाचकों के लाभार्थ इस प्रयोग का यहाँ उल्लेख किया गया है।

पांडु और रक्ताल्पता में जब शरीर में—रक्तकणों की कमी हो जाती है—इसका कारण यह होता है कि पाचक पित्त दूषित होकर अपना कार्य बन्द कर देता है, जिससे खायी हुई वस्तुओं का ठीक से

पाचन न होने से अच्छा रस नहीं बनता और अच्छा रस न बनने से अच्छा रक्त भी नहीं बनता ; अतः रक्त कणों का बनना बन्द हो जाता है। रक्त कण कम होने से पित्त भी कम बनता है, क्योंकि ये दोनों एक दूसरे के सहारे रहते हैं। इनमें किसी एक के दूषित होने से दूसरे भी दूषित हो जाते हैं, यह स्वाभाविक है। ऐसी हालत में कसीस भस्म शहद के साथ कुछ दिन तक सेवन करने से बहुत लाभ होता है। इससे अग्नि प्रदीप्त होती है और पाचक पित्त अपना काम ठीक करने लगता है तथा क्रमशः अच्छा रक्त भी बनने लग जाता है।

क्षय रोग में चौंसठ पहरी पीपल के साथ तथा श्वेत कुष्ठ में त्रिफला और वाय विडंग चूर्ण तथा न्यूनाधिक मात्रा में घृत और मधु के साथ दें। यकृत् और प्लीहा-वृद्धि में शहद और गोमूत्र के साथ तथा आम विकार में शहद और धान्य पंचक के क्वाथ के साथ दें। उदर रोग में त्रिकुट चूर्ण और शहद से तथा गुल्म शूल में घृत कुमारी रस और शहद से दें। नेत्र रोगों में त्रिफला घृत अथवा आमले के मुरब्बा से और रजोरोध में—एलुवा और हींग के साथ देने से मासिक धर्म साफ होकर गर्भाशय शुद्ध हो जाता है।

## कांस्य (कांसा)

**परिचय**—आठ भाग तांबा और दो भाग खुरक वंग इन दोनों को अग्नि में द्रुत (पतला) करके मिला देने से कृत्रिम कांस्य बनता है। इस विधि से खानों के अन्दर भी इसकी उत्पत्ति होती है। सौराष्ट्र देश का बना कांसा अच्छा माना जाता है।

—र० र० स०

**उत्तम कांसा के लक्षण**—जो कांसा बजाने से तेज शब्द करता हो, और मृदु, स्निग्ध तथा थोड़ी श्यामता लिये हुए श्वेत (सफेद) और निर्मल (स्वच्छ) हो, तथा अग्नि में तपाने से लाल हो जाता हो, वह कांसा श्रेष्ठ और भस्म के योग्य होता है।

र० र० स०

**शोधन विधि**—कांसे को अग्नि में तपा-तपा कर तिल तैल, गोमूत्र, मट्ठा (छाछ), कांजी और कुलथी के काढ़े में तीन-तीन बार बुझाने से कांसा शुद्ध हो जाता है।

**भस्म विधि**—शुद्ध कांसे का चूर्ण और शुद्ध हिंगुल दोनों समान भाग लेकर नीबू के रस से मर्दन कर धूप में सुखा लें, सूख जाने पर सराब-सम्पुट में बन्द कर गजपुट में फूंक दें। इस प्रकार तीन गजपुट देने से कांसे की उत्तम भस्म बन जाती है।

—र० त०

**दूसरी विधि**—शुद्ध कांसा, जवाखार, सज्जीखार, सुहागा, पांचो नमक, समान भाग लेकर सब को एकत्र मिलाकर नीबू के रस में लगातार ७ दिन तक घोटे, गोला बन जाने पर सराब-सम्पुट में बन्द कर धूप में सुखाकर गजपुट में फूंक दें।

—र० र० स०

**मात्रा और अनुपान**—१ से ३ रत्ती, प्रात:-सायं मधु या गुलकन्द के साथ दें।

**गुण और उपयोग**—कांसे की भस्म लघु, तिक्त, उष्ण और लेखन है। यह कृमि, कुष्ठ, वात, पित्तनाशक, अग्नि को प्रदीप्त करनेवाली, दृष्टि को बढ़ाने वाली, तथा प्रमेहादि रोगों पर भी उत्तम कार्य करती है। कांस्य भस्म के सेवन से त्वचा का रूखापन मिट कर त्वचा पर कोमलता आ जाती है।

कृमिरोग में—कोष्ठबद्धता के कारण दस्त साफ नहीं होता, फलत: जब ये पुराने मल संचित हो जाते हैं, तब इनमें सड़ांद उत्पन्न होकर पेट में छोटे-छोटे कीड़े (चुन्ने) हो जाते हैं, जिससे मन्दाग्नि हो जाती है, भूख नहीं लगती, दिनानुदिन कमजोरी बढ़ती जाती है। रोगी की अवस्था क्रमश: गिरती ही चली जाती है। ऐसी दशा में कांस्य भस्म १ रत्ती, वायविडंग चूर्ण १ माशा, बावची चूर्ण १ माशा एकत्र मिलाकर विडंगारिष्ट अथवा अभयारिष्ट के साथ सेवन करने से बहुत लाभ होता है।

रक्त विकार (कुष्ठ) में रक्त विकृत होने से पूर्व दस्त कब्ज की

शिकायत होने लगती है जिससे शरीर के अन्दर एक तरह की गर्मी उत्पन्न हो जाती है। यह गर्मी रंजक पित्त की विकृति से होती है, इसलिये शरीर में रूक्षता, चमड़े में कठोरता आदि कई विकार उत्पन्न हो जाते हैं। ऐसी दशा में काँस्य भस्म, गंधक रसायन में मिलाकर सारिवाद्यरिष्ट के साथ सेवन करने से बहुत लाभ होता है।

काँस्य में ताम्बा और वंग का मिश्रण है; अतः नेत्र रोग में आँवले के मुरब्बे के साथ या दूध के साथ, प्रमेह रोग में हल्दी के स्वरस और मधु के साथ इसका प्रयोग करना ठीक है।

## कुक्कुटाण्डत्वक् भस्म

**भस्म विधि**—मुर्गी के अण्डे के ऊपर का सफेद छिलका १० तोला लेकर यवकुट कर लें। इसे एक मिट्टी के सकोरे या छोटे से मिट्टी के बरतन में रख ऊपर से चाँगेरी का रस इतना डालें कि यह डूब जाय, बाद में सकोरे या बरतन के मुंह बन्द कर सन्धि लेप करके पुट में (१० सेर कण्डों की आँच में) फूंक दें। स्वांगशीतल होने पर इसे निकाल कर इसमें से सफेद मुलायम भस्म लेकर रख लें। यदि एक बार में आँच कम लगने या और किसी गड़बड़ी के कारण भस्म काली हो गयी हो, तो पुनः चांगेरी रस डाल कर पुट दें। इस तरह से दो-तीन पुट देने से उत्तम-स्वच्छ और मुलायम भस्म बन जाती है।

विशेष गुण-वृद्धि के लिये कोई-कोई इसी भस्म में हिंगुल ४ तो० मिला ग्वारपाठे (घीकुमार) के रस में घोट टिकिया बना सुखा कर सराब-सम्पुट में बन्द कर गजपुट में ५-६ पुट और दे देते हैं। व०

**मात्रा और अनुपान**—२ से ३ रत्ती शहद से प्रातः सायं दें।

**गुण और उपयोग**—इस भस्म को १ रत्ती की मात्रा में लेकर १ रत्ती वंगभस्म में मिला मलाई के साथ खाने से प्रमेह, एवं मूत्ररोग

नष्ट होते हैं। यह बाजीकरण और रसायन भी है। अतः धातु विकार में छोटी इलायची चूर्ण ४ रत्ती और कान्तलौह भस्म २ रत्ती में मिलाकर द्राक्षासव के साथ देने से शुक्र दोष दूर हो जाता है, और शरीर में ताकत भी आ जाती है। इसके सेवन से स्वप्नदोष, धातु का पतलापन आदि रोग नष्ट होते हैं।

इसी तरह स्त्रियों के रजोविकार यथा—प्रदर, सोमरोग आदि नष्ट हो जाते हैं। प्रसव के बाद स्त्रियाँ अक्सर कमजोर हो जाया करती हैं, ऐसी अवस्था में इस भस्म का सेवन कुछ रोज तक प्रताप-लंकेश्वर में मिलाकर शर्बत अनार के साथ करने और ऊपर से दश-मूलारिष्ट या दशमूल क्वाथ (काढ़े) का सेवन करने से उत्तम लाभ होता है। इससे स्त्रियों की कमजोरी दूर हो जाती है।

## खर्पर

**परिचय**—पत्राकार और कारबेल्लक भेद से यह दो तरह का होता है। इनमें कारबेल्लक ठीक करेला के आकार का होता है और यही श्रेष्ठ भी है। भस्म भी इसी की बनायी जाती है।

**शोधन विधि**—खपरिये का सूक्ष्म चूर्ण बना मिट्टी या कांच के पात्र में डालकर ऊपर से पात्र को गोमूत्र से भर दें। प्रतिदिन गोमूत्र बदलता रहे। इस प्रकार ७ दिन तक करें। आठवें दिन गरम पानी से धो और सुखाकर रख लें। —सि० यो० सं०

**भस्म विधि**—शुद्ध खर्पर के कपड़छन चूर्ण को समान भाग पारे के साथ खूब घोटकर कपरौटी की हुई बोतल में रख बालुका यन्त्र में एक दिन पकाने से इसकी उत्तम भस्म बन जाती है।

—र० सा० सं०

**मात्रा और अनुपान**—२ रत्ती से ३ रत्ती तक, शहद, घृत या आवश्यकतानुसार उचित अनुपान के साथ दें।

**गुण और उपयोग**—यह बीसों प्रकार के प्रमेह, कफ, पित्त, नेत्ररोग और राजयक्ष्मा को नष्ट करता है, लौह तथा पारद को रंग देता है।

नागार्जुनाचार्य ने खर्पर तथा पारद को सिद्ध रस कहा है। ये दोनों देह को दृढ़ करते हैं।

क्षयजन्य बुखार या जीर्ण ज्वर में पिप्पली चूर्ण चार रत्ती, खर्पर भस्म १ रत्ती और च्यवनप्राश १ तोले के साथ देने से अति गुणदायक होता है। इन रोगों में स्वर्ण वसन्तमालती जैसी शास्त्रीय प्रसिद्ध औषधों का प्रयोग अधिक होता है जिसमें खर्पर भस्म की मात्रा अधिक है। पुरानी खाँसी में यदि अन्य दवाओं से लाभ होता दिखाई न पड़े, तो उस समय सितोपलादि चूर्ण के साथ खर्पर भस्म का प्रयोग करने से विशेष लाभ होता है।

## गोदन्ती (हरताल)

गोदन्ती—यह अपने इसी नाम से प्रसिद्ध है। बाजार में पत्रमय-शिला या पाशेदार टुकड़ों के रूप में यह मिलती है। औषध में दोनों का प्रयोग होता है।

**शोधन विधि**—अच्छी गोदन्ती को गर्म पानी से धोकर साफ करके धूप में सुखाकर रख लें। —सि० यो० सं०

**भस्म विधि**—जमीन में एक हाथ गहरा गढा बना उसका चौथाई भाग कंडों से भरकर उस पर गोदन्ती के टुकड़ों को अच्छी तरह बिछा दें और ऊपर कंडों से शेष भाग को भर कर आँच दें। स्वांगशीतल होने पर कंडों की राख को सावधानी से हटाकर गोदन्ती भस्म को निकाल चन्दनादि अर्क (उत्तम चन्दन का चूर्ण, मौसमी गुलाब तथा केवड़ा वेदमुश्क या मौलसरी) और कमल के फूल—सब को एकत्र कर उसमें आठ गुना पानी डालकर भवके से आधा अर्क खींचें, इसमें या ग्वार पाठा (घी कुमारी) के रस में घोट टिकिया बना धूप में सुखावें, जब टिकिया खूब सूख जाय तो सराब-सम्पुट में बन्द कर लघुपुट में फूंक दें। यह स्वच्छ सफेद और बहुत मुलायम भस्म तैयार होगी।

—सि० यो० सं०

**मात्रा और अनुपान**—२ से ६ रत्ती शहद या गुडूच्यादि क्वाथ से दें।

**गुण और उपयोग**—साधारणतया किसी भी प्रकार के ज्वर में ज्वर की गर्मी तथा दाह, प्यास, वमन, शिरोवेदना आदि ज्वर के उपद्रवों को कम करने के लिये इसका उपयोग होता है। विषम ज्वर में जबतक ज्वर का वेग हो तभी तक इसका प्रयोग करना चाहिये। ज्वर का वेग उतरने के बाद सप्तवर्ण बटी आदि ज्वर के आगामी (होनेवाले) वेग को रोकने वाली औषधियों का प्रयोग करें।

ज्वर के अतिरिक्त प्रतिश्याय (जुकाम), स्त्रियों के श्वेत प्रदर, रक्त प्रदर, रक्तस्राव, सूखी खाँसी में यह विशेष लाभदायक है। बालकों के ज्वर, कास-श्वास, कब्ज और अजीर्णादि रोगों में भी लाभ करती है, मलेरिया के लिये तो यह बहुत प्रसिद्ध औषध है।

मलेरिया के अत्यधिक तापमान में गोदन्ती भस्म २ रत्ती, फिटकरी भस्म २ रत्ती, सफेद जीरे का चूर्ण ४ रत्ती तीनों को तुलसी पत्र रस और शहद में मिलाकर चटावें, ऊपर से सुदर्शन अर्क ५ तोला पिलाने से मलेरिया की गर्मी दूर हो जाती है।

गोदन्ती भस्म ६ रत्ती में ½ रत्ती संखिया की भस्म मिला शहद के साथ दें, ऊपर से सुदर्शन चूर्ण का क्वाथ बनाकर अथवा सुदर्शन अर्क ही ५ तोला पिला देने से भी बहुत लाभ होता है, यह शीत ज्वर या पारी वाले बुखार के लिये विशेष गुणप्रद है।

सिरदर्द में—३ रत्ती गोदन्ती भस्म और १ माशा मिश्री तथा १ तोला गोघृत सबको मिलाकर दिन में तीन बार देने से विशेष लाभ होता है। इसी प्रकार सूर्य्यावर्त्त, अर्धावभेदक (अधकपारी) में सूर्योदय से १-१॥ घंटा पहले दो मात्रा गोदन्ती भस्म शहद के साथ देने से अवश्य लाभ होता है। यदि कफज सिर दर्द हो तो आधा रत्ती समीर पन्नग रस मिलाकर घी के साथ देना चाहिये। स्त्रियों के श्वेत प्रदर में गोदन्ती भस्म ६ रत्ती और त्रिवंगभस्म १ रत्ती मिला शर्बत बनप्सा या मधुकाद्यवलेह के साथ देने से उत्तम लाभ होता है।

रक्त प्रदर में पूर्व मिश्रण सहित देकर ऊपर से अशोकारिष्ट या पत्रांगासव पिलाने से बहुत जल्द फायदा करती है।

बच्चों के सूखा रोग में गोदन्ती भस्म ३ रत्ती को प्रवाल पिष्टी १।। रत्ती में मिलाकर शहद या माता के दूध के साथ देने और ऊपर से अरविन्दासव ६ माशे की मात्रा में पिलाने से शरीर में केल्सियम (चूने) की कमी के कारण होने वाले रोगों के लिये अत्युत्तम है। बच्चों के अग्निमांद्य, अजीर्ण, कब्ज, दूध फेंकना आदि-आदि रोगों में बराबर इसका प्रयोग किया जाता है। प्रतिश्याय, इन्फ्लुएंजा आदि में गोदन्ती भस्म लक्ष्मीविलास रस के साथ मिलाकर मधु के साथ देने से शीघ्र लाभ करती है।

## गोमेद-मणि

**परिचय**—सफेद, लाल, पीला और नीलवर्ण के भेद से यह चार तरह की होती है। सफेद रंग की अत्यन्त चिकनी गोमेद-मणि धारण करने से लक्ष्मी की प्राप्ति होती है। कुरूप, खुरदरी और मलिन गोमेद-मणि अच्छी नहीं होती है।

**उत्तम गोमेद**—जो अत्यन्त चिकना तथा देखने में स्वच्छ और गोमूत्र के समान वर्ण युक्त हो, स्निग्ध तथा समानाकार हो, पत्र रचना रहित, मसृण, ज्यादा भारी न हो तथा चमकदार हो, वह उत्तम होती है। इस तरह की गोमेदमणि भस्म के लिये लेनी चाहिये।

गोमेद मणि को छोटे-छोटे टुकड़े कर उन्हें सोना गलानेवाली मूषा या सकोरे में रख अग्नि पर तपावें, जब लाल हो जाय, तब चन्दनादि अर्क या आँवले के स्वरस में बुझावें। ऐसे ५०-१०० बार करें, अर्थात् जब तक मणि नरम होकर आप से आप टुकड़े न हो जाये, तब तक बुझावें। —आरो० प्र०

**भस्म विधि**—उपरोक्त प्रकार से शोधित गोमेद लेकर खूब साफ किये हुए लोहे के इमामदस्ते में कूट कर महीन रेशमी कपड़े से छान लें, फिर समाक पत्थरवाले खरल में डाल ताजे आँवले के स्वरस में मर्दन कर टिकिया बना सुखा दें, फिर इसे सराव-सम्पुट

में बन्द कर गजपुट में फूंक दें। इस प्रकार ३० पुट दें। बाद में चन्दनादि अर्क में तीन दिन मर्दन कर छाया में सुखा, महीन रेशमी कपड़े से छान शीशी में भर कर रख लें। (रत्नों की भस्म एक साथ २० तोला से ज्यादे न बनावें।) —आरो० प्र०

**गोमेद पिष्टी**—शुद्ध गोमेद के पत्थर को लेकर इमामदस्ते में कूट कपड़ छानकर महीन चूर्ण बना लें, फिर इसे गुलाब जल या चन्दनादि अर्क में लगातार एक सप्ताह तक घोटकर पिष्टी बना सुरक्षित रख लें।

**नोट**—कुछ विद्वानों का मत है कि रत्नों का शोधनकर गुलाब जल में घोट पिष्टी बनाकर ही रोगों में प्रयोग करना चाहिए, क्योंकि इनकी भस्म करने से इनके रोगघ्न प्रभाव नष्ट हो जाते हैं। यथा—

रत्नानां शोधनं श्रेष्ठं मारणं न गुणप्रदम्।
भस्मना वीर्य हानिःस्यात्तस्मात्तानि च शोधयेत्॥

—र० र० स०

परन्तु यह बात हरेक मणियों के लिये लागू नहीं हो सकती है। हाँ, इतना अवश्य है कि पिष्टी गुलाब जल में लगातार घुटने से शीत गुण प्रधान होती है और अग्निपुट होने से भस्म कुछ उष्ण गुण प्रधानवाली हो जाती है।

**मात्रा और अनुपान**—१ से ३ रत्ती, सुबह-शाम—शहद (मधु), घृत या मक्खन के साथ दें।

**गुण और उपयोग**—इसकी पिष्टी (भस्म) क्षय रोग में जब पित्ताधिक्य के कारण कफ सूख गया हो, और सूखी खाँसी बराबर हो, खाँसते-खाँसते रोगी पसीने से तर हो जाता हो, साथ में बुखार की भी गर्मी बढ़ती ही जाती हो और कमजोरी भी हो तथा शरीर में रक्ताणुओं की कमी के कारण देह पीली हो गयी हो, ऐसी दशा में इसकी पिष्टी १ रत्ती को सितोपलादि चूर्ण १ माशा और च्यवनप्राशावलेह १ तोला में[1] मिलाकर प्रातः सायं देना और भोजनोत्तर एकत्र मिला हुआ द्राक्षारिष्ट तथा बब्बूलारिष्ट १। तो० समान भाग शीतल जल में मिलाकर पीने से शीघ्र लाभ होता है।

यह दीपन और पाचन भी है अतः किसी रोग के बीच में या रोग

घटने के बाद मन्दाग्नि हो, भूख नहीं लगती हो, कोई भी पदार्थ खाने की इच्छा न हो, तो इसकी पिष्टी १ रत्ती और कपर्द भस्म ४ रत्ती, दोनों को मिला शर्बत अनार के साथ देने तथा ऊपर से आर्द्रक खण्ड १ तोला खिलाने से उत्तम लाभ होता है।

यह बुद्धिबर्द्धक भी है। कफ प्रकृतिवालों की अपेक्षा पित्त और वात प्रकृतिवालों की बुद्धि इसके सेवन से तीक्ष्ण होती है। क्योंकि कफ तमोगुण प्रधान है, और तमोगुण पदार्थ बुद्धिनाशक होता है। बुद्धि वृद्धि के लिये गोमेद पिष्टी १ रत्ती को ब्राह्मी और बच के समान भाग चूर्ण ३ माशे में मिला घी और चीनी के साथ सेवन करना चाहिए। इससे कफ छूंटकर निकल जाता है। इसका असर मस्तिष्क पर ज्यादा पड़ता है। यह त्वचा को भी साफ रखती है और बल, वीर्य तथा आयु की बृद्धि करती है।

## जस्ता ( यशद )

**परिचय**—यह एक सुप्रसिद्ध धातु है और यह मद्रास, बंगाल, राजपुताना, पंजाब आदि कई स्थानों में खान से निकलता है, इसका रंग सफेद होता है। व्यवहार मे इसका उपयोग व्यापारी लोग सुराही, हुक्का, गिलास, कटोरा, थाली आदि बनाने के काम में करते है। यह पानी से अठगुना भारी होता है।

**शोधन विधि**—जो जस्ता, भारी, सफेद, चमकदार और दाँतों के समान मोटे रवेवाला हो, वही उत्तम समझा जाता है, उसी को भस्म और अंजन के काम मे लेने चाहिये।

ऐसे उत्तम जस्ते को प्रथम अन्य धातुओं की तरह सात-सात बार तैल, तक्र, गोमूत्र, काँजी आदि में बुझा दें। फिर इसको तेज आँच पर कढ़ाई में रख उसमें जस्ता को डाल पतला करके गो-दुग्ध में बुझावें। इस तरह २१ बार गो- दुग्ध में बुझाने से शुद्ध हो जाता है। जस्ते का द्रव (पतला) होते समय उस पर मलाई-सा किट्ट की तरह जमता रहता है। उसको फेंकें नहीं, उसे बचे हुए जस्ते के साथ गरम करके बुझाते रहें। —सि० यो० सं०

**नोट**—यह ध्यान रखना चाहिए कि ऐसी गली ( पतली ) धातुएँ दूध आदि पतले जलीय पदार्थों में डालने से उछलती हैं। अतः जिस बरतन में बुझाया जाय उस बरतन के ऊपर चक्की का पाट या कोई ऐसे पदार्थ का बरतन रख देना चाहिए, जिसके बीच में छेद हो। उसी छेद की राह से धातु को उसमें बुझाना चाहिए। ( बुझाने के लिये लोहे का इमामदस्ता लेना ठीक रहता है ) इस क्रिया से जस्ता उछलकर बाहर नहीं आता तथा अच्छी तरह शोधन भी हो जाता है।

**भस्म विधि**—शुद्ध जस्ते को एक खूब साफ की हुई लोहे की कड़ाही में गलाकर ऊपर से थोड़ा-थोड़ा समभाग भाँग और पोस्ता के डोडे (पोस्ता का दाना जिसमें से निकाल लिया जाता है, उसके खाली फल को डोडा कहते हैं) का समभाग चूर्ण ऊपर से गेरता जावे और लोहे की कलछी से चलाता जाय, जब सब चूर्ण समाप्त हो जाय, तब उस चूर्ण को सकोरा से ढककर चूर्ण अग्निवर्ण लाल हो जाय, उतनी तेज आँच देकर छोड़ दें। स्वाँगशीतल होने पर कपड़े से छान, खरल में डालकर ग्वारपाठे (घीकुमारी) के रस में घोटें और छोटी-छोटी टिकिया बना सुखा सराब-सम्पुट में बन्दकर लघुपुट में फूंक दें। इस प्रकार ७ पुट देने से कुछ ललाई लिये हुए पीले रंग की भस्म होगी

—सि० यो० सं०

**मात्रा और अनुपान**—आधी रत्ती से १ रत्ती, शहद, मक्खन, मलाई, मिश्री या रोगानुसार अनुपान के साथ दें।

**गुण और उपयोग**—इसकी भस्म कड़वी, कषैली, शीतल, कफ-पित्त नाशक, नेत्रों के लिये लाभदायक और पाण्डु, प्रमेह तथा श्वास को नष्ट करनेवाली है। नेत्ररोग में इसकी भस्म बहुत लाभदायक है, जैसे—नेत्र (आँख) में रोहे हो जाना, आँख में दर्द होना, बराबर आँख में लाली बना रहना या जल्दी-जल्दी आँखें आ (उठ) जाना, इन रोगों में १ माशे यशद भस्म और गोघृत २ तोला, दोनों को बासी पानी से १०८ बार काँसे की थाली में डालकर हाथ की हथेली से खूब मथकर अंजन बनाकर आँखों में आँजने से शीघ्र लाभ होता है। यदि बच्चों के लिये बनावें तो १ तोला मक्खन और चौथाई रत्ती भीमसेनी कपूर भी डाल दें। यह बच्चों के लिये विशेष लाभदायक होगा।

इस अंजन से पैत्तिक रतौंधी दूर हो जाती है। परन्तु रतौंधी में इतना और करें कि प्रातःकाल त्रिफला के जल से सिर और आँख को खूब धो दिया करें।

इसकी भस्म को घी में मिलाकर गर्मी में फोड़ा-फुन्सी आदि पर लेप लगाते हैं। हाथ और पैरों की अंगुलियों के बीच जो पानी लग जाने से सफेदी पड़ जाती है, उस पर इसकी भस्म को घी में या नारियल-तैल में मिलाकर लेप करने से लाभ होता है।

बच्चों की पीठ, छाती या माथे पर कभी-कभी ग्रन्थि (गाँठ) हो जाया करती है, और क्रमशः बढ़ती रहती है। साधारण बोल-चाल में इसको माँसवृद्धि कहते हैं। शास्त्रकारों ने इसका नाम अर्बुद (रसौली) रखा है। इस पर यशद भस्म का प्रभाव प्रबाल पिष्टी के साथ अच्छा पड़ता है। साथ ही ग्रन्थि फूटने के लिये—कसीस, सेंधा नमक, चित्रक की जड़, आक और सेहुँड के दूध, दन्ती की जड़, गुड़ और गो-दुग्ध इनका लेप बनाकर ग्रन्थि पर लेप करें, तो ग्रन्थि फूट जायगी। जस्ते की भस्म सरसों के तेल में मिलाकर पैत्तिक सूजन पर लेप करने से सूजन मिट जाती है।

यह भस्म कषाय और शीतल गुणयुक्त है। रस वाहिनी और रस पिण्ड की विकृति में यह बहुत उत्तम ओषधि मानी गयी है। यह कफ और पित्त शामक, दाह, प्रदर, पित्तज प्रमेह, खाँसी, अतिसार, संग्रहणी, धातुक्षय, जीर्णज्वर, पाण्डु, श्वास आदि रोगों में लाभ-दायक है। कण्ठमाला, अपची और आभ्यन्तरिक शोथ में भी लाभदायक है।

नेत्ररोग में १ माशा घी और ४ माशा शहद के साथ खाकर ऊपर से दूध पिलावें। दवा सेवन के साथ-साथ १ रत्ती यशद भस्म, ६ माशे शतधौत घृत में मिलाकर दिन में दो बार अंजन करना चाहिये। इससे नेत्र की ज्योति बढ़ती है। पेट में दाह (जलन) हो, तो प्रबाल पिष्टी और आँवले के मुरब्बे के साथ १ रत्ती यशद भस्म देने से बहुत लाभ होता है। प्रमेह और मधुमेह में १ रत्ती यशद भस्म, जामुन की गुठली का चूर्ण १ माशे में मिलाकर शहद के साथ देने से लाभ

होता है। विशेषकर पैत्तिक प्रमेह में—जब कि सर्वाङ्ग में दर्द हो, हाथ-पैरों में जलन हो, प्यास अधिक लगती हो, जिह्वा सख्त और फट जाय, कण्ठ में शोथ हो, मस्तिष्क शून्य हो जाय, थोड़े ही परिश्रम से थकावट मालूम हो इत्यादि लक्षणों से युक्त प्रमेह में यशद भस्म १ रत्ती, गिलोय सत्त्व ४ रत्ती, शिलाजीत १ रत्ती के साथ देने से बहुत शीघ्र फायदा होता है। खाँसी में सितोपलादि चूर्ण के साथ देना चाहिये।

अतिसार और संग्रहणी में—कभी-कभी आँतों में शोथ होने पर अतिसार हो जाया करता है, साथ में वमन, ज्वर, उदरशूल, स्वरभंग आदि उपद्रव होते हैं और रोगी की शक्ति-क्षीण हो कर ऐसी दशा हो जाती है कि उससे उठा-बैठा नहीं जाता, यहाँ तक कि हाथ-पाँव का संचालन भी अच्छी तरह नहीं कर सकता अर्थात् बहुत भयंकर परिस्थिति हो जाती है। ऐसी भीषण परिस्थिति में यशद भस्म बहुत अच्छा काम करती है। यशद भस्म १ रत्ती, मिश्री ४ रत्ती दोनों को एकत्र मिलाकर ३ पुड़िया बना प्रातः-सायं तथा दोपहर में शहद या मठा (छाछ) से दें।

धातुक्षय के कारण—धातु इतनी पतली हो गयी हो कि पेशाब के साथ पानी की तरह बहकर निकल जाती हो या स्त्री विषयक अथवा तत्प्रसंग विषयक चर्चा होते ही धातु स्राव हो जाता हो या थोड़ी भी खट्टी-मीठी चीजें खा लेने से रात में स्वप्न दोष हो जाता हो, अथवा मैथुनेच्छा (स्त्री प्रसंग की इच्छा) होते ही शुक्रस्राव हो जाता हो। ऐसी दशा में रोगी बहुत परेशान हो जाता है और आजकल तथाकथित नवयुवकों की यह खास बीमारी है। इसमें यशद भस्म १ रत्ती और शिलाजीत १ रत्ती दोनों एकत्र मिलाकर मक्खन या मलाई के साथ सेवन करने से फायदा होता है।

राजयक्ष्मा में—जब कि इस रोग का असर सम्पूर्ण शरीर में अच्छी तरह व्याप्त हो गया हो, खाँसी के मारे छाती और कलेजा तथा पीठ में दर्द मालूम होता हो। फुफ्फुस के कुछ भागों में इसका असर पड़कर वह भाग नष्ट हो गया हो, बुखार हर समय बना रहता

हो, प्रातःकाल पसीना जोरों से आता हो, बल तथा मांसादि क्षीण हो गये हों ऐसी दशा में यशद भस्म १ रत्ती, मोती पिष्टी आधा रत्ती, सितोपलादि चूर्ण २ माशा और च्यवन प्राशावलेह अथवा वासावलेह २ तोला में मिलाकर सेवन करावें। ऊपर से बकरी का दूध ५ तोला पिला दें। इससे पूर्वोक्त उपद्रव शान्त होकर रोग शमन होने लगता है।

पाण्डु रोग में—मण्डूर भस्म के साथ देने से लाभ होता है, और उसके उपद्रवों में पान के रस और मधु के साथ देने से लाभ होता है।

पैत्तिक प्रमेह में—यशद भस्म के उपयोग से विशेष फायदा होता है। जिस प्रमेह रोगी को पित्ताधिक्य के कारण हाथ-पाँव तथा सम्पूर्ण शरीर में दाह मालूम हो, प्यास लगने पर थोड़े ही पानी से शान्ति मिल जाय, मन में बेचैनी के कारण विचार शक्ति का ह्रास, मस्तिष्क शून्य मालूम पड़े, ऐसी दशा में यशद भस्म, प्रबाल चन्द्रपुटी या गुडूची सत्त्व के साथ देने से लाभ होता है।

पित्तज्वर और रक्तातिसार में छुहारे और चावल के धोवन के साथ शीतज्वर में लौंग और अजवायन के साथ तथा बमन और जी-मिचलाने में मिश्री और जीरे के साथ देना बहुत लाभप्रद है।

पंचकोल (पीपल, पिपलामूल, चव्य, चित्रक और सोंठ) के साथ यशद भस्म १ रत्ती खाने से मन्दाग्नि दूर हो जाती है। इसको ६ माशे आर्द्रक रस और ६ माशे शहद के साथ सेवन करने से खाँसी व दमा नष्ट हो जाता है।

सूजाक में जब रोगी को कभी चैन न पड़ती हो। मारे दर्द के परेशान रहता हो। इन्द्री में जलन, पेशाब में भी जलन तथा बहुत कष्ट से पेशाब होता हो, मवाद का रंग पीला-सा तथा उसमें से बुरी बास (बदबू) आती हो, ऐसी दशा में ३ माशे सन्दल में ½ रत्ती यशद भस्म मिलाकर दें और ऊपर से दही की लस्सी पिला दें तथा प्रातः-सायं त्रिफला को दही के पानी में भिगोकर उस पानी को छानकर रख लें इस छने हुए पानी से पिचकारी लेकर इन्द्री को धोवें। इससे मूत्रनली साफ़ हो जाती है और पेशाब खुलकर आने से दुष्ट मवाद भी

निकल जाता और जलन भी शान्त हो जाती है तथा धीरे-धीरे सूजाक भी मिट जाता है।

गोखरू-क्वाथ के साथ यशद भस्म देने से पेशाब साफ आता है और कौंच के बीज के चूर्ण तथा मिश्री के साथ देने से नपुंसकता मिटती है। —औ० गु० ध० शा०

**नोट**—अशुद्ध जस्ते की भस्म सेवन करने से प्रमेह, अजीर्ण, चक्कर आना, वमन होना, वातजन्य रोग आदि उपद्रव हो जाते हैं, इन उपद्रवों को शान्त करने के लिये दो तोला हरड़ के चूर्ण में दो तोला मिश्री मिलाकर सेवन करने से ३-४ दिन में उपद्रव शान्त हो जाते हैं।

## जहरमोहरा खताई

**परिचय**—जहरमोहरा एक पत्थर है। यह रंग में सफेद कुछ पीला और हरापन लिए हुए होता है। यूनानी दवा बेचनेवालों के यहाँ इसी नाम से मिलती है। यूनानी वैद्य (हकीम) लोग इसका प्रयोग अधिक करते हैं। जो वजन में हल्का और चिकना हो, वह अच्छा समझा जाता है।

**शोधन विधि**—जहरमोहरा को अग्नि में तपा-तपाकर २१ बार गोदुग्ध या आँवले के रस में बुझाने से शुद्ध हो जाता है। —आ० प्र०

**भस्म विधि**—शुद्ध किया हुआ जहरमोहरा का महीन चूर्ण गोदुग्ध में ६ घंटे तक खरल कर टिकिया बना धूप में सुखाकर सराब सम्पुट में बन्द कर गजपुट में फूंक देने से उत्तम भस्म बन जाती है। —आ० प्र०

**पिष्टी**—उत्तम क्वालिटी के जहरमोहरा के टुकड़ों को जल से धोकर सुखा, कपड़ छन चूर्ण कर, पत्थर की खरल में गुलाब जल या चन्दनादि अर्क* से खूब बारीक घोट कर सुखा लें, इसको 'जहरमोहरा पिष्टी', कहते हैं। —सि० यो० सं०

---

* **चन्दनादि अर्क**—उत्तम सफेद चन्दन का चूर्ण, मौसमी गुलाब के फूल, केवड़े के फूल, वेदमुश्क और कमल के फूल सब को एकत्र करके उसमें अठगुना पानी डाल कर भवके से आधा अर्क खींचे। यही चन्दनादि अर्क है। मोती, प्रवाल आदि की पिष्टी बनाने में इसका प्रयोग करें। यदि वेदमुश्क के फूल न मिले तो मौलसरी के फूल डालें।

(आचार्य यादवजी त्रिकमजी का अनुभव है।)

**मात्रा और अनुपान**—१ से २ रत्ती, दिन में २ से ४ बार तक या आवश्यकतानुसार शहद से दें।

**गुण और उपयोग**—इसकी भस्म या पिष्टी मातदिल अर्थात् न अधिक गरम और न अधिक शीतल याने समशीतोष्ण है। इसलिये हर प्रकृति (वात-पित्त-कफ प्रकृति) वालों के लिये काम आ सकती है। यह हृदय एवं मस्तिष्क को बल देने वाली है। तथा पित्त नाशक है।

दाह, हैजा, अतिसार, एवं यकृत विकार, दिल की घबराहट, जीर्ण ज्वर, बालकों के हरे-पीले दस्त, एवं शोथ (सूखा) रोग में इसका सेवन विशेष हितकारी है। यह बल, वीर्य और कान्ति को बढ़ाती है। बालकों के लिए अमृत तुल्य औषधि है।

"करावा दीन कादरी, नामक एक यूनानी ग्रन्थ में लिखा है, कि जहरमोहरा को अग्नि में रखने पर उसमें से पानी-सा छूटता है, उसे जीर्ण ज्वर की रोगी को पिलाने से ज्वर दूर हो जाता है। इसके अतिरिक्त यह औषध विष के उपद्रवों को दूर करने के लिये बहुत प्रभावशाली मानी जाती है। हकीम लोग इसे विषघ्न मानते हैं।

यद्यपि यह स्वयं विषैली नहीं है। किन्तु इस में जहर दूर करने की अद्भुत शक्ति है। साँप, बिच्छू, अफीम इत्यादि किसी प्रकार के स्थावर-जंगम विष के उपद्रवों में इसको पानी में घिस कर पिलाने से लगातार वमन हो कर जहर का प्रभाव दूर हो जाता है।

प्लेग, हैजा, मलेरिया, माता इत्यादि संक्रामक रोग जोरों से फैल रहे हों, उस समय जहर मोहरा पिष्टी ३ रत्ती और निर्मली बीज चूर्ण १।। रत्ती, दोनों को एकत्र मिला गुलाब जल के साथ सेवन करने से संक्रामक रोगों का कुछ भी भय नहीं रहता।

अगर संयोग से किसी को हैजा हो जाय तो आध घंटे के बाद मयूर पंख की भस्म २ रत्ती और जहरमोहरा पिष्टी २ रत्ती, दोनों को एकत्र मिलाकर अर्क कपूर या अर्क पोदीना के साथ बराबर देते रहने से हैजा के उपद्रव —यथा वमन, दस्त, प्यास ज्यादे लगना आदि कम हो जाते हैं।

देश-विदेश के दूषित जल और हवा के कारण ज्वर, अतिसार, संग्रहणी , सूजन, निर्बलता आदि उपद्रव शरीर में उत्पन्न हो जाते हैं, इन उपद्रवों को शांत करने में यह प्रभावशाली औषध है। इसी प्रकार हृदय, मस्तिष्क, लीवर और पाचन-इन्द्रियों को बल देने में भी यह आचश्चर्यजनक लाभदायक है।

गर्मी के फोड़े, फुन्सी, जहरी सूजन, विस्फोटक आदि रोगों में इसकी पिष्टी को गुलाब जल, सफेद चन्दन अथवा नीम की लकड़ी का चन्दन घिस कर इसमें मिलाकर लगाने तथा खदिरारिष्ट के साथ कैशोर गूगल का सेवन करने से बहुत जल्दी फायदा होता है।

शीतला की बीमारी में—बच्चे बुखार से तड़फड़ा रहे हों, दाने खुल कर नहीं निकलते हों, या दाने निकल कर उसमें खुजली चलती हों, (यह खुजली, पित्त के प्रकोप से शरीर के अन्दर रक्त नालियों में में एक तरह की सनसनाहट पैदा होती है, जिस से खून में खलबली मच जाती है। इस खलबली की गति विशेष बढ़ जाने से शरीर में खुजली होती है,) प्यास ज्यादे लगती हो, रोगी कभी-कभी निश्चेष्ट भी हो जाता हो, होठ काले पड़ गये हों, ऐसी भयंकर परिस्थिति में जहरमोहरा पिष्टी आधा रत्ती, मोती पिष्टी चौथाई रत्ती, संगेयशव आधी रत्ती, कहरवा पिष्टी आधी रत्ती, इन सब को अर्कगुलाव या अर्क केवड़ा में घोंट कर प्रातः-सायं गोदुग्ध या बकरी के दूध के साथ देने से बहुत जल्दी लाभ होता है। चेचक होने से पूर्व यदि इसका सेवन किया जाय तो चेचक निकलने का डर ही नहीं रहता है।

बालकों के सूखा रोग के लिये—जब बच्चा दिनानुदिन सूखता ही चला जाय, पेट बढ़ कर आगे निकल जाय, हाथ-पाँव सूख जाएं तालू में गढे पड़ गये हों, शरीर की कान्ति भी नष्ट हो गयी हो, साथ ही ज्वर भी रहता हो और पतले दस्त भी लगते हों, जिससे कमजोरी बढ़ती जाती हो, शरीर में कीटाणुओं की कमी होने से शरीर पीला पड़ गया हो, बच्चा चलने-फिरने में एकदम असमर्थ हो गया हो, तो जहरमोहरा पिष्टी १ रत्ती, बंशलोचन १ रत्ती, छोटी इलायची चूर्ण आधा रत्ती और प्रबाल पिष्टी १ रत्ती में मिलाकर शहद के साथ

चटावें ऊपर से दो चार चम्मच चूने का पानी पीला दें या गाय का दूध पिला दें, इससे बालकों के सूखा रोग समूल नष्ट हो जाता है। सूखा रोग के लिये यह सर्वोत्तम औषध है। —व० प०

## ताम्र ( ताँबा )

**परिचय**—ताम्र के नेपाल और म्लेच्छ ये दो भेद हैं। इनमें नेपाल संज्ञक ताम्र श्रेष्ठ होता है। यही भस्मादिक कामके लिये भी लिया जाता है।

**नेपाली ताम्र के लक्षण**—जो ताम्र चिकना, भारी, लाल वर्ण, कोमल, चोट मारने पर चूर्ण न होकर बढ़ता हो, वह नेपाल संज्ञक ताम्र है।

**म्लेच्छ ताम्र के लक्षण**—जो ताम्र सफेद या कृष्ण (काला) तथा थोड़ा-थोड़ा लाल हो और अत्यन्त कठोर हो, खूब साफ करने पर भी काला ही बना रहे, वह म्लेच्छ संज्ञक ताम्र है। भस्मादिक कार्य में इसे नहीं लेना चाहिय।

भस्म के लिये यदि इससे भी उत्तम ताम्र लेने हो, तो तूतिया से ताँबा निम्नलिखित विधि से निकाल कर भस्म करें।

### तूतिया से तावाँ निकालने की विधि

ऽ२।। सेर तूतिया को पीस कर एक साफ लोहे की छोटी कड़ाही में बिछा दें और उस लोहे की कढ़ाई को एक बड़े लोहे की कढ़ाई में डाल दें, फिर उस कड़ाई में पड़े हुए तूतिया को ढक दें। बाद में उस बड़ी कड़ाही में दस सेर मोटा कुटा हुआ त्रिफला चूर्ण और पक्का १ मन पानी डालकर कढ़ाई को खुली जगह में रख दें, जिससे सूर्य की किरण और चन्द्रमा की चाँदनी बराबर पड़ती रहे, इस तरह २ माह पर्यन्त छोड़ दें। बाद में पानी छान लें। यह पानी स्याही (लिखने) के काम में आ जायगी और छोटी कढ़ाई को बाहर निकाल कर उसके पेंद में जमें हुए विशुद्ध ताँबे के चूर्ण को चाकू से खुरच कर निकाल लें। इसमें करीब ४० तोला विशद्ध ताँबा आप को मिलेगा। यह ताँबा नेपाली ताँबा से भी उत्तम होगा। —र० सा०

**शोधन विधि**—उपरोक्त विधि से निकाले हुए ताँबे को अग्नि में खूब लाल कर के आक के पत्ते के स्वरस में ७ बार बुझावें। फिर २ सेर इमली के पत्तों को १० सेर पानी में उबाल कर ५ सेर शेष रहने पर उतार कर छान लें। इस ५ सेर काढ़े में सेंधानमक ऽ।। और उपरोक्त ताँबा ऽ।। डाल कर ४ पहर तक आँच दें यदि पानी जल जाय तो बीच-बीच में गोमूत्र डालते जाएँ। यदि गोमूत्र न मिले तो पानी से भी काम चल सकता है। इस ताम्र की इतनी ही शुद्धि पर्याप्त है, क्योंकि इस ताम्र में नेपाली ताम्र जैसा दोष नहीं रहता है। इस क्रिया से ताँबा शुद्ध हो जाता है। —र० सा०

**दूसरी विधि**—नेपाली ताँबे के पत्र को लेकर आग में तपा कर तेल, तक्र, गोमूत्र, काँजी और कुल्थी के क्वाथ में ३-३ बार बुझाने से शुद्ध हो जाता है। —भा० प्र०

**तीसरी विधि**—ताम्र चूर्ण में नीबू के रस और नमक डाल कर आग पर तपा-तपाकर निर्गुण्डी (संभालू) के रस में ८ बार बुझा देने से शुद्ध हो जाता है। —र० र० स०

**भस्म विधि**—हिंगुलोत्थ पारद १ तोला और शुद्ध गन्धक २ तोला की कज्जली बना नीबू के रस में मर्दन कर शुद्ध ताम्र पत्र पर लेप कर सुखा, सम्पुट में बन्द कर, सम्पुट की संधि को कपड़ मिट्टी से सन्धि बन्द कर धूप में सूखने दें, फिर हल्के पुट (अर्धगजपुट) की आँच में फूंक दें। ठण्डा होने पर ताम्र को निकाल, उसमें सम-भाग शु० गन्धक का चूर्ण मिला, नीबू के रस में घोट टिकिया बनाकर पूर्वोक्त विधि से पुनः पुट दें। इस प्रकार दो पुट देकर भस्म को एक काँच के पात्र में डाल कर ऊपर से खट्टे नीबू का रस देकर एक दिन-रात रहने दें। दूसरे दिन देखें यदि नीबू के रस में हरापन नहीं आया हो, तो भस्म ठीक हो गयी है, ऐसा समझ कर उसको काम में लावें। यदि नीबू के रस में हरापन आ जाय तो समभाग गन्धक के साथ नीबू के रस में पूर्वोक्त विधिसे घोटकर एक पुट और दे दें। परन्तु इसबार आँच पहलेसे भी कम दें। बाद में उपरोक्त विधि से पुनः परीक्षाकर लें। ताम्बे की भस्म एक साथ में आधा सेर तक बनावें।—सि०यो०सं०

**सोमनाथी ताम्र भस्म**—शु० पारद २ तोला, शुद्ध गंधक २ तोला, हरताल १ तोला, मैनसिल ६ माशे सब की महीन कज्जली बना लें और २ तोला शु० ताम्र चूर्ण (महीन) लें। पश्चात् गर्भ-यन्त्र में थोड़ी कज्जली बिछा कर उस पर ताम्र के महीन चूर्ण रखें और उसके ऊपर फिर कज्जली रखें, इसी प्रकार ताम्र-चूर्ण और कज्जली की तह जमाकर यन्त्र के मुख को बन्द कर के चार पहर तक अग्नि पर पकावें, स्वाँग शीतल होने पर ताम्र भस्म को निकाल कर पीस कर रख लें। यही सोमनाथी ताम्र भस्म है। —र० र० स०

**मात्रा और अनुपान**—आधा रत्ती से १ रत्ती, दिन में दो बार शहद से या आवश्यकतानुसार उचित अनुपान से दें।

**गुण और उपयोग**—उदर रोग, प्रमेह, अजीर्ण, विषमज्वर, सन्निपात, कफोदर, प्लीहोदर, यकृत् विकार, परिणाम शूल, हिचकी, अफारा, अतिसार, संग्रहणी, पाण्डु, मांसार्बुद, गुल्म, कुष्ठ, कृमि रोग, हैजा, अम्लपित्त, प्लेग आदि में ताम्र भस्म महौषधि है। अनेकों रस-रसायन औषधें इसके योग से बनती हैं। यह अत्यन्त शक्ति वर्द्धक, रुचिकारक और कामोद्दीपक है। यकृत् में विकृति होने पर पित्त का निर्माण बहुत कम हो जाता है, और कभी-कभी यकृत् में पथरी भी हो जाती है। इसके लिए ताम्र भस्म अव्यर्थ महौषधि है। इसके सेवन से पित्त विकृति जन्य शूल शान्त होता है।

यकृत् और पित्ताशय पर इसका असर अधिक पड़ता है, यकृत् बढ़ जाने से पित्ताशय संकुचित हो गया हो या पित्ताशय से पित्त गाढ़ा होने की वजह से स्रवित न होता हो या पित्ताशय के किसी भाग में विकृति आ गयी हो इत्यादि अनेकों या इनमें से किसी एक के कारण पेट में दर्द होता हो या पित्ताशय में पथरी या यकृत् के कण जम जाने के कारण ही दर्द होता हो तो ताम्र भस्म २ रत्ती, कपर्द भस्म २ रत्ती दोनों को एकत्र मिलाकर करेले के पत्तों के रस से या घी और चीनी मिला कर देने से लाभ होता है।

अष्ठीला और गुल्म की गाँठ को गलाने के लिये तथा बढ़ी हुई प्लीहा को नष्ट करने के लिये ताम्र भस्म १ रत्ती, शंख भस्म २ रत्ती

और मूलीक्षार ४ रत्ती में मिलाकर कुमार्यासव के साथ देने से बहुत लाभ होता है। साथ-साथ यदि साधारण रेचक दवा का भी एकाध मात्रा दे दिया जाय तो अच्छा है।

जलोदर में जब कि रोगी का पेट जल से परिपूर्ण हो गया हो, पेट के ऊपर हरी, नीली नसें दिखाई देती हों, टट्टी पेशाब भी काफी मात्रा में न होती हो, रोगी अधिक पीड़ा से व्याकुल होकर छटपटाता हो ऐसी हालत में सिर्फ ताम्र भस्म का ही प्रयोग न करें, क्योंकि यह मूत्रप्रवर्तक नहीं है, अतः इसके साथ फिटकीरी भस्म ४ रत्ती , कुटकी चूर्ण २ माशे मिलाकर दें। ऊपर से पुनर्नवा और मकोय का स्वरस ५ तोला पिला देने से अच्छा लाभ होता है।

हैजा में—जब कि बारबार दस्त और वमन होते हों, नाड़ी बिलकुल पतली हो गयी हो , आँखें अन्दर धंस गयी हों, ओठ काले पड़ गये हों, शरीर की गाँठों में भयंकर पीड़ा हो या नसें जकड़ जाती हों, जिससे रोगी को बहुत कष्ट होता हो, ऐसी स्थिति में ताम्र भस्म चौथाई रत्ती, कपूर वटी १ गोली प्याज के रस से या मयूर पुच्छ की भस्म के साथ मधु मिलाकर आध-आध घंटे पर दें। जब वमन और दस्त कुछ कम होने लगे तो हृदय को ताकत देने वाली ओषधियाँ भी दें।

अम्लपित्त की बढ़ी हुई अवस्था में जब कि पेट में दर्द अधिक काल बना ही रहता हो, वमन करने की इच्छा बनी रहती हो या कभी-कभी वमन भी हो जाती हो, शिर में चक्कर आता हो, पित्त विशेष बढ़ जाने से हाथ-पैरों तथा आँखों और पेट में जलन होती हो, खट्टी डकारें आवें, ऐसी अवस्था में ताम्र भस्म आधी रत्ती, सुवर्ण-माक्षिक भस्म १ रत्ती में मिला कर शहद से दें और ऊपर से १ तोला मुनक्का और १ तोला हरड़ की छिलका को ऽ।। पानी में पका कर ऽ। शेष रहे तब छान कर यह क्वाथ पिला दें, इससे एक-दो साफ दस्त हो जायेंगे। —औ० गु० ध० शा०

मन्दाग्नि और संग्रहणी में यकृत् से पित्त का स्राव कम होता है, ऐसी अवस्था में सफेद मायल दस्त होना प्रारम्भ हो जाता है। अतएव

इसके निवारण के लिये सफेद पुनर्नवा के चूर्ण के साथ ताम्र भस्म का प्रयोग लाभकारी है।

शरीर में रक्त बढ़ाने के लिए आयुर्वेद में लौह भस्म का प्रयोग करना अच्छा लिखा है। आधुनिक वैज्ञानिकों ने निश्चय किया है कि लौह में ताम्र का अंश रहता है, अतएव यह रक्त बढ़ाने में समर्थ है। मन्दाग्नि जन्य रोगों में लौह और ताम्र का मिश्रित प्रयोग करना चाहिए।

कफज प्रमेह में कच्चे गूलर-फल के चूर्ण के साथ, वातज प्रमेह में गुर्च सत्व और मधु के साथ, अजीर्ण रोग में त्रिकटु चूर्ण और मधु के साथ तथा कफ प्रधान सन्निपात में अदरख स्वरस और मधु के साथ ताम्र भस्म का प्रयोग महान् लाभदायक है।

सब प्रकार के शूलों पर ताम्र भस्म १ रत्ती, शुद्ध गन्धक १ रत्ती, इमली क्षार १ माशा मिला कर गो-घृत के साथ देना चाहिये। हिक्का (हिचकी) में जम्बीरी नीबू के रस के साथ ताम्र भस्म का प्रयोग अच्छा लाभ करता है।

आमातिसार में आँवला चूर्ण २ माशा, पिप्पली चूर्ण ३ रत्ती को ताम्र भस्म १ रत्ती के साथ देना लाभदायक है। पाण्डु रोग में नवायस लोह और मण्डूर भस्म के साथ, कृमि रोग में वायविडंग चूर्ण और सोमराजी (वाकुची) चूर्ण २ माशे के साथ १ रत्ती ताम्र भस्म का प्रयोग करना अच्छा है। कुष्ठ रोग में बाकुची चूर्ण के साथ ताम्र भस्म का प्रयोग करना चाहिये।

**नोट**—ताम्र भस्म अत्यन्त उग्र, तीक्ष्ण, भेदी और पित्तस्रावी है। अतः इस औषध का उपयोग सम्हाल कर करना चाहिये। ताम्र में—वान्ति और भ्रान्ति का दोष विद्यमान रहता है। अतः इस दोष से रहित भस्म का ही प्रयोग करना चाहिये।

ताम्र भस्म की परीक्षाविधि—

सूर्य की किरणों द्वारा देखने से चन्द्रिका रहित मालूम हो या इसकी भस्म थोड़ी मात्रा में दही में डालकर काँच के पात्र में १२ घन्टा तक रखने पर भी दही में नीलापन न दिखाई पड़े तो विशुद्ध ताम्र भस्म समझें।

यदि अशुद्ध ताम्र भस्म हो तो उसको घीकुमार के रस में घोट कर

टिकिया बना २१ पुट देने से वान्ति एवं भ्रान्ति दोष से ताम्र भस्म मुक्त हो जाती है ।

## तार्क्ष्य ( पन्ना )

**भस्म के योग्य पन्ना**—जो पन्ना हरे रंग का भारी, स्निग्ध, उज्ज्वल किरण युक्त, कोमल तथा स्थूल हो ऐसा पन्ना, भस्म के लिये लेना चाहिये ।

**शोधन विधि**—पन्ना को गाय के दूध में दोलायन्त्र विधि से एक प्रहर तक स्वेदन करने मात्र से ही शुद्ध हो जाता है । —र० र० स०

**भस्म विधि**—शु० पन्ना के महीन चूर्ण के समभाग मैनशिल, हरताल और आँवलासार गन्धक मिला बड़हल के रस में घोटकर टिकिया बना लघुपुट में फूंक दें । इस तरह ८ पुट देने से उत्तम भस्म बन जाती है । —र० र० स०

**पिष्टी**—शु० पन्ना के टुकड़ों का महीन चूर्ण कर कपड छान कर लें फिर इसको खरल में डाल गुलाब जल से एक सप्ताह घोटे, जब बिल्कुल महीन और कोमल पिष्टी हो जाय तब रख ले ।

**मात्रा और अनुपान**—आधी रत्ती से एक रत्ती, मक्खन, मलाई, दूध या पान का रस और मधु (शहद) तथा रोग और रोगी की अवस्थानुसार अनुपान के साथ दें ।

**गुण तथा उपयोग**—इसकी भस्म ओजवर्द्धक है । सन्निपात ज्वर, विष विकार, वमन, प्यास, अम्लपित्त, पाण्डु, मलावरोध, अर्श और शोथ को दूर करती तथा अग्नि को प्रदीप्त कर बल बढ़ाती है । हृदय की गति को बल देने के लिये इसका प्रयोग किया जाता है । इसके सेवन से स्मरण शक्ति और आयु की वृद्धि होती है । यह भस्म गर्म (पैत्तिक) प्रकृतिवालों के लिये अति लाभदायक है ।

## तूतिया ( नीलाथोथा )

**परिचय**—ताम्बे का (रेती से रेता हुआ) बारीक चूर्ण और नौसादर दोनों समभाग ले कर, एकत्र मिला कूटें, फिर दोनों के बराबर

नीबू का रस मिला कर मिट्टी के पात्र में भर कर रख दें। एक मास पश्चात् तूतिया तैयार हो जायगा। —र० सार

यूनानी ग्रन्थों के मतानुसार ताम्बा को सफेद फिटकरी के साथ जला कर तूतिया तैयार किया जाता है और डाक्टरों के मतानुसार ताम्बे का बुरादा गन्धक के तेजाब में डाल कर आँच देने से "नीला-थोथा" तैयार होता है।

**उत्तम नीलाथोथा के लक्षण**—जिसका रंग मयूर के कण्ठ के समान नीलवर्ण और भारयुक्त हो वह भस्म के लिये श्रेष्ठ माना जाता है।

**शोधन विधि**—नीलाथोथा को केवल दोला यन्त्र में ३ प्रहर तक गौ, भैंस और बकरी के मूत्र के साथ स्वेदन करने से शुद्ध हो जाता है।
—र० सार

**भस्म विधि**—शु० नीलाथोथा में गन्धक और सुहागा समान भाग मिलाकर लकुच (बड़हल) के फल के स्वरस में खरल करके सराव सम्पुट में डाल कुक्कुट पुट में रखकर फूंक देने से उत्तम भस्म तैयार होती है। —र० व० स०

**मात्रा और अनुपान**—१ से २ रत्ती, दिन में दो बार या आवश्यकतानुसार शहद से दें।

**गुण और उपयोग**—इसकी भस्म प्रकुपित वात पित्तादि दोष, विष का प्रभाव, हृदय रोग, अर्श, कुष्ठ, अम्लपित्त तथा विबन्ध और मलावरोध को नष्ट करती है। यह चरपरा, नमकीन, कसैला, बमनकारक तथा खुजली को दूर करने वाली है। विशेषकर मण्डल कुष्ठ; श्वित्रकुष्ठ, दाद और विष दोषघ्न है।

अगर किसी ने अफीम, धतूरा आदि विष खा लिया हो, तो २।। रत्ती से ४ रत्ती की मात्रा में तूतिया की भस्म पानी के साथ देने से उल्टी होकर विष-विकार निकल जाता है।

अपस्मार (मिरगी) की बीमारी में इसकी भस्म चौथाई रत्ती और कुनैन १ रत्ती के साथ देने से पूर्ण लाभ होता है। कम्पवात और हिस्टीरिया में भी यह पूर्ण लाभकारक है।

पुराने सूजाक की बीमारी में, जब जननेन्द्रिय के व्रण (घाव) अच्छे होते नहीं दीख पड़े, मवाद की मात्रा बढ़ती ही जाय, साथ ही सूजन भी हो तब एक रत्ती इसकी भस्म को पाव भर पानी में घोलकर जननेन्द्रिय के भीतर पिचकारी देने से काफी लाभ होता है। मुंह के छालों में इसकी भस्म १ रत्ती मधु में मिलाकर लगाने से लाभ होता है।

आँखों की पलकों की झिल्ली में अगर कफ की वजह से दाने पड़ गये हों तो इसकी भस्म को पानी में घोलकर रूई के फाहे से लगाने से लाभ होता है। पलक को उलटकर उस पर इसका लोशन लगाकर शीतल जल से तुरत धो देना चाहिये, अन्यथा फायदे की जगह उल्टे नुकसान ही करेगा।

पेट के कीड़े को नष्ट करने के लिये वायविडंग-चूर्ण के साथ देने से कीड़े को मारकर निकालता है। आँख के जालों के लिये— फिटकरी और मिश्री के साथ गुलाब जल में घोल कर बूंद-बूंद टपकाने से जाला नष्ट हो जाता है तथा आँख की सुर्खी (लाली) और दर्द भी दूर हो जाता है। बच्चों के डब्बा रोग जिसे आयुर्वेद में "पारिगर्भिक" नाम से उल्लेख किया गया है—गर्भिणी माता के दूध पीने से होता है। इसमें दस्त कब्ज हो जाता, पेट आगे को निकल आता और पीठ बीच में कुछ गहरी हो जाती है, स्वभाव चिड़चिड़ा और बात-बात में बच्चा रोने लगता है इत्यादि लक्षण होते हैं। इस रोग में तूतिया भस्म ⅛ रत्ती और सुहागे की खील ⅛ रत्ती दोनों को मिला कर प्रातः-सायं और दोपहर को १-१ पुड़िया माँ के दूध से अथवा शहद से दें, तो इससे उल्टी और दस्त होकर बच्चे की तबियत ठीक हो जाती है।

पुराने अतिसार और आमातिसार में ⅛ रत्ती की मात्रा में इसकी भस्म मधु में मिलाकर देने से लाभ होता है।

विष-विकार में—मठा (छाछ) पर इसकी भस्म १ रत्ती छिड़क दें और जो मनुष्य विष खाया हुआ हो, उसे यह छाछ पिला दें, तो वमन होकर विष-विकार निकल जाता है।

**अथवा**—२।। रत्ती इसकी भस्म गरम जल से दें, यदि आध घंटे तक इसका कुछ भी असर नहीं हो, तो बाद में फिर उतनी ही मात्रा में देनी चाहिये।

**दाँत के दर्द पर**—इसकी भस्म या केवल शुद्ध किया हुआ नीलाथोथा १ रत्ती का मंजन करने से दाँत का दर्द दूर हो जाता है।

## त्रिवंग भस्म

**भस्म विधि**—शु० नाग, शुद्ध वंग और शुद्ध जस्ता प्रत्येक समान भाग लेकर एक साथ लोहे की कढ़ाई में डाल पतला कर लें, फिर उसमें भाँग और अफीम के पोस्ते का मिश्रित चूर्ण थोड़ा-थोड़ा डालते जाएं और लोहे की कलछी से चूर्ण डालकर चलाते जायें, जब चूर्ण समाप्त हो जाय और उक्त तीनों धातुओं का भी चूर्ण हो जाय, तब किसी तवे या ढक्कन से उस भस्म को ढककर नीचे खूब तेज आँच करीब १२ घंटे तक देते रहें। जब भस्म अग्निवर्ण लाल हो जाय, तब आँच बन्द कर दें और स्वांग शीतल होने पर कपड़े से छान खरल में डाल ग्वारपाठे के रस में मर्दनकर टिकिया बना सुखाकर लघुपुट में फूंक दें। ऐसे ७ पुट देने से पीले रंग की भस्म तैयार हो जाती है। —सि० यो० सं०

**मात्रा और अनुपान**—१ से २ रत्ती, दिन में दो बार या आवश्यकतानुसार शहद, मक्खन, मलाई आदि के साथ दें।

**गुण तथा उपयोग**—प्रमेह-विकार पर त्रिवंग भस्म का प्रभाव बहुत अच्छा पड़ता है। विशेषकर मूत्रपिण्ड या मूत्रवाही नली पर इसका असर होता है। अतः मधुमेह में भी इस भस्म का प्रयोग किया जाता है। यद्यपि मधुमेह में केवल नाग भस्म का ही प्रयोग बहुत लाभकर है। किन्तु कुछ लक्षण विशेष होने पर जैसे मधुमेह-वालों की सन्धि स्थानों (जोड़ों) में पीड़ा (दर्द) होता हो, शिर तथा पेट में दर्द हो या पहले मन्दाग्नि होकर पेट फूल जाता हो, बाद क्रमशः मधुमेह रोग उत्पन्न हो गया हो। ऐसी अवस्था में त्रिवंग भस्म बहुत लाभ करती है। इसके अतिरिक्त जिस मधुमेह के रोगी को,

मधुमेह बहुत पुराना होकर प्रमेह पिडिकायें (शरीर में फोड़े-फुन्सियाँ) निकलती हों, उसके लिये भी त्रिवंग भस्म बहुत हितकर है।

नपुंसकता चाहे किसी प्रकार की हो, जैसे अति-स्वप्नदोष या अतिमैथुन (स्त्री-प्रसंग) से मांसपेशियाँ शिथिल हो गयी हों या अपनी कामेच्छा पूर्ति के लिये अयोग्य-आचरण (हस्तमैथुनादि) किया हो, जिससे नपुंसकता आ गयी हो, तो इसमें त्रिवंग भस्म के उपयोग से लाभ होता है।

यह भस्म वीर्यवर्द्धक भी है। अत: जननेन्द्रिय की शिथिल नसों को सख्त कर देती है, जिससे वीर्य का स्वत: (अपने-आप) स्राव हो जाना तथा स्वप्नावस्था या स्त्री-प्रसंग की इच्छा होते ही अथवा स्त्री-प्रसंग से पूर्व ही जो वीर्य स्राव हो जाता है, वह रुक जाता है। इसके सेवन से जननेन्द्रिय की मांसपेशियाँ और नसें कड़ी हो जातीं, साथ ही शुक्र भी गाढ़ा हो जाता है। अत: वीर्य विकार के लिये यह भस्म बहुत उपयोगी है।

**स्त्रियों के बन्ध्या रोग**—यदि गर्भाशय का मांस विशेष मोटा हो गया हो या चर्बी ज्यादे बढ़ जाने से गर्भाशय का मुंह ढक गया हो, जिससे वीर्य गर्भाशय में प्रवेश नहीं करता हो अथवा जननेन्द्रिय की कोई नस टेढ़ी पड़ गयी हो, जिससे वीर्य सीधे गर्भाशय में न पहुंच-कर बीच में ही रुक जाता हो, तो ऐसी अवस्था में बाह्योपचार भी दवा-सेवन के साथ-साथ कराना अच्छा है। जैसे—किसी होशियार दाई या नर्स आदि को दिखाकर शस्त्रादि कर्म कराना।

यदि इनके अतिरिक्त कारणों से बन्ध्यापन दोष आ गया हो—जैसे—गर्भाशय की कमजोरी या गर्भाशय का संकोच (छोटा हो जाना) अथवा वीर्यधारण की अशक्ति और संकोच अथवा फल-वाहिनी की अशक्ति या संकोच अथवा इन अवयवों का पूरा-पूरा विकास न होने से ही बन्ध्यत्व दोष आ गया हो, तो ऐसी हालत में निम्नलिखित लक्षण होते हैं, जैसे—शरीर सुन्दर न होना, नितम्ब भाग भी भरा हुआ न होना, छाती उभरी हुई न होकर संकुचित-सी दिखायी देना, मासिक धर्म हो जाने पर भी मन में कामेच्छा की

भावना न होना आदि लक्षण उत्पन्न होते हैं। ऐसी अवस्था में त्रिवंगभस्म का प्रयोग करने से अच्छा लाभ होता है।

बार-बार गर्भस्राव या गर्भपात हो जाय, या बहुत जल्दी-जल्दी संतानोत्पत्ति होने आदि कारणों से स्त्रियों की माँसपेशियाँ कमजोर हो जाती हैं और क्रमशः स्त्री भी कमजोर होती चली जाती हैं। ऐसी हालत में उसकी सन्तानें भी कमजोर होने लगती हैं। इस परिस्थिति में त्रिवंग भस्म का उपयोग बहुत लाभ करता है।

छोटी आयु (उम्र) में मासिक धर्म होना या १४ से २० वर्ष तक की आयु में पुरुष का समागम ज्यादा होना, इससे गर्भधारण शक्ति कमजोर हो जाती है, अतएव गर्भ नहीं रहता और रहता भी है, तो असमय में ही (गर्भ की पुष्टि न होकर) हीनांग या अल्पायु अथवा रोगी सन्तान उत्पन्न होती है। साथ ही जच्चा (प्रसूता) को भी अत्यन्त कष्ट सहन करना पड़ता है। बहुत-सी स्त्रियाँ तो ज्वरादि से पीड़ित हो क्रमशः तपेदिक के भी शिकार हो जाती हैं, जिससे छुटकारा पाना कठिन ही नहीं असम्भव हो जाता है। ऐसी हालत में गर्भाशय को शक्ति प्रदान करने के लिये और स्त्रियों की कमजोरी दूर करने के लिये त्रिवंग भस्म का प्रयोग करना अत्युत्तम है।

श्वेत प्रदर—यह रोग आजकल स्त्री समाज में विशेषकर नयी शिक्षा से शिक्षिता स्त्री समाज में देखने में आता है। इसका सबसे मुख्य कारण आधुनिक बनावटी फैशन, सिनेमा, थियेटर, नोविल, उपन्यास, नग्न चित्रादि के देखने, पढ़ने तथा मनन करने से कामवासना की प्रवृत्ति सीमा से बाहर हो जाती है। परिणाम यह होता है कि सफेद पानी चिपचिपा-सा जननेन्द्रिय के मुँह द्वारा निकलना प्रारम्भ हो जाता है। कभी-कभी यह स्राव इतना बढ़ जाता है कि स्त्रियाँ इसके मारे परेशान हो जाती हैं। साथ ही कमजोरी बढ़ने लगती है, भूख कम हो जाती है, चक्कर आने लगता है। इस अवस्था में त्रिवंग भस्म का सेवन करना अति हितकर है। —सि० प्र० सं०

बीसों प्रकार के प्रमेह पर शुद्ध शिलाजीत और मधु में मिलाकर त्रिवंग भस्म १ रत्ती की मात्रा में सेवन करना अति लाभप्रद है।

धातुक्षीणता आदि कारणों से शुक्र-स्थान इतने कमजोर हो जाते हैं कि विषय-भोगादि के चिन्तन मात्र से ही शुक्र स्राव हो जाता है, ऐसी अवस्था में त्रिवंग भस्म १ रत्ती से २ रत्ती की मात्रा में प्रवाल पिष्टी १ रत्ती में मिलाकर मधु और ताजे आँवले के स्वरस में मिलाकर देने से लाभ होता है। बार-बार गर्भस्राव या गर्भाशय की कमजोरी अथवा गर्भधारण शक्ति नष्ट होने पर त्रिवंग भस्म १ रत्ती, मुक्ता-पिष्टी १ रत्ती, च्यवनप्राश १ तोला में मिलाकर गोदुग्ध के साथ सेवन कराना परमोत्कृष्ट है। मधुमेह में जामुन की गुठली या गुड़मार बूटी के चूर्ण २ माशे के साथ त्रिवंग भस्म १ रत्ती की मात्रा में मधु के साथ देना लाभप्रद है। नपुंसकता में मक्खन या मलाई के साथ १ रत्ती त्रिवंग भस्म देना अच्छा है। श्वेतप्रदर में त्रिवंग भस्म १ रत्ती, चावल के धोवन के साथ मृगश्रृंग भस्म २ रत्ती में मिलाकर देना उत्तम है।

## नाग ( सीसा )

**परिचय**—नाग (सीसा) यह खनिज द्रव्य है। यह वंग या राँगे के समान किन्तु रंग में उससे कुछ काला होता है। जो सीसा आग पर रखने मात्र से गल जाये, तौल में भारी हो, तोड़ने में काला और भीतर उज्ज्वल और दुर्गन्धयुक्त हो, वह उत्तम होता है।

**शोधन विधि**—नाग को मजबूत लोहे की कड़ाही में गलाकर एक मिट्टी की मजबूत हाँड़ी को तैल, तक्र, गोमूत्र, काँजी, कुल्थी का काढ़ा इनमें से किसी एक चीज से, जिसमें नाग को शुद्ध करना हो, लगभग आधी भरें, उस पर बीच में छेद किया हुआ सकोरा रख, उसको लोहे के तार से बाँध उस पर पिघला हुआ नाग (सीसा) कलछी से (जिसमें लम्बी काठ की डंडी लगी हुई हो) उठाकर साव-धानी से सकोरे के मुँह पर डाल दें, जिससे हाँड़ी में गिरकर उछला हुआ नाग शुद्ध करने वाले के शरीर पर न पड़े। इस प्रकार उपरोक्त प्रत्येक पदार्थ में पृथक्-पृथक् करके ७-७ बार बुझाने से नाग शुद्ध हो जाता है।

**नोट**—मिट्टी की हाँड़ी के बदले लोहे के इमामदस्ते पर पत्थर की चक्की के ऊपर का पाट रखकर उसके छेद से पिघला हुआ नाग (सीसा) को छोड़ना विशेष अच्छा है। इसमें न तो उछलने का डर रहता और न बरतन फूटने का ही डर रहता है। —सि० यो० सं०

**भस्म विधि**—शुद्ध नाग को साफ की हुई लोहे की एक बड़ी कढ़ाही में अग्नि पर गलाकर उस पर इमली और पीपल वृक्ष की छाल समभाग लेकर जौकुट किया हुआ चूर्ण या अर्कमूल का चूर्ण थोड़ा-थोड़ा छोड़ता जाय और लोहे की कलछी से चलाता जाय। जब तक सब नाग का सूक्ष्म चूर्ण लाल रंग का न हो जाय, तब तक इसी प्रकार करता रहे। पीछे सब चूर्ण कढ़ाही में इकट्ठाकर ऊपर से सकोरा से ढक दे और चूर्ण अग्निवर्ण (लाल) हो जाय, इतनी तेज आँच देकर रख छोड़े स्वांग शीतल होने पर कपड़े से छान खरल में डाल उसमें बारहवाँ हिस्सा शुद्ध मैनशिल मिला, अडूसे के रस में घोट टिकिया बना सुखा सराब सम्पुट में बन्दकर कपड़मिट्टी करके लघु-पुट (१-२ सेर कण्डों की आँच) में फूंक दें। इस प्रकार ४० पुट दें। जैसे-जैसे नाग अग्नि सहन करता जाय, वैसे-वैसे आँच की संख्या भी बढ़ाता जाय। १० पुट के बाद में मैनशिल देना बन्द कर दें और सम्पुट की सन्धि पर कपड़मिट्टी भी न करें। यह लाल रंग की भस्म होगी। नाग भस्म एक बार में ४० से ६० तोले तक की बनानी चाहिये। —सि० यो० सं०

**मात्रा और अनुपान**—१ से २ रत्ती दिन में दो बार, शहद मक्खन, मलाई आदि के साथ दें।

**गुण और उपयोग**—इस भस्म के सेवन से प्रमेह विशेषकर मधुमेह, नेत्ररोग, गुल्म, प्लीहा वृद्धि, प्रदर, अतिसार, रक्तगुल्म, आमाशय की वृद्धि से होनेवाले अम्लपित्त, मन्दाग्नि, अपची, गण्ड-माला, धातुक्षय, खाँसी, आमवात, सिरदर्द, कमजोरी, यकृत् दोष, श्वास रोग, मूत्र रोग, वात रोग, पाण्डु आदि रोग दूर होते हैं। इस भस्म के सेवन से धातुओं की वृद्धि होती है। अतः शरीर को पुष्ट करती और अग्नि को भी यह प्रदीप्त करती है।

यह भस्म अग्नि प्रदीपक अर्थात् मन्दाग्नि को नष्ट कर जठराग्नि को तेज करनेवाली है। अतः अम्लपित्त रोग में—जब कि पेट में अधिक दाह हो, प्यास ज्यादे लगती हो, बराबर वमन करने की इच्छा हो, ऐसी हालत में—नाग भस्म बहुत अच्छा काम करती है। क्योंकि पाचकाग्नि की विकृति से अम्लपित्त होता है और नाग भस्म का प्रभाव पाचकाग्नि पर बहुत ज्यादा पड़ता है। अतएव उपरोक्त दोष इस भस्म के सेवन से नष्ट हो जाते हैं।

नाग भस्म का प्रयोग मधुमेह में बहुत किया जाता है। मधुमेह में—सम्पूर्ण दोष और दूष्यों (तीनों दोष—वात, पित्त, कफ और दूष्यों—रस, रक्त, मांस, मेदा, वसा, लसीका, मज्जा, शुक्र और ओज) के दूषित होने से मधुमेह होता है। मधुमेह की चिकित्सा काल में इन सब बातों का ध्यान रख करके ही चिकित्सा करने पर दोष और दूष्यों के विकार दूर हो मधुमेह रोग अच्छा होता है। मधुमेह के उत्पादक विकारों में सबसे प्रधान विकार है शरीर में जल भाग की वृद्धि होना। प्रमेह क्रमशः पुराना होते-होते मधुमेह में परिणत हो जाता है। इस भस्म का सेवन प्रथम जल भाग की वृद्धि को शोषण (सुखाने) के लिये किया जाता है और इस भस्म के सेवन से शर्करा भी कम होने लगती है। यह शक्तिवर्द्धक होने के कारण शारीरिक शक्ति की वृद्धि करता है।

अतएव इसका कार्य्य—दोष और दूष्यों के विकार को सुधारकर उनको अपनी प्रकृति में लाने का रहता है। यही कारण है कि मधुमेह में यह शीघ्र लाभ करती है। साथ में शिलाजीत भी मिला दिया जाय तो और विशेष गुणप्रद होता है। पथ्य में गो-दुग्ध और भात मात्र दें।

यदि किसी स्थूल (मोटे) आदमी को मधुमेह हो जाय, तो उसकी मेदा (चर्बी) कम करने के लिये नाग भस्म का प्रयोग करना अच्छा है। क्योंकि नाग भस्म में दोनों गुण हैं अर्थात् बढ़े हुए धातुओं को घटाना और घटे हुए को बढ़ाना, परन्तु कृश मधुमेही को सिर्फ नागभस्म न देकर जसद भस्म के साथ देने से अच्छा लाभ करता है।

वात-पित्तजन्य उदरशूल में भी इसका प्रयोग किया जाता है। पेट के किसी एक भाग में यह दर्द होता है। इसमें होता यह है कि दर्द के साथ-साथ वमन भी होने लगती है, पेट की आँतें शिथिल हो जाने के कारण अपने काम करने में असमर्थ हो जाती हैं। इसमें वात और पित्त का विशेष प्रकोप रहता है। ऐसी अवस्था म नाग भस्म का प्रयोग करना बहुत लाभप्रद है। क्योंकि इसकी भस्म बढ़े हुए वात और पित्त को शमन करनवाली तथा आँतों के विकार को भी ठीक करनेवाली है। अतः इस भस्म के सेवन से वात-पित्त जनित उदरशूल मिट जाते हैं।

आँतों में विशेष कमजोरी होने के कारण कोष्ठबद्ध—(दस्त कब्ज) हो जाता है। आँतों की कमजोरी का कारण, अधिक शुक्र क्षरण याने वीर्य का स्राव होना है। इसके अतिरिक्त धातुओं की भी क्षीणता होने स बद्धकोष्ठ हो जाता है। ऐसी अवस्था में दस्त का वेग नहीं होता और यदि वेग होता भी है तो आँतें इतनी कमजोर रहती हैं कि वे मल को नीचे निकाल नहीं सकती है। ऐसी अवस्था में नाग-भस्म का उपयोग करना चाहिये। इसके सेवन से बद्ध-कोष्ठता दूर होकर धीरे-धीरे आँतें सबल हो अपना कार्य करने लग जाती हैं और दस्त भी साफ आने लगता है।

इसका प्रयोग अस्थि विकार में भी होता है। मज्जा में रहनेवाली वायु जब कुपित हो जाती है, तो अस्थि क्षीण और नरम होकर टेढ़ी हो जाती या पिचक (दब) जाती है। इसमें कभी प्रारम्भ में कभी बाद में बहुत दर्द होता है। विशेषकर जोड़ों (सन्धियों) में दर्द होता है। रोगी इस दर्द के मारे परेशान हो जाता है और उसको बुखार भी हो जाता है। प्रायः यह रोग अधिकतर प्रसूता को विशेष हवा लग जाने से वायु के कारण होता है। ऐसी अवस्था में नाग भस्म १ रत्ती, गोखरू चूर्ण १ माशा, मिश्री ३ माशे में मिलाकर प्रातः-सायं दशमूल क्वाथ से दें।

बादी का अर्श (बवासीर) में भी नाग भस्म का प्रयोग किया जाता है। इस रोग में गुदा की व्यवली (भीतरी भाग) में शोथ

हो जाता है, जिससे मस्से बाहर निकल आते हैं, ये मस्से नरम और बहुत कोमल होते हैं। मस्सों के कारण दस्त भी साफ नहीं होता, क्योंकि दस्त (पाखाना) निकलने के समय मस्से में विशेष दर्द होने लगता है। अतः किसी तेज विरेचन से दस्त कराना पड़ता है, अन्यथा स्वाभाविक बद्धकोष्ठता बनी ही रहती है। इस कोष्ठ-बद्धता को दूर करने तथा स्नायुओं में ताकत पैदा करने के लिये नाग भस्म का प्रयोग किया जाता है। इससे बवासीर के मस्से तथा सूजन दूर होकर दस्त साफ आने लगता और रोगी भी स्वस्थ हो जाता है।

गुल्म रोग को दूर करने के लिये विशेषतः रक्त-विकार जन्य गुल्म और पित्त-विकार जन्य गुल्म में इस भस्म का प्रयोग करना अधिक लाभदायक है। पित्तज गुल्म के प्रारम्भ में ही यदि नाग भस्म दिया जाय, तो यह अपने तीक्ष्ण गुण के कारण उसको गला देती है, आगे बढ़ने ही नहीं देती। इसी प्रकार रक्त गुल्म में भी फायदा करती है।

नाग भस्म का विशेष प्रभाव माँसपेशियों पर पड़ता है और खायी हुई चीजों को अच्छी तरह पचाकर उसके मूल अंश को ग्रहण करने की शक्ति स्नायुओं में पैदा करती है जिससे प्रतिदिन शरीर के अवयवों में नवीन रक्त का संचार होता रहता है। अतः स्नायुओं या मांसपेशियों की शक्ति क्षीण होने पर इसका उपयोग करना चाहिये।

यदि स्नायुओं की निर्बलता के कारण रोगी नपुंसक हो गया हो अथवा अण्डकोष की ग्रन्थियों की निर्बलता के कारण यह रोग हुआ हो, तो नाग भस्म का प्रयोग—शिलाजीत १ रत्ती, स्वर्णभस्म चौथाई रत्ती के साथ मिलाकर मधु से दें, इससे स्नायुओं में रक्त का संचार होकर शिथिलता दूर हो जाती और क्रमशः नसों मे ताकत पैदा होकर नपुंसकता भी मिट जाती है।

शुष्क कास जिसमें खाँसते-खाँसते रोगी परेशान हो जाता है, छाती, हृदय और फुफ्फुस कमजोर हो जाते और इनमें दर्द भी होने

लगता है, खाँसने के समय पेट की नसों में भी दर्द होने लगता है। कफ बिल्कुल नहीं निकलता है, जिससे खाँसी का वेग बराबर उठता ही रहता है। ऐसी अवस्था में नाग भस्म अच्छा काम करती है। इसके सेवन से कफ ढीला होकर निकलने लगता है, जिससे श्वासनली साफ हो जाती और खाँसी का वेग भी कम हो जाता तथा फुफ्फुस भी सबल हो अपना कार्य्य करने लगता है। —औ० गु० ध० शा०

अधिक वीर्यस्राव होने पर दिमाग कमजोर हो जाता है। काम करने में उत्साह नहीं होता। विचारों में उच्छृङ्खलता हो जाती है। ऐसी अवस्था में नागभस्म १ रत्ती, शिलाजीत १ रत्ती, प्रवाल पिष्टी आधी रत्ती के साथ मिलाकर शहद के साथ अथवा दूध के साथ देना चाहिये। इससे एक-दो मात्रा में ही अद्भुत गुण देखने में आता है। मधुमेह में नागभस्म १ रत्ती, गुड़मार बूटी चूर्ण २ माशे, और गिलोयसत्त्व २ रत्ती की मात्रा में मिलाकर मधु के साथ देना। स्थूल शरीरवाले और मधुमेहवाले रोगी को नागभस्म १ रत्ती, टंकण (सुहागा) क्षार २ रत्ती में मिला कर देना लाभदायक है। मूत्राशय और शुक्र के सभी तरह के विकारों में नागभस्म १ रत्ती, मुक्ता शुक्ति पिष्टी १ रत्ती में मिलाकर मक्खन के साथ देने से फायदा होता है। नेत्र रोग में नाग भस्म १ रत्ती, त्रिफला चूर्ण २ माशे या त्रिफलादि घृत १ तोला में मिलाकर लेनेसे शीघ्र गुण करता है, वातज या पित्तज अथवा रक्तज गुल्म रोग में नाग भस्म १ रत्ती, सोंठ का महीन चूर्ण १ माशा, सेंधानमक या चणक (चना) क्षार १ माशा मिलाकर गर्म जल से देना चाहिये।

प्लीहा वृद्धि में नाग भस्म १ रत्ती, मण्डूर भस्म २ रत्ती, यवक्षार १ माशा में मिलाकर गोमूत्र के साथ सेवन करें। श्वेत प्रदर या रक्त प्रदर दोनों में नाग भस्म १ रत्ती, लाख का चूर्ण १ माशा में मिलाकर अशोक के काढ़े के साथ या अशोकारिष्ट १। तोला में बराबर ठण्ढा जल मिलाकर देना लाभकारक है। अतिसार और संग्रहणी में नाग भस्म १ रत्ती, कपूर बटी १ गोली या लाई चूर्ण ३ रत्ती में मिलाकर धान्य पंचक के काढ़े के साथ देने से लाभ करता है। यदि दस्त पतला होने लगे तो धान्यपंचक बन्द कर सिर्फ अर्क सौंफ के साथ

उपरोक्त दवा लें। अम्लपित्त में नागभस्म, आँवला स्वरस के साथ देना अच्छा है।

आँत की कमजोरी से पैदा हुई मन्दाग्नि और कब्ज में नाग भस्म १ रत्ती, पंच कोल (पीपर, पिपरामूल, चव्य, चित्रक और सोंठ) का चूर्ण २ माशे के साथ जीरा के अर्क या सौंफ के अर्क के साथ देना चाहिये। अपची और गण्डमाला में गाँठ कठोर अथवा उठी (सूजी) हुई मालूम होती है, ऐसी दशा में नाग भस्म १ रत्ती मधु के साथ देने से लाभ होता है।

क्षय रोग में नाग भस्म १ रत्ती, मुक्ता पिष्टी १ रत्ती, च्यवन-प्राश या वासावलेह के साथ देने से महान उपकार होता है।

सूखी खाँसी में नागभस्म १ रत्ती, सितोपलादि चूर्ण २ माशे में मिलाकर वासारिष्ट के साथ देने से विशेष फायदा होता है। आम वात में नाग भस्म १ रत्ती, सोंठ का चूर्ण १ माशा को मधु में मिलाकर देना चाहिये। कमजोरी दूर करने के लिये नाग भस्म को मक्खन या मलाई के साथ देना अच्छा है। यकृत् दोष में—नाग भस्म १ रत्ती, अर्कक्षार १ रत्ती दोनों को मिलाकर मधु से देना। शिर दर्द में बादाम के हलुआ के साथ नाग भस्म देना उपकारक है। मूत्र रोग में यवक्षार १ माशा, नाग भस्म १ रत्ती पानी से देना।

## नीलम (नील-मणि)

**परिचय**—नीलम के जलनील और इन्द्रनील ये दो भेद हैं। इन दोनों में इन्द्रनील-मणि उत्तम होती है। यह रत्न माणिक्य की खानों में से अनेक प्रकार का निकलता है।

**जल नील के लक्षण**—जो नीलम बीच में श्वेत हो और बाहर से नील वर्ण युक्त हो और हलकी हो, वह जलनील कहलाती है।

**इन्द्रनील के लक्षण**—जो मध्य में काले रंग की हो और बाहर से अत्यन्त नील वर्ण युक्त हो, तथा भारी हो, वह इन्द्रनील कहलाती है।

**श्रेष्ठ नीलम के लक्षण**—जो नीलम एक-सी छायावाली हो,

भारी हो, चिकना, स्वच्छ, आकार में स्निग्ध स्वरूप हो, मृदु, दीप्त, तेज युक्त इन सात लक्षणों से युक्त हो, वही नीलम भस्म के लिये लेनी चाहिये । —र० र० स०

**शोधन विधि**—नील (नीला अपराजिता) के रस में नीलमणि को दोला यन्त्र विधान से ३ घण्टे तक उबाल कर स्वेदन करने से शुद्ध हो जाता है । —र० र० स०

**भस्म विधि**—नील मणि का सूक्ष्म चूर्ण बनाकर उत्तम पत्थर की खरल में डाल सम भाग हरताल, गंधक और मैनसिल मिला, बड़हल के स्वरस (काढ़ा) के साथ घोटकर छोटी-छोटी टिकिया बना लघु पुट में फूंक दें । ऐसे ८ पुट देने से उत्तम भस्म बन जाती है । —र० र० स०

**मात्रा और अनुपान**—चौथाई रत्ती से आधी रत्ती तक, शहद मक्खन, मिश्री या मलाई के साथ दें ।

**गुण और उपयोग**—प्रारम्भिक श्वास रोग में बलगम (कफ) ज्यादे निकलता है और खांसी भी होती है । इस रोग में प्रवाल भस्म २ रत्ती, नीलम भस्म आधी रत्ती, सितोपलादि चूर्ण २ माशे मधु में मिलाकर देने से नवीन कफ का बनना बन्द हो जाता है और बढ़ा हुआ कफ कम होकर खाँसी भी कम हो जाती है । कफ कम हो जाने से दमा का वेग (दौरा) भी रुक जाता है । यह त्रिदोष (वात, पित्त, कफ) को भी नष्ट करती है ।

मलेरिया में यह बहुत अच्छा काम करती है, क्योंकि मलेरिया प्राय: दूषित जल-वायु के कारण ही होता है, और ज्वर जाड़ा देकर ही चढ़ता है । ऐसी स्थिति में नीलम भस्म आधी रत्ती, मल्ल भस्म चौथाई रत्ती, फिटकरी का फूला १ माशा सब को एकत्र मिला तुलसी पत्ती के रस के साथ दिन में तीन बार दें । यदि बुखार आ जाये तो नहीं दें । बुखार आने से १ घण्टा पूर्व ही दवा देनी चाहिये ।

यह अर्श नाशक और अग्नि प्रदीपक तथा वृष्य भी है । वृष्य होने के कारण ही यह शुक्र दोष को नष्ट कर शरीर पुष्ट बनाती है ।

# प्रवाल ( मूँगा )

**परिचय**—आयुर्वेद के मतानुसार समुद्र में बालसूर्य की किरणों के समान लाल मूँगे की बेल उत्पन्न होती है। यह बेल कसौटी पर कसने पर भी अपनी कान्ति (लालामी) नहीं छोड़ती। पके कुंदरू फल के समान लाल, गोल, लम्बे, सरल, स्निग्ध (चिकना), व्रण (गाँठ) रहित और स्थूल (मोटा) इन लक्षणों से युक्त मूँगा उत्तम होता है और इस की भस्म भी अच्छी बनती है।

पीला, टेढ़ा, सूक्ष्म (महीन), छेद वाला, रूखा, काला और हल्के सफेद वर्ण युक्त मूँगा की भस्म नहीं बनानी चाहिये।

**नव्यमत**—आधुनिक अन्वेषणों से पता चलता है कि समुद्र में एक प्रकार के छोटे-छोटे कीड़े होते हैं। ये कीड़े बहुत छोटे और मुलायम होते है। यद्यपि ये कीड़े अनेक चीजों को भक्षण करते है। परन्तु मुख्यतया पानी की मिट्टी इसका विशेष भोजन है। वह मिट्टी इसके पेट में जमा होती रहती है और जब कीड़ा मर जाता है, तब उसकी खाल अलग हो जाती है और वह मिट्टी मूँगा के रूप में निकलती है। समुद्र में इन कीड़ों की संख्या इतनी अधिक है कि लाखों मन मूँगा वहाँ इकट्ठा हो जाता है, जिससे मूँगा के पहाड़ बन जाते हैं।

इन मूँगों की कई किस्में होती है। कोई तो छोटे-छोटे पौधे की डालियों की तरह होते हैं। कोई टेढ़े-मेढ़े भी होते हैं। इस तरह मूँगों के बड़े-बड़े टीले समुद्र की तह तक पहुँच जाते हैं। यह कीड़ा २०-२२ फीट की गहराई (नीचे) से अपना काम प्रारम्भ करता और १२०-१२२ फीट की गहराई तक नीचे पहुँच जाता है नीचे से ऊपर तक दीवार की तरह यह सीधी इमारत बनाता है।

**शोधन विधि**—प्रवाल को दोलायन्त्र में डालकर उसमें जयन्ती (अरणी) का रस या क्वाथ भर कर चूल्हे पर चढ़ा तीन घण्टे तक स्वेदन करने से प्रवाल शुद्ध हो जाता है। —र० त०

**भस्म विधि**—उपरोक्त विधि से शुद्ध किये हुए प्रवाल को पहले

इमामदस्ते या लोह खरल में कूट कर चूर्ण बना लें। इस चूर्ण को साफ खरल में डाल ग्वारपाठे के रस में खूब खरल करें, गोला या टिकिया बना धूप में सुखाकर सराब-सम्पुट में बन्दकर गजपुट में फूंक दें। इस प्रकार तीन बार कुमारी स्वरस से सम्पुट देने से प्रवाल की सफेद भस्म हो जाती है। —र० त०

**दूसरी विधि**—अच्छे लाल रंग के छेद रहित शुद्ध प्रवाल लेकर उसे गर्म जल से धो, कपड़े से पोछ, सुखा, लोहे के इमाम दस्ते में कूट-कपड़छान चूर्णकर उत्तम पत्थर के खरल में आक के दूध या ग्वार-पाठे के रस में पीस टिकिया बना, सुखा सराब-संपुट में बन्दकर गजपुट में फूंक दें। स्वांग शीतल होने पर निकाल एक दिन नीबू के रस और एक-दो दिन चन्दनादि अर्क में पीस, छाया में सुखा कपड़-छान करके शीशी में रख लें। —सि० यो० सं०

**पिष्टी (चन्द्रपुटी प्रवाल)**—शुद्ध प्रवाल का कपड़छनचूर्ण कर उत्तम पत्थर के खरल में गुलाब जल के साथ लगातार ८-८ घण्टे दो सप्ताह (१४ दिन) तक घोंटें। गुलाब जल कम हो जाने पर पुनः डाल दिया करें और रात में इस खरल को खुली छत या ऐसी खुली जगह में रखे, जहाँ चाँदनी और ओस बराबर पड़ती रहे। चन्द्रमा की चाँदनी पड़ने से इसको चन्द्रपुटी प्रवाल कहा जाता है। यह सौम्यगुणयुक्त होता है। १४ दिन के बाद मुलायम पिष्टी को सुरक्षित रख लें।

**मात्रा और अनुपान**—प्रवाल पिष्टी १ से ६ रत्ती और भस्म १ से ४ रत्ती तक आवश्यकतानुसार शहद से दें।

**गुण और उपयोग**—प्रवाल मधुर, अम्ल, कफनाशक, पित्त को दूर करने वाला, वीर्यवर्द्धक, कान्तिजनक, क्षयनाशक, रक्त-पित्त को दूर करने वाला, खाँसी को नष्ट करनेवाला, दीपन, सारक, पाचक, हल्का, ज्वर, विष, भूतवाधा, उन्माद, पाण्डुरोग और नेत्ररोग को दूर करनेवाला है।

प्रवाल भस्म की अपेक्षा "पिष्टी" पित्तनाशक और सौम्य होने के कारण पित्तयुक्त शुष्क कास, रक्तप्रदर, रक्त-पित्त, अम्लपित्त,

नेत्र-प्रदाह और वमन आदि विकारों में विशेष हितकर है। पित्त-विकार की तो यह सर्वोत्कृष्ट दवा है। पित्त की तीक्ष्णता, उष्णता एवं अम्लता को शान्त करने में यह अपूर्व है। यह अपने शीत-वीर्य शामक और प्रसादक गुणों के कारण अनेक रोगों में उपयुक्त होता है।

ज्वर को पचाने के लिए—जब ज्वर प्रारम्भ होता है तो उपवास कराया जाता है। उपवास के बाद ज्वर (दोष) को पचाने के लिए गुडूच्यादि क्वाथ आदि पाचन काढ़ा का प्रयोग न कर केवल प्रवाल पिष्टी का ही प्रयोग करने से अच्छा लाभ होता है, क्योंकि यह दीपन-पाचन है, अतः ज्वरादि दोषों को पचाती है। पैतिक ज्वर में जब रोगी को निद्रा न आती हो, ज्वरावस्था में पतले दस्त भी होते हों, नाड़ी का वेग अति वेगयुक्त हो, कण्ठ, नाक और मुख में दाह होती हो, पसीना बराबर छूटता हो तो ऐसी हालत में इसकी पिष्टी से लाभ होता है।

पैतिक मलेरिया (विषमज्वर) में कभी-कभी ज्वर की गर्मी इतनी बढ़ जाती है कि रोगी परेशान हो जाता है। उसे प्यास ज्यादे लगने लगती है, गर्मी के मारे आँख और मुंह लाल हो जाते हैं, सम्पूर्ण शरीर जलता-सा मालूम पड़ता है, मुँह सूखने लगता है, पानी पीने पर भी प्यास की शान्ति न हो कर प्यास और बढ़ ही जाती है। ऐसी हालत में प्रवालपिष्टी, गिलोय (गुर्च) सत्त्व के साथ में मिलाकर देने से उपरोक्त उपद्रव शान्त होकर ज्वर की गर्मी भी जो पित्त-प्रकोप के कारण बढ़ी रहती है, कम हो जाती है। क्योंकि यह पित्त शामक है, अतः पित्तजन्य उपद्रव को नष्ट करने के लिये सर्वथा उपयुक्त है। पित्तप्रधान किसी भी ज्वर में पैत्तिक विकारों को शमन करने के लिये इसका प्रयोग स्वतन्त्र रूप से या किसी दवा में मिलाकर निर्भय होकर करना चाहिये, इससे आशातीत लाभ होता है।

राजयक्ष्मा के पूर्वरूपावस्था में अर्थात्—जब सूखी खाँसी के साथ ज्वर भी बराबर 'थोड़ी मात्रा में बना रहता हो। नाड़ी की गति भी कुछ-कुछ मन्द हो गयी हो, शिर में दर्द रहता हो, भूख कम

लगती हो, ऐसी अवस्था में प्रवाल पिष्टी का सेवन परमोत्कृष्ट होता है। किन्तु यह ऐसी अवस्था में होती है कि जल्दी किसी का ध्यान इस तरफ नहीं जाता है। अतः इस प्रथमावस्था को पार कर यक्ष्मा दूसरी अवस्था में आजाती है,इसमें रोगी को क्रमशः दुर्बलता, कमजोरी तथा खाँसी और बुखार एक साथ ही बढ़ना प्रारम्भ हो जाता है। इस अवस्था में रोगी अपनी क्रिया-कर्म करना अर्थात् टहलना, उठना, बैठना आदि से रहित हो जाता है, तब समझ में आता है कि इसे यक्ष्मा (तपेदिक) की बीमारी हो गई है। इसमें रोगी को यदि सूखी खाँसी ज्यादे हो, श्वास और ज्वर विशेष हो, फुफ्फुसों तथा छाती और पीठ में भी दर्द होते हों तो प्रवालपिष्टी २ रत्ती, मुक्ताशक्ति २ रत्ती और गुर्च का सत्त्व ४ रत्ती में एकत्र मिलाकर च्यवनप्राश के साथ देना अति हितकर है।

यदि इस अवस्था से भी पार होकर यक्ष्मा, तीसरी अवस्था में पहुंच जाती है, तो निम्नलिखित लक्षण होते हैं—

मुंह से खून गिरना, ज्वर और खाँसी का बढ़ना, पीला-हरा बदबूदार कफ निकलना, कपाल पर अधिक पसीना आना, सम्पूर्ण शरीर से पसीना छूटना, कहीं भी मन में शान्ति न होना, प्यास ज्यादे लगना, रोगी की आँखें तथा मुंह निस्तेज (कान्ति हीन) हो जाना, कमजोरी के कारण करवट अपने-आप बदलने में भी असमर्थ होना आदि लक्षण होने पर प्रवाल-पिष्टी २रत्ती,मुक्ता पिष्टी १ रत्ती, सुवर्ण भस्म चौथाई रत्ती,गुर्च सत्त्व २ रत्ती में मिलाकर शर्बत अनार के साथ देने से बहुत लाभ होता है। यक्ष्मा की सब अवस्था में पिष्टी इसलिये लाभ करता है कि एक तो इसमें केलशियम ज्यादे होती है और यह शीतवीर्य प्रधान होनेसे पित्त को शान्त कर कफ ढीला करके सूखी खाँसी को भी बन्द करती है जिससे फुफ्फुस पर किसी तरह का आघात भी नहीं होने पाता। साथ ही यह वीर्यवर्द्धक भी है। अतएव शरीर में शक्ति भी बढ़ाती है। अतः यक्ष्मा के प्रत्येक अवस्था में इसका व्यवहार करना परम लाभदायक है।

रक्तपित्त में—पित्त दूषित हो रक्त में दाह उत्पन्न कर उसे दूषित कर देता है, जिससे रक्त पतला हो जाता है और पित्त में गर्मी विशेष बढ़ जाने से रक्तवाहिनी नसें संकुचित हो जाती हैं। फिर यह रस-रक्त को अच्छी तरह संवहन या धारण करने में असमर्थ हो जाती है। परिणाम यह होता है कि नसों में छेद हो रक्त निकलना प्रारम्भ हो जाता है। फिर यह रक्त ऊर्ध्वमार्ग—मुँह, नाक, आँख आदि द्वारा और नीचे गुदा, योनि, लिंग द्वारा बाहर निकलने लगता है। इस रोग के लिये चन्द्रपुटी प्रवाल अति लाभदायक है क्योंकि इस रोग का मूल कारण पित्तदुष्टि ही है और चन्द्रपुटी प्रवालपित्तशामक तथा रक्तप्रसादक होने से इन विकारों को दूर कर देता है।

यदि रक्त विशेष पतला हो या विशेष काल अधिक मात्रा में गिरता हो, तो चन्द्रपुटित प्रवाल पिष्टी के साथ—स्वर्णमाक्षिक भस्म हल्दी स्वरस के साथ देना, क्योंकि हल्दी में अवरोधक शक्ति है किन्तु; कोई-कोई कहते हैं कि इसे रक्तपित्त के प्रारम्भिक अवस्था में देने से दूषित रक्त रुक जाता है जिससे पुनः रोग हो जाने का डर रहता है। अतः प्रारम्भिक रक्त-पित्त के अनुपान में हल्दी नहीं मिलानी चाहिये।

कितने मनुष्यों का रक्त स्वाभाविक ही इतना पतला होता है कि जरा-सा भी घाव, फोड़ा-फुन्सी या ठेस लगने या गर्मी के दिनों में नाक फूटने पर इतना रक्त निकलने लगता है कि वह जल्दी बन्द ही नहीं होता और इसमें एक विशेषता यह होती है कि वह जल्दी जमता भी नहीं है। ऐसा रक्त स्त्रियों की अपेक्षा पुरुषों में ज्यादा होता है। यदि स्त्रियों में ऐसा रक्त होता है, तो उन स्त्रियों के मासिक-धर्म अधिक दिनोंतक होता रहता है जिससे स्त्रियाँ कमजोर तथा उत्साहहीन हो जाती हैं। ऐसी परिस्थिति में प्रवाल चन्द्रपुटी का प्रयोग अमृतसमान गुण करता है।

स्त्रियों को यदि मासिकधर्म के समय नाक भी फूट जाय (नकसीर हो जाय) या गर्भावस्था में रक्तस्राव हो तो प्रवाल चन्द्रपुटी से अच्छा लाभ होता है।

पैत्तिक कास में—शरीर में दाह हो, मुँह सूखता हो, थोड़ा-थोड़ा ज्वर भी रहता हो, मुँह कड़वा बना रहता हो, प्यास ज्यादे लगती हो, कहीं भी चैन न हो, वमन में पीला और खट्टा पित्त मिला कफ निकलता हो, हाथ-पैरों में दाह हो, तो प्रवाल चन्द्रपुटी शर्बत अनार के साथ देने से फायदा होता है।

कुकुरखाँसी—यह खाँसी अधिकतर बच्चों को हुआ करती है, क्योंकि बाल्यावस्था में कफ बढ़ा हुआ रहता है और इसमें कफ रोज बनना या बढ़ना ही इस रोग का मूल कारण है। इस रोग में इतनी जोर की खाँसी का वेग होता है कि बच्चों को खाँसते-खाँसते मुँह, आँख, कान, आदि लाल हो जाते हैं, मुँह फूला हुआ-सा दिखाई पड़ता है। कभी-कभी खाँसी तब बन्द होती है जब कि वमन हो जाती है। किसी-किसी बच्चे की एक आँख का कोना लाल (सुर्ख) हो जाता है। खाँसी का वेग ज्यादे बढ़ जाने से कान की नसें फट जाती हैं जिससे खून भी आने लगता है, मुँह में भी खून आ जाता है। ऐसी दशा में प्रवाल चन्द्रपुटी बहुत जल्दी लाभ करती है। क्योंकि चन्द्रपुटी प्रवाल से नवीन कफ कम बनता है और बादी (बढ़े हुए) कफ को यह छाँटकर निकालता रहता है जिससे श्वास पथ भी साफ हो जाता है फिर साँस के आने-जाने में रुकावट न होने से खाँसी भी नहीं होती। खाँसी कम हो जाने से और भी विकार शान्त हो जाते हैं। अतः कुकुरखाँसी में इसका प्रयोग करना अति गुणप्रद है।

गर्भिणी की खाँसी या वमन होने पर चन्द्रपुटी प्रवाल का उपयोग करना अच्छा है। अथवा जिस स्त्री की सन्तान कमजोर, अल्पायु या अधिक रोनेवाली होती हो, अथवा दुबली-पतली त्वचा वह भी कहीं-कहीं सिकुड़ी हुई हों ऐसी सन्तान उत्पन्न करनेवाली स्त्री को गर्भाधान से लेकर और जबतक बच्चा पैदा हो, उस समय तक बराबर चन्द्रपुटी प्रवाल का सेवन कराने से उक्त दोष रहित और हृष्ट-पुष्ट बच्चा उत्पन्न होता है। क्योंकि उपरोक्त दोष माता की कमजोरी अर्थात् शारीरिक स्वत्वाभाव के कारण ही होता है। प्रवाल पौष्टिक

हैं। अतः उन सबकी पूर्ति इसके द्वारा होती रहती है जिससे बच्चे भी पुष्ट होते हैं।

नेत्ररोग में—पित्ताधिक्य के कारण आँखें लाल हो जाती हों, निद्रा कम होती हो, आँख में दाह और जलन रहती हो, निद्रा खूब न होने के कारण आँखों में पीड़ा व पलक सूजी हुई रहती हों, सिर में भी दर्द होता हो—ऐसी अवस्था में प्रवाल चन्द्रपुटी देने से प्रकुपित पित्त का शमन हो जाता और उसके उपद्रव भी शान्त हो जाते हैं। कारण चन्द्रपुटी प्रवाल देने से बढ़ा हुआ पित्त शान्त हो जाता और कफ की उचित मात्रा में वृद्धि हो निद्रा आने लगती और जलन तथा पलकों की सूजन आदि भी नष्ट हो जाती है।

ज्यादे गर्मी से या गर्मी के दिनों में विशेषकर गर्म पदार्थ खाने या धूप में पैदल चलने पर शरीर के अन्दर गर्मी बढ़ जाने से, शरीर में दाह (जलन) होती हो, मूत्र लाल या पीला तथा कुछ तकलीफ के साथ थोड़ी-थोड़ी मात्रा में होता हो, तो प्रवाल चन्द्रपुटी के प्रयोग से ये सब शान्त हो जाते हैं, क्योंकि यह शीतवीर्य होने के कारण उपरोक्त सब विकारों को शान्त कर देती है।

पित्त विकार जन्य उन्माद रोग में यह अच्छा गुण करता है। उन्माद मानसिक और शारीरिक भेद से दो तरह के होते हैं, मन के क्षोभ अर्थात् शोक, चिन्तादि से मन में क्षोभ उत्पन्न होने से जो उन्माद होता है, वह मानसिक है और जिनमें पित्तवर्द्धक पदार्थ जैसे ज्यादे भाँग या शराब के सेवन से पित्त दूषित होकर जो उन्माद होता है, वह शारीरिक है, इसमें प्रवाल चन्द्रपुटी का अच्छा प्रभाव पड़ता है।

यदि किसी को विष खाने की वजह से पित्त दूषित होकर उन्माद रोग उत्पन्न हुआ हो (ऐसी हालत में कोई-कोई प्रचण्ड पागल भी हो जाते हैं) तो प्रवाल चन्द्रपुटी देना अच्छा है। बाल शोष (सूखा रोग) में भी इसका असर बहुत अच्छा होता है। यह रोग ६ मास के बच्चे से लेकर ३-४ वर्ष तक के बच्चों को होते देखा गया है। इस रोग की सबसे साधारण परीक्षा यह है कि, जिस बच्चे को यह

रोग होता है, उसकी कान की लौ (जिस स्थान पर कुण्डल या लौंग आदि छेदकर पहनाया जाता है, उसे लौ कहते हैं) को चुटकी से खूब जोर से दबाने पर भी उस बच्चे को तकलीफ नहीं हो तो, समझ लें कि यह बच्चा सूखा रोग से आक्रान्त हो गया है ।

इस रोग में बच्चे एकदम कमजोर हो जाते, चूतड़ सूख कर उसकी खालें लटक जाती हैं, हाथ-पाँव की भी खालों में सलवटें पड़ जाती हैं, अस्थियों में चूने (कैलशियम) की कमी के कारण कोमलता आ जाती है, जिससे हड्डियाँ टेढ़ी-मेढ़ी भी हो जाती हैं, विशेषकर पैर की हड्डियाँ मुड़ जाती हैं, ज्वर भी रहता तथा थोड़े-थोड़े दस्त भी होने लगते हैं । बच्चों का स्वभाव चिड़चिड़ा तथा रोना-सा हो जाता है । प्रधानतया ये ही लक्षण होते हैं । ऐसी परिस्थिति में प्रवाल चन्द्रपुटी देना बड़ा लाभदायक है । क्योंकि इसमें कैलशियम (चूना) का भाग ज्यादा रहता है, साथ ही पौष्टिक और शक्तिवर्द्धक एवं रक्त प्रसादक होने की वजह से हड्डी में चूने का अंश पूर्त्तिकर उसमें सख्ती लाती है और खून को बढ़ाकर शरीर पुष्ट करती तथा ताकत उत्पन्नकर बच्चे को सबल बनाती है । अर्थात् जिस अंश की कमी रहती है, उसकी पूर्त्ति कर रोग दूर कर देती है ।

बच्चों के डब्बा (पारिगर्भिक) रोग अथवा दाँत होने के समय हरे-पीले दस्त होने लगते हों अथवा दाँत निकलने में विशेष तकलीफ होती हो, ज्वर भी रहता हो, बालक कमजोर होता जा रहा हो, तो प्रवाल चन्द्रपुटी का उपयोग करना अच्छा है ।

स्वप्नदोष या किसी कारण से वीर्य पतला हो गया हो या खट्टी-मीठी अथवा कड़वी चीजों के खाने से शुक्रस्राव हो जाता हो या रास्ते में चलते-फिरते किसी नवयुवती को देखने मात्र से ही शुक्रस्राव हो जाता हो अर्थात् वीर्य में पतलापन आ गया हो, तो प्रवाल चन्द्रपुटी से इस अवस्था में बहुत फायदा होता है ।

एक साल के बाद की सूजाक या उपदंश रोग में—जब हाथ-पैरों में ज्यादा जलन होती हो, दाँतों की जड़ से खून निकलता हो, मसूढ़े सूज गये हों, पेशाब जलन के साथ तथा लाल या पीले रंग का

होता हो, तो ऐसी हालत में प्रवाल चन्द्रपुटी का प्रयोग अवश्य करना चाहिये। रक्त या श्वेतप्रदर में यह अच्छा काम करता है। रक्त प्रदर में पित्त की विकृति से रक्त विकृत होकर रक्त वाहिनी नसें फूट जाती हैं, तब रक्त प्रदर होता है। अतएव रक्त प्रदर में रक्त मूत्र नली द्वारा आता है और श्वेत प्रदर में इससे भिन्न रास्ते से आता है। श्वेत प्रदर में जलके समान पतला और चिप-चिपा,दाहयुक्तस्राव होता है। यह जल शरीर के किसी भाग में लग जाने से वहाँ खुजली होकर फुन्सियाँ हो जाती हैं। अथवा वहाँ की त्वचा में इतनी रूक्षता आ जाती है कि त्वचा फट जाती है फिर उसमें जलन होने लगती है। ऐसी हालत में प्रवाल चन्द्रपुटी के सेवन से आशातीत लाभ होता ह। —औ० गु० ध० शा०

क्षय की प्रारम्भिक अवस्था में जब कि रोग निर्णय करना कठिन प्रतीत हो। केवल क्षय का सन्देह मात्र हो, ऐसी अवस्था में प्रवाल चन्द्रपुटी १ रत्ती, शुक्ति पिष्टी २ रत्ती, सितोपलादि चूर्ण २ माशे में मिलाकर मधु के साथ सेवन करने से लाभ होता है।

क्षय की दूसरी अवस्था में प्रवाल चन्द्रपुटी २ रत्ती, मुक्तापिष्टी १ रत्ती, गिलोय सत्व ३ रत्ती के साथ मिलाकर देने से अपूर्व लाभ होता है। क्षय की तृतीयावस्था—यह कष्टसाध्यावस्था है। अतः सफलता कम ही मिलती है। फिर भी धन्वन्तरि भगवान के नाम लेकर प्रवाल पिष्टी १ रत्ती, स्वर्ण भस्म या वर्क चौथाई रत्ती, मुक्तापिष्टी आधा रत्ती इन सब को गिलोय सत्त्व २ रत्ती में मिलाकर बकरी के दूध के साथ देना हितकर है।

पैत्तिक शिरःशूल, शिर दर्द, वमन, दाह, जलन आदि में प्रवाल पिष्टी १ रत्ती को आँवले के मुरब्बे के साथ देना लाभप्रद है।

**रक्त-पित्त विकार में**—बहुतों को ग्रीष्म ऋतु में और बहुत से लोगों को सदा ही नाक से रक्त बहता रहता है। इसमें रक्त विकार के कारण रक्त स्तंम्भक (गाढ़ापन) गुण नष्ट हो जाता, ऐसी हालत में जरा-सी चोट या ठेस आदि लगने से खून निकलना प्रारम्भ हो जाता है, जो बन्द होना कठिन हो जाता है। ऐसी अवस्था में प्रवाल

चन्द्रपुटी १रत्ती आँवले का मुरब्बा या दूर्वा स्वरस के साथ देने से अवश्य लाभ होता है। स्वर्णमाक्षिक भस्म के साथ तो इसका प्रयोग पित्तविकार में बहुत लाभ करता है। पित्तजन्य शुष्क कास में प्रवाल चन्द्रपुटी १ रत्ती, गिलोय सत्त्व २ रत्ती, शर्बत अनार १ तोला के साथ देने से खाँसी तुरत बन्द हो जाती है।

पित्तवृद्धिजन्य कास (खाँसी) में खाँसते-खाँसते जब वमन होने लगती है और हाथ-पैरों में जलन होती है, प्यास अधिक लगती, थोड़ा-थोड़ा ज्वर भी रहने लगता, तब प्रवालपिष्टी के सेवन से पित्त शान्त हो कफ पिघलकर बाहर निकल आता है।

बच्चों की कुकुरखाँसी (हुपिङ्ग कास) में बच्चों को अधिक दिन तक कष्ट भोगना पड़ता है। खाँसते-खाँसते बच्चे वमन कर देते हैं। ऐसी अवस्था में प्रबालपिष्टी आधी रत्ती, मिश्री आधी रत्ती, टंकण (सुहागा) भस्म आधी रत्ती घृत में मिलाकर दें, ऊपर से वासारिष्ट १ तोला बराबर जल मिलाकर पिला देने से बहुत शीघ्र लाभ करता है।

उरःक्षतजन्य शुष्क कास में लाख के क्वाथ के साथ प्रबालपिष्टी १ रत्ती, सितोपलादि चूर्ण २ माशे में मिलाकर देने से लाभ होता है। गर्भवती स्त्रियों के वमन, कास एवं अन्य उपद्रवों में प्रवाल-पिष्टी १रत्ती मिश्री एक माशा के साथ देने से जमा हुआ कफ निकल जाता तथा वमन और खाँसी भी मिट जाती है। कफ को सुखाने के लिये प्रवालपिष्टी १ रत्ती मधु के साथ देना चाहिये। पैत्तिक श्वास में कफ निकालने के लिए प्रवालपिष्टी को गुडूची सत्व के साथ या च्यवनप्राश में मिलाकर देना अच्छा है।

विष का प्रयोग होने पर शरीर में कुछ-न-कुछ विष का असर अवश्य ही रह जाता है। खासकर संखिया, हरताल और रसकपूर का असर प्रायः जीवन भर रह जाता है और शरीर को कष्ट भी देता रहता है। ऐसी अवस्था में प्रवालपिष्टी एक रत्ती का सेवन घी या मक्खन-मिश्री के साथ करना अति लाभदायक है।

भूतोन्माद और पित्तोन्माद में प्रवालपिष्टी २ रत्ती, ब्राह्मी

चूर्ण १ माशा, सारस्वतारिष्ट के साथ देना हितकर है। गर्मी के कारण आँखें आ जाती हैं, और उसमें अधिक जलन (दाह) तथा दर्द होने लगता है; ऐसी अवस्था में प्रवालपिष्टी १ रत्ती, स्वर्ण-माक्षिक भस्म १ रत्ती को घृत और मिश्री के साथ अथवा दूध के साथ देने से लाभ होता है।

पित्तप्रकृतिवाले को या पित्तवर्द्धक पदार्थ सेवन करने से स्वप्न-दोष या वीर्य पतला होकर स्राव होने लगता है। इसकी शान्ति के लिये कबाब चीनी चूर्ण १ माशा के साथ प्रवालपिष्टी २ रत्ती की मात्रा में सेवन करने से फायदा होता है।

पित्तजन्य शिरःशूल में प्रवालपिष्टी १ रत्ती, बदाम का हलुआ २।। तोला के साथ खाना लाभदायक है।

शुक्रस्थान की अत्यन्त निर्बलता अथवा स्नायुमण्डल की दुर्बलता के कारण शुक्र बहुत पतला और शक्तिहीन हो जाता है। इस अवस्था में च्यवन-प्राश एक तोला के साथ प्रवालपिष्टी १ रत्ती मिलाकर प्रातःसायं सेवन करें और भोजनोत्तर अवश्गन्धारिष्ट १। तोला बराबर जल मिलाकर पीने से लाभ होता है।

रक्तार्श में प्रवालपिष्टी २ रत्ती, मुक्ताशुक्ति १ रत्ती, असली नागकेशर का चूर्ण १ माशा के साथ देना हितकर है। इसका निरन्तर सेवन करने से स्थायी लाभ होता है। बार-बार रक्त गिरना तो सर्वप्रथम ही बन्द हो जाता है।

यकृत् विकार में पित्तदुष्टि यदि अधिक हो जाय, तो प्रवाल पिष्टी १ रत्ती, आरोग्य वर्द्धिनी १ गोली में मिलाकर मधु से देना। पैत्तिक ज्वर या ज्वर की गर्मी (उत्ताप) को कम करने के लिए प्रवाल पिष्टी २ रत्ती, गिलोय (गुर्च) सत्त्व ४ रत्ती में मिलाकर ३-३ घण्टे के बाद मधु में मिलाकर देने से फायदा होता है।

बच्चों के शरीर में चूने का अंश कम हो जाने से अनेक रोग उत्पन्न हो जाते हैं। यथा—हड्डी, पसली का टेढ़ा हो जाना, दाँत का समय पर नहीं निकलना, पीले और अनपच दस्त होना, दूध पीने के साथ वमन होना आदि। इनके शमन के लिए प्रवाल पिष्टी आधी रत्ती,

मिश्री ३ रत्ती मिलाकर चूने का निथरा हुआ पानी १ तोला के साथ या कमला नीबू-रस के साथ देने से अमृत के समान लाभ करता है।

पित्तज अम्लपित्त में प्रवालपिष्टी २ रत्ती, अविपत्तिकर चूर्ण २ माशे आँवले के मुरब्बे के साथ देने से अत्यन्त लाभ करता है। पित्तज प्रदर में दाह व प्रदर के जल लगने से होनेवाली फुन्सियाँ, त्वचा फट कर फोड़ा होना, खुजली पैदा होना आदि उपद्रव होते हैं। इस अवस्था में प्रवाल पिष्टी १ रत्ती को उशीरासव या अशोकारिष्ट अथवा सारिवाद्यासव के साथ देना अत्यन्त लाभदायक है।

## पारद भस्म

शुद्ध पारा और सेन्धानमक १-१ तोला, संखिया ६ माशे, बच्छनाग ३ माशे, हींग, फिटकरी, गेरू और समुद्र लवण का समानभाग मिश्रित चूर्ण इन सबके बराबर लेकर सबको एकत्र मिला, काँजी में अच्छी तरह घोटें। फिर इन्द्रायण की जड़ के स्वरस में घोटकर डमरूयन्त्र में रखकर आठ प्रहर की आँच दें। यन्त्र के स्वांगशीतल होने पर उसे खोलकर ऊपर की हाँड़ी में लगी हुई पारद भस्म को निकाल लें। —र० रा० सु०

**मात्रा और अनुपान**—१ रत्ती से दो रत्ती। इस भस्म को कैपशूल या मुनक्का के बीच में रखकर निगल जाना चाहिए।

**रोगानुसार अनुपान**

पारद भस्म को पित्तपापड़ा तथा मोथा-क्वाथ या तुलसी क्वाथ अथवा पिप्पली क्वाथ के साथ सेवन करने से ज्वर नष्ट होता है। लाक्षाचूर्ण, हरीतकी चूर्ण, या वासाचूर्ण के साथ मिलाकर मधु से सेवन करने से रक्तपित्त रोग नष्ट होता है। कास को नष्ट करने के लिए इसको छोटी कटेली के क्वाथ में पिप्पली चूर्ण मिलाकर सेवन करना चाहिए। पाण्डुरोग में इसे त्रिफला और हल्दी-कषाय के साथ प्रयोग करना चाहिए। अतिसार में पंचक्षीरी वृक्ष के क्वाथ

के साथ इसका सेवन करें। प्रवाहिका (पेचिश) में—आम तथा जामुन के पत्तों का रस, बेल का चूर्ण, सोंठ और गुड़ इन सबको एकत्र मिला, मन्दाग्नि पर पका अवलेह-सा बनालें, इस अवलेह के साथ पारद-भस्म का सेवन करें।

पारद-भस्म को हींग और पिप्पली चूर्ण के साथ सेवन करने से विसूचिका (हैजा) रोग नष्ट होता है। हरीतकी चूर्ण और काँजी के साथ इसका सेवन करने से अजीर्ण रोग नष्ट होता है।

पुरातन तथा नवीन अर्श रोग के लिए पारद-भस्म को पुटपक्व जिमीकन्द (सूरण) में तिल तैल तथा सेंधानमक मिलाकर सेवन करना चाहिए। बिजौरा नीबू तथा कालानमक के साथ इसका सेवन करने से हिक्का रोग नष्ट होता है। वमन और अन्तर्दाह के लिए धान की खीलों के चूर्ण को जल में घोलकर उसमें मधु तथा मिश्री मिलाकर सेवन करना चाहिए।

क्षतयुक्त क्षय में बकरी का दूध तथा पिप्पली कल्क-सिद्ध घृत में गन्धक मिलाकर, उसके साथ सेवन करने से विशेष लाभ होता है। गोक्षुरादि कषाय अथवा मसूर-क्वाथ में मधु मिलाकर सेवन करने से मूत्रकृच्छ्र रोग आराम होता है। तिलों के क्वाथ में त्रिकटु चूर्ण मिलाकर इसके साथ पारद भस्म सेवन करने से शूल नष्ट होता है। शम्बूक और यवक्षार के साथ पारद भस्म देने से परिणाम शूल नष्ट होता है।

शोथरोग में कुटकी तथा सोंठ के कषाय में गोमूत्र मिलाकर पारद-भस्म सेवन करना चाहिए। दारुहल्दी तथा त्रिफलाक्वाथ के साथ पारद-भस्म सेवन करने से कामला रोग नष्ट होता है। स्थूलता (मोटापा) दूर करने के लिये शुद्ध गूगल में त्रिफला और त्रिकटु तथा मरिच चूर्ण और एरण्ड तैल मिलाकर खूब कूट लें, जिससे अवलेह-सा बन जाय। इसमें पारद-भस्म मिलाकर सेवन करना चाहिए। लहसुन के कल्क तथा स्वरस से पकाये हुए तिल तैल के साथ पारद-भस्म सेवन करने से पुराने तथा नवीन सब प्रकार के वातरोग नष्ट होते हैं। वातरक्त में पारद भस्म को हरड़ और गिलोय के क्वाथ

में गुड़ मिलाकर सेवन करना चाहिए। सोंठ और एरण्ड बीजके चूर्ण से पहिले क्षीरपाक विधि से दुग्ध सिद्ध कर लें, इसके साथ प्रत्यह दिन में दो बार पारद-भस्म का सेवन करने से गृध्रसी रोग नष्ट होता है। बाकुची, त्रिफला तथा भृंगराज चूर्ण के साथ पारद-भस्म सेवन करने से सफेद कोढ़ रोग नष्ट होता है।

उदर की क्रिमियों के लिए इसको वायविडंग, नीम, दाड़िम की छाल, पलास बीज के चूर्ण के साथ मधु मिलाकर सेवन करना चाहिए। शरीर की कृशता दूर करने के लिए पारद-भस्म को शतावरी, खरैंटी, असगन्ध और केला-कन्द के कषाय के साथ दो मास तक सेवन करना चाहिए।

अपस्मार रोग के लिए—कालानमक, त्रिकटु, हींग इनका कल्क कर इसमें कल्क से चौगुना गोघृत और उससे चौगुने गोमूत्र मिलाकर घृत सिद्ध कर लें। इसके साथ सात दिन तक पारद-भस्म का सेवन करावें। त्रिफला, शिलाजीत और त्रिकटु के चूर्ण को भांगरे के रस की सात भावना देकर सुखा लें। इस चूर्ण के साथ पारद-भस्म का सेवन करने से प्रमेह रोग नष्ट होता है। स्थावर तथा जंगम विषों के प्रभाव को दूर करने के लिए पारद-भस्म को कुमारी मूल-स्वरस अथवा चौलाई-स्वरस के साथ सेवन करना चाहिए।

—र० तरङ्गिणी

**गुण और उपयोग**—अच्छी तरह बनी हुई पारद की भस्म—संग्रहणी, अतिसार, क्षय और शोषरोग को नष्ट करती है तथा पाचकाग्नि की दुर्बलता दूर करती है। इस भस्म के सेवन से शरीर में बल, वीर्य तथा मैथुनशक्ति की वृद्धि होती है। शरीर को क्षीण करनेवाले क्षय रोग को नष्ट कर कान्ति उत्पन्न करता है। स्मरण शक्ति को बढ़ाता और शरीर को मजबूत करता है। लगातार एक वर्ष तक इसका सेवन किया जाय, तो बुढ़ापा नष्ट हो जाता है। पारद-भस्म सेवन करने पर मैथुन शक्ति की अपूर्व वृद्धि होती है। अधिक विषय भोग करनेवालों को पारद-भस्म का अवश्य सेवन करना चाहिए।

# पीतल

**परिचय**—ताँबे और जस्ते के मेल से पीतल बनता है। यह सम्पूर्ण भारतवर्ष में बरतन बनाने के काम में आता है।

**भस्म करने योग्य पीतल**—जो पीतल अग्नि में तपाकर काँजी में बुझाने से ताँबे के समान वर्ण निकले और देखने में पीला, भारी और चोट सहन करनेवाला हो, वही पीतल भस्म के लिये लेना चाहिये। —र० र० स०

**शोधन विधि**—पीतल के पतले-पतले पत्र बनाकर आग में तपा-तपा कर निर्गुण्डीरस में हल्दी का चूर्ण मिलाकर इसमें सात बार बुझाने से शुद्ध हो जाता है। —र० त०

**भस्म विधि**—शुद्ध पीतल के छोटे-छोटे कंटकवेधी पत्र बनाकर २० तोला लें। फिर २० तोला गंधक और २० तोला मैनसिल मिला, घीकुमारी के रस के साथ अच्छी तरह घोटकर धूप में सुखा लें। बाद में इसे सराब-सम्पुट में बन्दकर गजपुट में फूंक दें। इस तरह गंधक और मैनसिल के साथ तीन पुट देने से पीतल की काजल के सदृश भस्म हो जाती है। —र० त०

इसमें ताँबे का अंश रहता है अतः वान्ति, भ्रान्ति दोष का भी रहना सम्भव है। इन दोषों को दूर करने के लिये इस भस्म को जम्बीरी नीबू के रस में घोटकर १-२ पुट और देने से उक्त दोष मिट जाते हैं और भस्म भी विशेष गुणकारी तथा निर्दोष हो जाती है।

**मात्रा और अनुपान**—आधा रत्ती से १ रत्ती, दिन में दो बार अनार के शर्बत या मधु से दें।

**गुण और उपयोग**—इसकी भस्म स्वाद में तिक्त, रूक्ष, कृमिनाशक, रक्तपित्त और कुष्ठ तथा पाण्डु को दूर करती है। प्रमेह वातविकार, अर्श, संग्रहणी, श्वास, कामला और शूल को भी नष्ट करती है। यह विषनाशक, वीर्यवर्द्धक और पलित रोगनाशक है। यह शीतल पदार्थों के साथ सेवन करने से शीतवीर्य और उष्ण पदार्थों के साथ सेवन करने से उष्णवीर्य है।

इस भस्म में ताम्र और यशद दोनों के मिश्रित गुण हैं, किन्तु यह भस्म ताम्र भस्म के समान उग्र (तेज) और यशद भस्म के समान शीत वीर्य वाली नहीं है। जिस रोगी को ताम्र भस्म सेवन करने से पेट में जलन हो, हाथ-पाँव में भी दाह तथा आँखों से गर्मी निकलती हो, कभी-कभी पेट में ज्यादे गर्मी बढ़ जाने से सम्पूर्ण शरीर की रक्तवाहिनी धमनी संतप्त हो जाती है, जिससे रक्त में खलबली मचकर देह में खुजली चलने लगती है, फिर जैसे-जैसे गर्मी कम होती जाती है वैसे-वैसे खुजली भी कम हो जाती है। ऐसी अवस्था में ताम्रभस्म न देकर पीतल भस्म देना अच्छा है।

शूल और संग्रहणी में यशद भस्म से यदि लाभ न हो तो पीतल भस्म देना श्रेष्ठ है। पित्त और कफ विकार में पीतल भस्म का प्रयोग करना अच्छा है। यह भस्म दीपन और पाचन भी है।

## पुखराज

**परिचय**—यह भी नौ रत्नों में से एक रत्न है। इसका रंग सफेद और पीला होता है।

**भस्म के योग्य पुखराज के लक्षण**—जो पुखराज भारी, चिकना, स्वच्छ, मोटा, समानाकार, कोमल, अमलतास के फूल के समान पीत-वर्णयुक्त हो, वही पुखराज भस्म के लिये लेना चाहिये।

**शोधन विधि**—पुखराज को काँजी और कुल्थी के क्वाथ में दोलायन्त्र विधान से एक पहर तक स्वेदनकर गर्म जल से धोने पर शुद्ध हो जाता है। —र० र० स०

**भस्म विधि**—शुद्ध पुखराज को लेकर इमामदस्ते में कूट कपड़-छन चूर्ण में समान भाग मैनसिल, गन्धक और हरताल मिला बड़हल के रस में लगातार १२ घण्टे तक खरलकर गोला बना, सराब-सम्पुट में बन्दकर कपरौटी करके धूप में सुखाकर लघुपुट में फूंक दें। इस तरह ८ पुट देने से उत्तम भस्म बन जाती है। —र० र० स०

**पिष्टी**—शुद्ध पुखराज को कूट कपड़छन चूर्ण बना गुलाब जल के साथ खरल में १२ घण्टे तक घोटकर महीन पिष्टी बना छाया में सुखाकर सुरक्षित रख लें।

**मात्रा और अनुपान**—१ से २ रत्ती, शहद, मक्खन, मलाई आदि से दें।

**गुण तथा उपयोग**—पुखराज भस्म विष विकार, वमन, कफ, वात, मन्दाग्नि, दाह, कुष्ठ और बवासीर को दूर करती है। यह दीपन, हल्का और पाचन है। वैसे तो इसकी भस्म शीतल है किन्तु हरताल तथा मैनसिल के योग से कुछ उग्र हो जाती है। यह जठराग्नि दीपक, वीर्यवर्द्धक, बुढ़ापा को दूर करनेवाली, बुद्धिवर्द्धक, कीटाणुनाशक और पित्तवर्द्धक है।

पिष्टी भस्म से सौम्य होती है। यह दाह (जलन), और रक्त-पित्त-विकार को दूर करती है।

## वंग

**परिचय**—यह दो प्रकार का होता है। एक हिरनखुरी और दूसरा मिश्रक। इनमें हिरनखुरी वंग भस्म के लिए ली जाती है।

**हिरनखुरी वंग के लक्षण**—हिरनखुरी वंग रंग में सफेद, कोमल, स्निग्ध, जल्दी गल जाने वाली, भारी और शब्दरहित होती है। यही वंग भस्म के लिये उत्तम है।

**शोधन विधि**—इसका शोधन नाग (पृष्ठ १५८) के समान होता है।

**भस्म विधि**—वंग को लोहे की कढ़ाई में अग्नि पर गलाकर उसमें पलास (ढाक-टेसू) के पुष्प, मोती की सीप का चूर्ण अथवा मुर्गे के अण्डे के छिलके का धोया हुआ चूर्ण थोड़ा-थोड़ा डालकर लोहे की कलछी से चलाता जाय, जब सम्पूर्ण वंग का चूर्ण हो जाय, तब उसके ऊपर सकोरा ढककर तब तक आँच दें जब तक वंग भस्म का वर्ण आग की तरह लाल न हो जाय। स्वांग शीतल होने पर कपड़े से छान ग्वारपाठे (घी कुमारी) के रस में मर्दन कर छोटी-छोटी टिकिया बना धूप में सुखा सराब-सम्पुट में बन्दकर गजपुट में फूंक दें। इस तरह सात पुट देने से श्वेतवर्ण की वंग भस्म मिलेगी।

—सि० यो० सं०

**नोट**—वंग भस्म एक बार में ४० तोले से ६० तोले तक की बनावें।

**मात्रा और अनुपान**—१ से २ रत्ती, मक्खन, मलाई, मिश्री, मधु या रोगानुसार उचित अनुपान के साथ दें।

**रोगानुसार अनुपान**

**मुख की दुर्गन्धि में**—वंग भस्म १ रत्ती, शुद्ध कर्पूर २ रत्ती, सेंधा नमक २ रत्ती, इन्हें कडुआ तेल में मिलाकर मंजन करें।

**शरीर पुष्टि के लिये**—जायफल का चूर्ण २ रत्ती, वंग भस्म २ रत्ती में मिलाकर मधु या गाय के दूध के साथ दें।

**प्रमेह में**—वंग भस्म २ रत्ती, हल्दी चूर्ण ४ रत्ती, अभ्रक भस्म १ रत्ती में मिलाकर मधु से दें।

**अथवा**—वंग भस्म १ रत्ती, गोखरू चूर्ण १ माशा में मिलाकर गोदुग्ध (मिश्री मिलाकर) के साथ दें।

**अथवा**—वंग भस्म १ रत्ती, नाग भस्म १ रत्ती, गिलोयसत्व ४ रत्ती एकत्र मिला मलाई के साथ दें।

**पाण्डु में**—वंग भस्म १ रत्ती, लौह या मण्डूर भस्म २ रत्ती, त्रिफला चूर्ण के साथ दें।

**गुल्म में**—वंग भस्म ३ रत्ती, सोहागे की खील ४ रत्ती में मिला मधु या गोमूत्र के साथ दें।

**रक्तपित्त में**—वंग भस्म १ रत्ती, प्रवालपिष्टी २ रत्ती, सितोपलादि चूर्ण २ माशे मधु के साथ दें तथा ऊपर से उशीरासव पिलावें।

**बलवृद्धि के लिये**—वंग भस्म २ रत्ती, लौह भस्म १ रत्ती मक्खन-मिश्री में मिलाकर दें।

**अग्निमांद्य के लिए**—वंग भस्म १ रत्ती, पीपल चूर्ण २ रत्ती में मिला मधु से दें।

**ऊर्ध्वश्वास के लिए**—वंग भस्म १ रत्ती, हल्दी चूर्ण २ रत्ती में मिलाकर घृत और मिश्री के साथ दें।

**शरीर की दुर्गन्धि के लिए**—वंग भस्म १ रत्ती, चम्पा के फूल का चूर्ण १ माशा में मिला मधु के साथ दें।

**दाह शमन के लिए**—वंग भस्म १ रत्ती, नीम की पत्ती का रस १ तोला, मिश्री २ तोला मिलाकर दें।

**वीर्यस्तम्भन के लिए**—वंग भस्म २ रत्ती, नाग भस्म १ रत्ती, वंशलोचन चूर्ण ४ रत्ती में मिलाकर अथवा कस्तूरी आधा रत्ती, भाँग ४ रत्ती में मिलाकर मक्खन-मिश्री अथवा पान के रस और मधु में मिलाकर देना।

**चर्मविकार में**—वंग भस्म १ रत्ती, तबकिया हरताल भस्म आधी रत्ती में मिलाकर बावची चूर्ण १ माशे के साथ, ऊपर से खदिरारिष्ट या सारिवाद्यासव पिलावें।

**अजीर्ण में**—वंग भस्म १ रत्ती, सुपारी का चूर्ण १ माशा या सूखे आँवले का चूर्ण २ माशे में मिला गर्म जल से दें।

**वात पीड़ा (दर्द) में**—वंग भस्म १ रत्ती, लहसुन के कल्क में मिला कर खाने से वात विकार में फायदा होता है।

**कुष्ठ में**—वंग भस्म २ रत्ती, समुद्रफल का चूर्ण १ माशा, सम्भालू के पत्तों का रस १ तोला में मधु मिलाकर सेवन करें।

**वातव्याधि में**—वंग भस्म २ रत्ती, असगंध चूर्ण १ माशा, अजवायन चूर्ण १ माशा में मिलाकर मधु के साथ दें।

**जलोदर में**—वंग भस्म २ रत्ती, फिटकरी भस्म ४ रत्ती में मिलाकर बकरी के दूध के साथ दें।

**कटिशूल में**—वंग भस्म १ रत्ती, जायफल चूर्ण ४ रत्ती, असगंध का चूर्ण ४ रत्ती में मिलाकर शहद के साथ दें।

**स्वप्नदोष के लिये**—वंग भस्म २ रत्ती, प्रवाल पिष्टी १ रत्ती, गिलोय सत्त्व ४ रत्ती में मिलाकर शहद के साथ दें।

**अथवा**—वंग भस्म २ रत्ती, शिलाजीत १ रत्ती में मिलाकर गोदुग्ध के साथ सेवन करें। —भा० भै० र०

**गुण और उपयोग**—वंग भस्म प्रमेह, प्रदर, धातुक्षीणता, बहु-मूत्र, वीर्यस्राव, स्वप्नदोष, शीघ्रपतन, नपुंसकता, कास, श्वास, रक्त-पित्त, पाण्डु, कृमि, मन्दाग्नि, क्षय आदि रोगों को नष्ट करती है। यह उष्ण, दीपन, पाचन, रुचिकर, बलवीर्य-वर्द्धक, वातघ्न

और किंचित् पित्तकारक है। स्त्रियों के गर्भाशय के दोष, अत्यार्तव, कष्टार्तव तथा बन्ध्यत्व दूर करने में भी यह भस्म गुणकारी है। उपदंश और सूजाक से दूषित शुक्र को शुद्ध कर सन्तानोत्पादन के योग्य बनाती है। पुराने रक्त और त्वचा का दोष भी इसके सेवन से दूर हो जाते हैं। सब प्रकार के प्रमेह विशेषतः शुक्रमेह पर वंग भस्म का प्रयोग अत्युत्तम लाभदायक है।

वंग भस्म का प्रभाव शुक्र-स्थान पर विशेष रूप से होता है। अतः यह शुक्र की कमजोरी को दूरकर शक्ति प्रदान करती है। कमजोरी किन्ही भी कारणो से क्यों न हो, सभी में वातवाहिनी शिरा तथा मासपेशियाँ शिथिल हो ही जाती हैं। इनमे शिथिलता आने का प्रधान कारण अधिक शुक्र का क्षरण होना है। जब मनुष्य प्राकृतिक (स्त्री सेवन) से या अप्राकृतिक (हस्तमैथुनादि) द्वारा शुक्र का अधिक दुरुपयोग करता है तब वातवाहिनी शिरा और माँस-पेशियाँ कमजोर होकर शुक्र धारण करने में असमर्थ हो जाती हैं जिसका फल यह होता है कि स्त्री प्रसंगादि विषयक विचार मन में उठते ही या किसी नवयुवती अथवा अश्लील तस्वीर आदि देखने मात्र से ही शुक्रस्राव होने लगता है। ऐसी दशा मे वंग भस्म का सेवन करना अच्छा है, क्योंकि यह वातवाहिनी तथा मांसपेशी की कमजोरी दूरकर इसमे सख्ती पैदा करती और शुक्र को भी गाढ़ा कर देती है जिससे उपरोक्त दोष अपने आप दूर हो जाते हैं।

**स्वप्नदोष या पेशाब के साथ शुक्र जाना**—यह बीमारी प्रायः पित्त प्रकृतिवाले को विशेष होती है। इसके अतिरिक्त प्रकृति-वाले को भी जो खटाई, मिठाई, कटु आदि गर्म पदार्थों का अधिक सेवन करते है उन्हे भी हो जाती है। इन पदार्थों के सेवन करने से पित्त कुपित हो रक्तवाहिनी शिरा में हलचल पैदा कर देता है, जिससे मन चंचल हो जाता और उसके विचार में भी अनेक दुर्भावनायें पैदा होने लगती है और यही विचार (भावना) स्वप्नावस्था में भी बने रहने के कारण क्षणिक उत्तेजना होकर शुक्रस्राव (स्वप्नदोष) हो जाता है।

किन्तु यह प्रारम्भिक अवस्था है। इसी प्रकार बराबर होते-होते शुक्र भी पतला हो जाता और स्नायु भी कमजोर हो जाती है। फिर तो यहाँ तक हो जाता कि स्वप्नदोष हुआ या नहीं इसका भी ज्ञान तबतक नहीं होता है जबतक धोती की तरफ निगाह नहीं पड़ती, अर्थात् उसे मालूम भी नहीं होता और स्वप्नदोष हो जाता है। यह बीमारी ऐसी है कि मनुष्य को सांसारिक सुख से सर्वदाके लिये वंचित कर देती है। वीर्य्य जब ज्यादा पतला (पानी-सा) हो जाता है, तो पेशाब के साथ आने लगता है ऐसी हालत में वंग भस्म से बढ़कर और कोई दवा नहीं है। क्योंकि शास्त्र में भी लिखा है कि जो वीर्य-रोगी वंगभस्म सेवन करता है, उसे स्वप्न में भी शुक्रस्राव नहीं होता।

वैसे तो सब प्रकार के प्रमेह पर वंग भस्म का उपयोग करने के लिये शास्त्रकारों ने लिखा है। इतना ही नहीं इसकी प्रशंसा करते हुए यहाँ तक लिखा है कि जैसे एक सिंह हाथियों के झुण्ड को मार भगाता है वैसे ही एक वंग भस्म सब प्रकार के प्रमेह को नाश कर देता है।

किन्तु अनुभव से यह बात जानी गयी है कि वंग भस्म जैसा कफ प्रमेह पर अच्छा और शीघ्र काम करता है वैसा अन्य में नहीं, विशेषतया शुक्रपात या शुक्रक्षय पर यह बहुत जल्दी असर दिखाती है।

मूत्रपिण्ड, मूत्राशय या मूत्रवह-स्रोतों पर भी इसका असर बहुत होता है। शरीर में जब रस-रक्तादि धातु का बनना कम हो जाता है, जिससे शरीर के सब अवयव कमजोर होने लगते हैं और शरीर में जलीय भाग की वृद्धि होने लगती है तब पेशाब करने के लिये बार-बार जाना पड़ता है। इसकी मात्रा इतनी बढ़ जाती है कि दिन रात में २०-२५ बार पेशाब होने लगता है। ऐसी हालत में वंग भस्म का प्रयोग अमृत के समान गुण करता है। क्योंकि यह मूत्राशय तथा मूत्रवहा नाड़ी आदि को शक्ति प्रदान कर उसमें धारण-शक्ति उत्पन्न कर देती है, जिससे पेशाब की मात्रा कम हो जाती और रस रक्तादि धातु भी पुष्ट हो जाते हैं।

यदि विशेष शुक्रपात होने के कारण शरीर कमजोर हो गया हो, छाती में में कुछ दर्द रहता हो, हृदय ज्यादे धड़कता हो, छाती में कफ बैठा हुआ हो, जो कभी-कभी बड़ी कठिनता से पीला और दुर्गन्धयुक्त कुछ सफेदी लिए निकलता हो, साथ ही कभी-कभी बुखार भी हो जाता हो, मन्दाग्नि तथा बद्धकोष्ठ भी हो गया हो, तो ऐसी हालत में क्षय (राजयक्ष्मा) भी हो जाता है, इत्यादि लक्षण उपस्थित होने पर वंग भस्म का उपयोग बहुत लाभकर होता है। क्योंकि शुक्रदोष के कारण जो रोग होते हैं उनमें वंग भस्म का प्रयोग करने से वह सर्व-प्रथम शुक्रविकार को दूर कर फिर अन्य कार्य करती है। अतः इस रोग में वंग भस्म का प्रयोग अवश्य करना चाहिये।

मन्दाग्नि और कोष्ठबद्धता (कब्जियत) हो जाने के कारण प्रायः पेट में छोटे-छोटे कीड़े (चुन्ने) हो जाते हैं, इससे ज्वर भी हो जाता है और यह ज्वर कभी-कभी अधिक दिनों तक रह जाता है, जिससे लोगों को विषमज्वर (मलेरिया) का संशय होने लगता है। परन्तु इसमें प्रधानतया निम्नलिखित लक्षण होते हैं, जैसे—पेट में पीड़ा होना, मुँह में पानी भर आना, जी मिचलाना आदि। इन लक्षणों से कृमि ज्वर का ज्ञान होता है। इसमें वंग भस्म अकेले या किसी और मिश्रण के साथ देने से लाभ होता है। क्योंकि वंग भस्म कृमिघ्न होने के कारण कृमियों को नष्ट कर देती या जिन कारणों से ये कीड़े पेट के अन्दर जीवित बने रहते हैं, उन कारणों को दूर कर देती है।

ज्यादे मात्रा में शुक्रपात या क्षरण होने से चेहरा पीला पड़ जाता आँखें भी कभी-कभी पीली हो जाती फिर क्रमशः सर्वाङ्ग शरीर में पीलापन का कुछ अंश दिखाई पड़ने लगता है। किन्तु पाण्डु जन्य पीलापन और शुक्रपात जन्य पीलापन में यह अन्तर होता है कि पाण्डु में रक्तकणों की एकदम कमी होकर शरीर बिल्कुल पीला-सा दिखाई पड़ता है। परन्तु शुक्रजन्य में इसके विपरीत रक्तकण रहते हुए भी पीलापन की झाँई दिखाई देती है। इसका कारण यह है कि शुक्रोत्पत्ति में जो सहायक अवयव (वातवाहिनी शिरा, प्राणवायु) हैं;

उनकी शक्ति का ह्रास हो जाने से शुक्रोत्पत्ति में बाधा पड़ती है। अतः शुक्र की कमी के कारण शरीर पीला दिखाई पड़ता, न कि रक्ताणुओं की कमी के कारण। इसमें वंगभस्म के सेवन से वातवाहिनी शिरा और प्राणवायु में सुधार हो जाता है, साथ ही शुक्र भी बनने लगता है, जिससे यह पीलापन दूर होकर रोगी स्वस्थ हो जाता है। इस रोग में वंग भस्म १ रत्ती, लौह भस्म २ रत्ती या प्रवाल पिष्टी २ रत्ती अथवा शिलाजीत २ रत्ती के साथ वंग भस्म का प्रयोग करना लाभदायक है।

कभी-कभी शरीर में शुक्र की कमी हो जाने के कारण सूखी खाँसी होने लगती है,इसमें शरीर बहुत कमजोर हो जाता है जिससे थोड़ा भी चलने-फिरने या जोर से देर तक खाँसी आने आदि से चक्कर आने लगता, आँखों के आगे अन्धेरा छा जाता, साथ ही श्वास भी उखड़ जाती है। ऐसी हालत में हरिताल मिश्रित वंगभस्म देने से लाभ होता है।

विशेष शुक्रपात होने की वजह से जो मन्दाग्नि हो जाती है, उसमें भी वंग भस्म बहुत लाभ करती है। इसमें एकाएक अन्न पर रुचि और भूख बिल्कुल बन्द हो जाती है तथा मुँह का जायका (स्वाद) भी तीता हो जाता है इत्यादि। इन लक्षणों के उत्पन्न होने पर वंगभस्म के सेवन से बहुत फायदा होता है, क्योंकि वंगभस्म दीपन-पाचन और अग्निदीपक भी है। अन्य अग्निदीपक पदार्थों (शंख-कौड़ी-भस्म, चित्रक, हींग आदि) की तरह पाचक पित्त को बढ़ा कर अग्नि को दीप्त नहीं करती, किन्तु इसका कार्य प्रथम शुक्र-स्थान पर होता है। अतः शुक्र-दोषों को दूरकर उसे पुष्ट बनाकर शरीर के अवयवों को भी बलवान बनाती और जठराग्नि को भी प्रदीप्त करती है।

**नपुंसकता**—ज्यादे स्वप्नदोष या हस्तमैथुन आदि के कारण वातवाहिनी और मांसपेशियाँ कमजोर हो जाने की वजह से शरीर में शुक्र नहीं रह पाता, जिससे मनुष्य काम-वासना से वंचित ही रह जाता है, ऐसी हालत में वंगभस्म का प्रयोग करना अति लाभदायक है।

कोई-कोई घाव ऐसे होते हैं, जिनमें से मवाद बराबर निकलता ही रहता है। कभी-कभी उसमें जीव भी पड़ जाते हैं। घाव को प्रातः नीम के पत्तोंद्वारा गर्म किया हुआ पानी से खूब साफ कर धोवें हो सके तो पानी में "बोरिक एसिड" या "कार्बोलिक" डाल दें तो और अच्छा। घाव पर उदूम्बर के दूध की पट्टी बांधे और प्रातःसायं १-१ रत्ती वंग भस्म मधु से सेवन करते रहने पर घाव में से निकलनेवाला मवाद बन्द हो जाता है और कृमि नष्ट हो कर व्रण भर जाता है।

प्रदर विशेष मात्रा में बढ़ गया हो अथवा स्त्रियों के डिम्बकोष कमजोर हो जाने से बीजधारणशक्ति का ह्रास हो गया हो, बीजधारक शक्ति की कमजोरी के कारण स्त्रियों में गर्भोत्पन्न करनेवाला बीज (आर्तव) की उत्पत्ति ही न होता हो या उपरोक्त कारणों की वजह से शरीर ज्यादा कमजोर हो गया हो, तो ऐसी स्थिति में वंगभस्म अच्छा काम करती है। क्योंकि वंगभस्म का असर गर्भाशय और रजो-विकार पर होता है, जिससे उपरोक्त दोष नष्ट होकर शरीर बलवान हो जाता तथा मन में प्रसन्नता उत्पन्न हो जाती और बन्ध्यापन भी दूर हो जाता है।

**स्त्रियों की कटि शूल में**—किसी-किसी स्त्री को रजोदर्शन काल में कमर तथा वस्तीप्रदेश (नाभि से नीचे का भाग) में दर्द होने लगता है। यह दर्द और दर्दों के समान नहीं होता, फिर भी नसों में दर्द होने की वजह से पीड़ा का बहुत अनुभव होता रहता है, इस दर्द का कारण मासिक धर्म खुल कर न होना, रजःस्राव थोड़ा-थोड़ा और रुक-रुक कर होना, मासिक धर्म का संचित होना आदि इसमें भी वंगभस्म बहुत फायदा करती है। —औ० गु० ध० शा०

अभ्रकभस्म और शिलाजीत, गिलोय (गुर्च) सत्त्व और मधु के साथ साधारणतया वंगभस्म का प्रयोग किया जाता है। स्त्रियों के श्वेत प्रदर में वंगभस्म २ रत्ती, मृगशृङ्ग भस्म १ रत्ती में मिलाकर शर्बत अनार के साथ या मिश्री की चाश्नी से दें, ऊपर से अशोकारिष्ट पीने को दें। इससे प्रदर रोग नष्ट होकर स्त्रीबीज (डिंब) भी सबल हो कर वन्ध्यत्व नष्ट हो जाता है।

शुक्र पतला होकर निकल जाने से मनुष्य शक्तिहीन हो जाता है। इसका असर दिमाग पर भी पड़ता है। जिसकी वजह से मन में अनेक दुर्भावनाएं पैदा होती हैं और इसी कारण स्वप्नदोषादि विकार भी उत्पन्न हो जाते हैं। इस रोग में वंगभस्म २ रत्ती, गिलोय का सत्त्व ४ रत्ती, शिलाजीत २ रत्ती में मिला मक्खन-मिश्री के साथ देने से रोग नष्ट हो जाता है। इससे शुक्र और शुक्रस्थान दोनों पुष्ट हो जाते और इनके पुष्ट होने से रस रक्तादि धातु पुष्ट होकर शरीर बलवान हो जाता है।

वृद्धावस्था एवं शुक्र प्रमेह तथा बहुमूत्र रोग में वंगभस्म २ रत्ती, नागभस्म १ रत्ती, अभ्रकभस्म १ रत्ती मिलाकर मधु के साथ दें। स्वप्नदोष में ईसवगोल की भूसी के साथ वंगभस्म २ रत्ती मिलाकर देने से बहुत लाभ करती है। यदि विशेष शुक्रपात के कारण नपुसकता हो गई हो, तो वंगभस्म २ रत्ती, मुक्तापिष्टी १ रत्ती, असगन्ध चूर्ण १ माशे में मिलाकर गोदुग्ध से दे। अति मैथुन या अति शुक्रपात के कारण कास, श्वास एवं क्षय रोग की उत्पत्ति हो जाती है, इसके साथ धातुक्षीणता के भी लक्षण विद्यमान रहते है। इस रोग में वंगभस्म २ रत्ती, च्यवनप्राश १ तोला, सितोपलादि चूर्ण २ माशे मे मिलाकर दें और ऊपर से द्राक्षासव पिलावें। रक्तपित्त में—प्रवालपिष्टी २ रत्ती, वंगभस्म १ रत्ती, सितोपलादि चूर्ण २ माशे वासावलेह के साथ दें और ऊपर से ऊशीरासव पिलावें। अप्राकृतिक मैथुन (हस्तमैथुन) आदि की आदत पड़ने के कारण पाण्डुरोग के समान चेहरा पीला पड़ जाता है। शरीर निस्तेज, कृश तथा शुष्क हो जाता है। पाचन-शक्ति मन्द हो जाती है। इस अवस्था में वंगभस्म १ रत्ती, प्रवालपिष्टी १ रत्ती, लौह भस्म आधी रत्ती पान के रस के साथ देने से विशेष लाभ होता है। मानसिक दुर्बलता में वंगभस्म और अभ्रक भस्म का मिश्रण ब्राह्मीचूर्ण के साथ देना बहुत हितकर है।

पेट में कृमि या अन्य कृमिजन्य विकार में वंगभस्म १ रत्ती, सनाय की पत्ती का महीन चूर्ण ३ माशे, मिश्री एक माशा में मिलाकर अमलतास के क्वाथ के साथ देना हितकर है। इससे कृमि नष्ट हो कर दस्त की राह से निकल जाते हैं।

शुक्र की कमजोरी के कारण अग्निमान्द्य में बंगभस्म १ रत्ती, पीपल चूर्ण ४ रत्ती में मिला मधु के साथ देना। नेत्ररोग में बंगभस्म १ रत्ती ताजे मक्खन और मिश्री के साथ देने से लाभ होता है। सूजाक में बंगभस्म १ रत्ती, मुक्तापिष्टी आधी रत्ती, चाँदी का वर्क चौथाई रत्ती, इलायची तथा वंशलोचन का चूर्ण ४-४ रत्ती में मिला मधु से देने से बहुत गुण करता है।

## वज्र ( हीरा )

**परिचय**—आयुर्वेदिक मत से हीरा ब्राह्मण, क्षत्रिय, वैश्य और शूद्र भेद से चार प्रकार का होता है। क्षत्रिय जाति का हीरा जिसमें सफेद वर्ण होते हुए भी किंचित्-लाली झाँई होती है, यह बुढ़ापा और सब रोगों को नष्ट करनेवाला होता है। ब्राह्मण जाति का हीरा सफेद वर्ण का होता है। यह रसायन कार्य के लिये उत्तम हैं। वैश्य जाति का हीरा जिसमें कुछ पीली झाँई होती है, धनदायक और शरीर को दृढ़ करनेवाला है और शूद्र जाति का हीरा जिसमें थोड़ी काली झाँई होती है व्याधिनाशक और अवस्था स्थापक होता है।

इसी तरह पुरुष,स्त्रीऔर नपुंसक भेदसे तीनजातियाँ इनकी और बतलायी गयी हैं, इनमें पुरुष जाति का हीरा उत्तम, गोल, रेखा तथा बिन्दु से रहित,चमकदार और बड़े आकार का होता है और स्त्री जाति का रेखा और बिन्दु से युक्त तथा छः कोनेवाला होता है एवं नपुंसक जाति का त्रिकोणयुक्त बड़े आकार का होता है। इनमें पुरुष जाति का हीरा श्रेष्ठ है, क्योंकि इसका प्रयोग सब रोगों तथा अवस्थाओं में होता है।

**उत्तम हीरा की परीक्षा**—उत्तम हीरे को कसौटी पर जोर से देर तक घिसने अथवा किसी दृढ़ पत्थर पर उसे खूब घिसने पर बिल्कुल नहीं घिसता, बल्कि अपनी तेज नोक से कसौटी, काँच आदि कठिन द्रव्यों को बड़ी आसानी से काट देता है।

**शोधन विधि**—हीरा को एक पहर तक कुल्थी या कोदो के क्वाथ में (दोलायन्त्र विधि से) स्वेदन करने से शुद्ध हो जाता है।
—र० र० स०

**भस्म विधि**—कुल्थी के क्वाथ में हींग और सेंधानमक का चूर्ण मिलाकर रख लें, फिर इस के काढ़े में हीरा को उत्तम चिकने खरल में घोटे, गोला बन जाने पर सराब-सम्पुट में बन्द कर लघु पुट में फूंक दें। ऐसे २१ पुट देने से कुछ सुर्खी मायल रंग की भस्म तैयार होगी। यदि सुर्खी न आवे तो एक खुला पुट देने से सुर्खी आ जायगी। —भा० प्र०

**दूसरी विधि**—शुद्ध हीरे का चूर्ण, रससिन्दूर, शुद्ध मैनसिल और शुद्ध गन्धक प्रत्येक समभाग लेकर एकत्र खरल में मर्दन कर सम्पुट में अच्छी तरह बन्द करके गजपुट में फूंक दें। इस तरह चौदह पुट में हीरे की भस्म अवश्य हो जाती है। रससिन्दूर प्रथम पुट में ही देना चाहिये। —र० तरंगिणी

**मात्रा और अनुपान**—१ रत्ती उत्तम हीरा भस्म को एक उत्तम खरल में डालकर उसमें चार माशा उत्तम रससिन्दूर मिलाकर अच्छी तरह पीसकर रख लें। आवश्यकता पड़ने पर इसमें से १ रत्ती से २ रत्ती तक की मात्रा में प्रयोग करें।

**गुण और उपयोग**—हीरा की भस्म रसायन और देह को दृढ़ बनानेवाली, पौष्टिक , बलदायक और कामोत्तेजक है। यह वर्ण को सुन्दर करनेवाली, सुखदायक तथा वात, पित्त, कुष्ठ, क्षय, भ्रम, कफ, वात, शोफ (शोथ), मेद, प्रमेह, भगन्दर और पाण्डु रोग नाशक है। यह सारक, शीतल, कषैला, मधुर, नेत्रों को हितकारी और शरीर को शक्ति प्रदान करनेवाली है।

हीरा भस्म नपुंसकता की अद्वितीय औषधि है। यह वृष्य (उत्पादक अंगों को बल देनेवाली) आयुवर्द्धक, नेत्र-ज्योतिवर्द्धक, बलवर्द्धक, त्रिदोष नाशक, वर्ण्य और मेधावर्द्धक है।

हीरा भस्म में रससिन्दूर या मकरध्वज मिलाकर मलाई के साथ कुछ दिनों तक सेवन करने से भयंकर नपुंसकता रोग नष्ट हो जाता है। राजयक्ष्मा में हीरा भस्म को स्वर्ण भस्म तथा रससिन्दूर के साथ मिलाकर सेवन करने से आश्चर्यजनक लाभ होता है।

रससिन्दूरयुक्त हीरा भस्म में कपूर, खाँड तथा छोटी इलायची के बीज का चर्ण मिलाकर इसको दूध के अनुपान के साथ निरन्तर छः महीने तक सेवन करने से तथा मधुर पदार्थों के भोजन करने से पुरुष में अनेक स्त्रियों के साथ समागम करने की शक्ति आती है। इसके सेवन से शरीर में सुन्दरता, रूप, तीव्र पाचन शक्ति, अतुल बल और प्रखर बुद्धि की प्राप्ति होती है।

## वर्तलौह (जर्मनी सिल्वर)

**परिचय**—कांसा, ताँबा, पीतल, लौह और शीशा इन पाँच धातुओं को गला कर एकत्र मिला देने से जो धातु बनती है, उसको वर्तलौह (जर्मनी सिल्वर) कहते हैं।

**शोधन विधि**—वर्तलोह को अग्नि पर पिघलाकर तुरन्त ही घोड़े के पेशाब में बुझा देने से यह शुद्ध हो जाता है। —र० र० स०

**भस्म विधि**—शुद्धवर्तलौह (जर्मनी सिल्वर) को छोटे-छोटे टुकड़े कर उस पर समभाग गन्धक और शुद्ध हरताल लेकर नीबू के रस में घोट कर लेप कर देना चाहिये, फिर सम्पुट में बन्द कर गजपुट में फूंक दें। इस तरह ६-७ पुट देने से उत्तम भस्म बन जाती है। —र० र० स०

**मात्रा और अनुपान**—१ से २ रत्ती शहद, घृत या गिलोय के सत्त्व से देना।

**गुण और उपयोग**—यह पाँच धातुओं के संयोग से बनता है। अतः इसमें उन पाँचों के सम्मिश्रित गुण विद्यमान रहते हैं। इसके अतिरिक्त अन्य जो भस्में इसमें मिला दी जाती हैं उनके भी गुण रहते हैं। यह शीत वीर्य, अम्ल, कटु, रूक्ष, कफ, पित्त और कृमि को नष्ट करता है। त्वचा और नेत्र के विकारों में हितकर तथा रुचि-कारक अर्थात् अरुचि को नष्ट कर रुचि उत्पन्न करनेवाला है और मलशोधक भी है।

# वैक्रान्त ( तुर्मुली )

**परिचय**—यह एक विशेष खनिज है जो कि अभ्रक के साथ तथा कभी-कभी स्वतन्त्र रूप से भी प्राप्त होता है। प्रायः इसीलिये रसायन शास्त्र में अभ्रक के बाद ही इसको रखा गया है।

आजकल जौहरियों के परीक्षण के आधार पर इसका दग्ध हीरक होने की भावना लोगों के मन में है। परन्तु अभी इसका कोई निश्चय नहीं हुआ है। यह एक स्वतन्त्र खनिज है और खानों से अन्य खनिजों की भाँति आता है।

यह खनिज प्रथम सिलोन से निकलता था। किन्तु आजकल विशेष कर अफ्रिका से निकलता है और वहीं से सर्वत्र भेजा जाता है। इसके जो अनेक वर्ण के सुन्दर-सुन्दर कण (क्रिस्टल्स) आते हैं उनकी गणना रत्नों में होती है। इसके बहुमूल्य कणों को जौहरी अनेक प्रकार के आभूषणों के काम में लाते हैं।

इसके कृष्ण (काले) वर्ण के खनिज में लोहे का अंश अधिक होता है। अतः भस्मादिक काम के लिये उसे ही लेना चाहिये।

**शोधन विधि**—उत्तम वैक्रान्त के छोटे-छोटे टुकड़े कर कुल्थी के काढ़े में दोला यन्त्र द्वारा एक प्रहरतक स्वेदन करने से वैक्रान्त शुद्ध हो जाता है। —र० र० स०

**भस्म विधि**—शुद्ध वैक्रान्त मणि को सावधानी से इमामदस्ते में महीन चूर्ण कर समभाग गन्धक मिलाकर नीबू के रस में मर्दन कर गोला बना सम्पुट में बन्दकर अर्ध गजपुट में (थोड़ी आँच में) फूंक दें। ऐसे ८ पुट देने से इसकी भस्म तैयार हो जाती है। —र० र० स०

**मात्रा और अनुपान**—१ से २ रत्ती प्रातः-सायं मक्खन, मलाई या शहद (मधु) से दें।

**गुण और उपयोग**—वैक्रान्त रसों का राजा कहलाता है। अतएव हीराभस्म के अभाव में इसका प्रयोग किया जाता है और तदनुसार यह गुण भी करता है। यह त्रिदोषघ्न, ज्वर, कुष्ठ और क्षय रोगों को नष्ट करता, विषों के प्रभाव को दूर करता और शरीर

को लौह तुल्य बनाता तथा धातुओं की निर्बलता को दूर कर, धातु क्षीणता, प्रमेह आदि रोगों को नष्ट करता है।

इसके सेवन से पुराना अग्निमान्द्य नष्ट हो जाता है। मेधा (धारणा) शक्ति बढ़ाने के लिये यह उत्तम ओषधि है। स्वस्थ शरीर में इसका सेवन उत्तम रासायनिक गुणों को उत्पन्न करता है। यह भयानक सन्निपात ज्वरों में त्रिदोष को शान्त करता है और भिन्न-भिन्न रोगनाशक योगों में इसका मिश्रण करने से योगों की शक्ति बढ़ जाती है। वैक्रान्त भस्म उत्तम त्वच्य तथा राजयक्ष्मा, शोक-शोष, बुढ़ापा आदि अनेक प्रकार के शोष रोगों को नष्ट करता है। स्वस्थ शरीर में इसके सेवन से शरीर अत्यन्त मजबूत अर्थात् रोग-निवारक शक्तियुक्त हो जाता है।

धातुओं की निर्बलता में वैक्रान्त भस्म आधी रत्ती, वंग भस्म १ रत्ती, मक्खन और मिश्री में मिलाकर देने से लाभ होता है। स्वप्न-दोष की बढ़ी हुई अवस्था में वैक्रान्त भस्म आधी रत्ती, प्रवाल पिष्टी १ रत्ती में मिलाकर मधु या मलाई के साथ देने से लाभ होता है। स्मरण शक्ति बढ़ाने के लिये वैक्रान्त भस्म चौथाई रत्ती, ब्राह्मी चूर्ण १ माशा वच मीठी का चूर्ण १ माशा में मिलाकर घृत के साथ देना चाहिये। आयुवृद्धि के लिए वैक्रान्त भस्म आधी रत्ती, आमलकी रसायन १ माशा के साथ देने से दीर्घायु प्राप्त होती है। राजयक्ष्मा तथा उरःक्षत के लिये वैक्रान्त भस्म आधी रत्ती, सुवर्ण भस्म या वर्क चौथाई रत्ती, वायबिडंग तथा छोटी पीपल का चूर्ण ४-४ रत्ती में मिलाकर च्यवनप्राशावलेह के साथ खाकर ऊपर से बकरी का दूध पीना। क्षय रोग की असाध्यावस्था में भी वैक्रान्त भस्म आधी रत्ती, रस सिन्दूर १ रत्ती, अभ्रक भस्म आधी रत्ती में मिलाकर आँवले के मुरब्बे के साथ देने से बहुत फायदा होता है। इस प्रयोग द्वारा यक्ष्मा के कितने असाध्य रोगी अच्छे होते देखे गये हैं।

## विमल

**परिचय**—विमल और माक्षिक के विषय में रस-पद्धतिकार ने लिखा है, कि ताप्य दो प्रकार का होता है। एक विमल और दूसरा

माक्षिक। विमल गोलाई लिये, कोने और धारवाला तथा पासेदार होता है। उसके रंग-भेद से सुवर्ण विमल, रौप्य विमल और काँस्य विमल ऐसे तीन भेद माने जाते हैं। माक्षिक धार, कोने और पासे-रहित तथा वजनदार होता है। उसको अंगुलियों से खूब रगड़ने पर अंगुलियाँ काली हो जाती हैं। माक्षिक के भी उसके वर्ण के अनुसार स्वर्णमाक्षिक, रौप्य माक्षिक और काँस्य माक्षिक ऐसे तीन भेद माने गये हैं।

विमल में लोहा और गन्धक तथा माक्षिक में गन्धक, लोहा और थोड़े अंश में ताँबा पाया जाता है। इस समय बाजार में जो विशेष रूप से मिलता है और प्रायः वैद्यलोग जिसका माक्षिक के नाम से उपयोग करते हैं, बहुधा विमल ही है। —सि० यो० सं०

**शोधन विधि**—विमल को गर्म पानी से धोकर सुखा करके कपड़छन चूर्ण बना त्रिफला क्वाथ की तीन भावना देकर सुखा लें।

—सि० यो० सं०

**भस्म विधि**—शुद्ध किया हुआ विमल में से २० तोला चूर्ण लेकर लोहेकी कड़ाही में रख ऊपर से इतना गाय का घी छोड़े कि सब डूब जाय, फिर अग्नि पर चढ़ा कर कलछी या कोंचे से चलाते जायें। चलाते-चलाते जब उसमें से आग की ज्वाला उठने लगे तब कढ़ाई को उतारकर नीचे रख दें। स्वांगशीतल होने पर फिर यही विधि करें। इस तरह तीन बार करने से लाल रंग की भस्म तैयार होती है। —सि० यो० सं०

**मात्रा और अनुपान**—१ रत्ती से ३ रत्ती, सुबह-शाम त्रिकटु, त्रिफला और घृत के साथ सेवन करें।

**गुण और उपयोग**—विमल लोहे और गन्धक का यौगिक कल्प है। अतः रक्तवर्द्धन एवं रक्तशोधन कार्य के लिये इसकी भस्म विशेष गुणदायक होती है। पाण्डु, कामला, शोथ, क्षय, संग्रहणी, बवासीर, भगंदर आदि रोगों में रक्ताल्पता को दूरकर शरीर को नीरोग बनाने में अत्युत्तम है। यह वृष्य है अतः बल बढ़ाने में भी बहुत उपयोगी है। स्वर्णमाक्षिक लौह, मण्डूर आदि भस्मों का

प्रयोग जिन-जिन रोगों में होता है, उन-उन रोगों में विमलभस्म का प्रयोग लाभदायक है। पाण्डु (पीलिया) में विमल भस्म का प्रयोग अति हितकारी है।

**परिचय**—मण्डूर जितना पुराना होगा उतना ही विशेष गुण-युक्त तथा आशुफलप्रद होगा। अतएव आयुर्वेद में लिखा है कि १०० वर्ष का पुराना मण्डूर उत्तम, अस्सी वर्ष का मध्यम और ६० वर्ष का अधम गिना जाता है। ६० वर्ष से कम का मण्डूर विषवत् छोड़ने योग्य है।

जो मण्डूर भारी, चिकना, ठोस, तोड़ने पर अंजन के समान और बिना गढ्ढेवाला हो वह उत्तम होता है।

**शोधन विधि**—छेदरहित, वजनदार और चिकना मण्डूर लाकर उसको अग्नि में तपा-तपाकर लाल होने पर २१ बार गो-मूत्र में डालने से मण्डूर शुद्ध हो जाता है। —सि० यो० सं०

**भस्म विधि**—उपरोक्त रीति से शुद्ध किया हुआ मण्डूर ४० तोले से ६० तोले तक की मात्रा में लें, इसको इमामदस्ते में डालकर खूब महीन कपड़छन चूर्ण कर गोमूत्र में मर्दन कर थोड़े कंडों की आँच देकर गजपुट में फूंक दें। इस प्रकार ७ पुट गोमूत्र के, ७ पुट त्रिफला क्वाथ के और ७ पुट ग्वारपाठे के रस के दें। इस तरह २१ पुट देने से बहुत उत्तम और मुलायम भस्म बनती है। —सि० यो० सं०

**मात्रा और अनुपान**—१ रत्ती से ६ रत्ती, सुबह-शाम शहद (मधु) से दें।

**गुण और उपयोग**—मण्डूर का प्रभाव यकृत् पर होता है। अतएव यकृत् की खराबी से होनेवाले पाण्डुरोग, मन्दाग्नि, कामला, बवासीर, शरीर की सूजन, रक्त विकार आदि रोगों में विशेष रूप से काम करता है। पाण्डुरोग में जब किसी औषध से लाभ न हो तब मण्डूर भस्म गिलोय (गुर्च) के रस अथवा पुनर्नवा के रस के साथ प्रयोग करने से आशातीत लाभ लोता है। इसके अतिरिक्त उदर रोग में भी अच्छा काम करता है।

इसकी भस्म शीतल, सौम्य और कषाय गुणवाली है। जो गुण लौह भस्म में है उससे कुछ ही कम गुण मण्डूर भस्म में पाया जाता है मण्डूर भस्म लौह भस्म की अपेक्षा शरीर पर जल्दी असर करती है, क्योंकि यह लौह भस्म से सूक्ष्म होती है। अतएव बच्चा, गर्भवती स्त्रियाँ एवं कोमल प्रकृतिवालों के लिये लौह भस्म की अपेक्षा मण्डूर भस्म का प्रयोग करना अधिक श्रेयस्कर है। मण्डूर भस्म या लौह भस्म रंजक-पित्त को सुधार करके रक्ताणुओं को बढ़ाती है। अतएव रक्ताणुओं की कमी से होनेवाले रोग इससे नष्ट होते हैं।

मण्डूर भस्म का प्रधान कार्य रक्ताणुओं की वृद्धि करना है। किसी भी कारण से रक्ताणुओं की कमी होने पर मण्डूर भस्म का प्रयोग करना बहुत लाभदायक है। पाण्डु रोग में रक्ताणुओं की कमी के कारण हृदय कमजोर हो जाता है और उसकी गति बढ़ जाती है। हृदय की गति बढ़ जाने से नाड़ी की गति में भी वृद्धि हो जाती है; क्योंकि शरीर में रक्ताणुओं की जितनी कमी होगी उतने ही शारीरिक अवयवों में भी कमजोरी होती जायगी। इन विकारों को दूर करने के लिये रक्ताणुओं की वृद्धि करनी चाहिए। रक्ताणुओं की वृद्धि के लिये ही मण्डूर भस्म का प्रयोग किया जाता है। यह रंजक पित्त को सबल बनाकर उसकी सहायता से शरीर में रक्ताणुओं की वृद्धि करने में समर्थ होता है। रक्ताणुओं की वृद्धि होने से शरीरावयव पुष्ट हो जाते हैं तथा हृदय की गति भी अपनी सीमा पर आकर नाड़ी की गति को भी उचित अवस्था पर ले आती है तथा शरीर में पाण्डुता भी कम हो जाती है। इसी कारण पाण्डु रोग के औषधियों में प्रायः मण्डूर और लौह का मिश्रण रहता ही है।

पाण्डुरोग की ही दूसरी अवस्था कामला है। इसकी उत्पत्ति के विषय में लिखा है कि जो पाण्डुरोगी पैत्तिक पदार्थ का ज्यादा सेवन करते हैं उनके पित्त प्रकुपित (दुष्ट) होकर रक्त और मांस को दूषित करके कामला नामक रोग उत्पन्न कर देते हैं। इसमें आँख, मुंह, नाखून सब पीले हो जाते हैं। मूत्र पीला होना, मल (मटमैले) रङ्ग का होना, शरीर में दाह, अन्न में अरुचि आदि

लक्षण होते हैं। इस रोग में भी मण्डूर भस्म बहुत फायदा करती है क्योंकि मण्डूर भस्म शीतल है। अतः पैत्तिक रोगों में इसका असर बहुत शीघ्र होता है और इस रोग का प्रधान कारण पित्त की विकृति ही है। इसलिये निर्भय होकर इसका प्रयोग सुवर्ण माक्षिक भस्म के साथ करें। ऊपर से कुमार्यासिव का भी सेवन कराने से आशातीत लाभ होता है।

पाण्डु रोग की तीसरी अवस्था कुम्भकामला है। अर्थात् जब कामला रोग पुराना हो जाता है, तो दोष कोष्ठाश्रय होकर कुम्भ-कामला को उत्पन्न करता है। यह असाध्यावस्था है। इसमें रक्ताणुओं की कमी होते-होते शरीर में जल भाग विशेष हो जाता, जिससे सम्पूर्ण देह सूज जाती है। विशेष कर नेत्र, पेट, गाल और हाथ-पैर के ऊपर भाग में यह सूजन ज्यादा होती है। इस सूजन को दबाने से गढा पड़ जाता है, जो देर में भर पाता है। इसका कारण यह है कि दबाने से वहाँ का जल भाग दबकर अलग हो जाता, जो फिर धीरे-धीरे आकर उस स्थान की पूर्ति करता है। ऐसी स्थिति में मण्डूर भस्म के प्रयोग से शरीर में रक्ताणुओं की वृद्धि हो जल भाग को शोषित कर हृदय की गति को नियमित करते हुए सूजन कम कर देती है और शारीरिक अवयवों को भी पुष्ट कर शरीर को निरोग बना देती है।

इसी तरह यकृत् रोग के अनेक विकारों में कामला हो जाता है। अर्थात् रक्ताणुओं की कमी होने से कामला के लक्षण दिखाई पड़ने लगते हैं। अतः इस रोग में भी मण्डूर भस्म का प्रयोग करन लाभदायक है।

हारिद्रक रोग में—यह रोग प्रायः तरुण स्त्रियों को प्रसूतावस्था के बाद में होता है। प्रसूतावस्था-अर्थात् बच्चा पैदा होने के बाद में—जो स्त्रियाँ गर्म चीजों (खटाई, मिर्च, तेल आदि) का ज्यादे सेवन करने लगती हैं तथा खाना समय पर न खाकर कुसमय में खाती है अथवा प्रसूतावस्था के पथ्य और नियमादि से वंचित रह जाती हैं, ऐसी स्त्रियों में पित्त और वायु कुपित हो शरीर के रक्त का शोषण कर निम्नलिखित लक्षण पैदा कर देता है। यथा—

भूख न लगना, कमजोरी (दुर्बलता), चक्कर आना, शरीर में दर्द तथा आँख, मुँह और हाथ-पैर की अंगुलियों में पीलापन आदि-आदि प्रारम्भिक लक्षण होते हैं। यह रोग किसी-किसी को मानसिक विकार से भी हो जाता है। इसमें भी प्रायः उपरोक्त ही लक्षण होते हैं। ऐसी अवस्था में मण्डूर भस्म अकेले या किसी उपयुक्त मिश्रण—जैसे अभ्रक, स्वर्णमाक्षिक, लोह आदि भस्म के साथ मिलाकर देने से बहुत लाभ होता है।

बालरोग—बच्चों के रोग में भी मण्डूर भस्म का प्रयोग बहुत गुणप्रद है। जैसे—यकृत् या प्लीहा वृद्धि। ये दोनों रोग ऐसे हैं कि प्रायः बच्चे को हो ही जाते हैं। इसमें भी रक्ताणुओं की कमी हो जाती है। बच्चा दुबला-पतला हो जाता, आँखें और मुँह पीले हो जाते हैं, बुखार भी हो जाता है। इसमें मण्डूर भस्म अकेले या प्रवालचन्द्र पुटी और स्वर्ण वसन्तमालती के साथ दें और शरीर पर महालक्षादि तैल की मालिश करवाने से बच्चा शीघ्र अच्छा हो जाता है।

कभी-कभी लड़कियों को छोटी आयु (बाल्यावस्था) में यकृत् या प्लीहा की वृद्धि हो जाती है या अतिसार, संग्रहणी, पेचिश आदि आन्त्रजन्य विकार हो जाया करते हैं जिससे लड़कियों में रक्ताणुओं की कमी होकर कमजोरी बढ़ जाती है। किसी-किसी को इन रक्ताणुओं की कमी बड़ी आयु (१४—१५ वर्ष) तक में भी बनी रह जाती है, जिससे बड़ी अवस्था में भी रजोदर्शन नहीं होता, शारीरिक पुष्टि या अवयवों का विकास नहीं हो पाता शरीर कान्तिहीन तथा मुँह पर पीलापन लिये हुए गाल कुछ फूला-सा मालूम होता है। कभी-कभी ज्वर भी आ जाता है। ऐसी परिस्थिति में मण्डूर भस्म देना आवश्यक है। क्योंकि बाल्यावस्था में रक्ताणुओं की कमी हो जाने से शारीरिक अवयव पुष्ट नहीं हो पाते, वे कमजोर ही बने रहते, जिससे उनके विकास में बाधा पड़ती है। रसादि धातुओं की विकृति या कमजोरी के कारण ठीक तरह से रज की भी

उत्पत्ति नहीं होती अतः रज रुके हुए रहते हैं। मण्डूर भस्म इन सब विकारों को दूर कर शरीर को स्वस्थ बना देती है।

रक्तस्राव—प्रसूतावस्था या रजोदर्शन काल में कभी-कभी स्त्रियों का विशेष रक्त निकल जाने से शरीर दुबला, अग्निमांद्य, कमजोरी, देह पीली हो जाना, मुँह का स्वाद बिगड़ जाना, शरीर में शोथ हो जाना आदि लक्षण उत्पन्न हो जाते हैं। ये उपद्रव शरीर में से ज्यादा रक्त निकलने पर ही होते हैं। ऐसी हालत में मण्डूर भस्म स्वर्णमाक्षिक भस्म के साथ देने से रक्त की पुष्टि होकर उपरोक्त सब विकार दूर हो जाते हैं।

शरीर में रक्त या रक्ताणुओं की कमी हो जाने से हृदय की कमजोरी के साथ-साथ उसका मस्तिष्क भी कमजोर हो जाता है। जिससे उसकी स्मरणशक्ति नष्ट हो जाती, मन चंचल हो जाता, किसी भी विषय पर स्थिर विचार नहीं कर सकता, मन में अनेक तरह की शंकायें उत्पन्न होने लगती हैं जिससे उसको किसी पर विश्वास भी नहीं होता, और न अपने विरुद्ध छोटी से छोटी बात को ही सहन करने की शक्ति रखता है। ऐसी स्थिति में मण्डूर भस्म देना आवश्यक है, क्योंकि मण्डूर भस्म का प्रभाव पित्त पर बहुत पड़ता है, और उपरोक्त उपद्रव पित्त प्रकोप के कारण ही होते हैं। अतः इस भस्म के सेवन से उपरोक्त सब विकार दूर हो जाते हैं। इससे शरीर में ताकत भी आती है और रक्तादि की वृद्धि होकर पित्त भी शान्त हो जाता है। —औ० गु० ध० शा०

साधारणतया मण्डूर भस्म का सेवन त्रिकटु चूर्ण और मधु से करना चाहिए। अगर दस्त की कब्जियत हो, तो गोमूत्र का अनुपान देना ठीक है। किसी भी कारण से होने वाले शोथ में मण्डूर भस्म रामवाण ओषधि है। छोटे बालकों को मिट्टी खाने से होनेवाले पाण्डु रोग में तथा कमजोरी में मधु के साथ मण्डूर भस्म १ रत्ती की मात्रा में देना अच्छा है।

यकृत् और प्लीहा-वृद्धि में मण्डूर भस्म २ रत्ती, अभ्रक भस्म १ रत्ती, शंख भस्म १ रत्ती में मिलाकर मधु से देना, ऊपर से लोहासव

पिलाना। बच्चों के सूखा रोग में प्रवाल भस्म आधी रत्ती, मण्डूर भस्म आधी रत्ती, गिलोय सत्त्व १ रत्ती में मिलाकर मधु से देना विशेष लाभप्रद है।

## मधु मण्डूर

**भस्म विधि**—१ सेर शुद्ध मण्डूर को १ प्रहर तक त्रिफला के क्वाथ में घोटकर सम्पुट में बन्द करके उसे सुखाकर इस प्रकार पुट दें, कि २ प्रहर में अग्नि शान्त हो जाय। इसी प्रकार त्रिफला के क्वाथ, गोमूत्र, घीकुमारी के रस और पंचामृत (गोखरू, मुण्डी, मूसली, गिलोय और शतावर, प्रत्येक समान भाग) चूर्ण की २१-२१ पुट दें। प्रत्येक पुट में इतनी अग्नि देनी चाहिये कि दोपहर में शान्त हो जाय। —यो० र०

**मात्रा और अनुपान**—१ से ६ रत्ती, सुबह-शाम पीपल चूर्ण और मधु के साथ दें।

**गुण और उपयोग**—इसमें अधिक पुट लगने के कारण मण्डूर भस्म की अपेक्षा यह विशेष गुणकारी होता है। अतः जहाँ मण्डूर भस्म देने से सफलता न मिले वहाँ मधु मण्डूर का प्रयोग करना चाहिये। रक्ताल्पता, पाण्डु रोग, कामला, प्लीहा विकार, शोथ, उदर रोग आदि की यह श्रेष्ठ औषध है। यकृत् और रक्त-वृद्धि के लिये इसका प्रयोग विशेष लाभकर है। इससे शरीर में नया रक्त प्रचुर मात्रा में बढ़ता है। छोटे बच्चे, गर्भिणी स्त्रियाँ व कमजोर पुरुष इन सबके लिये यह उत्तम गुणकारी है। इसके सेवन से पाचन शक्ति, रक्त और मांस बढ़कर शरीर पुष्ट होता है।

संग्रहणी और पुरानी पेचिश में मधु मण्डूर भस्म १ रत्ती को बेल के मुरब्बा के साथ देने से फायदा होता है। कमजोरी दूर करने के लिये—मधु मण्डूर भस्म २ रत्ती घी या शहद के साथ खाना चाहिये। कृमि या तज्जन्य विकार में मधु मण्डूर भस्म १ रत्ती, वायविडंग चूर्ण १ माशा में मिलाकर मधु के साथ दें। यह भस्म साधारण मण्डूर भस्म की अपेक्षा सौम्य होती है। लगातार १४ दिन तक सेवन करने से मन्दाग्नि दूर होकर भूख लगने लगती है।

पुराने पाण्डु रोग में—मधु मण्डूर भस्म २ रत्ती, पिप्पली चूर्ण १ माशा में मिला मधु से लेने पर बहुत फायदा करती है।

## मल्ल ( संखिया )

**परिचय**—संखिया एक प्रकार का भयंकर और प्राणघातक खनिज विष है। यह रङ्ग भेद से सफेद, काला, लाल और पीला चार प्रकार का होता है। इनमें सफेद रङ्ग का संखिया अधिक तादाद में मिलने से यही औषध के प्रयोग में विशेष रूप से काम में आता है। यह देखने में सुहागे के समान और इसका स्वाद फीका होता है।

**शोधन विधि**—संखिये को सरौते से चने जितने छोटे-छोटे टुकड़े कर कपड़े में बाँध मिट्टी की हाँड़ी में दोलायन्त्र द्वारा गाय के दूध में धीमी-धीमी आँच पर तीन घण्टे पकावें। पीछे कपड़े में से निकाल गरम जल से धोकर सुखा लें। —सि० यो० सं०

**भस्म विधि**—मूली की एक सेर राख लेकर, उसमें से आधी राख एक मिट्टी की हाँड़ी में दबा-दबाकर भर दें, उस राख पर २ तोला संखिया की डली रखकर, ऊपर से बाकी राख दबा-दवा कर भर दें, फिर हाँड़ी के मुख पर ढक्कन रख कपड़मिट्टी से संधि बन्द कर दें। बाद में हाँड़ी को चूल्हे पर चढ़ा थोड़ी आँच १२ घण्टे तक देने से संखिया की भस्म हो जाती है।

**दूसरी विधि**—पापड़ खार चार तोले लेकर मिट्टी के एक सराब सम्पुट में उसमें से आधा पापड़ खार बिछाकर उस पर संखिया की १ तोले की डली रख उस पर बाकी पापड़ खार बिछाकर दूसरे सराब से बन्द कर कपड़ मिट्टी कर धूप में सूखा दें। सूखने के बाद २ सेर कण्डे की आँच में रख कर फूंक दें। इस तरह से १-२ पुट में संखिया की अच्छी और मुलायम भस्म बन जाती है। —चि० चं०

**संखिया के फूल**—१ तोला सफेद संखिया को ३ दिन पुनर्नवा के रस में घोट कर सुखा लें, फिर डमरू यन्त्र में रखकर चार प्रहर नीचे अग्नि लगावें। ऊपर के पात्र को भिगा हुआ कपड़ा रखकर

ठंडा रखें। स्वांगशीतल होने पर ऊपर के पात्र में लगे हुए संखिया के फूल निकाल लें।

इसे जाड़े के मौसम में सेवन करें। इसकी मात्रा अष्टमांश रत्ती है। इसके सेवन-काल में घी, दूध, मलाई का सेवन यथेष्ट मात्रा में करना चाहिये। ४०-५० वर्ष से विशेष आयुवालों के लिये यह अमृत तुल्य गुण करता है। परन्तु इससे कम उम्रवालों के लिये योग्य नहीं है। —आरोग्य प्रकाश

**मात्रा और अनुपान**—आधा चावल, मुनक्का में रखकर लें, ऊपर से दूध और घी मिलाकर पीवें। अथवा रोगानुसार अनुपान के साथ लें।

रसतरंगिणीकार संखिया की मात्रा के विषय में लिखते हैं, कि एक रत्ती शुद्ध संखिया लेकर उसमें १५ माशा कालीमिर्च के चूर्ण को मिला अदरख के रस से अच्छी तरह तीन दिन तक मर्दन करके एक-एक रत्ती की गोलियाँ बना लें। इसमें से १-१ गोली प्रातः-सायम् या आवश्यकतानुसार सेवन करें। इसी प्रमाण से भिन्न-भिन्न प्रयोगों की औषधों के साथ इसको मिलाकर गोली, चूर्ण आदि बना लें। क्योंकि एक रत्ती संखिया खाने से मनुष्य की मृत्यु हो जाती है। अतः देश-काल-अवस्था, रोगी का बल, दोष आदि का विचार करके बड़ी सावधानी से इसकी मात्रा निर्धारित करनी चाहिए।

**गुण और उपयोग**—इस भस्म के सेवन से मलेरिया ज्वर, उपदंश, ज्वर, गठिया, रक्त विकार, आधा शीशी, कास-श्वास, कोढ़, पक्षाघात और नामर्दी (नपुंसकता) दोष दूर हो जाता है।

संखिया की भस्म आधी चावल की मात्रा में देने से यह आमाशय में रस बनाने की क्रिया को उत्तेजित करती है। आमाशय के लिये यह एक उत्तेजक और शक्तिदायक पदार्थ है। इससे जठराग्नि प्रदीप्त होती है, और भूख बढ़ती है। इससे ज्यादे मात्रा में लेने से आमाशय में दाह पैदा करती और आमाशय तथा पक्वाशय में दाह और सूजन (शोथ) उत्पन्न करती है। इसका इन्जेक्शन देने से यह सम्पूर्ण शरीर में जज्ब होकर आमाशय में पहुँचता है। संखिया

की भस्म उचित मात्रा में भोजन के पहले लेने से यह दाह युक्त अपचन को और भोजन के पश्चात् लेने से दस्त और वमन को दूर करती है।

पाण्डु रोग की अनेक अवस्थाओं में इसकी भस्म दी जाती है। किसी भी अंग से रक्तस्राव होने के पश्चात् संखिया नये रक्त को बहुत शीघ्र बनाता है। इसकी भस्म हड्डियों के अन्दर मज्जा तथा रक्त में सफेद-रक्त-जीवाणुओं को बढ़ाता है।

नवीन पाण्डु रोग में संखिया की भस्म उपयोगी है। घातक पाण्डु रोग में यह रक्त रंजक कणों को बढ़ाती है। असाध्य पाण्डु रोग में जिसमें रक्त के अन्दर श्वेत जीवाणुओं की संख्या निरन्तर बढ़ती ही जाती है तथा तिल्ली और यकृत् में बहुत विकृति पैदा हो जाती है, इसमें भी इसकी भस्म अस्थायी रूप से लाभ पहुँचाती है।

मलेरिया के पश्चात् होने वाले पाण्डु रोग में इसकी भस्म देना अच्छा है। नवयुवतियों को होनेवाले ऐसे पाण्डु रोग में---जिसमें त्वचा हल्दी के रंग की-सी हो जाती है तथा मासिक धर्म की भी अनियमितता रहती है इसमें यह बहुत लाभ करती है। क्योंकि इस भस्म से शरीर के पोषण क्रिया को सहायता मिलती है। परन्तु इसके साथ में लोह या मण्डूर भस्म का मिश्रण अवश्य होना चाहिये। अन्यथा अकेली यह रक्ताणुओं को उतना नहीं बढ़ा सकेगी।

इसका इण्ट्रावेनस इंजेक्शन देने से, यह उन सूक्ष्म केशवाहिनी नाड़ियों को जो शुद्ध रक्तवाहिनी और अशुद्ध रक्तवाहिनियों को मिलानेका काम करती है, उसे फैलाकर रक्त का दबाव कम कर देती है। रक्तवाहिनियों के ऊपर इसका प्रभाव दूसरे अंगों की अपेक्षा अधिक होती है। इसीलिये इसकी कुछ अधिक मात्रा हो जाने पर आमाशय और आँतों में रक्ताधिक्य होकर उसमें सूजन पैदा हो जाती है और पानी के समान पतले दस्त होने लगते हैं।

शुद्ध संखिया १ रत्ती को १ तोला सोडावाई कार्ब में मिश्रण कर इसकी १६ मात्रा बना लें। इसमें से १ पुड़िया प्रातः और १ पुड़िया सायंकाल देने से बढ़ा हुआ श्वास का वेग कम हो जाता है।

दमे की बीमारी में इसकी भस्म का प्रयोग करना बहुत अच्छा है। इसका अधिक दिन तक सेवन करने से दमे की बीमारी में बहुत फायदा होता है। जुकाम, दमा, कठिन श्वासावरोध, आक्षेपयुक्त खाँसी और जुकाम से पैदा हुए निमोनिया में इसका असर बहुत शीघ्र होता है।

डा० ब्रण्टन के मतानुसार क्षय रोग में, यह क्षयजनित ग्रन्थियों को मुरझाकर उसके कीटाणुओं को बढ़ने से रोकता है, जिससे क्षय रोग का बढ़ता हुआ वेग रुक जाता है।

मज्जातन्तुओं पर इसको छोटी मात्रा में देने से यह मस्तिष्क और मज्जा तन्तुओं को बल देती है। इसकी भस्म बड़ी मात्रा (१॥ चावल) में देने से यह मस्तिष्क के केन्द्र-स्थान की ज्ञानग्राहक शक्ति को कम कर देती है। गतिवाहक तन्तु और मांसपेशियों पर भी इसका असर होता है। कम्प वात रोग पर भी इसका असर होता है। स्नायु सम्बन्धी बीमारी में विशेषकर हुपिंग कास (कुक्कुर खाँसी) और गलक्षत में भी यह बहुत उपयोगी है।

संखिया भस्म का त्वचा की पोषण क्रिया पर खास प्रभाव देखा जाता है। यह त्वचा की पोषण क्रिया और उसके रंग को सुधारती है। चमड़े के नीचे की चर्बी को बढ़ाती है। पसीने द्वारा बाहर निकलते समय यह त्वचा की विनिमय क्रिया को सुधारती है। कभी-कभी त्वचा पर छोटी-छोटी फुन्सियाँ भी पैदा कर देती है। इसके अधिक प्रयोग से त्वचा का रंग काला पड़ जाता है।

प्राचीन चर्मरोगों में, प्रधानतया ऐसी खुजली में जिसमें खुजली चल-चलकर पपड़ियाँ उतरती हैं और ऐसी खुजली जिसमें छोटी-छोटी फुन्सियाँ हो जाती हैं—इस तरह की खुजलियों में यह बहुत लाभ पहुँचाती है। इसी तरह विसर्प, सिर की गंज, मुँहासे और चमड़े पर होनेवाले फफोलों में भी इसके सेवन से लाभ होता है।

आधा चावल की मात्रा में इसकी भस्म को अधिक समय तक सेवन करने से यह शरीर की वृद्धि और पोषण क्रिया को बढ़ाती है। शरीर के तन्तुओं पर इसका प्रभाव फास्फोरस के समान

किन्तु उससे कुछ सौम्य होता है। अधिक दिन तक ज्यादे मात्रा में सेवन करने से यह यकृत की क्रियाशक्ति को कम करती है और ग्लायकोजन (शरीर रचना में शक्कर उत्पन्न करनेवाला एक पदार्थ) के बनने की क्रिया को कम कर प्रोटीन को नष्ट करनेवाली क्रिया को बढ़ाती है। यद्यपि इससे पेशाब के नाइट्रोजन की मात्रा में विशेष परिवर्त्तन नहीं होता तथापि पेशाब में यूरिया, एमोनिया-ल्यूसिन, ग्लायकोजन और टायरोजिन की मात्रा बढ़ जाती है। यकृत्, गुदा, क्षय और मांसपेशियों पर इसका हानिकारक प्रभाव साफ-साफ मालूम होता है।

मलेरिया के लिये संखिया एक बहुत उपयोगी वस्तु है। प्राचीन मलेरिया में जब कि पाण्डुरोग और दुर्बलता पैदा हो जाती है, यह एक बहुमूल्य औषधि का काम करती है। इस कार्य के लिये साधारणतया लौह और कुनैन में मिलाकर उपयोग किया जाता है। फीलपाँव और अण्डकोष की वृद्धि के लिये इसकी भस्म आधा चावल की मात्रा में लेते रहने से इस बीमारी में बार-बार आनेवाला ज्वर दूर हो जाता है।

## संखिया के तीव्र विष का प्रभाव

अशुद्ध संखिया खाने के १५ मिनट बाद और एक घंटे के अन्दर विष के विकार प्रकट होने लगते हैं। कभी-कभी ४-६ मिनट के बाद ही इसके विष के लक्षण उत्पन्न होते देखे गये हैं। घाव के ऊपर भी संखिया का प्रयोग करने से विष के विकार उत्पन्न होने की पूरी सम्भावना रहती है।

संखिया खाने के पश्चात् शूल, तेज वमन और पतले दस्त, प्यास ज्यादे, शरीर में थकावट इत्यादि लक्षण एक साथ भयंकर रूप में उपस्थित होते हैं। संखिया खाते ही शरीर में शून्यता, मूर्छा, जी मिचलाना और उबकाई आने लगती है। पक्वाशय में दाह उत्पन्न होकर पीली वमन होने लगती है, फिर रक्त मिश्रित कफ की वमन होती है, कहीं पित्त मिश्रित वमन भी होती है। हाथ-पैर और जाँघों की मांस-पेशियों में अड़कन होती है, मुँह और गले में खुश्की आकर गला बैठ जाता है। नाड़ी हल्की, अव्यवस्थित और मन्द चलती है। पेट में दर्द, श्वास-प्रश्वास में दीर्घता, त्वचा ठण्ढी, पसीना ज्यादा आना इत्यादि लक्षण पैदा होकर दिल की धड़कन बन्द हो जाती है और रोगी मर जाता है।

**विष का प्रतीकार (दर्पनाशक)**—अगर किसीने संखिया खा लिया हो और वह विष आमाशय में हो तो पहले रोगी को मैनफल, रीठा अथवा और किसी उपाय से वमन कराना चाहिये, क्योंकि विष विकार दूर करने में वमन से बढ़कर और कोई, दूसरी दवा नहीं है।

वमन के पश्चात् निम्नलिखित वस्तुओं के प्रयोग से संखिया-विष की शान्ति हो जाती है।

संखिया खानेवाले को वमन-विरेचन कराने के पश्चात्—लहसोड़े के पत्तों का स्वरस १ छटाँक और पकी इमली का रस २॥ तोला मिलाकर पिला देने से विष शान्त हो जाता है।

विनौले की गिरी को गुनगुने दूध के साथ पिलाने से संखिया का विष नष्ट हो जाता है।

नीम के पत्तों का रस पिलाने से भी संखिया का विष उतर जाता है।

यदि रोगी को पके बेल का गूदा खिलाया जाय, तो विष शरीर में न फैल कर बेल के गूदा पर लिपट जाता है।

संखिया विष के रोगी को ठंडा जल न पीने को दे और न ठंडा जल से स्नान करावे, बराबर गर्म जल का ही व्यवहार करें।

संखिया विषखानेवालों के लिये घी का प्रयोग करना बहुत अच्छा है। पहले रोगी को खूब घी पिलाकर वमन कराना चाहिये। इससे सब विष घी के साथ निकल आवेगा।

संखिया-विष-खानेवाले को बारम्बार केले की जड़ का रस २॥ तोला से ५ तोला तक की मात्रा में घी के साथ देने से संखिया का विष वमन होकर निकल जाता है। —व० चं०

## मयूर चन्द्रिका भस्म

**भस्म विधि**—मयूर (मोर) के पंख को दियासलाई या घी की बत्ती से जलाकर भस्म कर लें। पीछे पीस-छानकर रख लें ध्यान रहे पंख का पिछला चन्द्रिकावाला भाग ही विशेष गुणयुक्त होता है। अतः उतने ही अंश की भस्म करें।

**मात्रा और अनुपान**—२ रत्ती मधु (शहद) से दें।

**गुण**—हिक्का (हिचकी) और वमन में लाभदायक है।

—आरोग्य प्रकाश

# माणिक्य (पद्मराग मणि)

**परिचय**—माणिक्य नामक रत्न दो तरह का होता है। एक पद्मराग और दूसरा नीलगन्धि। जो मणि लाल कमल के समान लाल वर्ण हो तथा स्निग्ध, भारी, दीप्तिमान, गोल और विस्तृत तथा समानावयवयुक्त हो, उसे पद्मरागमणि कहते हैं और जो नील वर्ण का तथा मध्य में रक्त वर्णयुक्त हो, उसे नीलगन्धि माणिक्य कहते हैं। भस्म के लिए दोनों लिये जाते हैं। —र० र० स०

**शोधन विधि**—माणिक्य के छोटे-छोटे टुकड़ों को पोटली में बाँधकर नीबू के रस में एक प्रहर तक (दोला यन्त्र में) स्वेदन करने से शुद्ध हो जाता है।

**भस्म विधि**—शुद्ध माणिक्य के टुकड़ों को इमामदस्ते में कूट कपड़छन चूर्ण कर सम भाग मैनसिल गंधक और हरताल लेकर बड़हल के रस में सब को एकत्र घोटकर गोला बना सराब-सम्पुट में बन्द कर २-३ सेर कण्डों की आँच दें। ऐसे ८ पुट देने से उत्तम भस्म तैयार होती है। —र० र० स०

**पिष्टी**—शुद्ध माणिक्य के महीन चूर्ण लेकर अर्क गुलाब या चंदनादि अर्क के साथ लगातार खूब खरल करें। ऐसा करने से बहुत मुलायम और उत्तम पिष्टी तैयार होती है। यह पिष्टी भस्म से अधिक सौम्य होती है।

**मात्रा और अनुपान**—चौथाई रत्ती से आधा रत्ती दिन में दो बार मधु, मलाई, मक्खन, मिश्री आदि के साथ दें।

**गुण और उपयोग**—इसकी भस्म या पिष्टी नपुंसकता, धातुक्षीणता, हृदय रोग, वात-पित्त विकार, ग्रहदोष, भूत बाधा और क्षय रोग दूरकर शरीर की धातुओं को पुष्ट बनाती है तथा बल-वीर्य और बुद्धि वृद्धि के लिये बहुत ही लाभदायक है। दीपन होने के कारण मन्दाग्नि में सेवन करने से शीघ्र लाभ होता है।

उत्तम माणिक्य भस्म मेधावर्द्धक, मधुर रस, रसायन गुणयुक्त, उत्पादक अंगों के लिए बलदायक, आयुवर्द्धक तथा उत्तम वात, पित्त

धनुर्वात में—जो धनुर्वात शारीरिक अभिघात अर्थात् शरीर में किसी प्रकार की चोट लगने अथवा अत्यन्त रक्तस्राव होने के कारण उत्पन्न होता है ऐसे धनुर्वात में विशेषतया इसका उपयोग शोणित-स्थापन या शोणित-स्तम्भन के लिये किया जाता है।

चन्द्रोदय रस मानसिक दोषनाशक, आक्षेप को नष्ट करने-वाला और वायु की गति को नियमित करनेवाला तथा शुक्रक्षय-विकार को नष्ट करनेवाला है।

इस रसायन में—कज्जली रसायन व कीटाणुनाशक है। वंग शुक्र-दोषनाशक, रसायन, वलवर्द्धक तथा मनोदोष शामक है। अभ्रक रसायन, वातावाहिनी नाड़ी-शामक और धातुओं को पुष्ट करने वाला तथा उन्माद रोग-नाशक है। जम्बीरी नीबू का रस पाचक तथा दीपक है। ग्वारपाठा जीवनीय, रसायन, मृदु, विरेचक व शोणित को प्रसन्न करनेवाला है। चित्रक रक्त का दबाव नियमित करनेवाला और वातवाहिनी नाड़ी-शामक तथा तीक्ष्ण व पाचक है। —औ० गु० ध० शा०

## चिन्तामणि रस

शुद्ध पारद, शुद्ध गंधक, अभ्रक भस्म, लौह भस्म, वंगभस्म, शिलाजीत और अम्बर प्रत्येक १-१ तोला, स्वर्ण भस्म चौथाई तोला, मोती पिष्टी और रौप्य भस्म प्रत्येक आधा-आधा तोला लें। प्रथम पारा-गंधक की कज्जली कर उसमें अम्बर, शिलाजीत तथा अन्य भस्में मिलाकर चित्रक की जड़ के क्वाथ में तथा भाँगरे के स्वरस में १-१ दिन मर्दन करें। पीछे अर्जुन वृक्ष की छाल के क्वाथ में सात दिन मर्दन करके १-१ गुंजा (रत्ती) की गोलियाँ बना, छाया में सुखाकर शीशी में रख लें। —सि० यो० सं०

**मात्रा और अनुपान**—१-१ गोली सुबह-शाम शहद में चटा कर ऊपर से बला (बरियार) की जड़ का क्वाथ पिलावें।

**गुण और उपयोग**—सब प्रकार के हृदय रोग, हृदय शूल और हृदय की बढ़ी हुई गति में अत्यन्त लाभदायक है। वातवाहिनियों

की निर्बलता, हिस्टीरिया आदि में इसका प्रयोग करना उत्तम है। हृदय रोग के साथ , यकृत शोथ और उदर-रोग हो तो इसके साथ आरोग्य वर्द्धिनी वटी मिला कर देना चाहिये। इससे अच्छा लाभ होता है।

## जयमङ्गल रस

हिंगुलोत्थ पारा, शुद्ध गंधक, सुहागे की खील, ताम्र भस्म, वंग भस्म, सोनामाखी भस्म, सेंधा नमक, काली मिर्च प्रत्येक एक-एक तोला, स्वर्ण भस्म २ तोला, कान्तलौह भस्म तथा चाँदी भस्म १-१ तोला। प्रथम पारा-गन्धक की कज्जली बना फिर उसमें अन्य भस्में तथा कूट-कपड़छान किया हुआ काष्ठौषधियों का चूर्ण मिला सबको एकत्र घोंट कर धतूरे के पत्ते का रस, हरसिंगार के पत्तों का रस, दशमूल का क्वाथ और चिरायते के क्वाथ की ३-३ भावना देकर २-२ रत्ती की गोलियाँ बना, छाया में सुखा, सुरक्षित रख लें। —भै० र०

**मात्रा और अनुपान**—१-१ गोली जीरे के चूर्ण और शहद या गुडूची स्वरस और शहद के साथ दें।

**गुण और उपयोग**—स्वर्ण, लौह , वंग और ताम्र जैसे प्रधान उपादानों के कारण यह रस बहुत प्रसिद्ध है। पुराने बुखार के लिये तो यह बहुत प्रसिद्ध दवा है। यह त्रिदोषघ्न है और ज्वर तथा सेन्द्रिय विष-विकार को शरीर से बाहर निकाल, दिल और दिमाग में शान्ति पहुँचाता है। हृदय, मस्तिष्क फुफ्फुस, मूत्रपिण्ड आदि सभी शारीरिक अंगों पर इसका अच्छा प्रभाव होता है। सभी प्रकार के पुराने बुखार, बिगड़े हुए ज्वर, धातुगत ज्वर और ज्वरों के उपद्रव इसके सेवन से शान्त हो जाते हैं। अनुपान भेद से सभी विकारों में इस रसायन का उपयोग किया जाता है। यह बल-वीर्य की वृद्धि कर शरीर को पुष्ट करता है। किसी रोग के कारण हुई कमजोरी में इसके उपयोग से बहुत लाभ होता है।

जीर्णज्वर में—शरीर में अधिक दिन तक ज्वर रह जाने के कारण रस-रक्तादि धातु तथा दोष-दूष्य आदि निर्बल हो जाते हैं। फिर

इनमें रोगों के उत्पन्न करने वाले कीटाणुओं को रोकने की शक्ति नहीं रहती तथा हृदय कमजोर हो जाता है। अतः विष प्रधान दवा देने में संशय होता रहता है। ऐसी अवस्था में जयमंगल रस बहुत शीघ्र लाभ करता है।

कभी-कभी अचानक इतने जोर से आदमी डर जाता है, कि उसके कारण बुखार आ जाता है। इसमें हृदय की धड़कन बढ़ जाती है। वातवाहिनी नाड़ियाँ अस्थिर हो जाती हैं, जिससे शरीर काँपने लगता और मन चंचल हो जाता है। कभी-कभी तो उन्माद-सा हो जाता है। ऐसी भयंकर परिस्थिति में जयमंगल रस के उपयोग से अच्छा लाभ होते देखा गया है।

## जलोदरारि रस

शुद्ध पारा १ तोला, शुद्ध गन्धक, शुद्ध मैनसिल, हल्दी, शुद्ध जमालगोटा, हर्रे, बहेड़ा, आँवला, सोंठ, पीपल, कालीमिर्च, चीते का चूर्ण प्रत्येक २-२ तोला लेवें। प्रथम पारद-गन्धक की कज्जली बना मैनसिल मिला कर रख लें, फिर अन्य ओषधियों के कूट-कपड़छान किये हुए महीन चूर्ण मिला, दन्तीमूल, सेहुंड और भाँगरे के रस की सात-सात भावनाएँ देकर २-२ रत्ती की गोलियाँ बना कर रख लें।

—भै० र०

**मात्रा और अनुपान**—१-१ गोली ऊँटनी के दूध, पुनर्नवारस अथवा दशमूल-क्वाथ के साथ दें। उदर तथा यकृत रोग में घृतकुमारी रस के साथ दें।

**गुण और उपयोग**—कज्जली, मैनसिल और जमालगोटे के प्रधान योगों के कारण यह रस परम संशोधक और तीव्र रेचक है। जलोदर में संचित जल को यह बाहर निकालता है और सुखाता भी है, साथ ही जिस कारण जल संचय होता है, उस कारण को भी नष्ट कर देता है। यकृत-विकार और उदर रोगों में इसका अच्छा प्रभाव होता है।

दूसरा—पीपल, ताम्रभस्म और हल्दी का चूर्ण १-१ भाग तथा

शुद्ध जमालगोटे के बीज सबके बराबर ले कर सब को एक दिन थहर (सेहुंड) के दूध में घोंट कर १-१ रत्ती की गोलियाँ बना, छाया में सुखा कर रख लें। —र० का० धे०

**मात्रा और अनुपान**—१ से २ गोली, गर्म जल से दें।

**गुण और उपयोग**—यह रसायन तीव्र विरेचक है। इसकी एक गोली लेने से ही अत्यन्त पतले दस्त होने लगते हैं जिससे जलोदर कम हो जाता है। शरीर अत्यन्त दुर्बल होना, हृदय में दर्द, दस्त पतले होना, पेट फूलना, सर्वाङ्ग शोथ होना, इन लक्षणों से जलोदर हो जाने की आशा की जाती है, या जलोदर हो ही जाता है। ऐसी अवस्था में पेट में संचित जल तथा सर्वाङ्ग शोथ दूर करने के लिये इस रस का प्रयोग करना अच्छा है।

पहले यकृत व प्लीहा की वृद्धि हो, जलोदर उत्पन्न हो जाता है और वह जलोदर कफ प्रधान हो तो इनमें निम्न लक्षण होते हैं—पेट में भारीपन, सर्वाङ्ग में जड़ता, पेशाब हो, किन्तु सफेद और चिकना, मलावरोध, सूजन विशेषकर पाँव में—आदि लक्षण होने पर जलोदरारि रस का सेवन करना चाहिये। इससे (दस्त) जुलाब होकर सूजन कम हो जाती तथा जल निकल जाने से पेट भी छोटा हो जाता है।

इस रसायन में—पिप्पली कटुरसात्मक, पाचक और सूक्ष्म स्रोतोनुगामी है। ताम्र तीव्र, पाचक, यकृत-पित्तस्रावककारक और यकृत तथा प्लीहा-वृद्धि कम करता है। हल्दी—रक्त प्रसादक, हृदय को प्रसन्न करनेवाला और कुछ स्तम्भक है। सेहुंड—शोथहर, तीव्र-रेचक, तीक्ष्ण, उष्ण और व्यवायी है। जयपाल—तीव्र रेचक है। —औ० गु० ध० शा०

## जवाहर मोहरा

माणिक्यपिष्टी २ तोला, पन्नापिष्टी २ तोला, मुक्तापिष्टी २ तोला, प्रवालपिष्टी २ तोला, संगेयशवपिष्टी ४ तोला, कहरवापिष्टी २ तोला, वरक चाँदी १ तोला, वरक सोना १ तोला, दरियाई नारि-

यल का चूर्ण ४ तोला, रेशम कतरा हुआ २ तोला, मृगशृङ्गभस्म ४ तोला, जदवार (निर्विषी) का चूर्ण २ तोला, कस्तूरी १ तोला तथा अम्बर २ तोला लें। इन्हें खूब उत्तम पत्थर के खरल जो घिसने वाला न हो—ऐसे खरल में प्रथम सब पिष्टियाँ और चूर्ण डाल कर उसमें सोने और चाँदी के वरक एक-एक करके मिलावें और मर्दन करते रहें—जब सब वरक मिल जाएँ तब अर्क गुलाब थोड़ा-थोड़ा डालकर १४ दिन तक बराबर मर्दन करें। १५ वें दिन उसमें कस्तूरी और अम्बर मिला एक दिन अर्क-गुलाब में मर्दन कर १-१ रत्ती की गोलियाँ बना, छाया में सुखाकर रख लें। —सि० यो० सं०

**मात्रा और अनुपान**—१-१ गोली दिन में २ बार शहद या खमीरे गावजवाँ के साथ दें। ऊपर से दूध या केवड़ा या गावजवाँ अथवा वेदमुश्क का काढ़ा या गावजवाँ के फूलों का अर्क पिला दें।

**गुण और उपयोग**—यह हृदय को बल देनेवाला उत्तम योग है। दिल की घबराहट, हृदय की धड़कन, हृदय की दुर्बलता से थोड़ा भी चलने पर दम भर जाना और दिल की धड़कन आदि में इससे बहुत फायदा होता है।

## ज्वरांकुश

शुद्ध पारा, शुद्ध गन्धक, शुद्ध बच्छनाग प्रत्येक १-१ तोला, धतूर-बीज ३ तोला, सोंठ, पीपल और मिर्च प्रत्येक ४-४ तोला लेकर, प्रथम पारा-गंधक की कज्जली बना लें। फिर शेष ओषधियों को कूट-कपड़छान कर, महीन चूर्ण बना, कज्जली में मिला कर, अदरक और जम्बीरी नीबू के रस से १-१ दिन मर्दन कर, २-२ रत्ती की गोलियाँ बना, सुखा कर रख लें। —भै० र०

**मात्रा और अनुपान**—१-१ गोली अदरक स्वरस और मधु से दें। कफ-ज्वर में पीपल-चूर्ण और मधु से देवें। पित्त-ज्वर में सितोपलादि चूर्ण के साथ, मलेरिया में सुदर्शन अर्क अथवा क्वाथ के साथ दें।

**गुण और उपयोग**—यह रसायन ज्वर में होने वाली वेदना को नाश करता और वात-पित्त-कफ द्वन्दज तथा मलेरिया से उत्पन्न होने वाले ऐकाहिक, तृतीयक, चातुर्थिक ज्वर, सन्तत और सतत ज्वर, ज्वर के साथ होने वाले पतले दस्त, अनपच, पेट में वायु भर जाना तथा पेट फूल जाना आदि विकारों को दूर करने के लिये बहुत प्रसिद्ध दवा है।

वात प्रधान ज्वर में—ज्वर कभी कम तथा कभी ज्यादा होना, निद्रा न होना, शरीर जकड़ जाना, हाथ-पैर में दर्द होना तथा जोड़ों में विशेष पीड़ा होना, शरीर काँपना, माथा में दर्द, देह में आलस्य बना रहना, दाँती बंध जाना, बार-बार रोंगटें खड़े हो जाना (रोमाँच होना), मुँह का स्वाद नष्ट हो जाना, बद्ध कोष्ठ (दस्त नहीं होना), पेशाब का रंग लाल-काला होना, पेट में दर्द तथा वायु भर जाना, सूखी खाँसी आना, अण्ट-सण्ट बोलना आदि लक्षण उपस्थित होने पर ज्वरांकुश रस देने से अच्छा लाभ होता है।

कफ प्रधान ज्वर में—शरीर जकड़ जाना, ज्वर भीतर-ही-भीतर बना रहना, शरीर में आलस्य, अंग टूट रहा है—ऐसा अनुमान होना, कपड़ा हटाने पर ठण्ढ मालूम पड़ना, जी मिचला कर मुँह में पानी भर आना, पेट में भारीपन बना रहना, वमन होना, आग के पास या सूर्य की रोशनी में रहने की इच्छा हो आदि लक्षण होने पर ज्वरांकुश रस देने से कफ विकार दूर हो कर उससे उत्पन्न होनेवाले उपद्रव भी शान्त हो जाते हैं।

कफ-वात ज्वर में—शरीर गीला बना रहना, संधियों (जोड़ों) में दर्द होना, निद्रा ज्यादा, देह भारी, मस्तक भारी हो जाना, नाक से पानी गिरना, खाँसी होना, पसीना न निकलना तथा शरीर में दाह आदि लक्षण होने पर यह रसायन देने से बहुत शीघ्र लाभ करता है।

इसी तरह संतत और सतत ज्वर तथा विषम ज्वर एवं जीर्ण ज्वरादि में भी इसका प्रयोग किया जाता है।

इस रसायन में—कज्जली कीटाणु नाशक, कोष्ठ-दोषनाशक और योगवाही है। बच्छनाग—ज्वर नाशक, नाड़ी की बढ़ी हुई

गति को शमन करने वाला और वेदना (पीड़ा) शामक है। धत्तूर-बीज—वेदना (पीड़ा) शामक, वात नाशक और आँतों के पिच्छिल स्राव को रोकनेवाला तथा कफघ्न है। त्रिकटु—पाचक, अग्नि-प्रदीपक, कुछ पसीना लानेवाला और उत्साह बढ़ानेवाला है। अतएव यह आलस्य को नाश करता तथा अग्नि-प्रदीपक भी है।

—औ० गु० ध० शा०

## ( महा ) ज्वरांकुश

पारद, गंधक, ताम्र भस्म, शुद्ध हिंगुल, शुद्ध हरिताल, लौह भस्म, वंग भस्म, स्वर्णमाक्षिक भस्म, खर्पर भस्म, मैनसिल, अभ्रक भस्म सोना, गेरू, शुद्ध सुहागा, स्वर्ण भस्म और चाँदी भस्म प्रत्येक समान भाग लें। इन्हें एकत्र खरल कर जम्बीरी नीबू, तुलसी, चित्रक, भाँग और तिन्तिड़ीक के रस से पृथक्-पृथक् ३-३ भावना देकर १-१ रत्ती की गोलियाँ बना, सुखा कर सुरक्षित रख लें। —भै० र०

**मात्रा और अनुपान**—१-१ गोली, प्रातः-सायं पिप्पली चूर्ण और मधु के साथ दें।

**गुण और उपयोग**—यह रस पुराने सविराम विषम ज्वरों में या बारी-बारी से आनेवाले मलेरिया ज्वरों में जब ज्वर का वेग शान्त होता है, उस समय देते हैं। ज्वर आने के चार घंटा पूर्व या दो-एक घंटा पूर्व देने से यह ज्वर के वेग को रोक देता है।

अन्येद्युष्क, तिजारी, चौथिया इन विषम ज्वरों में वात-पित्त या वात-कफ के प्रबल होने पर, विशेषतः मध्याह्न से सायंकालपर्यन्त १०० से १०१ पर्यन्त दो-एक घंटे के लिये ज्वर का वेग हो कर ज्वर उतर आता हो, तिल्ली और जिगर में थोड़ी-सी वृद्धि दिखाई दे, अन्नाहार सह्य हो, ज्वर-वेग हटने पर रोगी अपने को स्वस्थ अनुभव करे और ज्वर पुराना (३ मास से ऊपर का) हो गया हो, ऐसी स्थिति में इसका प्रयोग अर्क सुदर्शन या अमृतारिष्ट अथवा लोहासव के साथ कराने से शीघ्र लाभ होता है। इसी प्रकार मलेरिया ज्वर में भी ज्वर के समय शीत, दाह, कम्प और प्यास हो, तो इसका सेवन कराना चाहिए।

# ज्वरमुरारि रस

शुद्ध पारा, शुद्ध गन्धक, नाग भस्म, लोह भस्म, अभ्रक भस्म ताम्र भस्म प्रत्येक १-१ तोला, सोंठ का चूर्ण ६ तोला लेकर प्रथम पारा-गन्धक की कज्जली बना, फिर उसमें अन्य भस्में मिला कर कपड़छान किया हुआ महीन चूर्ण मिला अदरक के रस में १ दिन घोंट कर १-१ रत्ती की गोलियाँ बना, सुखाकर रख लें।—वृ० यो० त०

**मात्रा और अनुपान** १-१ गोली सुबह-शाम अदरक-रस और मधु के साथ दें।

**गुण और उपयोग**—ज्वर में अजीर्ण, अपचन और कब्जियत हो तो इस रस का उपयोग करना चाहिये। इसके उपयोग से विरेचन होकर आमाशय दोष रहित हो जाता है जिससे ज्वर भी छूट जाता तथा शरीर की ऐंठन आदि भी अच्छी हो जाती है। गुल्म, आमवात और उदर रोग में भी इसका उपयोग किया जाता है।

इस रसायन का विशेषतया उपयोग—आम जनित ज्वर और लगातार ज्यादे दिन तक बराबर आने वाले ज्वर के कारण धातुओं की निर्बलता दूर कर ज्वर-दोष को मिटाने के लिये तथा रस-रक्तादि धातुओं में लीन ज्वर-दोष, अर्थात् रस-रक्तगत ज्वर, विषम ज्वर तथा जीर्ण ज्वरादि में प्रयोग किया जाता है। यह रसायन जीर्ण ज्वर को दूर कर धीरे-धीरे धातुओं की पुष्टि करता है।

पित्त-वृद्धि के कारण—प्यास ज्यादे लगना, पतले दस्त होना, सर्वाङ्ग में जलन, हाथ-पैर के तलवों में जलन तथा ऐंठन, कफ के साथ रक्त आना, साधारणतया थूक में भी रक्त आना, वमन, चक्कर, बेहोशी, प्रलाप, शरीर के जोड़ों में दर्द होना आदि लक्षण उपस्थित होने पर ज्वरमुरारि, अडूसा के क्वाथ या दूर्वा स्वरस के साथ अथवा शंखाहुली चूर्ण के साथ देने से बहुत फायदा करता है।

इसी तरह सम्पूर्ण बदन में दर्द होना, श्वास की गति में वृद्धि, गर्मी से मन में बेचैनी, पतले दस्त और वमन होना, नाड़ी की गति क्षीण और शरीर में कमजोरी विशेष होना ; आदि लक्षण होने पर

ज्वरमुरारि रस, प्रवालपिष्टी और शृङ्गभस्म के साथ दें। अनुपान में कटसरैया (पियावांसा) का स्वरस या क्वाथ दें।

पुराने विषम ज्वर में—विशेष कर पारी से आने वाले ज्वर में या जो ज्वर कभी शाम, कभी दोपहर, कभी रात में आवे, उपद्रव का भी कोई ठीक न हो ऐसे विषम ज्वर में और जिसमें—ज्वर आने पर प्यास ज्यादा लगे, समूचे बदन में दर्द हो तथा ज्वर के वेग कम होने पर रोगी फिर स्वस्थ हो जाय इत्यादि लक्षणयुक्त विषम ज्वर में रोगी निर्बल तथा कान्तिहीन हो जाता है, मलावरोध और मन्दाग्नि हो जाती तथा पचन क्रिया में भी गड़बड़ी हो जाती है। ऐसी दशा में ज्वरमुरारि रस, अर्क सुदर्शन के साथ देने से तथा शरीर में लाक्षादि तैल की मालिश करने से बहुत शीघ्र लाभ होता है।

इस रसायन में—कज्जली कीटाणुनाशक व रसायन है। नागभस्म बल्य और रसायन है। ताम्रभस्म—यकृतपित्त स्रावक, पाचक, आक्षेप को दूर करनेवाला, अधिक दिन की सूजन दूर करनेवाला और आभ्यन्तरीय अवयवों के क्षोभ को कम करनेवाला है। अभ्रक—शक्तिवर्द्धक, रसायन, मानसिक विकार तथा वातवाहिनी नाड़ी को शमन करने वाला और धातुओं को परिपोषण कर आभ्यन्तरीय अवयवों के क्षोभ को दूर करनेवाला है। बच्छनाग—ज्वरघ्न (ज्वर नाशक), नाड़ी की बढ़ी हुई गति को शमन करनेवाला, पसीना लानेवाला, मूत्र प्रवर्त्तक, रक्त के दबाव को शान्त करनेवाला तथा वेदना (दर्द) शामक है। —औ० गु० ध० शा०

## ज्वरारि-अभ्र

शुद्ध पारा, शुद्ध गन्धक, शुद्ध बच्छनाग, अभ्रकभस्म, ताम्रभस्म, प्रत्येक १-१ तोला धतूर बीज २ तोला और त्रिकुटा ५ तोला लें। प्रथम पारा-गन्धक की कज्जली बना, फिर कपड़छान किये हुए अन्य ओषधियों के महीन चूर्ण को मिला कर अदरक के रस में घोंट कर १-१ रत्ती की गोलियाँ बना, छाया में सुखाकर रख लें। —भै० र०

**मात्रा और अनुपान**—१-१ गोली सुबह-शाम दें। जीर्णज्वर और विषमज्वर में हरसिंगार के पत्तों के रस में मधु मिलाकर अथवा तुलसी के पत्तों का रस और मधु या गिलोय का रस और मधु से दें। लीवर या तिल्ली में —शरपुङ्खा की जड़ के क्वाथ से दें। मन्दाग्नि में —नीबू के रस मिलाये हुए जल से, शोथ में—पुनर्नवा-रस और मधु से, श्वास-कास में—वासा (अडसा) स्वरस के साथ मधु मिलाकर देना चाहिये।

**गुण और उपयोग**—इसके सेवन से वातज्वर, पित्तज्वर, कफ-ज्वर, सन्निपातज्वर, विषमज्वर, धातुगत विषमज्वर, प्लीहा, यकृत्, गुल्म, शोथ, हिचकी, श्वास-कास, अग्निमान्द्य और अरुचि आदि रोग नष्ट होते हैं।

वात-पित्त या कफ के प्रकोप से या सन्निपात से होने वाले ज्वर में यह दवा बहुत फायदेमन्द है, पुरान ज्वर, धातुगत ज्वर और विषम-ज्वर में यह दवा फायदेमन्द है। तिल्ली, लीवर, मन्दाग्नि, श्वास-कास और सूजन में भी इसके सेवन से लाभ होता है।

## ज्वरसंहार रस

रससिन्दूर या शुद्ध हिंगुल १ तोला, सोंठ, कालीमिर्च, छोटी पीपल, कुटकी, नीम की छाल, कूठ, नागरमोथा, सफेद सरसों, इन्द्रजौ, सुहागे की खील, रक्तचन्दन, अतीस, ममीरी (अभाव में काली जीरी) प्रत्येक २-२ तोला लें। प्रथम रससिन्दूर को बारीक पीस लें, पीछे अन्य द्रव्यों का सूक्ष्म चूर्ण मिलाकर, अदरक, तुलसी और निर्गुण्डी के पत्तों के रस में ३-३ दिन मर्दन कर के २-२ रत्ती की गोलियाँ बनाकर रख लें। —सि० यो० सं०

**मात्रा और अनुपान**—१-१ गोली, गोदन्तीभस्म के साथ मिला कर जल या किसी ज्वरघ्न कषाय के अनुपान से दें।

**गुण और उपयोग**—ज्वरसंहार रस अनुपान विशेष से सब प्रकार के ज्वरों में विशेषतः कफ और वात ज्वर में अधिक लाभ करता है। इसको गोजिह्वादि क्वाथ के अनुपान के साथ देने से कफ ज्वर में कफ पक कर ज्वर शीघ्र उतार देता है और जुकाम तथा

खाँसी भी जल्दी अच्छी हो जाती है। कफज्वर में पार्श्वशूल हो तो इसके साथ २ से ४ रत्ती मृगश्रृङ्ग भस्म और श्वसनकज्वर (न्यूमोनिया) हो तो इसके साथ श्रृङ्गभस्म २ रत्ती, अभ्रकभस्म १ रत्ती मिलाकर दें और ऊपर से गोजिह्वादि कषाय या भार्ग्यादि कषाय में थोड़ा-सा नौसादर और यवक्षार मिलाकर दें। ज्वरसंहार रस का तरुण और जीर्ण दोनों प्रकार के ज्वरों में प्रयोग कर सकते हैं।

## ज्वरकेसरी रस

शुद्ध पारा, शुद्ध गन्धक, शुद्ध विष, सोंठ, पीपल, कालीमिर्च, हर्रे, बहेड़ा, आँवला और शुद्ध जमालगोटा प्रत्येक दवा समान भाग लेकर प्रथम पारा-गन्धक की कज्जली बना, फिर उसमें अन्य ओषधियों का चूर्ण मिला, भाँगरे के रस में एक दिन बराबर घोट कर १-१ रत्ती की गोली बना, सुखा कर रख लें। —र० सा० सं०

**मात्रा और अनुपान**—१-१ गोली मिश्री के साथ सेवन करने से पित्त ज्वर, कालीमिर्च के चूर्ण के साथ देने से सन्निपात ज्वर और पीपल तथा जीरे के चूर्ण के साथ देने से दाहयुक्त ज्वर नष्ट होता है।

**गुण और उपयोग**—इस रसायन में जमालगोटा की मात्रा विशेष है। अतएव बद्धकोष्ठजन्य विकार (ज्वर-मन्दाग्नि) आदि में इसका उपयोग विशेषतया किया जाता है।

## तारकेश्वर रस

शुद्ध पारा, शुद्ध गन्धक, लौहभस्म, वंगभस्म, अभ्रकभस्म, धमासा, यवाक्षार, गोखरू और हर्रे सब दवा सम भाग ले कर प्रथम पारा-गन्धक की कज्जली बना लें, फिर उसमें अन्य ओषधियों का कपड़छान किया हुआ महीन चूर्ण मिला कर सबको एक दिन पेठे के रस में और तृण पंचमूल के क्वाथ तथा गोखरू के क्वाथ में एक दिन घोटकर २-२ रत्ती की गोलियाँ बना लें। —भै० र०

**मात्रा और अनुपान**—१-१ गोली सुबह-शाम, शहद में मिलाकर दें। ऊपर से गूलर के पके फलों का चूर्ण १ तोला शहद में मिला कर सेवन करावें।

**गुण और उपयोग**—बहुमूत्र की बीमारी में जब पेशाब अधिक होने लगे अथवा पेशाब के साथ चीनी या धातु जाने लगे, तो उस समय तारकेश्वर रस के सेवन से जल्दी लाभ होता है। यह वंग, लौह आदि के योग से तैयार की जाती है। अतएव यह वीर्यवर्द्धक है और मूत्रकृच्छ्र की शिकायतों को दूर करती है।

## तालकेश्वर रस

शुद्ध हरताल, शुद्ध सोनामक्खी, शुद्ध मैनसिल, शुद्ध पारा, सेंधानमक और सुहागा १-१ तोला तथा शुद्ध गन्धक, ताम्रभस्म प्रत्येक २-२ तोला लेकर, प्रथम पारा-गन्धक की कज्जली बना, पश्चात् उसमें अन्य ओषधियों का चूर्ण मिलाकर पाँच दिन तक जम्बीरी नीबू के रस में घोटकर, टिकिया बना, सुखा, मूषा में बन्दकर भूधर पुट में पकावें। पुट के स्वाँगशीतल होने पर औषध को निकाल, पुनः जम्बीरी नीबू के रस में घोट, टिकिया बना कर पुनः पुट दें। ऐसे छः पुट देने के बाद इस औषध में ८ तोला ताम्रभस्म और १६ तोला लौहभस्म मिला, एक दिन जम्बीरी नीबू के रस में घोटकर, टिकिया बना, सुखाकर संपुट में बन्द कर के लघुपुट में फूंक दें। स्वांगशीतल होने पर औषध निकाल कर —औषध के ३० वाँ भाग शुद्ध बच्छनाग मिला, महीन खरल करके शीशी में भर कर रख लें। —भा० प्र०

**मात्रा और अनुपान**—२ से ३ रत्ती सुबह-शाम। बावची चूर्ण १॥ माशे और मधु तथा घृत न्यूनाधिक मात्रा में मिलाकर इसके साथ देना चाहिये। ऊपर से खदिरारिष्ट या मंजिष्ठादि क्वाथ या अर्क पिलाना चाहिये।

**गुण और उपयोग**—यह रस सब प्रकार के कुष्ठरोग की महौषधि है। कुष्ठ जैसी भयंकर बीमारी में जल्दी कोई दवा असर नहीं करती। अतएव इस रोग में दवा सेवन-काल में जल्दबाजी नहीं करनी चाहिये। लगातार महीनों दवा सेवन करने से लाभ होता है। केवल औषधसेवन मात्र से ही इस रोग में लाभ नहीं होता, क्योंकि इस रोग का कारण अनेक दूषित विरुद्ध पदार्थों का

सेवन करना है तथा पूर्वजन्मकृत महापापों का फल है। अतएव ओषधि-सेवन के साथ-साथ उचित आहार-विहार का पालन करते हुए देवोपासना (पूजा-पाठ आदि) करना परमावश्यक है। उपरोक्त नियम का पालन करते हुए अगर तालकेश्वर रस का सेवन किया जाय तो अवश्य ही कुष्ठ रोग से छुटकारा मिल सकता है।

## त्रिपुरभैरव रस

शुद्ध बच्छनाग १ तोला, सोंठ २ तोला, पीपल ३ तोला, कालीमिर्च ४ तोला, ताम्रभस्म ५ तोला और शुद्ध हिंगुल ६ तोला लेकर सबको अदरक के रस में घोटकर, ४-४ रत्ती की गोलियाँ बना, छाया में सुखा, रख लें। —भा० प्र०

**मात्रा और अनुपान**—१-१ गोली सुबह, दुपहर तथा शाम मधु के साथ देना चाहिये।

**गुण और उपयोग**—साधारण—नवीन ज्वर के लिये यह बहुत लाभकारी औषध है। कफ और वातजन्य ज्वर के लिये तो यह बहुत उपयोगी दवा है। नवीन ज्वर में—ज्वर दोष पचाने के लिये इसका उपयोग किया जाता है। प्रतिश्याय (जुकाम) होने पर शिर-दर्द, बुखार, सर्दी मालूम पड़ना आदि विकारों में त्रिपुर भैरव रस, अदरक रस या पान के रस और मधु के साथ देने से बहुत लाभ होता है।

## त्रिभुवनकीर्ति रस

शुद्ध हिंगुल, शुद्ध बच्छनाग, त्रिकुटा (सोंठ, पीपल, कालीमिर्च), सुहागे की खील (फूला) और पीपरामूल इन सब को समान भाग ले, कूट कपड़छान कर महीन चूर्ण बना, तुलसी, अदरक और धतूरे के रस की ३-३ भावना दे, १-१ रत्ती की गोलियाँ बना, छाया में सुखा, रख लें। —यो० र०

**मात्रा और अनुपान**—इसकी १-१ गोली दिन में तीन-चार बार अदरक रस और मधु के साथ या तुलसी और बिल्वपत्र के फाण्ट के साथ अथवा किसी ज्वरघ्न क्वाथ के अनुपान के साथ दें।

**गुण और उपयोग**—यह उष्ण वीर्य और ज्वरघ्न रस सब तरह के ज्वरों में, विशेषत: वात तथा कफज ज्वरों के लिये अच्छी ओषधि है। यों तो वात, कफ के सभी विकारों में इसका प्रयोग हो सकता है, लेकिन बुखार उतारने के लिये इसका ज्यादा उपयोग होता है। बढ़े हुए तापमान को कम करके हृदय और नाड़ी की तेजी को कम करता और पसीना लाकर बुखार को उतार देता है। पित्त प्रधान प्रकृतिवाले को इसकी ज्यादा मात्रा नहीं देनी चाहिये। अत्यन्त आवश्यकता होने पर किसी सौम्य एवं हृदय को बल देनेवाली प्रवाल-पिष्टी, अभ्रक, माक्षिक जैसी सौम्य दवा के साथ मिलाकर देनी चाहिये। शरीर में संचित विकार को भी यह निकालता है। त्रिभुवनकीर्ति रस में शुद्ध बच्छनाग पड़ा हुआ है। अतएव इसका प्रभाव नाड़ी पर बहुत शीघ्र होता है। नाड़ी की अति क्षीण हालत में इसका उपयोग सावधानी से करना चाहिये। बच्छनाग की वजह से यह उग्रवीर्य है। इसीलिये नाड़ी मन्द हो जाती है। बच्छनाग के इस प्रभाव को शमन करने के लिये त्रिकुटा, पीपलामूला तथा तुलसी स्वरसादि का भी सम्मिश्रण किया गया है। फिर भी बच्छनाग की उग्रता कुछ-न-कुछ मौलिक रूप में रहती ही है।

इस रसायन का प्रभाव—हृदय, मूत्रपिण्ड, त्वचा आदि पर होता हुआ स्वेदवाहिनी ग्रन्थियाँ जागृत हो कर बहुत शीघ्र भीतर से बाहर पसीना निकाल देती हैं। शरीर में जलभाग की वृद्धि हो पेशाब की मात्रा बढ़ जाती है। हृदय की गति और नाड़ी तथा श्वासोच्छ्वास की क्रिया में भी कमी आ जाती है। ये सब कार्य इस रसायन के उपयोग से होते हैं।

नवीन ज्वर में—लङ्घन (उपवास) कराकर आमदोष पच जाने पर इस रसायन का उपयोग होता है। इस ज्वर में निम्न-लिखित उपद्रवों में से यथा—नाड़ी की गति कभी तेज, कभी कम किन्तु नाड़ी बलवती बनी रहती है, शिर में दर्द होना, शरीर काँपने लगना, सर्दी विशेष होने से छींके ज्यादे आना, पीठ और छाती में भी दर्द होना, यह दर्द चलने पर ज्यादा मालूम होना, गर्म पदार्थ खाने की

इच्छा, मुँह का स्वाद बिगड़ जाना, सूखी खाँसी होना , कण्ठ में दर्द, कण्ठ की ग्रन्थि (उपजिह्वाटॉन्सिल) बढ़ जाने से बोलने और पानी पीने तक में भी दर्द होना, शरीर के जोड़ों में विशेष दर्द होना आदि कोई भी उपद्रव होने पर त्रिभुवनकीर्ति रस के उपयोग से अच्छा लाभ होता है।

कफ-प्रधान ज्वर में—ज्वर का वेग कम हो, शरीर में आलस्य, चलने-फिरने की इच्छा न हो, निद्रा ज्यादा हो, थोड़ी-थोड़ी पीड़ा समूचे शरीर में हो, नाक और मुँह से पतला कफ निकलना, हाथ-पाँव में ऐंठन, गर्दन में दर्द, इत्यादि लक्षण उपस्थित होने पर यह रसायन देने से विकृत कफ दूर हो जाता है और कफ-विकार से उत्पन्न उपद्रव भी शान्त हो जाते हैं।

न्यूमोनिया में—इस रसायन के साथ अभ्रकभस्म, शृङ्गभस्म और चन्द्रामृत रस मिला कर देने से बहुत लाभ होता है। आन्त्रिक सन्निपात में —पित्त प्रधान होने पर यदि इस रस का उपयोग करना हो तो किसी सौम्य औषधि यथा—प्रवाल चन्द्रपुटी, गिलोय सत्त्व आदि के साथ करना चाहिये। इससे पित्त की तीक्ष्णता बहुत शीघ्र शान्त हो जाती है।

इन्फ्लुएंजा में—यदि पैत्तिक लक्षण दाह, घबराना आदि न हो, सिर्फ कफ के लक्षण यथा—शरीर में थोड़ा-थोड़ा दर्द होना, हाथ-पैरों की अंगुलियों के जोड़ों (सन्धियों) में दर्द होना, पहले जुकाम होकर कफ सूख गया हो और सूखी खाँसी हो, कण्ठ में दर्द हो तथा इस खाँसी के कारण फुफ्फुस के आसपास में शोथ हो गया हो तो त्रिभुवनकीर्ति रस के उपयोग से अच्छा लाभ होता है।

छोटी माता (चेचक ) में—सब फुन्सियाँ एक बार ही नहीं निकल जाती हैं अतएव यह बहुत कष्टदायक होती हैं; क्योंकि इसकी विषाक्त गैस अन्दर रहने से अनेक प्रकार की व्याधियाँ उत्पन्न कर देती हैं। इसमें रोगी को साधारणतया—आँखों से पानी निकलना, सर्दी मालूम होना, जुकाम होना, ज्वर, मुँह पर लाल-लाल दाने उग आना, बेचैन रहना इत्यादि उपद्रव होते हैं। ऐसी स्थिति

में–इस रोग की विषाक्त गैस को अन्दर से निकालने और कफ-दोष को शान्त करने के लिये त्रिभुवनकीर्ति रस का उपयोग करना अच्छा है।

इस रसायन में—हिंगुल—कीटाणु और कफ-दोष नाशक तथा पतले कफ को गाढ़ा कर शोथ कम करनेवाला है। बच्छनाग—ज्वरघ्न, पसीना लानेवाला और शोथ नाशक है। पिप्पली और पीपलामूल उत्तेजक, पाचक और दीपक है। सोंठ—स्वेद (पसीना) लानेवाला, ज्वरनाशक और अग्निदीपक है। तुलसी—पसीना लानेवाला और उत्तेजक है। धत्तूर रस—वेदना (दर्द) नाशक, शोथघ्न, ज्वरनाशक तथा पसीना लानेवाला है। सुहागा—आक्षेपघ्न, कफ नाशक, कफ को पतला करने तथा आँतों में से विषाक्त गैस को बाहर निकालने वाला है। —औ० गु० ध० शा०

## त्रिमूर्ति रस

शुद्ध पारा, शुद्ध गन्धक और लौहभस्म समान भाग लेकर तीनों की कज्जली बना कर उसे १ दिन सम्भालू के पत्तों के रस और १ दिन मूसली के क्वाथ में घोट कर १-१ रत्ती की गोलियाँ बना लें। —यो० र०

**मात्रा और अनुपान**—१-१ गोली, लोध्र चूर्ण और शहद के साथ दें। त्रिकटु, चव्य, चित्रक तथा पीपलामूल के चूर्ण के साथ देने से शोथ रोग और त्रिफला-चूर्ण के साथ देने से आमवात रोग अच्छा होता है।

**गुण और उपयोग**—इस रसायन के उपयोग से आमवात, शोथ-रोग, कफ-विकार और अग्निमान्द्य दोष नष्ट होते हैं।

## त्रिविक्रम रस ( अश्मरी )

ताम्रभस्म २० तोला को २० तोला बकरी दूध में मन्दाग्नि पर पकावें। जब सब दूध सूख जाय तब २० तोला पारा और २० तोला शुद्ध गन्धक डाल, कज्जली बना, सब को १ दिन सम्भालू के पत्तों के रस में घोंट कर गोला बना, सुखा कर सम्पुट में बन्द कर दें। इस सम्पुट को बालुका यन्त्र में रख कर १ पहर तीव्राग्नि (तेज आँच) देकर

पकावें, जब स्वांगशीतल हो जाय तो औषध को निकाल कर पीस कर के रख लें। —र० रा० सु०

**मात्रा और अनुपान**—१ से २ रत्ती, प्रातः सायं हजरुलयहूद की भस्म ३ रत्ती मिला मधु के साथ दें। ऊपर से बिजौरा नीबू की जड़ ६ माशा लेकर २।। तोला पानी में पीस कर पिला दें।

**गुण और उपयोग**—पथरी की बीमारी हो जाने के कारण पेशाब करने में बहुत तकलीफ होती है तथा गुर्दों में दर्द होने लगता है। ऐसी हालत में त्रिविक्रम रस के सेवन से पथरी गलकर नष्ट हो जाती और गुर्दों का दर्द सदा के लिये बन्द हो जाता है।

## त्रिविक्रम रस ( संग्रहणी )

शुद्ध सिंगरफ, अफीम और टंकण क्षार तथा हीराबोल प्रत्येक समभाग लेकर एकत्र खरल करके २-२ रत्ती की गोलियाँ बना लें। —र० यो० सा०

**मात्रा और अनुपान**—१-१ गोली मधु से सुबह-शाम दें।

**गुण और उपयोग**—यह रसायन स्तम्भक, संग्राही और रक्तातिसार तथा आंवयुक्त संग्रहणी आदि विकारोंके लिये हितकरहै।

पुरानी संग्रहणी में—दिन भर में अनेक बार टट्टी जाना पड़ता है। प्रत्येक बार बहुत थोड़ी-थोड़ी टट्टी होती है। विशेष जोर लगाने से पेट में मरोड़ उठती है जिससे रोगी कराहने लगता तथा बहुत दर्द के बाद थोड़ी-सी आँव मिले हुए खून के साथ टट्टी होती है। थोड़ा-थोड़ा ज्वर भी हो जाता और पेट दुखने लगता है। ऐसी हालत में त्रिविक्रम रस देने से पीड़ा बन्द हो जाती तथा आँव और रक्त के साथ मिला हुआ दस्त न आकर केवल मल के ही दस्त आने लग जाते हैं। क्योंकि इसमें अफीम पड़ी हुई है अतः यह दर्द शामक है और आँव के साथ खून जाने को भी रोकती है।

इससे कुछ नवीन संग्रहणी में—पेट में दर्द हो, दस्त आँव सहित हो, दस्त अधिक तादाद में बार-बार हो, ऐसी हालत में भी त्रिविक्रम रस देने से लाभ होता है।

रक्तातिसार में भी—जब मल के साथ रक्त भी आवे, तब इस रसायन का सेवन किया जाता है।

इस रसायन में—सिंगरफ कीटाणुनाशक, रसायन, आँतों में दूषित आम-संचय को दूर करता है। अफीम—दर्द नाशक और स्तम्भक है। टंकणक्षार—आक्षेपघ्न, पाचक और आँतों के विकार को नष्ट करता है। रक्त बोल—संग्राही, रक्त स्तम्भक विशेषकर रक्त वाहिनी सूक्ष्म-नाड़ियों द्वारा जो रक्त स्राव होता है, उसे रोकता है। —औ० गु० ध० शा०

## त्रैलोक्यचिन्तामणि रस

शुद्ध पारा, शुद्ध गंधक, हीरा भस्म, सुवर्ण भस्म, चाँदी भस्म, ताम्र भस्म, लौह भस्म, अभ्रक भस्म, मोती भस्म, शंख भस्म, प्रवाल भस्म, हरताल भस्म और शुद्ध मैनसिल प्रत्येक समभाग लेकर प्रथम पारद-गंधक की कज्जली बना फिर अन्य औषधियाँ मिलाकर सबको सात दिन चित्रक की जड़ के क्वाथ में और ३-३ दिन आक के दूध, सभालू के रस, सूरण (जिमीकन्द) के रस तथा सेहुण्ड के दूध में घोंट कर, लुगदी बना, उसे पीली कौड़ियों में भर दें, फिर सुहागे को आक के दूध में पीसकर उससे कौड़ियों का मुख बन्द कर दें। पश्चात् इन्हें सम्पुट में बन्द कर कपड़मिट्टी करके सुखा कर गजपुट में फूंक दें। स्वांगशीतल होने पर निकाल कर कौड़ी सहित पीसकर दवा के बराबर रससिंदूर और उससे चौथाई वैक्रान्त भस्म मिलाकर सहिजन मूल के छाल के क्वाथ की सात भावना तथा, चित्रक मूल के क्वाथ की २१ भावना और अदरक रस की ७ भावना दें। सूखने पर चूर्ण बना उसमें दवा की चौथाई सुहागे की खील, शुद्ध बच्छनाग और काली मिर्च का चूर्ण मिलाकर सबको एकदिन बिजौरा नीबू और अदरक के रस में घोटकर २-२ रत्ती की गोलियाँ बना, रख लें। —भै० र०

**मात्रा और अनुपान**—१-१ गोली सुबह-शाम, वात रोग—गठिया, लकवा, पक्षाघात आदि रोगों में रास्नादि क्वाथ या दशमूल क्वाथ के साथ मधु मिलाकर दें, कफ विकार में अदरक रस और मधु

से दें, पित्त विकार में मिश्री और घी के साथ दें। स्नायविक दुर्बलता एवं कमर-दर्द में असगन्ध और चोपचीनी के क्वाथ के साथ मधु मिलाकर दें।

**गुण और उपयोग**—हीरा, स्वर्ण, मोती, लौह आदि बहुमूल्य ओषधियों के संयोग से निर्मित यह त्रिदोष-नाशक, बल-वीर्य्यबर्द्धक और पौष्टिक रसायन है। इसके सेवन से वात रोग, स्नायविक दुर्बलता, पागलपन, विष, खाँसी, क्षय, श्वास, वातविद्रधि, पाण्डु, शूल, शोथ, संग्रहणी, रक्तातिसार, प्रमेह, तिल्ली, जलोदर, अश्मरी, तृषा, हलीमक, उदर रोग, भगन्दर, ज्वर, अर्श और कुष्ठादि भयंकर रोग भी नष्ट हो जाते हैं। इस रसायन का नियम पूर्वक अधिक दिनों तक सेवन करते रहने से पलित (बाल सफेद होने) का नाश होकर शरीर पुष्ट और बलवान हो जाता है।

यह रसायन शरीर में बहुत शीघ्र बलवृद्धि करता है। अतएव इस दृष्टि से यह ओज बढ़ानेवाला, जीवनीय तथा बलवर्द्धक है। इसका प्रभाव शरीर के अन्तरावयवों पर विशेष कर हृदय, फुफ्फुस, रक्तवाहिनी तथा वातवाहिनी नाड़ियों पर होता है। पित्त-प्रधान दोष में अथवा पित्तानुगामी विकारों में इससे विशेष लाभ नहीं होता है। पित्तविकार में यदि देना ही हो तो किसी सौम्य औषध के साथ दें। क्योंकि यह उष्णवीर्य्य और तीक्ष्ण भी है। कफ वातात्मक विकारों में यह बहुत अच्छा लाभ करता है। श्लैष्मिक-सन्निपात, श्लेष्म वृद्धि, श्वसनक (न्यूमोनियाँ) ज्वरादि में विशेष रूप से फायदा करता है। सन्निपात में इस रसायन के प्रयोग से उत्तेजक कार्य्य होता है। इसके सेवन से नाड़ी एवं हृदय की गति क्षीण नहीं हो पाती। क्योंकि यह रक्तवाहिनी और वातवाहिनी नाड़ियों को बल देता है। इसीलिये यह हृदय और नाड़ी की गति में क्षीणता (कमी) नहीं आने देता है। हृदयशूल होने पर भी इसका उपयोग करने से बहुत शीघ्र लाभ होता है। हृदयशूल में भी रक्त का दबाव तथा वातवाहिनी की विकृति रहती है। इन दोषों को दूर करने के लिये त्रैलोक्यचिन्तामणि रस का प्रयोग करना अच्छा है।

न्यूमोनियाँ या इन्फ्लुएञ्जा ये दोनों स्वतन्त्र रूप में हों या किसी रोग के उपद्रव यथा—कफ वातज्वर, कफज्वर या आन्त्रिक सन्निपातादि रोगों के उपद्रव रूप में उत्पन्न हुए हों, इसका प्रधान कारण छाती में कफ संचय और फुफ्फुसावरणों में शोथ होना है। इस रोग के लक्षण बहुत भयानक होते हैं। प्रारम्भिक अवस्था में तो इसका पता लगाना कठिन हो जाता है कि इसमें कौन दोष प्रधान हैं, किन्तु लक्षण उत्पन्न होने से स्पष्ट हो जाता है। कफ संचय होने के कारण श्वासवाहिनी नली रुक जाती है, जिससे फुफ्फुस में जितनी वायु जानी चाहियें उतनी नहीं जाती और रक्तवाहिनी नाड़ियों द्वारा रक्त का संचार (वायु की कमी के कारण) ठीक तरह से न होने से हृदय भी कमजोर हो जाता है जिससे रोगी की हालत दिन-प्रतिदिन और भी चिन्ताजनक होती चली जाती है। ऐसी अवस्था में त्रैलोक्य चिन्तामणि रस के उपयोग से बहुत शीघ्र लाभ होता है।

वर्षा ऋतु में अधिक ठण्डी हवा के सेवन अथवा ज्यादे ठण्ढी चीजों के सेवन से या छाती में अधिक कफ-संचय हो जाने या किसी तरह के मानसिक आघात पहुँचने के कारण हृदय में एकाएक दर्द होने लगता है। इसमें सम्पूर्ण शरीर भारी मालूम पड़ता, हाथ-पाँव में शून्यता, समूची देह में झिनझिनाहट, मन्दाग्नि, जी मिच-लाना आदि लक्षण उपस्थित होते हैं, ऐसी हालत में त्रैलोक्य चिन्तामणि रस के उपयोग से बहुत लाभ होता है।

यह रसायन—पाचक पित्त (जठराग्नि) को जगानेवाला है। जठराग्नि जगाने के लिये जितने पाचक चूर्ण (हिंग्वष्टक, भास्कर आदि) के प्रयोग किये जाते हैं, उनका असर अस्थायी होता है अर्थात् जबतक दवा का असर रहता है तभी तक अग्नि भी प्रदीप्त रहती है, असर कम हो जाने पर फिर मन्दाग्नि हो जाती है। किन्तु त्रैलोक्य चिन्तामणि रस द्वारा अग्नि प्रदीप्त होने पर स्थायी रह जाती है। क्योंकि इसका कार्य आमाशय, अग्न्याशय, यकृत, ग्रहणी और आँतों पर विशेषतया होता है। यह रस-रक्तादि धातुओं के निर्माण में

भी सहायता देता है। यदि कफ-वृद्धि के कारण मन्दाग्नि हो, तो इस रसायन के उपयोग से शीघ्र लाभ होता है।

यह रसायन ओजवर्द्धक भी है। इसी सोमात्मक ओज के ऊपर शरीर निर्भर है। यह ओज हृदय में रहकर सम्पूर्ण अवयवों को पुष्ट करता रहता है। इसकी क्षीणता होने पर शारीरिक क्रिया में अन्तर पड़ने लगता है। ऐसी हालत में ओजःशक्ति को बढ़ाने के लिये त्रैलोक्य चिन्तामणि रस का उपयोग किया जाता है। इसीलिये यह हृदयोत्तेजक भी कहा जाता है।

यह रसायन हृदय को बल देनेवाला, ओजःशक्तिवर्द्धक, पाचक क्रिया को सुधारनेवाला, बल-वृद्धिकारक, अति वीर्य्यवान, धातुओं की विषमता दूरकर साम्यता स्थापित करनेवाला, कफ प्रधान या कफवात-प्रधान विकारों पर इसका असर बहुत अच्छा होता है।

इस रसायन में—कज्जली—कीटाणुनाशक, रसायन और हृदय को उपकारक है। हीरा भस्म—हृद्य, वातवाहिनी नाड़ियों को उत्तेजना देनेवाली, रक्त प्रसादक तथा रसायन है। सुवर्ण भस्म—विषघ्न, रक्त प्रसादक, हृदय व मन में प्रसन्नताकारक है। रौप्य भस्म—पाचक, दीपक और यकृत-पित्त स्रावक है। तीक्ष्ण लौह भस्म—रक्त प्रसादक, शक्तिदायक व रक्ताणुबर्द्धक है। अभ्रक भस्म—मनः प्रसन्नकारक, वातनाशक और धातुओं का पोषण करनेवाला है। मुक्ता भस्म—दाह-नाशक, आह्लादजनक और पित्तशामक है। शंख भस्म—पाचक, दीपक, माधुर्योत्पादक व पित्त शामक है। प्रवाल—पित्त शामक, दाह शामक और शक्तिदायक है। हरिताल भस्म—कफ संरोधनाशक, तीक्ष्ण वीर्य्य और दूषित रक्त-सुधारक है। मैनसिल—रसायन, बल्य, ज्वरघ्न व श्वास-कास नाशक है।

—औ० गु० ध० शा०

## दन्तोद्भेदगदान्तक रस

अभ्रक भस्म, लौह भस्म, शंख भस्म, सुवर्णमाक्षिक भस्म, पीपल, पीपला मूल, सोंठ, चव्य, चित्रक, अजमोद, अजवायन, हल्दी, मुलैठी,

देवदारु, दारु हल्दी, बायबिडंग, इलायची, नागकेशर, नागरमोथा, कचूर, काकड़ासिंगी, विडनमक प्रत्येक समान भाग लेकर कूट कपड़-छान कर, महीन चूर्ण बना, बकरी के दूध में घोटकर १-१ रत्ती की गोलियाँ बना, छाया में सुखाकर रख लें। —भै० र०

**मात्रा और अनुपान**—१-१ गोली माता के दूध या जल के साथ दें। इन्हें पानी या दूध में घिसकर बालक के मसूढ़ों पर मलने से दाँत निकलने में विशेष कष्ट नहीं होता है।

**गुण और उपयोग**—बच्चों के दाँत निकलते समय अनेक प्रकार के उपद्रव हो जाते हैं, जैसे—हरे-पीले या पतले दस्त होना, दूध की उल्टी होना, रोना-चिल्लाना, पेट में दर्द, अपच, अरुचि, ज्वर आदि। इस रस के सेवन से उक्त उपद्रव दूर होकर, बिना किसी तकलीफ के, बच्चों के दाँत आराम से निकल आते हैं।

## दुर्जलजेता रस

शुद्ध बच्छनाग २ तोला, कौड़ी भस्म ५ तोला, काली मिर्च का चूर्ण ६ तोला, सबको कूट कपड़छान चूर्ण बना करके एकत्र मिला, अदरक-रस में घोंटकर मूँग के बराबर गोलियाँ बना, सुखाकर रख लें। —यो० र०

**मात्रा और अनुपान**—१-१ गोली प्रातः, दोपहर और शाम, पान के रस और मधु या अदरक रस और मधु अथवा गर्म जल से दें।

**गुण और उपयोग**—दूषित जल से उत्पन्न विकार या दूषित वायु से पैदा होनेवाले रोग तथा मौसम परिवर्तन के समय उत्पन्न विकार—इनमें इस रसायन का उपयोग होता है। सर्दी, ज्वर, अजीर्ण, आफरा, कब्ज, शूल, श्वास, खाँसी आदि रोगों में भी यह लाभदायक है।

**नोट**—भोजन के पहले सोंठ, राई और हर्रे की चटनी खाने से अथवा महार्द्रक (वन अदरक) और यवक्षार का चूर्ण गर्म पानी के साथ लेने से भिन्न-भिन्न देशों के पानी का दूषित असर नहीं होता।

कफ प्रधान मलेरिया ज्वर—अधिक वर्षा होने के कारण ज्यादे

दिन तक गीली रहने की वजह से पृथ्वी दूषित हो जाती है, जिससे शरीर में कफ-वृद्धि होकर बुखार हो जाता है। इस ज्वर के प्रारम्भ में—शरीर गीला रहना, मुँह में कफ मिला हुआ-सा मालूम पड़ना तथा मुंह का स्वाद मीठा होना, शरीर में दर्द, चेहरा भारी हो जाना, पीठ में—विशेषकर कमर में अधिक दर्द होना, शिर म दर्द आदि लक्षण होते हैं। ऐसी स्थिति में दुर्जलजेता रस के उपयोग से पृथ्वी जन्य दूषित विष नष्ट हो जाता और कफ का ह्रास हो, ज्वर दूर हो जाता है।

कफ वृद्धि—शरीर में जब कफ की अधिकता हो जाती है, तो सबसे पहले भूख कम हो जाती है, क्योंकि बढ़ा हुआ कफ आमाशय में रहनेवाली अग्नि को ढक देता है, अर्थात् उसकी शक्ति नष्ट कर देता है जिससे पाचन क्रिया में गड़बड़ी होने लगती है। फिर मन्दाग्नि, पेट भरा हुआ-सा ज्ञात होना, खाने की इच्छा न होना, पेट में थोड़ा-थोड़ा दर्द, जी मिचलाना आदि लक्षण उपस्थित होने पर दुर्जलजेता रस का व्यवहार करना चाहिये, क्योंकि यह दीपक और पाचक भी है।

इस रसायन में बच्छनाग—ज्वर नाशक, पसीना लानेवाला तथा बढ़ी हुई नाड़ी की गति को ठीक करने वाला है। कौड़ी भस्म—पाचक, दीपक और स्तम्भक है। काली मिर्च—दीपक, पाचक और पसीना लानेवाला है। —औ० गु० ध० शा०

## नवज्वरेभसिंह रस

शुद्ध पारा, शुद्ध गंधक, लौह भस्म, ताम्र भस्म, नाग भस्म, काली मिर्च, सोंठ और पीपल १-१ तोला तथा शुद्ध बच्छनाग आधा तोला लेकर प्रथम पारा-गंधक की कज्जली बनावें। तत्पश्चात् उसमें अन्य ओषधियों का कपड़छान किया हुआ महीन चूर्ण मिलाकर २ दिन अदरक-रस में घोंट कर १-१ रत्ती की गोलियाँ बना छाया में सुखा कर रख लें। —भै० र०

**मात्रा और अनुपान**—१ से २ गोली अदरक रस और मधु के साथ दें।

**गुण और उपयोग**—यह रसायन ज्वर की प्रत्येक अवस्था में दिया जाता है। किन्तु, ज्वर की प्रारम्भिक अवस्था (नवज्वर) में इसके उपयोग से अधिक लाभ होते देखा गया है। धातुगतज्वर और ग्रहणी विकार में भी यह बहुत फायदा करता है।

ज्वर की प्रारम्भिक अवस्था में लंघन (उपवास) कराने के बाद दोष पाचन के लिये गुडूच्यादि क्वाथ आदि का उपयोग न करके इस रसायन का ही उपयोग किया जाय तो बहुत अच्छा लाभ होता हैं, विशेष कर कफ-वात प्रधान ज्वर में तो बहुत ही लाभ करता है।

## नष्टपुष्पान्तक रस

शुद्ध पारा, शुद्ध गंधक, लौह भस्म, वंग भस्म, सुहागे की खील, चाँदी भस्म, अभ्रक भस्म, ताम्र भस्म प्रत्येक ४-४ तोला लेकर, प्रथम पारा-गंधक की कज्जली कर उसमें अन्य औषधियों का कपड़-छान चूर्ण मिला उसे गिलोय (गुर्च), त्रिफला, दन्ती, हरसिंगार, छोटी कटेली, मकोय, देवदारु, जीवन्ती, कूठ, बड़ी कटेली, हल्दी, तालीसपत्र, वेत की कोंपल, गोखरू, वासक (अडूसा) और खरैंटी के स्वरस या क्वाथ की पृथक्-पृथक् तीन-तीन भावना दें। तत्पश्चात् सेंधानमक, मुलैठी, दन्तीमूल, लौंग, वंसलोचन, रास्ना, गोखरू प्रत्येक ३-३ माशे लेकर कूट कपड़छान चूर्ण बना उपरोक्त औषध में मिलाकर उसे १-१ दिन जयन्ती और तुलसी-रस में घोटकर १-१ रत्ती की गोलियाँ बना लें। —भै० र०

**मात्रा और अनुपान**—१ से २ गोली सुबह-शाम, तिल के क्वाथ में गुड़ मिलाकर दें।

**गुण और उपयोग**—यह रसायन उग्र और उष्ण वीर्य्य है। जब मासिक धर्म रुक गया हो या दर्द के साथ थोड़ा-थोड़ा होता हो अथवा पूरी उम्र होने पर भी रजो दर्शन नहीं हुआ हो, तो इसका प्रयोग करें।

## नृपतिवल्लभ रस

शुद्ध पारा, शुद्ध गंधक, ताम्र भस्म, लोह भस्म, अभ्रक भस्म,

सुहागे की खील, जायफल, लौंग, नागरमोथा, दालचीनी, छोटी इलायची, भुनी हींग, जीरा, तेजपात, अजवायन, सोंठ, सेंधा नमक प्रत्येक ४-४ तोला और काली मिर्च ८ तोला लें। प्रथम पारा-गंधक की कज्जली बना, उसमें अन्य भस्मों और वनस्पतियों के महीन चूर्ण मिला आँवलेके स्वरस या बकरी के दूध के साथ घोटकर आधी-आधी रत्ती की गोलियाँ बना, छाया में सुखा कर रख लें। —भै० र०

**मात्रा और अनुपान**—१ से २ गोली गर्म जल या मट्ठा (छाछ) के साथ दें। संग्रहणी में—भुना हुआ जीरा का चूर्ण मधु के साथ दें। आँव के दस्तों में नागरमोथा का रस और मधु के साथ दें। अतिसार (पतले दस्तों) में—जायफल को पानी में घिस कर मधु के साथ, और मन्दाग्नि में नींबू के रस और ताजे जल के साथ देने से विशेष लाभ होता है।

**गुण और उपयोग**—संग्रहणी रोग के लिये यह रसायन बहुत श्रेष्ठ दवा है। इसके सेवन से मन्दाग्नि, ज्वर, आँव के दस्त, अतिसार, हृदय का दर्द, बवासीर आदि रोग अच्छे हो जाते हैं। कमजोर हुई ग्रहणी कला को फिर से सबल बना, उसकी क्रिया को ठीक करने के लिये यह बहुत ही उत्तम दवा है।

## नाराच रस

शुद्ध पारा, सुहागे की खील, काली मिर्च का चूर्ण प्रत्येक १-१ तोला, शुद्ध गन्धक और पीपल २-२ तोला तथा शुद्ध जमालगोटा ६ तोला लें। प्रथम पारा-गंधक की कज्जली बनावें, फिर उसमें अन्य ओषधियों के चूर्ण मिला, खरल कर रख लें। —भै० र०

**मात्रा और अनुपान**—१ से २ रत्ती चावल के पानी के साथ प्रातः ४ बजे देना चाहिये।

**नोट**—इस रस को खाने के बाद थोड़ा-थोड़ा ठंडा पानी पीने से सुखपूर्वक विरेचन होता है। यदि इस रसायन के सेवन से पेट में दाह एवं जलन हो, तो भी ठंडा ही पानी पीना चाहिये। विरेचन हो जाने के बाद दिनान्त में मूँग की खिचड़ी खा लेनी चाहिये।

**गुण और उपयोग**—यह रसायन गुल्म, कब्ज, प्लीहा आदि उदर विकारों में विरेचन के लिये अच्छा है। जमालगोटे का मिश्रण होने के कारण यह एक तेज जुलाब है। यह पेट में जमे हुए दूषित मल को निकाल कर पेट साफ करता है। गर्भवती स्त्रियों और बच्चों को देने के पहले उनकी शारीरिक अवस्था देखकर सेवन कराना चाहिये।

इस रसायन में—कज्जली—दूषित कीटाणुनाशक व रसायन है। त्रिकटु—पाचक-दीपक और कफघ्न है। सुहागे की खील—कफ निकालने वाली, और बढ़े हुए गुल्म को घटाने वाली है तथा कुछ पाचक भी है। जैपाल (जमालगोटा) तीव्र विरेचक और मल को पतला कर ज्यादे तादाद में दस्त द्वारा निकालने वाला है।

—औ० गु० ध० शा०

## नागार्जुनाभ्र रस

सहस्रपुटी वज्राभ्रक भस्म को ७ दिन अर्जुन की छाल के रस में घोटकर १-१ रत्ती की गोलियाँ बना, छाया में सुखा कर रख लें।

—र० चं०

**मात्रा और अनुपान**—१-१ गोली सुबह-शाम मधु के साथ दें।

**गुण और उपयोग**—इसके सेवन से हृदय रोग, सब प्रकार के शूल, अर्श, हृल्लास, छर्दि, अरुचि, अतिसार, अग्निमांद्य, रक्तपित्त, क्षत, क्षय, शोथ, उदर रोग, अम्लपित्त और विषम ज्वरादि रोग नष्ट होते हैं। यह रसायन भी है, अतः वीर्यवर्द्धक है।

यह रसायन सहस्रपुटी अभ्रक भस्म में अर्जुन की छाल के क्वाथ की अनेक भावनाएँ देकर बनायी जाती है। अतएव यह हृदय रोगों के लिये बड़ी अच्छी दवा है। इससे हृदय की कमजोरी, धड़कन, हृदय में दर्द होना आदि हृद्रोग अच्छे हो जाते हैं। हृदय की अनियमित गति को नियमित करने के लिये इसका सेवन बहुत लाभदायक है। मन्दाग्नि, सूजन, अम्लपित्त, रक्तपित्त और विषम ज्वर आदि रोगों में भी यह औषध अच्छा काम करती है। बल, वीर्य्य, कान्ति और शक्ति बढ़ाने में भी इसका उपयोग किया जाता है।

# नित्यानन्द रस

सिंगरफ से निकाला हुआ पारा, शुद्ध गन्धक, ताम्रभस्म, काँस्य भस्म, वंग भस्म, शुद्ध हरताल, शुद्ध तूतिया, शंखभस्म, कौड़ीभस्म, सोंठ, मिर्च, पीपल, आँवला, हर्रे, बहेड़ा, लौहभस्म, बायबिडंग, पाँचो नमक—(सेंधा, सौंचर, विड्नमक, समुद्र नमक, काच नमक), चव्य, पीपलामूल, हाऊबेर, बच, कचूर, पाठा, देवदारु, इलायची, विधारा, निसोथ, चीता और दन्ती—ये सब दवा समान भाग लें। प्रथम पारा-गन्धक की कज्जली बनावें, फिर उसमें अन्य औषधियों का कूट-कपड़छान किया हुआ महीन चूर्ण मिला सबको हर्रे के क्वाथ की एक भावना देकर २-२ रत्ती की गोलियाँ बना, छाया में सुखाकर रख लें। —भै० र०

**मात्रा और अनुपान**—१ से २ गोली सुबह-शाम शीतल जल या गो-मूत्र के साथ दें।

**गुण और उपयोग**—यह श्लीपद (फीलपाँव) की सर्वोत्तम औषधि है। इसके अलावा कफ और वात-जनित रोग अर्बुद (देर से बढ़ने तथा न पकनेवाली मांस की गाँठ), गण्डमाला, भयंकर वात रक्त, अन्त्र वृद्धि (आँत उतरना) आदि रोगों में भी यह फायदेमन्द है। फीलपाँव की यह खास दवा है। अतएव इसका उपयोग इस रोग में विशेषतया होता है।

श्लीपद (फीलपाँव)—यह रोग दूषित जल-वायु से उत्पन्न होने के कारण कफ-वात प्रधान होता है। इस रोग के प्रारम्भ में शरीर के किसी भी मांसल हिस्से में सूजन हो जाती है—साथ ही थोड़ा ज्वर भी रहने लगता है। जैसे-जैसे ज्वर का वेग बढ़ता जाता है—वैसे-वैसे सूजन भी बढ़ती जाती है। ज्वर का वेग कम होने पर सूजन भी कम होने लगती है, फिर सूजन मिट जाती है। जब धीरे-धीरे यह रोग शरीर के अन्दर पूर्ण रूप से अपना अधिकार जमा लेता है, तब प्रकट होता है। विशेषकर पाँव में ही इसका प्रकोप होता है। कभी-कभी हाथ, ओष्ठ (होठ), अण्डकोष, लिङ्ग आदि स्थानों में भी

शोथ हो जाता है। इस रोग में त्वचा का रंग काला हो जाता है और उसमें दर्द भी होता है। ज्वर, खुजली, पैर की जड़ मोटी हो जाना आदि लक्षण होते हैं। ऐसी स्थिति में इस रसायन का अधिक दिन तक सेवन करने तथा सूजन पर तैल आदि की मालिश करने से लाभ होता है।

इस रसायन में—कज्जली कीटाणु नाशक, योगवाही और रसायन है। ताम्र—यकृत्-पित्त स्रावक और कफ-नाशक है। वंग—कृमिघ्न, कफ तथा मेदनाशक है। हरताल—कफनाशक, कीटाणु-नाशक, किंचित् विरेचक और शोथहर है। कौड़ी—मधुरता उत्पन्न करनेवाली और पित्तस्रावक है। काँस्य—योगवाही और रसायन है। त्रिकटु—पाचक और दीपक है। त्रिफला— रसायन है। लौह—शक्तिवर्द्धक और रक्त बढ़ानेवाला है। वायविडंग—कृमिघ्न। पंचलवण—पाचक है। चव्य और पीपलामूल—पाचक तथा दीपक है।

## निद्रोदय रस

रस सिन्दूर, वंशलोचन, शुद्ध अफीम प्रत्येक ६-६ माशा, धाय के फूल और आँवले का कपड़छान किया हुआ महीन चूर्ण २-२ तोला लेकर सबको खरल में डाल भाँग की पत्तियों के रस में ३ दिन घोटें। फिर इसमें १२ तोला मुनक्का पीसकर मिला दें और १-१ माशे की गोलियाँ बनावें। —र० यो० सा०

**मात्रा और अनुपान**—१-१ गोली रात को सोते समय जल या दूध अथवा मलाई में मिलाकर दें।

**गुण और उपयोग**—इस रसायन में अफीम पड़ी हुई है। अतएव इसका प्रभाव सर्वप्रथम संज्ञावाहिनी नाड़ियों पर तथा हृदय और मांसपेशियों पर ज्यादा होता है। यह पीड़ाशामक तथा कुछ स्तम्भक भी है। निद्रा लाना इसका खास गुण है। यदि किसी रोग अथवा मानसिक कष्ट या दर्द के मारे निद्रा नहीं आती हो, रोगी बराबर छटपटाता और परेशान होता हो, तो ऐसी स्थिति में निद्रोदय रस के सेवन से पीड़ा (दर्द) दूर होकर निद्रा आती है।

## नीलकण्ठ रस

शुद्ध पारा, शुद्ध गंधक, शंख भस्म, शुद्ध नीलाथोथा समान भाग लें। सबकी कज्जली बना, उसे वन्दाल के रस की २१ भावना देकर १-१ रत्ती की गोलियाँ बना, सुखाकर रख लें। —र० का० धे०

**मात्रा और अनुपान**—१-१ गोली सुबह-शाम, जम्बीरी नीबू के रस के साथ दें।

**गुण और उपयोग**—वमन रोकने के लिये इस दवा का प्रयोग किया जाता है। दूषित कफ-पित्त के कारण उत्पन्न हुए वमन को यह बहुत शीघ्र दूर करती है।

## पंचवक्त्र रस

शुद्ध पारा, शुद्ध गंधक, शुद्ध बच्छनाग, काली मिर्च, सुहागे की खील और पीपल ; ये सब चीजें समान भाग लेकर प्रथम पारा-गंधक की कज्जली बनावें। फिर उसमें अन्य ओषधियों का कूट-कपड़छान किया हुआ महीन चूर्ण मिला, सबको १ दिन धतूरे के रस में घोट, १-१ रत्ती की गोलियाँ बना, छाया में सुखाकर रख लें। —यो० र०

**मात्रा और अनुपान**—१-१ गोली सुबह-शाम, मधु के साथ अदरक रस मिलाकर दें। इसे केवल शहद के साथ देकर ऊपर से आक की जड़ की छाल के क्वाथ में सोंठ, पीपल, मिर्च का महीन चूर्ण मिलाकर पीने से सन्निपात तथा कफ रोगों में बहुत फायदा करता है।

अग्निवृद्धि के लिये—अर्क (आक) मूल के रस या क्वाथ और शहद में मिलाकर इसका सेवन करें। वातज्वर में—दही के पानी के साथ और भयंकर सन्निपात में अदरक रस के साथ दें। अजीर्ण ज्वर में—जम्बीरी नीबू के रस के साथ तथा विषम ज्वर में जीरे के चूर्ण और गुड़ के साथ दें।

महाघोर—तीव्र ज्वर में पूर्ण युवा पुरुष को इसकी ३ गोली, स्त्री, बालक, वृद्ध और कमजोरों को २ गोली और अत्यन्त दुर्बल तथा छोटे बच्चे को आधी से १ गोली देनी चाहिये।

**गुण और उपयोग**—यह रसायन वात, कफ प्राधान्य ज्वर, सन्निपात ज्वर, इन्फ्लुएंजा, तन्द्रा, आलस्य, सर्वाङ्ग में दर्द आदि रोगों में अत्यन्त उपयोगी है। यह रस भयंकर नवीन ज्वर को १ प्रहर में, मध्य ज्वर और अजीर्ण ज्वर को तीन दिन में तथा सन्निपात ज्वर को सात दिन में दूर कर देता है।

तीक्ष्ण और उष्ण वीर्य्य होने के कारण पित्त प्रधान ज्वरों में इस रस का उपयोग नहीं किया जाता। कफ और वातप्रधान ज्वर, सन्निपात व इन्फ्लुएंजा आदि रोगों में इसके उपयोग से बहुत लाभ होता है। इस रसायन का प्रभाव मूत्रपिण्ड पर भी पड़ता है। किन्हीं कारणों से पेशाब रुक जाने अथवा खुलकर पेशाब न होने से पेड़ू में दर्द होने लगता है। इस दर्द को दूर करने तथा खुलकर पेशाब लाने के लिये भी इसका उपयोग किया जाता है।

शरीर में विशेष कफ संचय हो जाने से—नाड़ी की गति भारी हो जाती तथा नाड़ी कुछ तेज चलने लगती है। हृदय की धड़कन कम हो जाना, हाथ-पैरों में दर्द होना, शिर इधर-उधर पटकना, श्वास और कास की वृद्धि होना, खाँसी के साथ सफेद और चिकना कफ गिरना, कफ गिरने पर कुछ शान्ति मिलना, शरीर में भारीपन, तन्द्रा आदि लक्षण उपस्थित होने पर इस रसायन का उपयोग करना चाहिये।

कफ-वात प्रधान सन्निपात में भी निर्भय पूर्वक इसका उपयोग करना चाहिये। परन्तु यदि सिर्फ कफ प्रधान ही सन्निपात हो, तो मल्लसिन्दूर, समीरपन्नग रस, हेमगर्भ रस तथा त्रैलोक्यचिन्तामणि रसादि का प्रयोग करें।

न्यूमोनिया में—कफ और वायु दूषित होकर ज्वर उत्पन्न कर देता है, इससे पसली (पाँजर) में पीड़ा होना, श्वासोच्छ्वास में कष्ट तथा दर्द, दर्द के मारे चलने में असमर्थ होना, गर्म उपचार (सेंकादि) या दबाने से पसली का दर्द कम मालूम पड़ना, शरीर के जोड़ों में दर्द, कभी-कभी बेहोश हो जाना, प्रलाप, नींद न आना आदि लक्षणों की उपस्थिति में इस रसायन के उपयोग से प्रकुपित कफ और वायु

शान्त हो जाते हैं। फिर दर्द कम होकर धीरे-धीरे रोग भी अच्छा हो जाता है। इस ज्वर के प्रारम्भ होते ही दवा का उपयोग करना चाहिये।

इस रसायन में—कज्जली—कीटाणु नाशक तथा रसायन है। बच्छनाग—पीड़ा को नाश करनेवाला तथा ज्वर नाशक है। कालीमिर्च पाचक और दीपक है। सुहागे की खील—आक्षेपघ्न तथा दूषित कीटाणुनाशक है। पिप्पली—रसायन, दीपन और पाचन है। धतूरा—दर्द नाशक है। —औ० गु० ध० शा०

## पञ्चामृत रस

पारद भस्म (या रस सिन्दूर), अभ्रक भस्म और लौह भस्म, शुद्ध शिलाजीत, शुद्ध बच्छनाग और गुर्च तथा त्रिफला के क्वाथ में शुद्ध किया हुआ गूगल और नैपाली ताम्र भस्म प्रत्येक १-१ तोला लेकर सबको एकत्र घोंटकर २-२ रत्ती की गोलियाँ बना, सुखा कर रख लें। —र० र० स०

**मात्रा और अनुपान**—१-१ गोली सुबह-शाम, बनतुलसी के रस और दूध के साथ अथवा मधु के साथ दें या पिप्पली चूर्ण ४ रत्ती, मरिच चूर्ण ४ रत्ती और घृत १ तोला के साथ दें।

**गुण और उपयोग**—इस रसायन का उपयोग क्षय रोग में जब ज्वर विशेष मात्रा में बढ़ा हुआ रहता है तब किया जाता है। क्षयरोग की प्रारम्भिक अवस्था में ज्वर कम रहने पर यदि इस रसायन का प्रयोग करना हो तो उसमें प्रवाल, गुर्चसत्त्व आदि सौम्य दवाओं का सम्मिश्रण कर लेना आवश्यक है।

क्षयरोग की द्वितीय या तृतीयावस्था में क्रमशः रस-रक्तादि धातुओं की क्षीणता होने लगती है, जिससे रोगी दुर्बल तथा कमजोर हो जाता एवं कफ की भी वृद्धि हो जाती है। ऐसी स्थिति में इस रसायन का उपयोग करने से बहुत शीघ्र फायदा होता है।

ज्यादा शुक्रपात होने के कारण शरीर में रस-रक्तादि धातुओं की भी क्षीणता होने लगती है जिससे शरीर कमजोर हो, ज्वरादिक

उपद्रव के साथ राजयक्ष्मा रोग से रोगी ग्रसित हो जाता है। इसी तरह स्त्रियों को अधिक दिन तक प्रदर की शिकायत रहने के कारण शरीर कमजोर होकर राजयक्ष्मा रोग हो जाता है। इसमें रोगिणी बहुत कमजोर हो जाती, मन्दाग्नि हो जाती, ज्वर का वेग बढ़ा हुआ रहता है, रोगिणी अपनी जिन्दगी से निराश हो जाती है, शरीर रक्ताणुओं की कमी के कारण पाण्डुवर्ण का हो जाता तथा रोगिणी चलने-फिरने में भी असमर्थ रहती है। ऐसी दशा में पंचामृत रस के उपयोग से बहुत शीघ्र लाभ होता है।

इस रसायन में—पारद भस्म—रसायन और कीटाणु नाशक है। अभ्रकभस्म—धातुओं का परिपोषक तथा व्यवस्थित करनेवाली है। लौह—शक्तिवर्द्धक तथा रक्ताणुओं को बढ़ाकर रक्त को पुष्ट करनेवाला है। शिलाजीत—रसायन, प्रमेह नाशक, योगवाही तथा धातुओं को पुष्ट करनेवाला है। बच्छनाग—ज्वरघ्न और गुग्गुलु—वातनाशक, रसायन तथा योगवाही है। —औ० गु० ध० शा०

## प्रतापलंकेश्वर रस

शुद्ध पारा, शुद्ध गन्धक, अभ्रकभस्म, शुद्ध बच्छनाग १-१ तोला, काली मिर्च का चूर्ण ३ तोला, लौहभस्म ४ तोला, शंखभस्म ८ तोला और अरने उपलों (बनगोंइठा) की भस्म १६ तोला लेकर प्रथम पारा-गन्धक की कज्जली बनावें, फिर उसमें अन्य औषधियों का कपड़छान किया हुआ महीन चूर्ण मिलाकर सबको एकत्र घोटकर सुरक्षित रख लें। —यो० र०

**मात्रा और अनुपान**—२ से ४ रत्ती सुबह-शाम अदरक स्वरस के साथ देने से प्रसूतवात और भयंकर सन्निपात दूर होता है। शुद्ध गूगल, गिलोय का रस तथा त्रिफला-क्वाथ के साथ देने से यह वात-व्याधि, अर्श तथा कफरोग नष्ट करता है।

**गुण और उपयोग**—प्रसूत रोग के लिये यह रसायन अमृत के समान है। इस रसायन के सेवन से प्रसूत रोग और उससे पैदा होने वाली अनेक तरह की शिकायतें नष्ट हो जाती हैं। प्रसूतज्वर,

खाँसी, धनुर्वात, दन्तबन्ध (दाँती लगना) उन्माद रोग, भयंकर सन्निपात, अतिसार, संग्रहणी आदि रोग में यह विशेष लाभप्रद है। इसके प्रयोग से गर्भाशय में दूषित व संचित रक्त का स्राव होकर गर्भाशय शुद्ध हो जाता है।

प्रसूतज्वर—प्रसूता स्त्रियों के लिये यह ज्वर बहुत भयंकर और कष्टदायक होता है। जिस प्रसूता स्त्री को यह ज्वर पकड़ लेता है उसकी हालत बहुत खराब हो जाती है। इतना ही नहीं इस ज्वर के साथ और भी अनेक तरह के उपद्रव खड़े हो जाते हैं। अतएव इस ज्वर से सर्वदा सावधान रहना चाहिये।

यह ज्वर अधिकतर सूतिकागृह की गन्दगी एवं मूर्ख दाइयों की अज्ञानता से होता है। प्रसव हो जाने के बाद गर्भाशय में से दूषित जल, रक्त, लसीका आदि का स्राव होना आवश्यक है। इससे गर्भाशय परिशुद्ध हो जाता तथा वह पुनः पूर्वस्थिति में आ जाता है। यदि कदाचित् यह स्राव होने में किसी तरह की गड़बड़ी हुई तो वह दूषित गर्भजल और रक्तादि पेट में सेन्द्रिय विष की उत्पत्ति कर देते हैं। फिर प्रसूतज्वर हो जाता है। यह विष क्रमशः समस्त शरीर में फैल कर अपना प्रभाव दिखलाता है और साथ ही ज्वर की भी वृद्धि करता रहता है।

प्रसूतावस्था में वात और कफ की प्रधानता रहती है। अतएव इसके लक्षण भी वात-कफात्मक ही होते हैं। प्रसूतज्वर होने से पूर्व शरीर में जाड़ा (ठण्ड) लगता है। फिर बुखार हो जाता है। इसमें नाड़ी की गति तेज और भारी हो जाती है। रोगिणी बेचैन रहती है, मुँह सूखने लगता तथा ज्वर के विशेष तेजी के कारण रोगिणी बेसुध हो जाती है। कभी-कभी अण्ट-सण्ट भी बक देती है। शिर में दर्द बना रहता, कभी-कभी वात-प्रकोप विशेष हो जाने पर दाँती बँध जाती अर्थात् दाँतों के दोनों जबड़े बैठ जाते हैं। इस लक्षण में प्रतापलंकेश्वर अदरक स्वरस के साथ दें और ऊपर से दशमूलारिष्ट १। तोला बराबर पानी मिला कर देने से बहुत शीघ्र फायदा होता है। क्योंकि प्रतापलंकेश्वर का प्रभाव खास कर गर्भाशय

**मात्रा और अनुपान**—१-१ गोली सुबह-शाम मधु से देना चाहिये।

**गुण और उपयोग**—इस वटी के सेवन से प्रलाप, उन्माद और वृक्कशूल नष्ट होता है। माहवारी के समय होने वाले रजः कष्ट-जन्य शूल को यह दूर करती है तथा राजयक्ष्मा की खाँसी को मिटाती है। इसके सेवन से पुरातन अतिसार नष्ट हो जाता है और स्वप्नदोष बन्द हो जाता है।

इस वटी का प्रभाव वातवाहिनी नाड़ियों पर विशेष होता है। दूध या मलाई के साथ सेवन करने से यह बाजीकर भी है—क्योंकि इसका प्रभाव जननेन्द्रिय एवं शुक्रवाही शिराओं पर भी होता है। शरीर में कहीं भी किसी तरह की पीड़ा हो, इस वटी के सेवन से तुरत लाभ होता है। रजःकृच्छ्रता अर्थात् कष्ट से माहवारी होने पर, इसका कार्य बहुत अच्छा होता है। यह दस्त को भी रोकता है—परन्तु यह अफीम की तरह मलबन्धक नहीं है। इसकी थोड़ी मात्रा में सेवन करने से कुछ नशा आ जाने के कारण यह थकावट को भी दूर करती है।

## दाड़िमादि वटी

अनार दाने का चूर्ण ८ तोला, गुड़ ३२ तोला, सोंठ, पीपर, मिर्च, प्रत्येक ५-५ तोला लेकर सबका चूर्ण बना, कपड़छान करके एकत्र घोट कर चने प्रमाण की गोलियाँ बना लें। —वा० भ०

**मात्रा और अनुपान**—१-४ गोली जल से या वैसे ही दिन भर मुख में रख कर चूसते रहें।

**गुण और उपयोग**—ये गोलियाँ रोचक, दीपक, स्वर को सुधारने-वाली और पीनस, खाँसी तथा श्वासनाशक हैं।

कभी-कभी कफ की वृद्धि या मल संचय के कारण मुँह का स्वाद फीका हो जाता है तथा कफ की वृद्धि से मुँह में कफ लिपटा हुआ मालूम पड़ता है। अन्न में अरुचि, भूख न लगना, मन्दाग्नि, जी मिचलाना, देह में आलस्य बना रहना, निरुत्साह आदि लक्षण हो जाते हैं। ऐसी हालत में इस वटी से बहुत शीघ्र लाभ

होता है, क्योंकि इसमें अनारदाना की मात्रा विशेष होने की वजह से यह पाचक, अग्निदीपक तथा अरुचिनाशक है।

शौक से भी कितने आदमी इस गोली को लिया करते हैं, क्योंकि इसका जायका अच्छा होता है। अजीर्ण, पेट दर्द, भूख नहीं लगना आदि विकारों में भी इसका सेवन किया जाता है।

## द्राक्षादि गुटिका

धोकर बीज निकाला हुआ मुनक्का और हर्रे के छिल्के का चूर्ण दोनों सम भाग लेकर, शक्कर इससे दूनी मिला सबको एकत्र कर १-१ माशे की गोलियाँ बना लें। —सि० यो० सं०

**मात्रा और अनुपान**—१-१ गोली सुबह-शाम शीतल जल के साथ दें।

**गुण और उपयोग**—यह वटी पित्त और वात शामक है। प्रकुपित पित्त के कारण उत्पन्न हुए रोगों में इसका उपयोग किया जाता है। यह अम्लपित्त, कण्ठ और हृदय की दाह, तृष्णा, मूर्च्छा, भ्रम, मन्दाग्नि और आमवातनाशक है।

## दुग्ध वटी ( शोथ )

शुद्ध बच्छनाग, शुद्ध धतूरे के बीज, शुद्ध सिंगरफ समान भाग लेकर तीनों दवाओं को एक प्रहर धतूरे के पत्तों के रस में घोटकर मूँग के बराबर गोलियाँ बना, छाया में सुखा कर रख लें। —भै० र०

**मात्रा और अनुपान**—१-१ गोली सुबह-शाम दूध के साथ दें।

**गुण और उपयोग**—सूजन (शोथ) की बीमारी में जब किसी दवा से आराम न होता हो, तब दुग्धवटी का सेवन करना चाहिये। संग्रहणी, मन्दाग्नि, पाण्डु रोग और विषमज्वर में भी इस दवा से लाभ होता है।

## दुग्ध वटी ( संग्रहणी )

शुद्ध पारा, शुद्ध गंधक, शुद्ध विष, ताम्रभस्म, अभ्रकभस्म, लोहभस्म, शुद्ध हरताल, शुद्ध हिंगुल, सेमर का क्षार और अफीम

प्रत्येक समान भाग लेकर दूध में घोट कर आधे जौ के बराबर गोलियाँ बना सुखाकर रख लें। —आरोग्य प्रकाश

**मात्रा और अनुपान**—१-१ गोली सुबह-शाम दूध के साथ अथवा संग्रहणी में भाँग के क्वाथ के साथ दें।

**गुण और उपयोग**—आँव सम्बन्धी विकार, अतिसार, संग्रहणी, प्रवाहिका, और आमातिसार में इससे बहुत लाभ होता है। आँतों की सूजन को दूर करके उनमें ग्राही शक्ति उत्पन्न करती है। संग्रहणी के साथ शोथवाले रोगी पर इसका प्रभाव बहुत अच्छा होता है।

संग्रहणी के रोग में कभी-कभी हाथ-पाँव और मुंह भी सूज जाते हैं। यह सूजन वात-कफात्मक होती है। पेट में आँव का संचय होने से भी सूजन हो जाती है। आँव का संचय भी उपरोक्त कारणों से ही होता है। यह वटी वात-कफनाशक है। अतएव संग्रहणी को दूर करते हुए सूजन को भी यह दवा नष्ट करती है।

पथ्य में—केवल दूध-भात देना चाहिये। नमक एकदम बन्द कर दें। प्यास लगने पर भी दूध ही देना चाहिए। यदि दूध देने पर भी प्यास न बुझे तो नारियल का पानी दें।

## धनंजय वटी

सफेद जीरा, चित्रक, चव्य, सुगंधतृण, बच, दालचीनी, इलायची, कचूर, हाऊबेर, कलौंजी, नागकेशर प्रत्येक १-१ तोला, सौंफ ६ माशा, अजवायन, पीपलामूल, सज्जीखार, हर्रें, जायफल, लौंग प्रत्येक २-२ तोला, धनियाँ और तेजपात ३-३ तोला, पीपल और सांभर नमक ४-४ तोला, काली मिर्च ७ तोला, निशोथ ८ तोला, समुद्र लवण, सेंधा नमक और सोंठ १०-१० तोले, चूक या अम्लवेत ३२ तोले, पकी इमली १६ तोले—सबको कूट कपड़छान चूर्ण कर नींबू के रस में ३ दिन घोट कर ३-३ रत्ती की गोलियाँ बना, सुखा कर रख लें। —वृ० नि० र०

**मात्रा और अनुपान**—१ से ३ गोली दिन में गर्म जल के साथ दें।

**गुण और उपयोग**—यह वटी दीपन-पाचन-अग्निवर्धक, अजीर्ण,

शूल, मन्दाग्नि, बद्धकोष्ठ, पेट फूलना, अपचन, पेट का दर्द, आमाजीर्ण तथा विष्टब्धाजीर्ण को दूर करती हैं।

अजीर्ण रोग ३ प्रकार के होते हैं। यथा—कफ-दोष से आमाजीर्ण, पित्त-दोष से विदग्धाजीर्ण और वात-दोष से विष्टब्धाजीर्ण ऐसे तीन भेद हैं। इनके अतिरिक्त रस शेषाजीर्ण भी होता है। इनमें दोषानुरूप चिकित्सा होने से जल्दी लाभ होता है। यथा—कफ से उत्पन्न आमाजीर्ण में कफ-दोषनाशक तथा पित्त-दोष से उत्पन्न विदग्धाजीर्ण में पित्त-दोषनाशक और वायु से उत्पन्न विष्टब्धाजीर्ण में वात-दोषनाशक दवा का उपयोग करने से लाभ होता है।

यह वटी वात और कफ-दोषनाशक है। अतएव विष्टब्धाजीर्ण और आमाजीर्ण में इसका विशेष उपयोग किया जाता है। सामान्यतया जिस अजीर्ण रोग में—पेट में वायु भरा रहना, दर्द होना, विबंध, पेट में भारीपन और दर्द विशेष हो, ऐसी दशा में धनंजय वटी देने से बहुत लाभ होता है। यह प्रकुपित वात और कफ-दोष को शान्त कर पक्वाशय में पाचक-रस की उत्पत्ति कर अजीर्ण दोष को मिटा देती है जिससे वायु का संचार होकर दस्त साफ होने लगता तथा भूख भी खुलकर लगती है।

## नवज्वर हर वटी

शुद्ध पारा, शुद्ध गंधक, शुद्ध बच्छनाग, सोंठ, पीपल, काली मिर्च, आँवला, हर्रे, बहेड़ा, शुद्ध जमालगोटा प्रत्येक समान भाग लेकर प्रथम पारा-गंधक की कज्जली बनावें फिर अन्य दवाओं का कपड़छान चूर्ण मिला सबको एक दिन गूमा के रस में घोट कर उड़द के बराबर गोलियाँ बना, छाया में सुखा कर रख लें। —भा० प्र०

**मात्रा और अनुपान**—१-१ गोली सुबह-शाम मधु के साथ दें।

**गुण और उपयोग**—यह वटी दीपन-पाचन है। ज्वर की प्रारम्भिक अवस्था में उपवास करने के बाद दोष-पाचन के लिये क्वाथ आदि देने की आवश्यकता होती है। इसमें दोष-पाचन के लिये इस वटी का प्रयोग करने से दोष-पाचन भी हो जाता तथा ज्वर

भी धीरे-धीरे कम होने लगता है। यह साधारण रेचक भी है क्योंकि इसमें जमालगोटा पड़ा हुआ है। अतः बद्ध कोष्ठता को भी दूर करने के लिये इसका प्रयोग करना चाहिए।

## पंचतिक्तघन वटी

सप्तपर्ण (छतिवन) के वृक्ष की हरी ताजी छाल, करंज की हरी पत्ती, गुर्च (हरी), कालमेघ और कुटकी सब समभाग लें। इन सबको तथा कुटकी को भी अलग-अलग धोकर काढ़ा बनाने योग्य जौकुट करें,। पीछे सबको अच्छे कलइदार बर्तन में अठगुने जल में पकावें। जब अष्टमांश जल बाकी रहे, तब नीचे उतार कर ठंडा होने दें।

ठंडा होने पर अच्छे कपड़े से उसको दो बार छान कर कलईदार बर्तन में पुनः पकावें, पकाते-पकाते क्वाथ जब कलछी में लगने लगे अर्थात् इतना गाढ़ा हो जाय, तब वर्तन को नीचे उतार कर धूप में रख कर सुखावें। पीछे उसमें थोड़ा अतीस का चूर्ण मिला ३-३ रत्ती की गोलियाँ बना, सुरक्षित रख लें। —सि० यो० सं०

**मात्रा और अनुपान**—२-२ गोली, दिन भर में ४ गोली गर्म जल के साथ दें।

**गुण और उपयोग**—विषम ज्वर (मलेरिया) के लिये अच्छी दवा है। पारी का बुखार जब किसी दवा से नहीं रुकता हो, तब इसका उपयोग करना चाहिये। इसमें एक विशेषता यह है कि कुनैन की तरह अधिक सेवन करने पर भी नुकसानदायक नहीं है।

## प्राणदा गुटिका

सोंठ १२ तोला, काली मिर्च १६ तोला, पीपल ८ तोला, चव्य ४ तोला, तालीसपत्र ४ तोला, नागकेशर २ तोला, पीपलामूल ८ तोला, तेजपात ६ माशे, छोटी इलायची १ तोला, दालचीनी ६ माशे और गुड़ १२० तोला लेकर गुड़ की चासनी में अन्य समस्त ओषधियों का कूट-कपड़छान किया हुआ चूर्ण मिला, १-१ माशे की गोलियाँ बना, छाया में सुखा कर रख लें। —भै० र०

**मात्रा और अनुपान**—१-२ गोली, दिन में दो बार दूध या ठण्डे जल के साथ दें।

**गुण और उपयोग**—यह खूनी, बादी और प्राकृतिक दोष से उत्पन्न बवासीर के लिये सर्वोत्तम दवा है। इसके नियमित सेवन से बवासीर में खून गिरना बन्द हो जाता है और बवासीर के मस्से सूखने लगते है। पाण्डु, कृमि, पेट-दर्द, गुल्म, श्वास खाँसी आदि रोगों में इस औषध से अच्छा लाभ होता है।

यह वटी मूत्रकृच्छ्र, वातरोग, गलग्रह, विषमज्वर, मन्दाग्नि, पाण्डु, कृमि, हृद्रोग, गुल्म, श्वास और खाँसी से पीड़ित रोगियों के लिये भी समान गुणकारी है।

**नोट:**—यदि अर्श के साथ मलावरोध भी हो, तो इस योग में सोंठ के स्थान पर हर्रे डालनी चाहिये, और यदि पित्तार्श में सेवन कराना हो, तो गुड़ के स्थान में समस्त चूर्ण से चौगुना शक्कर डालनी चाहिये। गोलीयाँ गुड़ या शक्कर की चासनी बना, उनमें अन्य औषधियों का चूर्ण मिला कर बनानी चाहिये।

## प्लीहारि वटी

एलुवा, अभ्रकभस्म, कसीस, और लहसुन, प्रत्येक समान भाग लेकर सबको तीन पहर गूमा के रस में घोट कर ६-६ रत्ती की गोलियाँ बना कर रख लें। —भै० र०

**मात्रा और अनुपान**—१ से ४ गोली, दिन मे गरम जल के साथ दें।

**गुण और उपयोग**—प्लीहा (तिल्ली) के लिए यह अच्छी दवा है। इसके सेवन से पेट की बढ़ी हुई तिल्ली कट जाती है और तिल्ली के बढ़ जाने से होने वाले ज्वर, खाँसी, सूजन, तथा मन्दाग्नि आदि रोग भी अच्छे हो जाते हैं। यकृत् विकार (लीवर बढ़ कर अपने कार्य में असमर्थ हो जाना), गुल्म, मन्दाग्नि, सूजन आदि में भी यह औषध फायदेमन्द है।

## बालजीवन गुटिका

गोरोचन ३ माशे, एलुवा (मुसब्बर) ६ माशा, उसारे रेबन्द, केशर, कटेरी छोटी, जीरा, यवक्षार, सत्यानाशी के बीज प्रत्येक १-१

तोला लेकर, महीन चूर्ण कर अदरक के रस में ६ घण्टे घोट कर मूंग के बराबर गोलियाँ बना, छाया में सुखा कर रख लें। —ध०

**मात्रा और अनुपान**—१-१ गोली आवश्यकतानुसार शहद या माता के दूध से दें।

**गुण और उपयोग**—यह बच्चों की पसली (डब्बा रोग) चलना, कब्जियत, आफरा, श्वास, कास, पेशाब रुकना आदि को दूर करती तथा बच्चे को हृष्ट-पुष्ट बनाती है।

अक्सर बच्चों को कफ वृद्धि के कारण दस्त कब्ज हो जाता है। जिससे बच्चे का पेट फूल जाता, दस्त नहीं होता, बच्चे अधिकतर रोते ही रहते, बच्चे का मुँह भरा हुआ-सा मालूम पड़ता, कफ-वृद्धि के कारण श्वास लेने में भी दिक्कत होती तथा नाक का श्वास बन्द हो जाने से मुँह से ही साँस लेना पड़ता है, आदि उपद्रव होने पर यह वटी देने से प्रकुपित कफ शान्त हो जाता और दस्त खुल कर होने लगते हैं तथा दस्त के साथ ही कफ भी निकल जाता है।

## बालवटी

सफेद जीरा, छाया में सुखाया हुआ पोदीना, हर्रे, बायबिडंग, लौंग, अतीस, सौंफ, जायफल, भाँग, रूमीमस्तगी, कच्छपास्थि-भस्म (कछुए की पीठ की भस्म), अपराजिता के बीज, जहरमोहरा की पिष्टी और केशर, सम भाग लेकर कपड़छान चूर्ण कर प्रत्येक दवा ग्वारपाठे के रस में पीस १-१ रत्ती की गोलियाँ बना, छाया में सुखा कर शीशी में रख लें। —सि० यो० सं०

**मात्रा और अनुपान**—१-१ गोली सुबह-शाम माँ के दूध अथवा शहद में मिला कर चटा दें।

**गुण और उपयोग**—बच्चे को विकृत दूध अथवा कफ वृद्धि के कारण दूध नहीं पचता है। दूध पीने के बाद थोड़ी ही देर में उगल देता है अथवा पच भी गया तो अच्छी तरह से हजम न होने के कारण फटे-फटे दस्त होने लगते हैं। रात में नींद नहीं आती, बराबर तो नहीं, किन्तु अधिक देर तक जागता और रोता ही रहता है।

सर्दी जोर की हो जाती है, साथ-साथ खाँसी भी आने लगती है—इन उपद्रवों को दूर करने के लिये इस वटी का उपयोग करना सर्वोत्तम है।

## बोलादि वटी

हीरा बोल (मुरमकी) २ तोला, शुद्ध सुहागा १ तोला, कसीस १ तोला, घी में सेंकी हुई हींग और मुसब्बर १-१ तोला, सबको जटामांसी के क्वाथ में पीस कर २-२ रत्ती की गोलियाँ बना, छाया में सुखा कर रख लें। —सि० यो० सं०

**मात्रा और अनुपान**—२-२ गोली, सुबह-शाम—भोजन के आध घण्टा बाद जल से दें।

**गुण और उपयोग**—स्त्रियों के मासिक धर्म की गड़बड़ी में इसका उपयोग किया जाता है। यह गर्भाशय को शक्ति प्रदान करती तथा मासिक धर्म सम्बन्धी उपद्रवों को भी दूर करती है।

## व्योषादि वटी

सोंठ, पीपल, मिर्च, अम्लवेत, चव्य, तालीसपत्र, चित्रकमूल, सफेद जीरा और इमली का गूदा १-१ तोला, दालचीनी, तेजपात, छोटी इलायची का चूर्ण ६-६ माशे, सबको एकत्र कूट-कपड़छान चूर्ण कर २० तोला गुड़ मिलाकर एक-एक माशे की गोलियाँ बना, छाया में सुखा कर रख लें। —शा० सं०

**मात्रा और अनुपान**—१-१ गोली, दिन भर में चार गोली गरम जल से दें।

**गुण और उपयोग**—सर्दी की यह प्रसिद्ध दवा है। इसका उपयोग अधिकतर सर्दी, जुकाम, पीनस, नजला आदि रोगों में किया जाता है। यह नवीन कफ को बाहर निकालता तथा बढ़े हुए कफ को शमन करता है। साथ ही सर्दी से होने वाले उपद्रवों में यथा—शिर में दर्द होना, शिर भारी रहना, भूख नहीं लगना आदि उपद्रवों को भी दूर करता है।

**प्रतिश्याय**—ज्यादे वर्षा में भींगने, ठण्ढ लगने, कड़ी धूप में

घूमने, रात्रि जागरण, दिवास्वप्न, अजीर्ण, एकाएक पसीना बन्द हो जाने आदि कारणों से जुकाम हो जाता है। कस्बे या शहरों मे आजकल धुआँ तथा धूलमिश्रित वायु में ही अधिक काल रहना पड़ता है। अतएव स्वच्छता के अभाव में यह रोग उत्पन्न हो जाता है। यही कारण है कि देहातों की अपेक्षा कस्बे तथा शहरों में इस रोग का प्रसार विशेष देखने मे आता है।

उक्त अपथ्य के कारण जुकाम उत्पन्न हो जाता है। नासा और गले की श्लैष्मिक कला मे शोथ (सूजन) होने से सर्दी और ज्वर दोनों हो जाते है। जुकाम होने पर बेचैनी, सम्पूर्ण शरीर मे दर्द, अगड़ाई आना, नाक और आँखों से जल बहना, छीक आना, शिर-दर्द, शिर का भारीपन, खुश्क-खाँसी, स्वरभंग, अरुचि आदि विकार उत्पन्न होते है। अगर समय पर इसका उचित उपचार न हुआ तो जुकाम से अनेक प्रकार के रोग उत्पन्न हो जाते है। इनमे मन्द-मन्द ज्वर, अरुचि, कफ, खाँसी, बलगम गिरना, नाक से दुर्गन्ध आना तथा दुर्गन्धयुक्त स्राव होना, शिर-दर्द आदि प्रधान उपद्रव उत्पन्न होते है। ऐसे भयंकर रोग को नाश करने के लिये व्योषादि वटी का उपयोग गरम जल से करना चाहिये।

## वृद्धिवाधिका वटी

शुद्ध पारद, शुद्ध गन्धक, लौहभस्म, ताम्रभस्म, कांस्यभस्म, वगभस्म, शुद्ध हरताल, शुद्ध तूतिया, शङ्खभस्म, कौड़ीभस्म, सोंठ, मिर्च, पीपल, हर्रे, बहेड़ा, आँवला, चव्य, बायबिडंग, विधारामूल, कचूर, पीपरामूल, पाठा, हपुषा, वच, इलायची के बीज, देवदारु, सेंधानमक, काला नमक, विड्लवण, समुद्र लवण और काच लवण प्रत्येक समान भाग लेकर प्रथम पारा-गन्धक की कज्जली बनावें। फिर उसमें अन्य औषधियों का कपड़छान चूर्ण तथा भस्में मिला कर हर्रे के क्वाथ में घोट कर ३-३ रत्ती की गोलियाँ बना, छाया में सुखा कर रख लें। —भै० र०

**मात्रा और अनुपान**—एक-एक गोली सुबह-शाम, ताजा पानी या बड़ी हरीतकी के क्वाथ के साथ दें।

**गुण और उपयोग**—यह नये-पुराने सभी तरह के अण्ड-वृद्धि रोग को दूर करती है। अन्त्र वृद्धि (हार्नियाँ) में भी इस वटी से लाभ होता है। अण्डकोष में वायु भर जाना, दर्द होना तथा नये दूषित रस का उतरना, रक्त एवं जल भरना आदि सभी प्रकार के अण्डकोष के विकारों में यह दवा गुण करती है। किन्तु प्रारम्भिक अवस्था की अपेक्षा पुरानी अवस्था में—जब अण्डकोष में जल भर गया हो तब विशेष लाभ नहीं करती है। अतएव अण्ड-वृद्धि का आभास होते ही यह दवा शुरू कर देनी चाहिये ताकि आगे वृद्धि न हो, साथ ही कदम्ब पत्र पर घी का लेप कर उसे सेंक कर अण्डकोष पर लपेट लगोंटा से कस देना चाहिये। इससे प्रारम्भिक अवस्था में बहुत लाभ होता है।

## ब्राह्मीवटी ( स्वर्णघटित )

अभ्रकभस्म, संगेयशव की भस्म या पिष्टी, अकीक की भस्म या पिष्टी, माणिक्यभस्म या पिष्टी, चन्द्रोदय, प्रवालभस्म या पिष्टी, कहरवा पिष्टी, स्वर्णभस्म या वर्क, मोती पिष्टी या भस्म प्रत्येक ६-६ माशे, जायफल, लौंग, कूठ, जावित्री, स्याह जीरा, छोटी पीपल, दालचीनी, अनीसून, असगन्ध, अकरकरा, धनिया, बंशलोचन, छोटी इलायची के बीज, शंखाहुली, श्वेत चन्दन, सौंफ, तेजपात, नागकेशर, रूमीमस्तगी, पीपलामूल, चित्रकमूल की छाल और कुलिंजन प्रत्येक ४-४ माशे और कस्तूरी, अम्बर, ब्राह्मी, निशोथ, अगर और केशर प्रत्येक डेढ़-डेढ़ तोला लें। प्रथम चन्द्रोदय, केशर, कस्तूरी तथा अम्बर को खूब महीन पीसें, उसमें अन्य भस्में और पिष्टियाँ मिला कर सोने का वर्क एक-एक करके मिलावें, पीछे अन्य द्रव्यों का कपड़छान किया हुआ चूर्ण मिला एक दिन ब्राह्मी के स्वरस में मर्दन कर, २-२ रत्ती की गोलियाँ बना, छाया में सुखा कर शीशी में रख लें। —सि० यो० सं०

**मात्रा और अनुपान**—१-२ गोली दिन में २-३ बार, आवश्यकतानुसार मक्खन, मलाई, दूध आदि के साथ दें। शीतांग, सन्निपात

में—दो-दो घण्टे बाद या आवश्यकतानुसार पान के रस या मधु से दें। मियादी बुखार में पान के रस और मधु से दें। मूर्च्छा और पागलपन आदि वात-विकार में दशमूल काढ़ा के साथ तथा अनिद्रा-रोग में मांस्यादि क्वाथ के साथ देना चाहिये।

**गुण और उपयोग**—यह वटी स्नायविक दुर्बलता को दूर करने तथा स्मरण शक्ति और बुद्धि बढ़ाने के लिये आयुर्वेद में बहुत प्रसिद्ध है। इसके उपयोग से ज्ञानवाहिनी नाड़ियों की शक्ति बढ़ती है। शीतांग सन्निपात में बेहोशी और नाड़ी की गति क्षीण हो जाने पर इससे बड़ा लाभ होता है। दिमाग की कमजोरी, हृदय की दुर्बलता, अनिद्रा, हिस्टीरिया, मूर्च्छा, पागलपन, स्मरण शक्ति का अभाव आदि मस्तिष्क-विकारों में यह वटी बहुत फायदेमन्द है। मोतीझरा और मियादी बुखार की बेचैनी, प्रलाप आदि में वैद्यगण इसका प्रयोग कर अपूर्व यश लाभ करते हैं। जीर्णज्वर के बाद की निर्बलता या किसी भी दीर्घ रोग से मुक्त होने के बाद की कमजोरी इस वटी से बहुत शीघ्र दूर हो जाती है।

दूसरी—५ तोला रस सिन्दूर, अभ्रकभस्म, वंगभस्म, शुद्ध शिलाजीत, कालीमिर्च, पीपल, बायबिडंग प्रत्येक १-१ तोला लेकर कूट-कपड़छान चूर्ण बना, ब्राह्मी के क्वाथ में घोट कर चना बराबर गोलियाँ बना, सुखा कर सुरक्षित रख लें।

यह वटी उपरोक्त वटी से गुण में किंचित् न्यून है। फिर भी ताकत और स्मरण शक्ति की वृद्धि तथा कमजोरी दूर करने के लिये बहुत उपयोगी है।

## भागोत्तर गुटिका

शुद्ध पारा १ तोला, शुद्ध गंधक २ तोला, छोटी पीपल ३ तोला, हर्रे ४ तोला, बहेड़ा ५ तोला, अडूसा की जड़ की छाल या छाया में सुखाये हुए फूल ६ तोला, भारंगी की जड़ ७ तोला और मुलैठी ८ तोला लें। प्रथम पारा-गंधक की कज्जली बनाकर बाद में उसमें अन्य द्रव्यों का कपड़छान चूर्ण मिला बबूल के अन्तर्छाल के क्वाथ की

२१ भावना दे, २-२ रत्ती की गोलियाँ बना, छाया में सुखाकर रख लें। —सि० यो० सं०

**मात्रा और अनुपान**—१-१ गोली सुबह-शाम, मधु के साथ अथवा गोजिह्वा क्वाथ, या द्राक्षारिष्ट अथवा शर्बत जूफा* के साथ दें।

**गुण और उपयोग**—यह खाँसी और दमा की उत्तम दवा है। विशेषकर वात-पित्त प्रधान सूखी खाँसी में जब कफ नहीं निकलता हो, कफ सूखकर छाती में बैठ गया हो, खाँसी ज्यादा जोर पर हो, मुँह सूखना, आँखें लाल हो जाना, प्यास लगना, बुखार का भी कुछ-कुछ सन्देह होना, शरीर में दर्द, दम फूलना आदि लक्षण होने पर यह वटी शर्बत जूफा के साथ देने से बहुत लाभ करती है। यह दवा प्रकुपित वात और पित्त को शान्त कर उससे होने वाले उपद्रवों को भी शान्त कर देती है। छाती में जमे हुए कफ को पिघला कर बाहर निकालती और श्वासनली को साफ करती है।

## मकरध्वज वटी

स्वर्ण भस्म २ तोला, वंगभस्म, चाँदीभस्म, लौहभस्म, कस्तूरी, मोतीभस्म, जावित्री, जायफल प्रत्येक १-१ तोला, कांस्यभस्म, रस सिन्दूर, कपूर, प्रवालभस्म, अभ्रकभस्म प्रत्येक १-१ तोला और

* **शर्बत जूफा**—मुनक्का ३० तोला, उन्नाव २० तोला, लहसोड़े के पके और सूखे फल २० तोला, सूखे अंजीर २० तोला, सोसन की जड़ २० तोला, मुलैठी २० तोला, सौंफ की जड़ २० तोला, कपास की जड़ १० तोला, जूफा १० तोला, हंसराज १० तोला, विहीदाना ५ तोला, अनीसून ५ तोला, सौंफ ५ तोला, जौ छिले हुए २ तोला, अलसी ३ तोला, जटामांसी ५ तोला, खतमी के बीज ५ तोला, सबको लेकर जौकुट करके तीन गुने जल में रात को भिगो दें। सबेरे मन्दी आँच पर पकावें। जब एक तिहाई जल रह जाय, तब ठण्डा करके कपड़े से छान लें। पीछे उसमें ६ सेर चीनी मिलाकर पकावें। जब शहद जैसी चाशनी हो जाय, तब नीचे उतारकर ठण्डा होने दें। जब ठण्डा हो जाय, तब कपड़े से छानकर बोतल में भरकर रख लें। —सि० यो० सं०

स्वर्ण सिन्दूर ४ तोला लें। सबको एकत्र करके जल के साथ खरलकर २-२ रत्ती की गोलियाँ बना, छाया में सुखा कर रख लें। —भै० र०

**मात्रा और अनुपान**—१-१ गोली सुबह-शाम अदरक रस और मधु या मिश्री-मक्खन-मलाई या दूध के साथ दें।

**गुण और उपयोग**—अनुपान भेद से यह अनेक प्रकार के रोगों को नाश करती है। वायु, पित्त, कफ, त्रिदोष विकार, प्राकृतिक विकृति, द्वन्द्वज, उन्माद, मोह और मूर्च्छा आदि रोग इसके सेवन से नष्ट होते हैं। यह कान्तिवर्द्धक और पुष्टिदायक भी है।

यह दिल और दिमाग को पुष्टिकारक, शीघ्र पतननाशक, स्तम्भन शक्ति बढ़ाने वाली एवं नपुंसकता और नामर्दी को मिटाकर बल-वीर्य बढ़ाने में श्रेष्ठ है। इसके सेवन से क्षीण हुए धातु पुष्ट हो जाते हैं, तथा शरीर का वजन बढ़ जाता है। बिना नशीली वस्तु के स्तम्भन शक्ति के लिये यह उत्तम दवा है। ढलती उमर में संभोग शक्ति बनाये रखने के लिये इसका प्रयोग करना उत्तम है। गाढ़ी निद्रा और मानसिक बल के लिये भी यह बहुत ही उत्तम योग है।

## मधुकाद्य गुटिका

मुलैठी, महुआ, मुनक्का, पीपल, बंशलोचन, दालचीनी, तेजपात और इलायची प्रत्येक १-१ तोला, खाँड़ ८ तोला, मुनक्का, मुलैठी, खजूर ४-४ तोला लेकर कूटने योग्य औषधियों को कूट कर महीन (कपड़छान) चूर्ण बना लें। शेष चीजों को पत्थर पर पीस कर महीन कर लें। फिर सबको शहद में मिला १-१ माशे की गोली बना, सुखा कर रख लें। —बंगसेन

**मात्रा और अनुपान**—१-१ गोली, सुबह-दोपहर और शाम, बकरी के दूध के साथ या मधु से दें।

**गुण और उपयोग**—इसके सेवन से रक्तपित्त, खाँसी, छर्दि, अरुचि, मूर्च्छा, हिचकी, भ्रम, क्षतक्षय, स्वरभंग, पुरानी वातव्याधि, थूक में रक्त जाना, हृदय और पसली की पीड़ा, तृष्णा तथा ज्वर का नाश होता है।

यह दवा पित्त-प्रकोपजन्य उपद्रवों को नाश करती है। विशेष कर रक्त-पित्त में यह अधिक उपयोगी है। रक्त-पित्त की किसी भी अवस्था में इसका प्रयोग करने से आशातीत लाभ होता है। यह राजयक्ष्मा की खाँसी में भी काफी लाभ करता है। इसके सेवन से साधारण खाँसी भी अच्छी हो जाती है।

## मरिचादि वटी

काली मिर्च, पीपल, पाठा, यवक्षार, सोंठ, इलायची, तेजपात, दालचीनी, हर्रे, सेंधा नमक और अम्लवेत समान भाग लेकर कूट-कपड़छान चूर्ण बना, शहद में मिलाकर ४-४ रत्ती की गोलियाँ बना रख लें। —ग० नि०

**मात्रा और अनुपान**—१-१ गोली, दिन-रात में ५-६ गोली मुँह में रखकर चूसें।

**गुण और उपयोग**—खाँसी के लिये मरिचादि वटी बहुत प्रसिद्ध दवा है। इससे सब तरह की खाँसी दूर हो जाती है। यह स्वर-भंग, गले की खराबी, सर्दी, जुकाम, खाँसी आदि में फायदा पहुँचाती है।

कफ-वृद्धि के कारण कभी-कभी गले में दर्द होने लगता है, अथवा गलसुण्डिका बढ़ जाती है—जिसे अंग्रेजी में "टान्सिल" कहते हैं। इसके बढ़ जाने से खाना-पीना कठिन हो जाता है। गले में इतना दर्द बढ़ जाता है कि पानी तक नहीं पीया जाता साथ ही गले के भीतर सूजन हो जाती, तथा श्वासनली कफ से भरी हुई रहती है। कभी-कभी बुखार भी हो जाता है। ऐसी दशा में इस मरिचादि वटी को गर्म जल के साथ देने से बहुत लाभ होता है। नई सर्दी (जुकाम) में भी इसे गर्म जल के साथ देना लाभदायक है।

## महाभ्र वटी

अभ्रकभस्म, शुद्ध मैनसिल, ताम्रभस्म, लोहभस्म, शुद्ध पारा, शुद्ध गन्धक, सुहागे की खील, यवक्षार, हर्रे, बहेड़ा, आँवला प्रत्येक ४-४ तोला, शुद्ध विष ४ माशा और कालीमिर्च का चूर्ण ४ तोला

लेकर सबको एकत्र मिला, गूमा, वासक और पान—इनके रस में पृथक्-पृथक् १-१ दिन घोट कर १-१ रत्ती की गोलियाँ बना लें।
—र० सा० सं०

**मात्रा और अनुपान**—१-१ गोली, सुबह-शाम दशमूल-क्वाथ से दें।

**गुण और उपयोग**—यह वटी प्रसूत रोग के लिये बहुत उपयोगी है। बच्चा पैदा होने के बाद रस-रक्तादि धातु तथा वात-पित्त और कफादि दोष निर्बल हो जाते हैं। ऐसी हालत में थोड़ा भी कुपथ्य होने से अनेक प्रकार के रोग आक्रमण कर देते हैं। फिर मन्दाग्नि; भूख न लगना, अन्न पर अरुचि, उठने-बैठने में तकलीफ मालूम होना आदि उपद्रव प्रारम्भिक अवस्था में उत्पन्न होते हैं। ऐसी हालत में यह वटी अमृत समान गुण करती है। इसके सेवन से ज्वर शीघ्र छूट जाता है। यह वटी गर्भाशय को भी शक्ति प्रदान करती तथा शरीर में रक्त की वृद्धि करती है।

## महाशंख वटी

सेंधा नमक, काला नमक, सामुद्र नमक, सांभर नमक, नौसादर, घी में सेंकी हुई हींग, शंख भस्म, इमली का क्षार, सोंठ, काली मिर्च, पीपल, शुद्ध गन्धक, शुद्ध पारद, शुद्ध बच्छनाग प्रत्येक समभाग लेकर प्रथम पारा-गन्धक की कज्जली बना उसमें अन्य दवाओं का कपड़छान चूर्ण मिला चित्रकमूल और अपामार्ग के क्वाथ तथा नीबू के रस की एक-एक भावना दें, फिर अम्लवर्ग में घोट कर २-२ रत्ती की गोलियाँ बना लें।
—भै० र०

**मात्रा और अनुपान**—१-१ गोली भोजन के बाद गर्मजल के साथ दें।

**गुण और उपयोग**—अजीर्ण और वायु के कारण उत्पन्न हुये पेट दर्द तथा परिणाम शूल की उत्तम दवा है। इसके सेवन से अजीर्ण की शिकायत मिटती है। भोजन का परिपाक बहुत अच्छी तरह से होता है। मन्दाग्नि की समस्त शिकायतों को नष्ट कर यह जठ-

राग्नि को प्रदीप्त करती है। इससे भूख खुल कर लगती है और अधिक गरिष्ठ चीज खा लेने या अधिक भोजन करने पर जो अचानक अजीर्ण हो जाता है, उसे मिटाने के लिये यह बहुत अच्छी दवा है।

## मुक्तादि वटी

मोती पिष्टी २ तोला, सोने का वरक ६ माशे, चाँदी का वरक १ तोला, नाग केशर २ तोला, कमल के फूलों के अन्दर का केशर १ तोला, जीरा गुलाब (गुलाब के पुष्प का केशर) १ तोला, केशर आधा तोला, कपूर चौथाई तोला, कहरवा १ तोला, जहर मोहरा खताई १ तोला, संगेयशब १ तोला, गोरोचन १ तोला और गोदन्ती-भस्म सब दवा के बराबर लें। दोनों वरकों को छोड़ सबका कपड़छान चूर्ण करके पीछे उसमें वरक १-१ करके मिलावें। फिर अच्छे गुलाब के अर्क में आठ दिन मर्दन कर २-२ रत्ती की गोलियाँ बना, छाया में सुखा कर रख लें। —सि० यो० सं०

**मात्रा और अनुपान**—१-१ गोली, गाय या माता के दूध के साथ दें।

**गुण और उपयोग**—बच्चों के लिये यह वटी अमृत समान लाभदायक है। बालकों के जीर्णज्वर, बालशोष (सूखा रोग), दूध न पचकर अपच ही दस्त हो जाना या उल्टी होना और खाँसी आदि रोगों के लिये रामबाण दवा है। इस वटी के सेवन से बच्चे हृष्ट-पुष्ट और नीरोग हो जाते हैं।

## मेहमुद्गर वटी

रसौत, बायबिडंग, देवदारु, बेलगिरी, गोखुरू, अनारदाना, चिरायता, पीपलामूल, सोंठ, मिर्च, पीपल, हर्रे, बहेड़ा, आँवला और निशोथ प्रत्येक का कपड़छान किया हुआ चूर्ण १-१ तोला, लौहभस्म सब दवा के बराबर तथा शुद्ध गूगल ४ तोला लेकर सबको एकत्र कूटें और आवश्यकतानुसार घी डाल कर ३-३ रत्ती की गोलियाँ बना, छाया में सुखा कर रख लें। —भै० र०

**मात्रा और अनुपान**—१-१ गोली, प्रातः-सायं ताजे जल के साथ या बकरी के दूध से दें।

**गुण और उपयोग**—इस वटी के सेवन से प्रमेह रोग और पेशाब के साथ वीर्य निकलना, स्वप्नदोष आदि वीर्य सम्बन्धी सभी शिकायतें मिट जाती हैं। मूत्रकृच्छ्र (जलन और तकलीफ के साथ रुक-रुक कर पेशाब होना), पेशाब का रुक जाना, पथरी आदि मूत्राशय सम्बन्धी रोगों के लिये भी यह बहुत फायदेमन्द है। कामला, पाण्डु, धातुगत ज्वर, रक्तपित्त, ग्रहणी, आमदोष, अग्निमांद्य और अरुचि आदि रोग भी इसके सेवन से नष्ट हो जाते हैं।

## रजःप्रवर्त्तिनी वटी

एलुआ, सुहागे की खील, हीराकसीस, भुनी हींग प्रत्येक समान भाग लेकर घृतकुमारी के रस में घोट कर ३-३ रत्ती की गोलियाँ बना, सुखा कर रख लें। —भै० र०

**मात्रा और अनुपान**—१-१ गोली सुबह-शाम—मासिकधर्म होने के एक सप्ताह पहले से गरम जल के साथ दें। अथवा उलट-कम्बल के क्वाथ से दें।

**गुण और उपयोग**—स्त्रियों के मासिक धर्म रुक जाने पर कमर और पेड़ू में दर्द होना, हाथ-पैर के तलुओं तथा आँखों में जलन होना, हरारत रहना आदि विकारों को दूर करने के लिये यह चमत्कारिक दवा है। यह दवा रुके हुए मासिक धर्म को खोलने के लिये बहुत प्रसिद्ध है। इसके सेवन से मासिक धर्म खुल कर आने लगता है, इसमें जरा भी संदेह की बात नहीं है। मासिक धर्म की खराबी से उत्पन्न होने वाले उपद्रव को यह तुरत दूर करती है।

यह स्त्रियों के बीजायश (डिम्ब कोष) तथा गर्भाशय की अशक्ति को दूर कर गर्भ धारण करने की शक्ति प्रदान करती है।

## रविसुन्दर वटी

शुद्ध बच्छनाग, शुद्ध पारा, शुद्ध गंधक, अम्लवेत, सोंठ, पीपल, काली मिर्च और शुद्ध धत्तूर बीज, प्रत्येक समान भाग लेकर प्रथम

पारा-गंधक की कज्जली बना, फिर उसमें अन्य दवाओं का कपड़छान चूर्ण मिला सबको एकत्र कर स्नुही (सेहुण्ड) के दुग्ध की ३ भावना और दन्तीमूल, चित्रक, धत्तूर, निशोथ तथा अदरख इनके रस की ७-७ भावना देकर मूंग के बराबर गोलियाँ बना, सुखाकर रख लें।
—र० रा० सु०

**मात्रा और अनुपान**—१-१ गोली, सुबह-शाम भोजन के बाद गर्म जल से दें।

**गुण और उपयोग**—यह वटी वात व कफजन्य मन्दाग्नि, अजीर्ण, आमाजीर्ण, रसशेषाजीर्ण, पेट-दर्द, पेट में वायु भर जाना, अपच दस्त होना आदि रोगों में बहुत शीघ्र कार्य करती है।

अजीर्ण—कफ वृद्धि के कारण जठराग्नि मन्द हो जाती है। फिर पाचक रस की उत्पत्ति न होने से अन्नादिक का पचन ठीक तरह से नहीं हो पाता, जो कुछ भी खाया जाता है, सब आमाशय में जमा होता रहता है। इसमें—पेट फूलना, पेट भारी हो जाना, जी मिचलाना आलस्य, अपच होकर दस्त होना आदि लक्षण होते हैं। ऐसी दशा में रविसुन्दर वटी का उपयोग करना बहुत लाभकर होता है। यह बढ़े हुए कफ-दोष को शान्त कर पाचक पित्त (जठराग्नि) को प्रदीप्त करता है, जिससे अन्नादिक का पचन ठीक से होने लगता है और धीरे-धीरे सब उपद्रव भी दूर हो जाते हैं।

## रेचन वटी

हर्रे का कपड़छान किया हुआ चूर्ण ५ तोला; शुद्ध जमालगोटा १ तोला दोनों को सेहुण्ड (थूहर) के दूध में घोट कर ४-४ रत्ती की गोलियाँ बना, छाया में सुखा कर रख लें। —र० चि० म०

**मात्रा और अनुपान**—१-१ गोली रात को सोते समय गर्म जल या दूध से दें।

**गुण और उपयोग**—इस वटी के सेवन से सुख पूर्वक १-२ दस्त साफ हो जाते हैं। कदाचित् यदि रेचक वटी हजम भी हो जाय तो यह किसी प्रकार का नुकसान नहीं करती है। विशेष कर आम-संचय को यह बहुत शीघ्र नष्ट करती है।

मन्दाग्नि के कारण आमाशय की शिथिलता से पेट में विशेष आम-संचय हो जाता है ; जिससे मलवद्ध हो जाता, दस्त खुल कर नहीं होता ; पेट भारी तथा शरीर में आलस्य बना रहता है। ऐसी अवस्था में आमदोष को दूर करने के लिये इस वटी का उपयोग करना चाहिये।

## लवंगादि वटी

लौंग ८ तोला, बहेड़ा ४ तोला, छोटी पीपल ४ तोला, शक्कर तिगाल ४ तोला, काकड़ासिंगी २ तोला, अनार का सूखा छिलका १ तोला, दालचीनी २ तोला, खैरसार या कत्था १० तोला, सत-मुलेठी २० तोला, मुनक्का १० तोला, आक के फूल ५ तोला, नौसादर २ तोला, कपूर १ तोला और सुहागे की खील १ तोला लें। प्रथम मुनक्का और आक के फूल को कूट कर चौगुने जल में क्वाथ करें, जब चौथाई जल बाकी रह जाय तब कपड़े से छान कर उसमें मुलेठीसत्त्व, नौसादर, कपूर और सुहागे की खील मिलावें। पीछे अन्य द्रव्यों का सूक्ष्म कपड़छान चूर्ण मिला, मटर बराबर गोलियाँ बना, छाया में सुखा कर रख लें।—सि० यो० सं०

**मात्रा और अनुपान**—१-१ गोली, दिन भर में ५-७ गोली मुँह में रख कर चूसें।

**गुण और उपयोग**—खाँसी का दौरा रोकने के लिये यह वटी बहुत उपयोगी है। कफ नहीं निकलता हो, पुरानी ठसी हो, अधिक देर तक खाँसने पर जरा-सा पीला कफ का टुकड़ा निकल जाता हो, छाती में दर्द हो, शिर में भी दर्द हो, ऐसी हालत में इस वटी को मुँह में रख कर चूसने से कफ निकल आता है और श्वासनली साफ हो जाती है। खाँसी भी बन्द हो जाती है।

दूसरी—लौंग, काली मिर्च, बहेड़े के फल का छिलका १-१ भाग तथा खैरसार (कत्था) सबके बराबर लेकर यथाविधि कपड़छान चूर्ण बना, बबूल की छाल के क्वाथ में घोटकर चने बराबर गोलियाँ बना, सुखा कर रख लें। —वैद्य जीवन

**मात्रा और अनुपान**—१-१ गोली करके दिन भर में ५-७ गोली चूसना चाहिये।

**गुण और उपयोग**—खाँसी के लिये यह बहुत प्रसिद्ध वटी है। सूखी और गीली सभी तरह की खाँसी में लाभ करती है। गोली चूसने से गले की खराबी से उत्पन्न खाँसी में बड़ा फायदा होता है। मुँह में छाले पड़ जाने पर भी इससे लाभ होता है।

## लवण वटी

पाँचो नमक (सेंधा नमक, काला नमक, सामुद्र नमक, सोंचर नमक, काच नमक), यवक्षार, सज्जीखार, पीपल, काली मिर्च, सोंठ, पीपलामूल, चव्य, चित्रक, अजवायन और भुनी हींग—प्रत्येक समान भाग लेकर चूर्ण बनावें। फिर उसे बिजौरे नीबू के रस या बेर अथवा अनार के रस में घोट कर गोलियाँ बना लें।

—वा० भ०

**मात्रा और अनुपान**—१-१ गोली गर्म जल से भोजन के बाद दें।

**गुण और उपयोग**—यह अग्निदीपक तथा पाचक है। आमाजीर्ण और विष्टब्धाजीर्ण जो क्रमशः कफ-वात-दोष से उत्पन्न होते हैं उनमें यह बहुत फायदा करती है। यह संग्रहणी तथा आमातिसार में भी गुण करती है।

## लशुनादि वटी

छिलका निकाला हुआ लशुन २ तोला, जीरा दोनों, शुद्ध गन्धक, सेंधानमक, सोंठ, काली मिर्च, पीपल, घी में भुनी हुई हींग प्रत्येक १-१ तोला, इन सबको यथाविधि कूट-कपड़छान चूर्ण बना नीबू के रस में ३ दिन तक घोट कर ३-३ रत्ती की गोलियाँ बना सुखा कर रख लें। —वैद्य जीवन

**मात्रा और अनुपान**—१ से ४ गोली—भोजन के बाद गर्म जल से दें।

**गुण और उपयोग**—यह पेट में वायु भर जाने की उत्तम दवा है। इसके सेवन से मन्दाग्नि, उदर-वायु, पेट-दर्द आदि शीघ्र अच्छे हो जाते हैं। यह दीपन-पाचन तथा वायुनाशक है। अजीर्ण और विसूचिका (हैजा) आदि रोगों में बहुत फायदा करती है। अजीर्ण के कारण पेट में वायु भर जाता है, जिससे डकार आने लगती हैं। इस वायु को पचाने तथा डकारों को वन्द करने के लिये यह वटी बहुत उपयोगी है।

## शम्बूकादि वटी

क्षुद्र शंख (शम्बूक-घोंघा) भस्म, काली मिर्च, पाँचो नमक प्रत्येक समभाग लेकर करमी (कलम्बी) शाक के रस में १ दिन घोट कर ४-४ रत्ती की गोलियाँ बना, सुखा कर रख लें। —यो० र०

**मात्रा और अनुपान**—१-१ गोली गर्म जल से सुबह-शाम दें।

**गुण और उपयोग**—यह आम को पचाती तथा अजीर्ण, मन्दाग्नि, पेट-दर्द, परिणाम शूल, पित्तज शूल आदि रोगों को नाश करती है।

## शिलाजतु वटी

शुद्ध पारा, शुद्ध गन्धक ४-४ तोला लेकर कज्जली बनावें। फिर इसे लाल कमल के रस और कुटज की छाल के क्वाथ में २-२ दिन घोट कर सुखा लें। फिर उसमें ३२ तोला शिलाजित और ३२ तोला शक्कर तथा बंशलोचन, पीपल, आँवला, काकड़ा सिंगी, कटेली की जड़, कटेली के फल, दालचीनी, इलायची और तेजपात का चूर्ण प्रत्येक ४-४ तोला मिला खरल करें। फिर चार तोला शहद डाल कर उड़द के बराबर गोलियाँ बना लें। —भै० र०

**मात्रा और अनुपान**—१-१ गोली सुबह शाम। अनार का रस, दूध अथवा जल के साथ दें।

**गुण और उपयोग**—यह पाण्डु, कुष्ठ, ज्वर, प्लीहा, अर्श, भगन्दर, रक्तपित्त, रक्तप्रदर, शुक्रदोष आदि रोग नाशक है। इसके सेवन से वीर्य की क्षीणता, इन्द्रिय शिथिलता, स्वप्नदोष, टट्टी और

पेशाब के साथ वीर्य का जाना आदि शुक्र सम्बन्धी रोग नष्ट होते हैं। यह बल-वीर्य वर्धक भी है।

## शिलाजत्वादि वटी

त्रिवंग भस्म ३ तोला, छाया में सुखाई हुई नीम की पत्ती तथा गुड़मार की पत्ती का चूर्ण १०-१० तोला और शिलाजित १५ तोला लें। प्रथम शिलाजित में त्रिवंगभस्म मिलावें, पीछे अन्य चूर्ण मिलाकर ४-४ रत्ती की गोलियाँ बनावें। यदि इस योग को विशेष गुणशाली बनाना हो, तो इसमें आधा तोला सुवर्णभस्म मिला. गोलियाँ बना कर रख लें। —सि० यो० सं०

**मात्रा और अनपान**—४-४ घण्टे से ३-३ गोली करके दिन भर में १२ गोलियाँ ठण्डे जल के अनुपान से दें।

**गुण और उपयोग**—बहुमूत्र और मधुमेह में इस योग से अच्छा लाभ होता है।

## शुक्रमातृका वटी

गोखुरू, त्रिफला, तेजपात, इलायची-बीज, रसौत, धनिया, चव्य, जीरा, तालीस पत्र, सुहागे की खील और अनार दाना प्रत्येक २-२ तोला, शुद्ध गुग्गुल १ तोला, शुद्ध पारद, शुद्ध गन्धक, अभ्रक भस्म, लौहभस्म प्रत्येक ४-४ तोले लें। प्रथम पारा-गन्धक की कज्जली बनावें, फिर उसमें अन्य औषधियों के चूर्ण मिला कर सबको खरल कर रख लें (या पानी के साथ ४-४ रत्ती की गोलियाँ बना लें)।
—भै० र०

**मात्रा और अनुपान**—१-१ गोली, अनार के स्वरस, बकरी के दूध या जल से सुबह-शाम दें।

**गुण और उपयोग**—इस वटी का प्रभाव वातवाहिनी नाड़ी तथा वृक्क (मूत्र-पिण्ड) एवं वीर्यवाहिनी शिराओं पर विशेष होता है। इसके सेवन से वीर्यस्राव और वातज, पित्तज तथा कफज स्वप्नदोष, मूत्रकृच्छ्र, अश्मरी आदि रोग आराम होते हैं तथा वीर्य शुद्ध और गाढ़ा हो जाता है। यह रक्ताणुओं की वृद्धि कर माँस-ग्रन्थियों को सुदृढ़ बनाती है। इससे मानसिक शक्ति भी बढ़ती है।

## शूलवज्रिणी वटी

शुद्ध पारा, शुद्ध गन्धक, लौहभस्म प्रत्येक २-२ तोला, शुद्ध सुहागा, भुनी हुई हींग, ताम्रभस्म, सोंठ, मिर्च, पीपल, हर्रे, बहेड़ा, आँवला, कचूर, दालचीनी, इलायची, तेजपात, तालीसपत्र, जायफल, लौंग, अजवायन, जीरा और धनिया प्रत्येक १-१ तोला लेकर सबको एकत्र मिला कूट-कपड़छान चूर्ण बना बकरी के दूध में घोट कर १-१ माशे की गोलियाँ बना सुखा कर रख लें। —भै० र०

**मात्रा और अनुपान**—१-१ गोली सुबह-शाम। बकरी का दूध या ठंडे पानी के साथ दें।

**गुण और उपयोग**—इसके सेवन से आठ प्रकार के शूल, प्लीहा, गुल्म रोग, अम्लपित्त, आमवात, कामला, पाण्डु, शोथ, गलग्रह, वृद्धि रोग, श्लीपद, भगन्दर, कास, श्वास, व्रण, कुष्ठ, कृमि, हिचकी, अरुचि, अर्श, ग्रहणी रोग, अतिसार, विसूचिका, कण्डू, अग्निमान्द्य, पिपासा, पीनस और अन्य भी वातज, पित्तज तथा कफज रोग नष्ट होते हैं।

शूल रोग पर इस रसायन का बहुत उपयोग होता है। हमारा अनुभव भी है कि जिस रोगी को मन्दाग्नि के कारण मन्द-मन्द पेट में दर्द बना रहता हो, उसे यह दवा विशेष लाभ करती है। हम भोजन के बाद इस गोली को अर्क अजवायन या गर्म पानी के साथ देते हैं।

## सर्पगंधाघन वटी

सर्पगन्धा १० सेर, खुरासानी अजवायन की पत्ती या बीज २ सेर, जटामांसी १ सेर और भाँग १ सेर। इनका जौकुट दरदरा चूर्ण करके उसको अठगुने पानी में मन्दी आँच पर पकावें और लकड़ी के कोंचे से चलाते रहें। जब अष्टमांश जल बाकी रहे, तब ठंडा होने पर दो बार कपड़े से छान कर फिर मन्दी आँच पर पकावें। जब क्वाथ कलछू या लकड़ी के कोंचे में लगने लगे, इतना गाढ़ा हो जाय, तब उसको नीचे उतार कर धूप में सुखावें। जब गोली बनने योग्य हो जाय तब उसमें १०-२० तोला पीपलामूल चूर्ण मिलाकर ३-३ रत्ती की गोलियाँ बना लें। —सि० यो० सं०

**मात्रा और अनुपान**—१-१ गोली रात्रि को सोते समय दूध या जल के साथ दें।

**गुण और उपयोग**—इसके सेवन से मस्तिष्क को आराम मिलता है और निद्रा आती है। अतएव यह उन्माद में भी लाभदायक है। डाक्टर लोग भी "सर्पिना टेबलेट" के नाम से इसकी गोलियों का प्रयोग करते हैं। यह बहुत कटु और उष्णवीर्य है। अतएव पित्त प्रकृति वालों को कभी-कभी इसके सेवनोपरान्त पसीना छूटने लगता है। मूर्च्छा तक भी कभी-कभी आ जाती है—परन्तु वातानुलोमन करने में इसका प्रयोग अच्छा होता है। अतएव यह हाई ब्लडप्रेसर को घटाती और निद्रा भी अच्छी लाती है। स्वेदन गुण विशिष्ट होने से स्रोतसों को खोलती और नरम करती है। यदि इसे दूध के साथ उपयोग किया जाय तो पित्तवर्द्धक गुण भी कम हो जाता है।

इसके सेवन से अनिद्रा, अपतन्त्रक (हिस्टीरिया), उन्माद, अपस्मार, रक्त चाप (ब्लड प्रेसर) आदि रोग नष्ट हो जाते हैं। इससे नींद भी अच्छी आती है।

## सवीर वटो

सवीर,* केशर, लौंग का चूर्ण, श्वेतचन्दन का चूर्ण प्रत्येक

---

* **सवीर बनाने की विधि**—फिटकरी, कलमी शोरा, नौसादर, कसीस, सेंधानमक, नीलाथोथा और लोबान प्रत्येक ४-४ तोला, और पीला संखिया २ तोला ले कर सब को खरल में पीसे। पीसने से सब गीला हो जायगा, तब उसे लोहे के तवे में डाल अग्नि पर सुखा लें, फिर खरल में डालकर उसमें ३० तोला पारा मिला ३ दिन मर्दन कर ७ बार कपड़मिट्टी की हुई आतशी शीशी में भर कर बालुका यन्त्र में पकावें। प्रारम्भ में जबतक शीशी में जल युक्त वाष्प निकलती रहे, तबतक शीशी का मुँह खुला रखें। जब जलांश रहित श्वेत वर्ण का धुआँ आने लगे, तब शीशी के मुँह को मुलतानी या खड़िया मिट्टी की डाट लगा, ऊपर से चूना और गुड़ या प्लास्टर ऑफ पेरिस लगा दें। इसके बाद ६ घंटा और आँच दें। स्वांग शीतल होने पर शीशी को बाहर निकाल तोड़ कर गले में लगा हुआ श्वेत वर्ण का सवीर ( रस कपूर ) निकाल लें।

—सि० यो० सं०

४-४ तोला और कस्तूरी ६ माशे लें। प्रथम सवीर को खूब महीन पीसें, फिर उसमें केशर और कस्तूरी मिलाकर पान के रस में घोटें, जब खूब घुट जाय तब अन्य दवाओं का चूर्ण मिला पान के रस में १ दिन मर्दन कर १-१ रत्ती की गोलियाँ बना छाया में सुखा कर रख लें। —सि० यो० सं०

**मात्रा और अनुपान**—१-२ गोली, सुबह-शाम निगल कर ऊपर से मिश्री मिला हुआ गाय का (गरम करके पीने योग्य ठण्डा किया हुआ) दूध पिलावें।

**गुण और उपयोग**—फिरंगोपदंश के विष से होने वाले सब प्रकार के रोगों में इसके सेवन से अच्छा लाभ होता है।

**पथ्य**—इस गोली के सेवन काल में—खटाई, मिर्च, हींग, राई, आदि गरम मसाले तथा करेला, बैंगन, सरसों, मूली, एरण्ड-खरबूजा इनका शाक नहीं खाना चाहिये।

## सुखविरेचन वटी

जमालगोटे के बीज को फोड़कर उसके मगज (मींगी) की दो दाल कर लें। ऐसी २६ दाल को रात को एक कलईदार पात्र में उबलते हुए पानी में डाल कर रात भर ढँक कर रख दें। सबेरे उस दाल को हाथ से मसल कर जल से धो लें, पीछे खरल में डाल उनको खूब घोटें। दाल अच्छी तरह पिस जाने पर उसमें २ तोला सोंठ का कपड़छान चूर्ण मिला जल से ३ घंटा मर्दन कर २-२ रत्ती की गोलियाँ बना छाया में सुखा कर रख लें।

**मात्रा और अनुपान**—१ गोली, रात को सोते समय शीतल जल के साथ लें।

**गुण और उपयोग**—इसकी १ गोली लेने से ही प्रातः दस्त बगैर कष्ट के खूब साफ आता है, परन्तु इस गोली के सेवन करने से पहले मूंग की खिचड़ी घी मिलाकर खिला दें, ताकि पेट स्निग्ध )चिकना) हो जाय। इस क्रिया के बाद रेचन की गोली लेने से काफी फायदा होता है। रेचन के बाद पथ्य में दही-भात खाने को दें।

## संचेतनी वटी

सोंठ, पीपलामूल, बायबिडंग, चित्रक, दालचीनी, तेजपत्र, जावित्री, शुद्ध कुचला, शुद्ध बच्छनाग, मल्लभस्म, ताम्रभस्म, कस्तूरी प्रत्येक दवा समान भाग लेकर भाँगरे के रस में १२ घण्टे तक खरल कर चने बराबर गोलियाँ बना सुखा कर रख लें। —ध०

**मात्रा और अनुपान**——१-१ गोली २-२——३-३ घण्टे के बाद गरम जल के साथ दें।

**गुण और उपयोग**——यह वटी हृदय, मस्तिष्क तथा वातवाहिनी नाड़ियों को चेतना देनेवाली है तथा रक्त में गर्मी पैदा कर नाड़ी की गति को संचालन करती है।

सन्निपात में बेहोशी की हालत में इस वटी के उपयोग करने से शीघ्र लाभ होता है। कफ-वातप्रधान सन्निपात में इसका असर ज्यादा होता है। अन्तिमावस्था में——जब सर्वाङ्ग शरीर शीतल हो गया हो, नाड़ी की गति धीमी पड़ गयी हो, चेतना शक्ति क्षीण हो गयी हो, ऐसी भयंकर परिस्थिति में इस वटी के उपयोग से थोड़ी देर के लिये समस्त शरीर में गर्मी उत्पन्न होकर हृदय, नाड़ी तथा मस्तिष्क को उत्तेजित कर रोगी में चैतन्यता आ जाती है। ऐसी दशा में हृदय को बल देने वाला मकरध्वज, मोतीभस्म, स्वर्णभस्म हंसपोटली रस आदि का भी उपयोग करने से मृत्युमुख से रोगी निकल आता है।

## संजीवनी वटी

बायबिडङ्ग, सोंठ, छोटी पीपल, हर्रे, बहेड़ा, आँवला, वच, गिलोय, शुद्ध भिलावा, शुद्ध बच्छनाग प्रत्येक सम भाग लेकर प्रथम बच्छनाग और भिलावे को गोमूत्र में खूब महीन पीसें, पीछे अन्य द्रव्यों का सूक्ष्म कपड़छान चूर्ण मिला गोमूत्र में मर्दन करके १-१ रत्ती की गोलियाँ बना सुखा कर रख लें। —शा० सं०

**मात्रा**——१-२ गोली अदरक रस या मधु के साथ देना चाहिये।

**अनुपान**——अजीर्ण से होनेवाले ज्वर में और कफवात प्रधान

ज्वर में अदरक के रस और मधु के साथ और सन्निपात ज्वर में ३-७ लवंग और १०-२० ब्राह्मी की ताजी पत्ती पीस २-४ तोला जल में मिला कर उस जल के साथ दें। ज्वर में पतले दस्त होते हों तो ५ रत्ती दवा और जायफल को जल में घिस कर उसके साथ देना चाहिये।

**गुण और उपयोग**—यह वटी पसीना लानेवाली, पेशाब साफ करनेवाली तथा सर्प-विष, कीटाणु एवं ज्वरनाशक है। यह आमदोष को भी पचाती है और उससे उत्पन्न होनेवाले उपद्रव—ज्वर, विसूचिका आदि रोगों को भी नाश करती है। यह बच्छनाग प्रधान दवा है, अतएव यह कुछ उष्ण, स्वेदल तथा मूत्रल है। इन्हीं गुणों के कारण ज्वर में इसका प्रयोग करने से यह पसीना लाकर स्वेद मार्ग से तथा पेशाब लाकर मूत्र मार्ग से ज्वर-दोष को निकाल कर ज्वर को दूर करती है।

मन्दाग्नि के कारण पेट में आम संचय होने पर ज्वर हो जाता है। इसमें ज्वर होना, पेट में भारीपन, अपचित दस्त भी थोड़ा-थोड़ा होना, ज्वर की गर्मी बढ़ी हुई, पसीना बन्द रहना, बेचैनी, शिर में दर्द, पेट में भी दर्द बना रहना आदि उपद्रव होते हैं। ऐसी हालत में संजीवनी वटी के उपयोग से विशेष लाभ होता है क्योंकि यह आम दोष का पाचन करके ज्वर को भी दूर करती है तथा पसीना द्वारा भीतर के मल-दोष को भी बाहर निकाल देती है।

अधिक खा लेने या अभूख की दशा में फिर खा लेने अथवा दूषित पदार्थ आदि के सेवन से पाचन क्रिया में गड़बड़ी हो, अपचन हो जाता है। फिर पेट में दर्द, पेट भारी हो जाना, पतला और अपचित दस्त होना, पेशाब कम मात्रा में होना, कै होना आदि लक्षण उत्पन्न होते हैं। ऐसी हालत में—आरम्भिक अवस्था में १-१ गोली २-२ घण्टे पर देना चाहिये। यदि वमन और दस्त की अवस्था बढ़ती हुई नजर आवे तो २-२ गोली १-१ घण्टे पर दें। इससे भी उग्रावस्था में ४-४ गोली आधा-आधा घण्टा पर देने से अवश्य लाभ होता है। यह आम जन्य दोष को पचाते हुए वमन और दस्त को रोकती है तथा पेशाब साफ और खुलकर लाती है, जो इस

रोग में विशेष कष्ट देनेवाले होते हैं, साथ ही पाचक पित्त को जागृत कर अपचन दूर करती है।

## सारिवादि वटी

सारिवा, मुलैठी, कूठ, दालचीनी, छोटी इलायची, तेजपात, नागकेसर, फूलप्रियंगू, नीलोत्पल, गिलोय, लौंग, हर्रे, बहेड़ा, आँवला इनका चूर्ण १-१ तोला और अभ्रकभस्म, लौहभस्म १४-१४ तोला लेकर सबको एकत्र मिला भाँगरे के रस, अर्जुन के क्वाथ, जवाखार के पानी, मकोय के रस और गुंजा (चोंटली-करजनी) की जड़ के क्वाथ की १-१ भावना देकर ३-३ रत्ती की गोलियाँ बना लें।

—भै० र०

**मात्रा और अनुपान**—१-१ गोली प्रातःकाल धारोष्ण दूध या शतावर का रस अथवा लालचन्दन के क्वाथ के साथ दें।

**गुण और उपयोग**—यह वटी कर्णरोग, प्रमेह, रक्तपित्त, क्षय, श्वास, नपुंसकता, जीर्णज्वर, अपस्मार, अर्श, हृद्रोग, स्त्री रोग आदि रोगों को नष्ट करती है।

इस वटी का उपयोग कर्णरोग में किया जाता है। कान का बहना, कान में साँय-साँय आवाज होना आदि को दूर करता है। किसी भी कारण से मस्तिष्क में उष्णता पहुँचने पर अथवा वातवाहिनियों में विकृति होने से कान बहरा हो गया हो, या कान में दर्द होता हो, तो इसके सेवन से दूर हो जाता है। कान के रोगों के लिये यह उत्तम दवा है।

## सौभाग्य वटी

शुद्ध पारा, शुद्ध गंधक, लौहभस्म, अभ्रकभस्म, शुद्ध सिंगिया विष, लौंग, त्रिकुटा, कूठ, नागरमोथा, भुनी हुई हींग, बड़ी इलायची, जायफल, कायफल, त्रिफला, सफेद जीरा, काला जीरा, सज्जीखार, यवक्षार, सेंधा नमक, काला नमक, सांभर नमक, समुद्र नमक और सांगा नमक ये २७ दवाएँ सम भाग लेकर पहले पारा-गंधक की कज्जली बनावें, फिर शेष २५ दवाओं का चूर्ण मिला कर निर्गुण्डी, गूमा,

अपामार्ग, अदरक और पान के रस की एक-एक भावना देकर चने के बराबर गोलियाँ बना लें। —आरोग्य प्रकाश

**मात्रा और अनुपान**—१-१ गोली सुबह-शाम दशमूल क्वाथ, दूध या जल से दें।

**गुण और उपयोग**—यह नुस्खा शास्त्रोक्त नहीं आनुभविक है, किन्तु ; रस पीपरी की तरह इसका भी नाम बिहार प्रान्त में सर्वसाधारण से लेकर पढ़े-लिखे तक में सबकी जबान पर रहता है। प्रसूत रोग की तो यह खास दवा है। बहुत-सी स्त्रियाँ ऐसी होती हैं जिन्हें साल भर में एक या दो सप्ताह इस दवा का सेवन करना परमावश्यक हो जाता है।

## क्षार वटी

शुद्ध बच्छनाग १ तोला, अभ्रकभस्म २ तोला, शंखभस्म ४ तोला, इमली क्षार ८ तोला, ताम्रभस्म १६ तोला, त्रिकुटा चूर्ण ३१ तोला लेकर सबको एकत्र मिला तुलसी, भांगरा, विजौरा नीबू और अदरक इनके स्वरस की पृथक्-पृथक् सात-सात भावना देकर १-१ रत्ती की गोलियाँ बना, सुखा कर रख लें। —र० र० स०

**मात्रा और अनुपान**—१-१ गोली सुबह-शाम गर्म जल से दें।

**गुण और उपयोग**—यह वटी तीक्ष्ण और दीपन-पाचन है। ग्रहणी, गुल्म, शूल, अग्निमांद्य, अर्श, रक्त गुल्म और अरुचिनाशक है।

इस वटी का प्रयोग अग्निमांद्य, गुल्म और शूल रोगों में विशेष किया जाता है। यह अपनी तीक्ष्णता के कारण गुल्म को बहुत शीघ्र पचा देती है और जठराग्नि को प्रदीप्त कर मन्दाग्नि दूर कर पाचन क्रिया को सुधार देती है।

## क्षुधावती गुटिका

शुद्ध पारा, शुद्ध गंधक, अभ्रकभस्म, अजवायन, सोंठ, मिर्च, पीपल, त्रिफला, सोया, चव्य, जीरा, काला जीरा, पुनर्नवा, वच, दन्तीमूल, घण्टाकर्ण, दण्डोत्पलामूल, निशोथ, अनन्तमूल प्रत्येक का कूटकपड़छान किया हुआ महीन चूर्ण १-१ तोला और मण्डूरभस्म २

तोला लें। इन्हें अदरक के रस से मर्दन कर ४-४ रत्ती की गोली बना लें। —भै० र०

**मात्रा और अनुपान**——१-१ गोली सुबह-शाम गर्म जल या काँजी से दें।

**गुण और उपयोग**——यह गुटिका——अम्लपित्त, प्लीहा, पेट फूलना, भूख न लगना, आमवात, परिणाम शूल, अजीर्ण आदि रोगों के लिये अच्छी है। भोजन के बाद १-२ गोली खा लेने से मन प्रसन्न हो जाता और भूख खूब लगती है। जी मिचलाना, मुँह का स्वाद खराब होना; कब्जियत तथा अनपच के लिये यह वटी बहुत फायदेमन्द है।

अम्लपित्त में——जब दर्द के साथ वमन होता हो, अन्न या पानी तक भी न पचता हो, शरीर दुर्बल और कमजोर हो गया हो, खट्टी डकारें आती हों, ऐसी अवस्था में इससे बहुत फायदा होता है। यह पित्त को शमन करते हुए जठराग्नि को दीप्त कर देती है, जिससे अन्नादिक का पचन ठीक से होने लगता है। फिर धीरे-धीरे रोगी अच्छा हो जाता है।

———

# पर्पटी प्रकरण

रसायन कल्प में पर्पटी का बहुत महत्त्वपूर्ण स्थान है। आन्त्रिक-विकार में जब किसी अन्य दवा से लाभ नहीं होता हो उस समय पर्पटी कल्प से आशाजनक लाभ होने के कई उदाहरण मिले हैं, परन्तु ; यह लाभ तभी हो सकता है जब शास्त्रोक्त विधि से पर्पटी तैयार की गयी हो।

पर्पटी का प्रयोग विशेषतया ग्रहणी और मन्दाग्नि रोग में किया जाता है। क्योंकि यह आँतों की कमजोरी तथा विकृति को दूर करती है, आँतों में से दुष्ट मलादि को बाहर निकाल फेंकती है और आँतों की शिथिलता दूर कर उसमें शक्ति उत्पन्न करके उसे अपने कार्य करने में समर्थ बनाती है। पारद-गंधक की कज्जली से यह एक अपूर्व ही चमत्कारी दवा तैयार होती है। इसका असर पक्वाशय और वृहदन्त्र में विशेष रूप से होता है।

## पर्पटी निर्माण विधि

पहले हिंगुलेत्थ पारद को जैत, एरण्ड मूल तथा मकोय-रस के साथ १-१ दिन मर्दन कर गरम जल से धोकर साफ करें, फिर शुद्ध गंधक को भाँगरे के रस की ७ भावना देकर सुखा लें। अब इस गन्धक को भीतर घी से पुती हुई लोहे की छोटी कढ़ाई में रख कर बेर के कोयलों की अग्नि में पिघला कर भाँगरे के स्वरस में बुझावें। इस प्रकार शुद्ध गंधक और पूर्वोक्त विधि से तैयार किया हुआ शुद्ध पारा दोनों समभाग लेकर अच्छी तरह कज्जली बना लें। अब इस कज्जली को एक लोहे की चमची (कलछी) में डाल इसे कोयलों की अग्नि पर रखकर पिघलावें, जब यह (कज्जली) पिघल कर कीचड़ की भाँति गीली-सी हो जाय तो गोबर के ऊपर बिछे हुए केले के पत्ते पर डाल दें, डालते ही एक दूसरे केले के पत्ते से (हाथ में गोबर लेकर केले के पत्ते पर डालकर) इसे दबाते हुये ढक दें, और अच्छी

तरह शीतल होने तक इसी तरह रहने दें। इस प्रकार केले के पत्ते से दबाने पर इसकी पपड़ी बन जाती है, इसीलिये इसे पर्पटी कहा जाता है।

**नोट**—कज्जली को लोहे के चम्मच में डालने से पूर्व चम्मच में थोड़ा-सा घी लगा लेना चाहिये, जिससे द्रव्य उसमें चिपका न रह जाय और अग्नि से गन्धक जलने न पावे।

**पर्पटी के पाक**—मृदु (कोमल), मध्य तथा खर भेद से तीन तरह के होते हैं। इनमें मृदु तथा मध्य पाकयुक्त पर्पटी का औषध रूप में प्रयोग करना चाहिये। खर पाक पर्पटी सेवन योग्य नहीं होती।

**पाक के लक्षण**—मृदु पाकवाली पर्पटी तोड़ने पर कुछ मुड़कर टूट जाती है। मध्य पाकवाली बहुत आसानी से टूट जाती है। किन्तु खर पाक में वह पपड़ी बन कर कुछ लाल वर्ण का-सा चूर्ण हो जाता है।

**पर्पटी के भेद**—इसके मुख्यत: ७ भेद होते हैं जैसे—१—रस पर्पटी, २—ताम्र पर्पटी, ३—सुवर्ण पर्पटी, ४—लौह पर्पटी, ५—पंचामृत पर्पटी, ६—बोल पर्पटी, और ७—विजय पर्पटी इत्यादि। ये पर्पटियाँ विशेषत: योगवाही होने से इनमें जिन-जिन पदार्थों को मिलाया जाता है, उनके गुण विशेष रूप से इनमें पाये जाते हैं। परन्तु इनके स्वाभाविक गुण कम नहीं होते। जैसे—रसपर्पटी में स्वाभाविक पर्पटी के गुणों के अतिरिक्त पारद का गुण भी रहता है। स्वर्णपर्पटी में स्वर्ण का गुण, ताम्र पर्पटी में ताम्र का गुण एवं पंचामृत पर्पटी में लोहा और अभ्रक का गुण विशेष देखा जाता है।

रस सिन्दूर कल्प और पर्पटी कल्प में गुण विषयक भेद इस तरह है कि रस सिन्दूर, स्वर्ण सिन्दूर या मकरध्वज सेवन करने के पश्चात् जब वे आमाशय से अन्तड़ियों (पक्वाशय) में पहुँचते हैं तब उनमें बहुत कुछ रूपान्तर हो जाता है। रूपान्तर न होते हुये उनका कार्य पक्वाशय में ठीक-ठीक होने के लिये पर्पटी कल्प सहायक होता है। पर्पटी कल्प विशेषत: पक्वाशय और ग्रहणी विकार में ही उपयोगी होता है। पक्वाशय के विकारों पर तो पर्पटी कल्प बहुत

ही उपयोगी है। पुराना अतिसार, ज्वर, ग्रहणी, प्रवाहिका आदि रोगों पर इसके समान आशुफलप्रद औषध दूसरी कोई नहीं है ऐसा कहना अतिशयोक्ति नहीं होगी। सिन्दूर कल्प के समान इसका वियोजन आमाशय में नहीं होता। बल्कि पक्वाशय और ग्रहणी में होता है।

पर्पटी कृमिनाशक, पाचक, व्रण शोधक, व्रण रोपक और शक्ति-बर्द्धक है। संग्रहणी-विकार में दही या मट्ठा के साथ पर्पटी का उपयोग बहुत ही अच्छा कार्य करता है।

**पर्पटी सेवन के नियम**—प्राय: सभी पर्पटियों की सेवनीय मात्रा १ से २ रत्ती है। नियमानुसार १-१ रत्ती प्रति दिन बढ़ाते हुए इसे खाना चाहिये। अर्थात् प्रथम दिन १ रत्ती, दूसरे दिन २ रत्ती, तीसरे दिन ३ रत्ती, इस क्रम से ७ रत्ती तक बढ़ावें। फिर प्रति दिन उसी क्रम से एक-एक रत्ती कम कर इसका सेवन बन्द कर दें। यदि आवश्यकता हो तो पुन: क्रम बाँध कर बढ़ावें और घटावें। अधिक आवश्यकता पड़ने पर इसका सेवन सुबह-शाम (दोनों समय) किया जा सकता है।

अनुपान—रोग और रोगी के अनुकूल दूध, छाछ, दही का पानी, मलाई, मक्खन, और शहद आदि के साथ दें।

**पथ्य**—पर्पटी सेवन करने वाले मनुष्य को अत्यन्त तीक्ष्ण तथा विदाही पदार्थों का सेवन नहीं करना चाहिये। हो सके तो नमक भी नहीं खाना चाहिये। यदि नमक खाना आवश्यक हो तो बहुत थोड़ी मात्रा में आग पर भुना हुआ खायें। यदि ज्वर, खाँसी आदि उपद्रव न हो, तो पर्पटी सेवनकाल में तक्र का सेवन बहुत अच्छा लाभ करता है। इस समय रोगी केवल छाछ का ही सेवन करे। छाछ गाय की होनी चाहिये। यदि केवल छाछ पर नहीं रहा जाय, तो उसके साथ पुराने चावलों का भात दें। अगर तक्र या छाछ अनुकूल न पड़े तो दूध का सेवन करें। जहाँ तक हो सके जल बहुत कम पीना चाहिये। यदि बिलकुल ही जल न पीया जाय, तो और अच्छा। अत्यन्त प्यास लगने पर अनार का रस, सन्तरा, मीठा

नीबू या ईख का रस थोड़ा-थोड़ा पीवें। हरे या कच्चे नारियल का पानी भी पी सकते हैं।

प्रसूता स्त्री के शरीर में यदि सूजन हो और वह संग्रहणी रोग से ग्रसित हो तो बहुत सावधानी पूर्वक उसे पर्पटी सेवन करानी चाहिये। यद्यपि पर्पटी शोथ और संग्रहणी की अव्यर्थ औषध है तथापि यह उस प्रसूता स्त्री के लिये फायदेमन्द नहीं, जिसका जरायु क्षेत्र क्लेद-युक्त है, योनि मार्ग से दुर्गन्धयुक्त जल बहा करता है या जिसके पेडू (बस्तिप्रदेश) में पीड़ा या भार-सा मालूम होता है।

**नोट**—इस प्रकरण में अक्षर क्रम से पर्पटियों के नाम नहीं लिखे गये हैं।

## रस पर्पटी

पूर्वोक्त विधान से शुद्ध किए हुए पारद और गन्धक ५-५ तोला लेकर कज्जली बना लें। जब उसमें पारद के छोटे-छोटे कण न दीखें और चूर्ण सुरमे के समान सूक्ष्म हो जाय, तब उसको घी से पोती हुई छोटी लोहे की कलछी या कढ़ाई में डाल अग्नि पर एक लोहे का तवा रख उस पर एक अंगुल मोटा बालू का स्तर बिछा कर उस पर कढ़ाई रखें। जब कज्जली गरम होने लगे तब उसको बीच-बीच में लोहे के छूरे से हिलाते रहें। जब सारी कज्जली अच्छी तरह से द्रव (पतली) हो जाय तब उसे जमीन पर गोबर बिछा उसके ऊपर केले का अखण्ड पत्ता रख दें और तुरन्त ही उस पर केले का दूसरा पत्ता रख गोबर से दबा दें। जब पर्पटी ठण्ढी हो जाय तब निकाल कर शीशी में भर कर रख लें। ---सि० यो० सं०

**नोट**—सब प्रकार की पर्पटियाँ इसी विधि से बनानी चाहिये। सेवन करते समय पर्पटी को खूब महीन पीस कर उपयोग में लाना चाहिये।

**मात्रा और अनुपान**—एक-एक रत्ती की मात्रा बढ़ा कर ७ या १० रत्ती तक रोग और रोगी का बलाबल देख कर देवें। रोग अच्छा होने तक यही मात्रा देते रहें। जब रोगी रोग-मुक्त हो जाय तब प्रतिदिन १-१ रत्ती की मात्रा घटा कर औषध छुड़ा दें।

आचार्य यादवजी का कहना है कि "मैंने एक दिन में एक बार १० रत्ती तक की मात्रा न देकर दिन में दो-तीन बार में १ से ३ रत्ती

तक की मात्रा देकर प्रयोग किया है और इससे अच्छा लाभ होते देखा गया है।" सामान्यतः पर्पटी का प्रयोग ४० दिन का है।

**उन्माद रोग में**—रस पर्पटी २ रत्ती, रास्नामूल चूर्ण १ माशा, गोघृत में मिला कर सेवन करना चाहिये।

**अपस्मार रोग में**—रस पर्पटी दो रत्ती को ब्राह्मी स्वरस के साथ सेवन करें।

**संग्रहणी रोग में**—रस पर्पटी २ रत्ती, सफेद जीरे का चूर्ण १ माशा, हींग आधी रत्ती मिला कर मठा के साथ देने से लाभ होता है।

**उदरशूल में**—एरण्ड तेल के साथ सेवन करें।

**शोथयुक्त पाण्डु रोग में**—शुद्ध गुग्गुल चूर्ण के साथ सेवन करें।

**अर्श रोग में**—रस पर्पटी २ रत्ती गोमूत्र के साथ सेवन करने से लाभ होता है।

**कुष्ठ रोग में**—निम्ब का पंचांग, बावची और भांगरे का चूर्ण समान भाग २ माशे, पर्पटी २ रत्ती मिला शहद के साथ दें।

**वातज्वर में**—रस पर्पटी २ रत्ती दशमूल क्वाथ के साथ दें।

**कफजन्य खाँसी में**—१ माशे त्रिकटु चूर्ण के साथ २ रत्ती रस पर्पटी का सेवन कराना गुणदायक है।

**गुण और उपयोग**—पारद-गन्धक की कज्जली का यह पर्पटी कल्प पाचक, दीपक, जन्तुघ्न, शोधक और परम रसायन है। मन्दाग्नि, संग्रहणी, रक्त की कमी, पुराना अतिसार, पाण्डु, अर्श तथा पेट के सभी विकारों में रस पर्पटी का प्रयोग किया जाता है। यकृत्-विकार को ठीक करके यह पर्पटी पाचक रस उचित मात्रा में पैदा करती है। आँतों के व्रणों को भरने और उसमें से संचित विष को बाहर निकालने में पर्पटी सबसे अच्छी दवा है। ग्रहणी कला की दुर्बलता इससे ठीक हो जाती है और आँतों में पचाने की शक्ति बढ़ती है। पाचन शक्ति इतनी मात्रा में बढ़ जाती है कि पाव भर दूध हजम न करने वाला आदमी रोज १०-१५ सेर दूध पचा जाता

मण्डूर के सेवन से बहुत लाभ होता है। इससे सवप्रथम बद्धकोष्ठता (कब्जियत) दोष दूर हो, दस्त पिघल कर आने लगते हैं और आँतें भी सबल बन जाती हैं। रक्ताणुओं की वृद्धि हो, शरीर के जल भाग सूखकर सूजन नष्ट हो जाती है। क्रमशः ज्वर प्लीहादि विकार भी धीरे-धीरे कम होने लग जाते हैं। इस तरह कुछ ही दिनों में रोगी स्वस्थ हो जाता है।

## वरुणाद्य लौह

वरने की छाल और आँवला ८-८ तोला, धाय के फूल ४ तोला, हर्रे २ तोला, पृश्निपर्णी १ तोला, लौहभस्म १ तोला और अभ्रक-भस्म १ तोला लेकर (या वरने की छाल के क्वाथ में खरल कर ५-५ रत्ती की गोलियाँ बना) सुखा, सुरक्षित रख लें। —भै० र०

**मात्रा और अनुपान**—१-१ गोली, सुबह-शाम पथरी रोग में कुलथी का काढ़ा और यवक्षार =) भर के साथ। मूत्राघात और मूत्रकृच्छ्र में गोखुरू जल या तृण पंचमूल क्वाथ के साथ और सूजाक में दूध या दही की लस्सी अथवा कच्चे नारियल के जल के साथ दें।

**गुण और उपयोग**—अश्मरी (पथरी), मूत्रकृच्छ्र, सूजाक आदि रोगों में पेशाब न होने के कारण असह्य वेदना पैदा होती है और रोगी कष्ट से चिल्लाने लगता है। उस समय इस दवा के सेवन से लाभ होता है।

इस दवा का असर मूत्राशय और मूत्र-नली पर होता है। यह मूत्रल है। किसी भी कारण से पेशाब रुक गया हो या पेशाब की नली में गड़बड़ी हो जाने के कारण पेशाब रुक गया हो, तो इस दवा को उचित अनुपान के साथ देने से तुरत लाभ होता है। विसूचिका में भी यह पेशाब खुल कर लाता है।

## बालयकृदरि लौह

सहस्रपुटी अभ्रकभस्म, लौहभस्म, पारदभस्म (रससिंदूर), जम्बीरी नीबू के बीज, अतीस, सरफोंका की जड़, लाल चन्दन, पाषाणभेद प्रत्येक समान भाग लेकर, महीन चूर्ण बना, गिलोय (गुर्च)

के रस में घोटकर २-२ चावल की गोलियाँ बना, सुखा कर रख लें।

—आ० वे० वि०

**मात्रा और अनुपान**—१-१ गोली सुबह-शाम मधु (शहद) अथवा माँ के दूध के साथ दें।

**गुण और उपयोग**—यह लौह बच्चे के कष्टसाध्य यकृत्-प्लीहा, ज्वर, शोथ, विबंध (कब्जियत), पाण्डु, खाँसी, मुखरोग, मुख के छाले और उदर रोगों को नष्ट करता है।

बाल यकृत्—विकृत् दूध पीने, छोटी अवस्था से ही अन्नादि खिलाने अथवा बचपन में मिश्री, चीनी, लड्डू आदि विशेषतया देने से बालकों का यकृत् बढ़ जाता है। बच्चों को यह रोग बहुत सरलता से तथा जल्दी हो जाता है, क्योंकि बाल्यावस्था में बच्चों का यकृत बड़ा और बहुत नरम रहता है। अतएव थोड़ा-सा भी अपच हो जाने पर उसमें तुरत विकृति या रोग उत्पन्न हो जाते हैं। फलतः बच्चा सूखने लगता है। रक्त की कमी से हाथ-पाँव सूखने लग जाते हैं तथा बच्चे का स्वभाव चिड़चिड़ा हो जाता है। जिधर यकृत रहता है, उसीके बल जमीन पर बच्चे को लेटने की इच्छा होती है। अवसर पाकर वह जमीन पर लेट भी जाता है। पेट आगे को निकला हुआ मालूम पड़ता है, ज्वर बराबर रहता है, दस्त पतले होते हैं—ऐसी अवस्था में बाल यकृदरि लौह देने से बहुत लाभ होता है। क्योंकि; इससे यकृद्वृद्धि अथवा यकृत की विकृति यथाशीघ्र ही रुक जाती है और इसमें रससिन्दूर तथा अभ्रक और लौहभस्म के मिश्रण से यह रसायन बच्चों के लिये अमृत के समान गुणदायक बन जाता है। कफ-दोष या ज्वरादिक दोष भी इसके सेवन से दूर होकर बच्चा बहुत शीघ्र हृष्ट-पुष्ट हो जाता है।

## विडङ्गादि लौह

शुद्ध पारा, शुद्ध गन्धक, काली मिर्च, जायफल, लौंग, पीपल, शुद्ध हरताल, सोंठ, सुहागा १-१ तोला, लौहभस्म ९ तोला और बायबिडंग चूर्ण १८ तोला लें। प्रथम पारा-गंधक की कज्जली

बना, फिर उसमें अन्य औषधियों का बारीक चूर्ण मिलाकर बायबिडंग-क्वाथ के साथ खरल करके ४-४ रत्ती की गोलियाँ बना लें।

—र० सा० सं०

**मात्रा और अनुपान**—१-१ गोली सुबह-शाम खुरासानी अजवायन के क्वाथ या प्याज के रस अथवा गर्म जल के साथ दें।

**गुण और उपयोग**—इसके सेवन से उदर-कृमि, अर्श, अरुचि, मन्दाग्नि, विसूचिका (हैजा), शोथ, शूल, ज्वर, हिक्का, कास और श्वास का नाश होता है। कृमि रोग में इसका विशेषतया उपयोग किया जाता है।

## मधु-मण्डूर

१ सेर शुद्ध मण्डूर को कूट कपड़छान कर एक पहर त्रिफला के क्वाथ में घोट कर गोला बना, शराब-सम्पुट में बन्द कर लघुपट में फूंक दें। इस तरह त्रिफला-क्वाथ, गोमूत्र, घृतकुमारी-रस और पंचामृत (गोखरू, मुण्डी, गिलोय, मूसली और शताबर का समान भाग चूर्ण) का क्वाथ प्रत्येक की २१-२१ भावना देकर लघुपुट में फूंकते जायँ। इस तरह पुट देने के बाद महीन पीस कर रख लें या त्रिफला के क्वाथ में घोटकर ४-४ रत्ती की गोलियाँ बना, सुरक्षित रख लें।

—यो० र०

**मात्रा और अनुपान**—१-१ गोली सुबह-शाम, पीपल के चूर्ण और शहद के साथ दें।

**गुण और उपयोग**—पाण्डु रोग जब किसी दवा से अच्छा नहीं होता, तब इसका उपयोग किया जाता है। पाण्डु रोग के लिये यह अव्यर्थ औषध है। इसका प्रभाव अचिन्त्य है तथा अनुपान भेद से यह अनेक रोगों का नाश करता है।

अधिक दिन तक ज्वर आते रहने से शरीर में रक्त की मात्रा
जाती है, यकृत और प्लीहा भी बढ़ जाती है। रक्त का भाग
शुद्ध बन कर जल-भाग ही विशेष मात्रा में बनने लगता है।
कुटकी, आ भाग विशेष होने से रोग प्रतिरोधक शक्ति धातु में नहीं

रह जाती, अतः अनेक प्रकार के उपद्रव उत्पन्न हो जाते हैं। देह सूज जाना, बद्धकोष्ठ हो जाना, मन्दाग्नि, शरीर में आलस्य, शरीर का रंग पाण्डु वर्ण का हो जाना आदि उपद्रव उत्पन्न हो जाते हैं। ऐसी दशा में मधुमण्डूर सेवन से अच्छा लाभ होता है।

## मण्डूर वटक

पुनर्नवा, निसोथ, सोंठ, मिर्च, पीपल, बायबिडंग, देवदारु, चित्रक, कूठ, हल्दी, दारुहल्दी, हर्रे, बहेड़ा, आँवला, दन्तीमूल, चव्य, इन्द्रजौ, कुटकी, पीपलामूल, नागरमोथा—प्रत्येक ४-४ तोला तथा इन सब दवाओं से दूनी मण्डूरभस्म लेकर २ सेर गोमूत्र में मन्दाग्नि पर पकावें। जब गाढ़ा हो जाय, तब ४-४ रत्ती की गोलियाँ बना, सुखा कर रख लें।

**मात्रा और अनुपान**—१-१ गोली, सुबह-शाम गोमूत्र या छाछ के साथ दें।

**गुण और उपयोग**—यह पाण्डु, कामला, यकृत्-प्लीहा-वृद्धि, शोथ, प्रमेह, बवासीर, कफ-विकार, अजीर्ण आदि रोगों को नाश करता है। इससे रक्त की वृद्धि हो शरीर बलवान हो जाता है।

## यकृत्-प्लीहारि लौह

हिंगुलोत्थ पारद, शुद्ध गंधक, लौह भस्म और अभ्रकभस्म १-१ भाग, ताम्रभस्म २ भाग, शुद्ध मैनसिल, हल्दी का चूर्ण, शुद्ध जमालगोटा, सुहागे की खील और शिलाजीत १-१ भाग लेकर सबको एकत्र मिलावें। फिर उसे दन्तीमूल, निसोथ, चित्रक, सम्भालू, त्रिकुटा, अदरक और भाँगरा इनके रस की पृथक्-पृथक् एक-एक भावना देकर दो-दो रत्ती की गोलियाँ बना, सुखा कर रख लें।

—भै० र०

**मात्रा और अनुपान**—१-१ गोली, सुबह-शाम गोमूत्र ... के साथ दें। ...पल,

**गुण और उपयोग**—इसके सेवन से पुराना यकृ... और ... रोग, उदर रोग, पेट फूलना, ज्वर, पाण्डु, कामला, श...कज्जली

अग्निमान्द्य और अरुचि का नाश होता है। यकृत रोग में इसका विशेष रूप से उपयोग किया जाता है।

यकृत् रोग—शरीर में यकृत्-जैसा दूसरा उपयोगी यन्त्र नहीं है। यकृत-रोग शुरू होते ही जाड़ा देकर बुखार आने लगता है। कुछ दिनों के बाद बुखार तो शान्त हो जाता है किन्तु; यकृत रोग बना ही रह जाता है। क्रमशः रोग पुराना होने पर यकृत कठोर और पहले की अपेक्षा बड़ा भी हो जाता है। यकृत्स्थान को दबाने से दर्द होना, परिश्रम करने से यकृत में दर्द होना, साथ ही मन्द-मन्द ज्वर बना रहना, आँव सहित मल आना, मुँह का स्वाद खराब हो जाना आदि लक्षण होते हैं। कब्जियत रहना और पेट में वायु भरना इस रोग के खास लक्षण हैं। जब रोग बढ़कर भयानक रूप धारण कर लेता है,तब यकृत में फोड़ा होकर यकृत-संकोचन हो, रोगी की मृत्यु तक भी हो जाती है। इस रोग की उत्पत्ति पुराने मलेरिया-बुखार, क्वीनीन आदि से होती है। आज कल शहरों में खान-पान की अनियमितता भी इस रोग की उत्पत्ति का प्रधान कारण है। दो-तीन वर्ष से ले कर ५-७ वर्ष तक की आयु वाले बच्चे को भी यह बीमारी हो जाती है, जिससे रोगी (बच्चे) के हाथ-पैर सूजने लगते हैं। शरीर में खून कम हो जाता और आँखें सफेद तथा रक्तहीन हो जाती हैं। ऐसी अवस्था में यकृत प्लीहारि लौह देने से बहुत फायदा होता है। क्योंकि यकृत रोग में सबसे पहले मन्दाग्नि हो जाती है। कारण यह है कि यकृत से पित्त निकल कर अन्न पचाने का जो काम करता है, वह कार्य यकृत में विकार होने से बन्द हो जाता है—अतएव मन्दाग्नि हो जाती है। उस विकार को दूर करने के लिये यह दवा बहुत उत्तम है। इसके सेवन से और भी उपद्रव दूर हो जाते हैं।

## यकृदरि लौह ( वृहत्)

शुद्ध पारा, शुद्ध गंधक, अभ्रकभस्म, सोंठ, पीपल, काली मिर्च, कुटकी, त्रायमाणा, अतीस, पाठा, नीम की छाल, हर्रे, चित्रकमूल,

पित्तपापड़ा और नागरमोथा इनका चूर्ण १-१ भाग तथा लौहभस्म सब दवाओं से आधी मात्रा में लेकर सबको एकत्र मिला कर १ दिन गिलोय (गुर्च) के रस में घोट कर ३-३ रत्ती की गोलियाँ बना, सुखा कर रख लें। —भै० र०

**मात्रा और अनुपान**—१-१ गोली, सुबह-शाम जल या गोमूत्र के साथ दें।

**गुण और उपयोग**—यकृत् रोग नाश करने की यह प्रसिद्ध दवा है। यकृत में किसी तरह की बीमारी होने से अन्नादिक का पाचन ठीक से नहीं होता है। जिसके कारण रस-रक्त-वीर्य आदि शरीर को पुष्ट करने वाले सातों धातुओं की उचित परिमाण में पूर्ति नहीं हो पाती—पश्चात् शरीर सूखने लगता है, हाथ-पाँव पतले हो जाते, पेट आगे निकल आता है, बराबर थोड़ा-बहुत बुखार आता है और शरीर पीला पड़ जाता है। ऐसी अवस्था में यकृदरि लौह अमृत के समान गुण करता है। इसका प्रभाव सर्वप्रथम पाचक और रंजक पित्त पर होता है जिससे पित्त और रक्त उचित मात्रा में बनकर शरीर पुष्ट और नीरोग हो जाता है।

## यक्ष्मान्तक लौह

रास्ना, तालीसपत्र, कपूर, मण्डूकपर्णी, मैनसिल, सोंठ, पीपल, मिर्च, हर्रे, बहेड़ा, आँवला, बायबिडङ्ग, नागरमोथा और चित्रकमूल—इनका कपड़छान किया हुआ चूर्ण १-१ भाग और लौहभस्म इन सब सब दवाओं के समान भाग ले कर सबको एकत्र जल के साथ घोटकर रखें। —भै० र०

**मात्रा और अनुपान**—१-१ गोली सुबह-शाम धारोष्ण बकरी के दूध या वासा (अडूसा) स्वरस और मधु के साथ दें।

**गुण और उपयोग**—इसके सेवन से राजयक्ष्मा, पाण्डु, स्वरभंग, खाँसी और क्षत-क्षय भी नष्ट हो जाते हैं। बल-वर्ण, अग्नि तथा शरीर की पुष्टि होती है।

## यक्ष्मारि लौह

स्वर्णमाक्षिकभस्म, बायबिडङ्ग का महीन चूर्ण, शुद्ध शिलाजीत, लौहभस्म, हर्रे का महीन चूर्ण और घी तथा शहद प्रत्येक समान भाग लेकर सबको एकत्र खरल में घोटकर ३-३ रत्ती की गोलियाँ बना, सुखा कर रख लें। —भै० र०

**मात्रा और अनुपान**—१-१ गोली सुबह-शाम पिप्पलीचूर्ण और मधु से दें।

**गुण और उपयोग**—यक्ष्मा से उत्पन्न खाँसी, ज्वर, कफ-विकार आदि नष्ट होते हैं।

उपरोक्त दोनों दवा राजयक्ष्मा में—जब रोग पुराना हो गया हो, ज्वर और खाँसी का वेग बढ़ रहा हो, हृदय कमजोर, शरीर दुर्बल हो गया हो, नाड़ी की गति क्षीण, रक्त की कमी से शरीर का रंग पाण्डु वर्ण का हो गया हो, खाँसी के साथ रक्त भी आता हो, तब इस दवा के उपयोग से अच्छा लाभ होता है। इससे यक्ष्मा के कीटाणु नष्ट होते तथा ज्वरादिक उपद्रव भी कम हो जाते हैं। शरीर में नवीन रक्त की वृद्धि होने से शरीर और धातुएँ भी पुष्ट होने लगती हैं।

## योगराज लौह

हर्रे, बहेड़ा, आँवला, बावची, भाँगरा, सोंठ, मिर्च, पीपल, गिलोय, चकौड़ के बीज, काला भाँगरा, नागर मोथा, आमला, खैरसार, सेंधा नमक, अजवायन, जीरा—दोनों, बायबिडंग प्रत्येक का कूट कपड़छान किया हुआ चूर्ण १-१ भाग और लौहभस्म सब दवा के बराबर लेकर सबको घोट सुखाकर सुरक्षित रख लें। —र० र०

**मात्रा और अनुपान**—१-१ गोली सुबह-शाम, बावची चूर्ण १ माशा और शहद के साथ दें।

**गुण और उपयोग**—कुष्ठ रोग में इसका उपयोग किया जाता है। कुष्ठ रोग होने पर रक्त और मांस में विकृति आ जाती है। त्वचा भी दूषित हो जाती है। पाचक और रंजक पित्त की विकृति

से परिशुद्ध रक्त न बनकर दूषित रक्त बनने लग जाता है, जिससे शरीर में हानि के सिवा लाभ नहीं होता। रक्त, मांस और त्वचा की विकृति से शरीर का वर्ण विवर्ण हो जाता, कान्ति नष्ट हो जाती, जरा-सा भी कहीं खुरच लग जाने पर भयंकर घाव हो जाता, खून ज्यादा और पतला बहने लगता है तथा खून का रंग कालापन लिये हुये रहता है। शरीर में चट्ठे पड़ने लग जाते हैं। ऐसी अवस्था में योगराज लौह के उपयोग से अच्छा लाभ होता है।

## रक्तपित्तान्तक लौह

आँवला और पीपल का कपड़छान किया हुआ चूर्ण १-१ भाग तथा लौहभस्म सब दवा के बराबर लेकर एकत्र मिला आँवले के स्वरस (क्वाथ) में घोटकर रखें। —भै० र०

**मात्रा और अनुपान**—१-१ गोली सुबह-शाम दूर्वारस और मधु के साथ दें। अम्लपित्त में मिश्री के साथ दें।

**गुण और उपयोग**—इसके सेवन से रक्तपित्त और अम्लपित्त दोनों ही रोग नष्ट होते हैं। रक्तपित्त के लिए यह बहुत प्रसिद्ध दवा है। रक्तपित्त में—रक्त ज्यादा निकल जाने के कारण शरीर का रङ्ग पीला हो जाता है, हृदय कमजोर एवं नाड़ी की गति क्षीण, मन्दाग्नि, प्यास ज्यादा लगना, शरीर एकदम कमजोर हो जाना, ज्वर भी बना रहना—ऐसी दशा में रक्तपित्तान्तक लौह के उपयोग से प्रकुपित पित्त शान्त हो, रक्तस्राव बन्द हो जाता है। क्योंकि यह दवा पित्तशामक, रक्त-प्रसादक तथा शक्तिबर्द्धक है।

## रोहितक लौह

हर्रे, बहेड़ा, आँवला, सोंठ, मिर्च, पीपल, चित्रकमूल-छाल, नागरमोथा और वायबिडंग प्रत्येक १-१ तोला, रोहेड़ा वृक्ष के अन्दर की छाल ६ तोला। इन सब का सूक्ष्म कपड़छान चूर्ण कर, उसमें लौहभस्म या मण्डूरभस्म ६ तोला मिलाकर रोहेड़ा वृक्ष के अन्दर की छाल के क्वाथ की ७ भावना दे, छाया में सुखा, पीस कर रख लें। —सि० यो० सं०

**मात्रा और अनुपान**—३-३ रत्ती, सुबह-शाम दूध या छाछ के साथ दें।

**गुण और उपयोग**—यकृत और प्लीहा की वृद्धि , शोथ, पाण्डु रोग और पुराने विषमज्वर में यह लाभदायक है।

यकृत और प्लीहा की वृद्धि होने पर मन्दाग्नि , भूख न लगना, जाड़ा देकर बुखार आना, रस-रक्तादि धातुओं की कमी के कारण शरीर दुर्बल और कान्ति बदल जाना, कभी-कभी शोथ और पाण्डु रोग भी हो जाता है, ऐसी दशा में रोहितक लौह के उपयोग से अच्छे हुए कई रोगी देखने में आये हैं। इसका कारण यह है कि इस दवा में रुहेड़ा और लौहभस्म की प्रधानता है। रुहेड़ा यकृत-प्लीहा के विकार तथा उदर-रोग नाश करने के लिए प्रसिद्ध है। अतः इससे यकृत-प्लीहा की वृद्धि रुक जाती है, और मन्दाग्नि आदि भी दूर हो जाती है। लौहभस्म नवीन रक्ताणुओं को बढ़ाते हुए अन्य धातुओं और शरीर को पुष्ट कर रोगी को स्वस्थ बना देती है।

## शोथारि मण्डूर

मण्डूरभस्म ३५ तोला को संभालू, मानकन्द और अदरक-रस की १-१ भावना देकर सुखा लें, फिर अठगुने गोमूत्र में मन्दाग्नि पर पकावें, जब गाढ़ा होने लगे, तब इसमें—हर्रे, बहेड़ा, आँवला, सोंठ, मिर्च, पीपल तथा चव्य का चूर्ण २-२ तोला मिला दें। ठण्डा होने पर २० तोला शहद मिला ४-४ रत्ती की गोलियाँ बना लें या वैसे ही पीसकर चूर्णरूप में ही रखें। —भै० र०

**मात्रा और अनुपान**—१-१ गोली सुबह-शाम गोमूत्र या पुनर्नवा रस या दशमूल-क्वाथ से दें।

**गुण और उपयोग**—यकृत्-प्लीहा या मल संचय अथवा पाण्डु रोग आदि किसी भी कारण से शरीर सूज गया हो, साथ ही कफ, खाँसी, ज्वरादिक उपद्रव भी रहते हों, तो इस मण्डूर के उपयोग से बहुत शीघ्र फायदा होता है। इसमें मण्डूर भस्म प्रधान है तथा गोमूत्र के क्षार का भी संमिश्रण है, अतः यह यकृत्-प्लीहा को नष्ट करता और शोथ को भी दूर करता है।

# शोथारि लौह

सोंठ, मिर्च, पीपल इसका समभाग कपड़छान किया हुआ चूर्ण और जवाखार प्रत्येक १-१ तोला, लौह-भस्म इन सब दवाओं के समान भाग (४ तोला) लेकर सब को एकत्र मिला, खरल कर रख लें। —भै० र०

**मात्रा और अनुपान**—२ से ३ रत्ती, सुबह-शाम त्रिफला-क्वाथ के साथ दें।

**गुण और उपयोग**—पाण्डु रोगयुक्त शोथ—पुराने पाण्डु-रोग में रस-रक्तादि धातु कमजोर होकर अपनी क्रिया करने में असमर्थ हो जाती हैं, तब शरीर में रक्ताणुओं का ह्रास और जल भाग की वृद्धि होती है। रक्तवाही शिराओं में जल प्रवेश कर जाता है, जिससे शिराएं फूल जाती हैं। शिराओं के फूलने से माँस भी फूल उठते हैं। इसमें रक्त की कमी के कारण शरीर का वर्ण कुछ सफेदी लिए हुये होता है, सम्पूर्ण शरीर में सूजन फैल जाती है। यह सूजन कफजन्य होने के कारण दबाने से गड्ढा पड़ जाता है, फिर धीरे-धीरे गड्ढा पूरा हो जाता है। यह अवस्था कठिनता से अच्छी होने वाली होती है। इस अवस्था में शोथारि लौह के उपयोग से आश्चर्यजनक लाभ होते देखा गया है। यह दवा दीपन, पाचन, कफनाशक और रक्त-बर्द्धक भी है। अतः यह दवा पाचक पित्त को जागृत कर अच्छा रस बनाने में सहायक होती है और लौह कफ को नाश करते हुए शरीर में नवीन रक्त की उत्पत्ति कर सब धातुओं को पुष्ट करती हुई, जल भाग को सुखा कर, शोथ को नष्ट करके रोगी को सबल बना देती है।

# शोथोदरारि लौह

पुनर्नवा, गुर्च, चित्रक, इन्द्रायण की जड़, मानकन्द, सहजन की छाल, हुल-हुल और आक की जड़ प्रत्येक ३२-३२ तोला लेकर सबको एक द्रोण पानी में पकावें और अष्टमांश शेष रहने पर छान लें। फिर उसमें लौहभस्म ३२ तोला, घी ३२ तोला, आक का दूध

८ तोला, सेहुण्ड का दूध १६ तोला, शुद्ध गूगल १० तोला, शुद्ध पारा २ तोला तथा शुद्ध गन्धक ४ तोला की बनी हुई कज्जली मिला कर पुनः पकावें। जब पाक तैयार हो जाय, तो उसमें शुद्ध जमालगोटा, ताम्रभस्म, अभ्रकभस्म, कंकुष्ठ, चित्रकमूल, जमीकन्द (सूरण), घण्टाकर्ण, शरपुंखा, पलाश के बीज, क्षीरकंचुकी, तालमूली, हर्रे, बहेड़ा, आँवला, बायबिडंग, निशोथ, दन्तीमूल, हुलहुल, इन्द्रायण की जड़, पुनर्नवा और हड़जोड़ी—इनमें से प्रत्येक का दो-दो तोला चूर्ण मिला कर खरल करके सुरक्षित रख लें। —भै० र०

**मात्रा और अनुपान**—२ से ३ रत्ती सुबह-शाम पुनर्नवा के रस या काढ़े के साथ दें।

**गुण और उपयोग**—कभी-कभी पेट में पुराने संचित मल के कारण आँतें शिथिल हो, अपना कार्य करने में असमर्थ हो जातीं हैं। फिर पेट में वायु भर जाता तथा आँतें भी सूज जातीं और साथ-साथ पेट की नसें भी फूल जाती हैं तथा यकृत्-प्लीहा भी बढ़ जाते हैं। रक्त का संचालन ठीक न होने से रक्त दूषित हो मांस और चमड़े को भी दूषित कर देता है। इन कारणों से पेट पर सूजन आ जाती है। ऐसी अवस्था में शोथोदरारि लौह देने से अपूर्व लाभ होता है। इससे मल संचय दूर हो, शोथरोग जड़मूल से नष्ट हो जाता है। क्योंकि इसमें निशोथ, थूहर के दूध आदि रेचक द्रव्यों का संम्मिश्रण है तथा अभ्रक और लौहभस्म की वजह से धातुओं की पुष्टि होती है और नवीन रक्त का निर्माण हो कर जल-भाग सूख जाता है। फिर शोथ अपने-आप नष्ट हो जाता है। धीरे-धीरे आँतें भी सबल हो अपना कार्य करने लग जाती हैं। कुछ दिनों के बाद रोगी स्वस्थ हो जाता है।

## सप्तामृत लौह

हर्रे, बहेड़ा, आँवला, मुलैठी—इनका कपड़छान किया हुआ चूर्ण तथा लौहभस्म, शहद और घी १-१ भाग लेकर सबको एकत्र मिला, खरल कर सुरक्षित रख लें। —भै० र०

**मात्रा और अनुपान**—१-१ माशा सुबह-शाम १ माशा घी और ३ माशे शहद मिला कर चाटें और ऊपर से गौ या बकरी का दूध पी लें।

**गुण और उपयोग**—यह सब प्रकार के नेत्र-रोगों की खास दवा है। इसके सेवन से दृष्टि शक्ति की कमी, आँखों की लाली, आँखों में खाज होना, आँखों के आगे अन्धेरा होना आदि विकार और नेत्र-रोग अच्छे हो जाते हैं। इससे दस्त साफ आता है, अग्नि (जठराग्नि) प्रदीप्त होती है और लौह का प्रधान मिश्रण होने के कारण यह औषध रक्त को भी बढ़ाती है।

यह प्रयोग केवल नेत्र-रोगों को ही नष्ट नहीं करता, बल्कि दाँत, कान और गले से ऊपर उत्पन्न होनेवाले रोगों में भी लाभप्रद है। यह अकाल (असमय) में बाल सफेद होने को रोकता है तथा पुरानी मंदाग्नि को भी दूर कर जठराग्नि को प्रदीप्त करता है।

इसके सेवन से शरीर में काम-शक्ति की वृद्धि होती, मुख की कान्ति अच्छी हो जाती तथा बाल अत्यन्त काले हो जाते हैं। यह रसायन और वृष्य भी है।

## समशर्कर लौह

लौंग, कायफल, कूठ, अजवायन, सोंठ, मिर्च, पीपल, चित्रकमूल, पीपलामूल, वासा (अडूसा), कटेली, चव्य, काकड़ासिंगी, दालचीनी, इलायची, तेजपात, नागकेशर, हर्रे, कचूर, कंकोल, नागरमोथा इनका चूर्ण तथा लौह भस्म, अभ्रकभस्म और जवाखार प्रत्येक १-१ तोला तथा मिश्री या चीनी सब दवाओं के समान भाग लेकर, एकत्र खरल कर रख लें। —भै० र०

**मात्रा और अनुपान**—३-४ रत्ती मधु के साथ सुबह-शाम दें।

**गुण और उपयोग**—इसके सेवन से वातज, कफज, पित्तज और क्षयजन्य खाँसी, रक्त-पित्त और श्वास रोग नष्ट होता है। यह दुर्बल व्यक्तियों के शरीर को पुष्ट कर बल, वर्ण और वीर्य की वृद्धि करता है।

यह दवा सौम्य गुण प्रधान होने की वजह से पित्त शामक, रक्त रोधक तथा रक्तवर्धक भी है। खाँसी की किसी भी अवस्था में विशेष कर पित्त के प्रकोप होने पर मुँह से कभी-कभी खून निकलना, ज्वर होना आदि लक्षण होते हैं। ऐसी हालत में समशर्कर लौह के उपयोग से अवश्य ही लाभ होता है। क्योंकि यह दवा सौम्य है—इसलिये प्रकुपित पित्त को शमन कर कफ का कुछ अंश बढ़ा देती है और श्वास-नली को शुद्ध कर बिगड़े हुए कफ को भी निकाल देती है। फिर खाँसी स्वयं बन्द हो जाती है।

## सम्मोह लौह

सोंठ, मिर्च, पीपल, हर्रे, बहेड़ा, आँवला, चित्रकमूल और बाय-बिडङ्ग इनका चूर्ण तथा लौहभस्म और अभ्रकभस्म समान भाग लेकर सब को एकत्र कर थोड़े घी के साथ खरल करें और १-१ माशे की गोलियाँ बना लें। —र० चं०

**मात्रा और अनुपान**—१-१ गोली सुबह-शाम। मधु या गोमूत्र के साथ दें।

**गुण और उपयोग**—इसके सेवन से कामला, पाण्डु, हृद्रोग, शोथ, भगन्दर, कृमि, अग्निमान्द्य और अरुचि का नाश होकर बल, वर्ण तथा अग्नि की वृद्धि होती है। यह पाण्डु रोग में विशेष उपयोगी है।

## सर्वज्वरहर लौह

चित्रकमूल, हर्रे, बहेड़ा, आँवला, सोंठ, मिर्च, पीपल, बायविडंग, नागरमोथा, गजपीपल, पीपलामूल, खस, देवदारु, चिरायता, पाठा, कुटकी, कटेली, सहजने के बीज, मुलैठी और इन्द्र जौ, इनका चूर्ण १-१ तोला तथा लौहभस्म सब के बराबर ले, सबको पानी के साथ खरल कर २-२ रत्ती की गोलियाँ बना कर रख लें। —र० सा० सं०

**मात्रा और अनुपान**—१-१ गोली सुबह-शाम हरसिंगार की पत्ती का रस और मधु के साथ दें।

**गुण और उपयोग**—यह सब तरह के ज्वरों के लिये प्रसिद्ध है। इससे वातज, पित्तज, कफज, नये-पुराने ज्वर, सन्निपातज्वर, विषम-

ज्वर, धातुगतज्वर तथा जाड़ा देकर आनेवाले ज्वर आराम होते हैं। इसमें लौह का प्रधान मिश्रण होने के कारण यह मन्दाग्नि, अतिसार, प्लीहा, यकृत्, गुल्म, आमवात, अजीर्ण, ग्रहणी, पाण्डु, शोथ, दुर्बलता आदि रोगों के लिये बहुत ही फायदेमन्द है।

## सर्वज्वरहर लौह ( वृहत् )

शुद्ध पारा, शुद्ध गन्धक, ताम्रभस्म, अभ्रकभस्म, स्वर्णमाक्षिक-भस्म, सोनाभस्म, चाँदीभस्म और शुद्ध हरताल प्रत्येक १-१ तोला, तथा कान्तलौह भस्म ४ तोला, सबको एकत्र कर करैले के पत्ते का रस, दशमूल, पित्तपापड़ा और त्रिफला इनका काढ़ा, गिलोय, पान, काक-माची, सम्भालू, पुनर्नवा और अदरक इन प्रत्येक के रस की ७-७ भावना देकर १-१ रत्ती की गोलियाँ बना, छाया में सुखा कर रख लें।
—भै० र०

**मात्रा और अनुपान**—१-१ गोली सुबह-शाम पुराना गुड़ और पीपल के महीन चूर्ण के साथ सेवन करें।

**गुण और उपयोग**—ज्वर की हर हालत में इसका उपयोग किया जाता है। यह दवा अपनी अद्भुत शक्ति के कारण बहुत प्रसिद्ध है। किसी भी प्रकार के ज्वर क्यों न हो, ज्वर में शरीर का रक्त बहुत शीघ्र सूखने लगता है। रक्त की कमी के कारण ही ज्वर की शक्ति बढ़ती है। जब तक रक्त बलवान बना रहता है, वह अपनी प्रतिरोधक शक्ति द्वारा रोगों का आक्रमण नहीं होने देता। ज्वर ही एक ऐसा रोग है, जो धीरे-धीरे प्राकृतिक शक्ति का ह्रास कर अपनी शक्ति बढ़ा लेता है और रोगी का शरीर जर्जर बना देता है। अतएव इसकी चिकित्सा काल में रक्त को सबल बनाने का पूरा ध्यान रखा जाता है। रक्त सबल होने पर अन्य धातु भी बलवान हो जाती हैं। फिर रोग कमजोर हो अपने आप नष्ट हो जाते हैं। यही चिकित्सा का सार है। इस कार्य को समुचित रूप से निभाने के लिये वृहत् सर्वज्वर हर लौह का उपयोग किया जाता है। इसका असर सर्व-प्रथम रक्त पर पड़ता है और यह रक्त को सबल बना रोग को पराजित करता है। फिर नवीन रक्त की उत्पत्ति कर शरीर को दोषादि से रहित तथा धातु को बलवान बना देता है। मैंने कई रोगियों पर इसका प्रत्यक्ष अनुभव किया है।

# गुग्गुलु प्रकरण

आयुर्वेद में गुग्गुलु का बहुत बड़ा महत्त्व है। समस्त वायुरोगों में इसका प्रयोग किया जाता है, लेकिन इससे पूर्ण लाभ तभी हो सकता है जब कि यह उत्तम गुग्गुलु का शास्त्रोक्त विधि से शोधन कर खूब कुटाई के बाद तैयार किया गया हो।

अनेक बार गुग्गुलु का पाक किया जाता है और अनेक बार दवाइयों में मिलाकर घी आदि के साथ कूटा जाता है। गुग्गुलु का पाक भी गुड़ आदि के समान ही किया जाता है। परन्तु गुड़ आदि का पाक सिद्ध होने पर पतला रहता है और गुग्गुलु का घन रहता है। यदि गुग्गुलु पानी में डालने से नीचे बैठ जाय और इधर-उधर न फैले तो पाक सिद्ध समझना चाहिये।

यदि पाक न करना हो, तो गुग्गुलु को दवाइयों के चूर्ण में मिलाकर इमाम-दस्ते में डाल, खूब कूटना चाहिये। कूटते समय बीच-बीच में थोड़ा-थोड़ा घी डालते रहना चाहिये। जितना ही अधिक कूटा जायगा उतना ही अच्छा गुग्गुलु बनेगा। प्राचीन वैद्यों का कथन है कि यदि गुग्गुलु में एक लाख बार मूसली की चोट पड़ जाय, तो वह सर्व रोग नाशक बन जाता है।

इसके चमत्कारिक गुण के प्रभाव से पाश्चात्य डाक्टर भी अछूते नहीं रहे। उन लोगों ने इसका काफी अध्ययन किया है और वे लोग इसके गुण की उपयोगिता में कहाँ तक सफल हुए हैं उसका कुछ अंश मात्र नीचे दे रहा हूँ। वे लिखते हैं—

गुग्गुलु के गुण कोपेवा और कवाबचीनी से मिलते-जुलते हैं। यह फटे हुए चमड़ों और श्लैष्मिक झिल्लयों पर अपना कृमि नाशक प्रभाव दिखलाता है। अतः योग में लिये जाने पर यह अग्निदीपक शान्ति दायक और आफरा दूर करने वाला तथा पाचन शक्तिको बलवान बनानेवाला है। इसके सेवन से पेट में कुछ गरमी मालूम होने लगती है।

दूसरे—सभी "ओलियोरेजिन्स" की तरह यह भी रक्त के श्वेत कीटाणुओं को और "फेगोसाइटोसिस" नाम के कोषाणुओं को बढ़ाता है। गुदा और श्लैष्मिक झिल्लियों को यह उत्तेजित करता और उनके ग्रन्थियों के कृमियों को नष्ट करता है। यह पसीना लानेवाला, मूत्रल, उत्तेजक और कफ निस्सारक भी है।

यह गर्भाशय को उत्तेजित करता और मासिक धर्म को नियमित करता है। बहुत समय तक इसका सेवन करने से भी किसी प्रकार की हानि नहीं होती है।

कभी-कभी इससे गुर्दे में जलन पैदा हो जाती है और शरीर पर कोपेवा की तरह कुछ फुन्सियाँ हो जाती हैं, किन्तु; इसका सेवन बन्द करते ही ये फुन्सियाँ मिट जाती हैं।

इसका लोशन दुष्ट व्रणों को भरने तथा दाँतों की सड़न, मसूड़ों की सूजन, पायेरिया, तालुमूलग्रन्थि का पुराना प्रदाह, कण्ठनली की जलन और गले के व्रणों को मिटाने के काम में लिया जाता है। यह लोशन इसके एक ड्राम टिंचर को १० औंस पानी में मिला देने से तैयार होता है।

पुराने अग्निमान्द्य रोग में यह अग्निदीपक वस्तु की तरह काम में लाया जाता है। यह उदर-यन्त्रों के ढीलेपन तथा पेशी की दुर्बलता को भी मिटाता है। पुराना नजला, अतिसार, आँतों की सूजन; आँतों के व्रण और बड़ी आँतों के पुरातन प्रदाह में भी लाभदायक है।

फेफड़ों के क्षय में यह एक उत्तेजक और कृमिनाशक के तौर पर दिया जाता है। इसके सेवन से ज्वर कम होता है, भूख बढ़ती है, कृमि नष्ट हो जाते और जीवन-शक्ति को बल मिलता है।

जलोदर और पाण्डु रोग में तथा फुफ्फुस के व्रण प्रदाह में भी यह बहुत उपयोगी है। स्नायविक दुर्बलता और साधारण कमजोरी को दूर करके यह काम-शक्ति को भी बढ़ाता है।

स्वर नली के प्रदाह, वायु नलियों के प्रदाह, कुक्कुर खाँसी और निमोनियाँ में प्रति ४।६ घण्टे के बाद इसके प्रयोग से अच्छा लाभ होता है।

कुष्ठ रोगियों की भी हालत बहुत हद तक सुधारता है और इस व्याधि से उत्पन्न हुए अन्य व्याधियों को भी मिटाता है। मूत्राशय की जलन, सूजाक और पेड़ू की सूजन में तीव्र लक्षणों के दूर हो जाने पर इसे देने से अच्छा लाभ होता है। गर्भाशयावरण की पुरानी सूजन में तथा नष्टार्त्तव में भी यह लाभदायक है। यह श्वेतप्रदर और अत्यधिक रजःस्राव में भी फायदा करता है।

## अमृतादि गुग्गुलु

गुर्च १ सेर, गुग्गुलु ऽ।। सेर, आँवला, हर्रे, बहेड़ा प्रत्येक आधा सेर, सब को जौ कूट कर १६ सेर पानी में पकावें। ४ सेर पानी शेष रहने पर छान लें और जब तक गाढ़ा न हो जाय पकाते रहें। फिर दन्ती, त्रिकुटा, बायबिडंग, गिलोय, त्रिफला, दालचीनी प्रत्येक २-२ तोला और निशोथ १ तोला लेकर सबका चूर्ण करके उपरोक्त गरम-गरम पाक में मिलावें। ठंडा होने पर १-१ माशे की गोलियाँ बना, सुखा कर रख लें। —भा० प्र०

**मात्रा और अनुपान**—१-१ गोली, सुबह-शाम गुर्च के क्वाथ के साथ अथवा गरम जल के साथ दें।

**गुण और उपयोग**—इसके सेवन से वातरक्त, कोढ़, अर्श, मन्दाग्नि, कुष्ठ, दुष्टव्रण, प्रमेह आमवात,भगन्दर, नाड़ीव्रण, आढ्य वात, सूजन आदि रोग नष्ट होते हैं। यह रक्तशोधक, वात तथा बद्धकोष्ठ नाशक है।

वातरक्त में—इस गुग्गुलु का उपयोग विशेष रूप से किया जाता है। इस रोग में वात ही प्रधान है अर्थात् प्रकुपित वात, रक्त को दूषित कर इस रोग की उत्पत्ति करता है। इस रोग का असर सर्व प्रथम हाथ-पैरों पर होता है। सम्पूर्ण शरीर में बहुत तेज दर्द होना, शरीर में सूजन, त्वचा रूक्ष हो जाना, नीली-नीली नसें शरीर पर दिखाई देना, रोग का कभी घटना और कभी बढ़ जाना, अंगुलियों के जोड़ों में संकोच (सिकुड़न) उसमें दर्द अधिक होना, शरीर में कम्प और चमड़े में स्पर्श-ज्ञान का अभाव अर्थात् शून्यता

आ जाना, ये वातप्रधान वातरक्त के लक्षण हैं। इसमें अमृतादि गुग्गुलु, बहुत शीघ्र लाभ पहुँचाता है, क्योंकि इस दवा का असर सर्व-प्रथम वातवाहिनी सिरा और रक्त पर होता है। अतः यह बहुत शीघ्र लाभ करता है।

इसी तरह कुष्ठ, दुष्ट व्रण, रक्त विकार आदि में भी इसका प्रयोग करने से काफी लाभ होता है।

## आभा गुग्गुलु

बबूल की छाल, सोंठ, पीपल, मिर्च, आँवला, हर्रे, बहेड़ा सब समान भाग लें, और शुद्ध गुग्गुलु सबके समान भाग लेकर पहले काष्ठौषधियों का कूट-कपड़छान चूर्ण बना गुग्गुलु के साथ मिला घी के सहारे एकत्र कूटकर १-१ माशे की गोलियाँ बना, छाया में सुखा कर सुरक्षित रख लें। —चक्रदत्त

**मात्रा और अनुपान**—१-१ गोली, दिन भर में २-३ बार गर्म जल या दूध से देवें।

**गुण और उपयोग**—कहीं फिसल कर गिर पड़ने, किसी पेड़ आदि से नीचे गिर पड़ने अथवा डंडा इत्यादि की चोट लग जाने से हड्डियाँ टूट गयी हों, मोच आ गयी हो, अथवा छाती में चोट लग कर दूषित खून आमाशय में जमा हो गया हो, तो इन उपद्रवों को दूर करने के लिये आभा गूगल का उपयोग किया जाता है।

## एकविंशतिक गुग्गुलु

चित्रक, त्रिफला, त्रिकुट, काला जीरा, कलौंजी, वच, सेंधा नमक, अतीस, कूठ, चव्य, इलायची, यवक्षार, बायबिडंग, अजमोदा, नागरमोथा, देवदारु प्रत्येक समान भाग, गुग्गुलु सबके बराबर लेकर प्रथम काष्ठौषधियों का चूर्ण कर गुग्गुलु के साथ कूट घी मिलाकर १-१ माशे की गोलियाँ बना लें। —वृ० नि० र०

**मात्रा और अनुपान**—१-१ गोली सुबह-शाम नीम की छाल के क्वाथ के साथ या गर्म जल के साथ दें।

**गुण और उपयोग**—इसके सेवन से सब प्रकार के कुष्ठ, कृमि, दाद, घाव, संग्रहणीविकार, बवासीर, मुखरोग आदि व्याधियाँ नष्ट होती हैं।

इसका उपयोग—त्वचा और रक्त के विकारों में विशेषतया किया जाता है। प्रकुपित वात के कारण जो रक्त दूषित होता है, उस रक्त का रंग कुछ कालिमायुक्त हो जाता और त्वचा भी रूक्ष हो जाती है। कहीं-कहीं खुरदरी भी हो जाती है, फिर चर्म-रोग जैसे—दाद, घाव (फोड़ा-फुन्सियाँ), खुजली आदि उपद्रव हो जाते हैं, और रक्त विकृत होकर कुष्ठादि रोग उत्पन्न कर देते हैं। ऐसी दशा में "एकविंशतिक गुग्गुलु" के उपयोग से बहुत फायदा होता है। यह प्रकुपित वायु को तो शान्त करता ही है, साथ ही दूषित रक्त की भी विकृति को दूर कर शुद्ध रक्त बनाता है। अतएव उपरोक्त रोगों में यह गुग्गुलु बहुत लाभ करता है।

## कांचनार गुग्गुलु

कचनार की छाल ४० तोला, त्रिफला २४ तोला, त्रिकुटा १२ तोला, वरने की छाल ४ तोला, इलायची, दालचीनी, तेजपात प्रत्येक १-१ तोला—सबको कूट कपड़छान चूर्ण बनावें। सब चूर्ण के बराबर गुग्गुलु मिला कर कूटें और घी के सहारे १-१ माशे की गोलियाँ बना, छाया में सुखा कर रख लें। —वृ० नि० र०

**मात्रा और अनुपान**—१-१ गोली, सुबह-शाम कचनार की छाल, वरना की छाल, गोरखमुण्डी और खैरसार की छाल या लकड़ी के बुरादे के क्वाथ बना कर इसके साथ दें। यदि विशेष लाभ नहीं हो तो इसके साथ सुवर्ण भस्म अष्टमांश रत्ती और प्रवाल पंचामृत ५ रत्ती मिला कर दें।

**नोट**—गुग्गुलु, गंधक और रसौत तीनों समभाग लेकर जल में पीस करके गण्डमाला पर लेप करने से बहुत लाभ होता है।

**गुण और उपयोग**—इस गुग्गुलु के सेवन से गलगण्ड, गण्डमाला (गले में कण्ठवेल होना), अपची, ग्रन्थि, अर्बुद (रसौली), गले में

और नाक के भीतर गाँठें बढ़ना, व्रण, गुल्म, कुष्ठ व भगंदर आदि रोगों में अच्छा फायदा होता है।

काँचनार गुग्गुलु का उपयोग विशेषकर ग्रंथि (गाँठ) नाश करने के लिये ही किया जाता है। ये गाँठें वात और कफजन्य हुआ करती हैं। गलगण्ड और गण्डमाला की अपक्वावस्था अर्थात् जब इस रोग का प्रादुर्भाव ज्ञात हो, तभी से इसका उपयोग करना प्रारम्भ कर देने से २ महीने में शर्तिया लाभ होता है, ऐसा मेरा अनुभव है। इस दवा के सेवन के साथ ही यदि बाँझ ककोड़े की जड़ का लेप काँजी में मिला कर गले की गाँठ पर किया जाय तो अवश्य ही उक्त समय तक गाँठ अच्छी हो जायगी।

## कैशोर गुग्गुलु

त्रिफला ३ प्रस्थ (२ सेर, ६ छटाँक, २ तोला), और गिलोय १ प्रस्थ (६४ तोला), को कूट कर लोहे की कढ़ाई में १९ सेर, ३ छटांक, १ तोला जल मिला कर काढ़ा बनाएँ, जब आधा जल शेष रहे तब उतार कर छान लें। उस काढ़े में ६४ तोला उत्तम गूगल डाल कर मन्द आग में पकावें। जब गूगल पतला होकर काढ़े में मिल जाय, तब छान कर उसको फिर चूल्हे पर चढ़ा कर औंटें और कलछू से चलाते रहें, जिससे जलने या कढ़ाई में गूगल लगने का भय न रहे। जब गूगल गाढ़ा अर्थात् गुड़पाक के समान हो जाय तब कढ़ाई से निकाल कर इसमें—त्रिफला ८ तोला, गिलोय ४ तोला, सोंठ, कालीमिर्च, पीपल और बायबिडंग प्रत्येक २-२ तोला, जमालगोटे की जड़ और निसोथ १-१ तोला—इन सब दवाओं का महीन चूर्ण करके ऊपर वाले गुग्गुलु में मिला कर १-१ माशे की गोलियाँ बना, सुखा कर रख लें। —शा० सं०

**मात्रा और अनुपान**—१-१ गोली सुबह-शाम मंजिष्ठादि क्वाथ या गर्म जल अथवा दूध के साथ दें।

**गुण और उपयोग**—इसके सेवन से एकदोषज, द्विदोषज और पुराना शुष्क अथवा स्रावयुक्त फैला हुआ घुटनों तक वातरक्त-घाव,

खाँसी, कोढ़, गुल्म, शोथ, उदररोग, पाण्डु, प्रमेह, अग्निमांद्य, विबंध, प्रमेह पिड़िका आदि का नाश होता है। इसके निरन्तर अभ्यास से वायु और रक्त विकार सम्बन्धी सब रोग नष्ट हो जाते हैं। यह गुग्गुलु हर समय सेवन किया जा सकता है एवं इसके सेवन में किसी प्रकार का विशेष पथ्य-परहेज भी नहीं करना पड़ता है।

इसका उपयोग विशेषकर वातरक्त, कुष्ठ और रक्त-विकार में किया जाता है।

## गोक्षुरादि गुग्गुलु

११२ तोले गोखरू के पंचांग को कूट कर छ गुने जल में पकावें। आधा जल शेष रहने पर छान लें। फिर इसमें २८ तोला शुद्ध गूगल मिला कर गुड़पाक के समान गाढ़ा कर उसमें निम्नलिखित प्रक्षेप द्रव्य मिलावें। सोंठ, मिर्च, पीपल, हर्रे, बहेड़ा, आँवला और नागरमोथा प्रत्येक का कपड़छान किया हुआ चूर्ण ४-४ तोला मिला और कूट कर १-१ माशे की गोलियाँ बना कर रख लें।

—शा० सं०

**मात्रा और अनुपान**—१-१ गोली सुबह-शाम गोखरू क्वाथ या प्रमेहहर क्वाथ के साथ देना चाहिये।

**गुण और उपयोग**—इसके सेवन से प्रमेह, मूत्रकृच्छ्र (रुक-रुक कर पेशाब होना), मूत्राघात, अश्मरी (पथरी), प्रदर रोग, वातरक्त, शुक्रदोष और मूत्राशयगत समस्त विकारों में लाभ होता है।

इस दवा का असर मूत्राशय और मूत्रनली तथा वीर्य्यवाहिनी शिराओं पर अधिक होता है।

मूत्रकृच्छ्र—यह रोग कई कारणों से होता है यथा—सूजाक, पथरी, कृमि, मूत्रग्रन्थि का प्रदाह, जरायु की विकृति, वृक्क (गुर्दे) का विकार आँव आदि से यह रोग उत्पन्न होता है। वृक्क (गुर्दे) के विकार से जब मूत्रकृच्छ्र होता है, तब वमन और दस्त की हाजत होती है। गुर्दे से वेदना (दर्द) उठ कर बस्ति (पेडू) तक या जननेन्द्रिय तक जाती है। प्रधानतया मूत्रकृच्छ्र में बारम्बार पेशाब करने की इच्छा होती है और बड़े कष्ट के साथ बूंद-बूंद पेशाब होता

या नहीं भी होता है। पेशाब के समय भयानक दर्द होता आदि लक्षण होते हैं। ऐसी अवस्था में गोक्षुरादि गुग्गुलु के उपयोग से बहुत लाभ होता है। क्योंकि यह मूत्राशय और मूत्रनली के विकारों को शमन करता है, जिससे पेशाब साफ और खुल कर आने लगता है।

मूत्राघात (मूत्रस्तम्भ)—यह भी बहुत खतरनाक रोग ह। इस रोग में पेशाब की थैली में पेशाब भरा रहता है, किन्तु पेशाब उतरता नहीं है। नाभि के नीचे तलपेट (पेडू) फूल जाता है—पेशाब करने की इच्छा होती है, किन्तु पेशाब नहीं होता। फिर बेचैनी, तन्द्रा, मोह, बेहोशी आदि लक्षण होते हैं। रोगी दर्द के मारे चिल्लाता रहता है, पेड़ू (बस्ति प्रदेश) फूल कर गाँठ-सी हो जाती है। वहाँ दबाने से कठोर मालूम पड़ता और रोगी को उससे विशेष कष्ट होता है। इसमें रबर की सलाई जननेन्द्रिय में डालकर पेशाब कराना चाहिये—साथ ही गोक्षुरादि गुग्गुलु का भी सेवन गोक्षुरादि क्वाथ के साथ यवक्षार और मिश्री मिला कर कराना चाहिये।

शुक्र प्रमेह या शुक्र की क्षीणता में भी यह बहुत लाभ करता है। गोदुग्ध के साथ कुछ दिनों तक लगातार इसका सेवन करने से शरीर में शुक्र की वृद्धि हो—शरीर हृष्ट-पुष्ट हो जाता है। यह वृष्य और रसायन भी है।

## त्रयोदशांग गुग्गुलु

बबूल की फली, असगन्ध, हाऊबेर, गिलोय, शतावर, गोखरू, विधारा, रास्ना, सौंफ, कचूर, अजवायन और सोंठ का चूर्ण समान भाग ले और सब दवा के समान भाग शुद्ध गुग्गुलु तथा गुग्गुलु से आधा घी लेकर गुग्गुलु और अन्य द्रव्यों के चूर्ण को एकत्र मिला कर थोड़ा-थोड़ा घी डाल कर कूटें। जब गोली बनने योग्य हो जाय, तब १-१ माशे की गोलियाँ बना, छाया में सुखा कर रख लें।

—वृन्दमाधव

**मात्रा और अनुपान**—१-१ गोली सुबह-शाम गर्म जल या दूध के साथ दें।

**गुण और उपयोग**—इसके सेवन से वातशूल, गठिया, पक्षाघात, लकवा, गृध्रसीवात, अस्थि, सन्धि, मज्जागत तथा स्नायु एवं कोष्ठ-स्थित वात रोग नष्ट होते हैं। इसके नियमित सेवन से लूले, लगड़े और पंगु तक अच्छे हो जाते हैं। वातनाशक औषधियों के अनुपान के साथ देने से वातव्याधि नष्ट होती है।

## त्रिफला गुग्गुलु

त्रिफला चूर्ण १२ तोला, पीपल का चूर्ण ४ तोला, शुद्ध गुंगुल २० तोला, सबको एकत्र कूट कर घी के साथ १-१ माशे की गोलियाँ बना लें। —शा० सं०

**मात्रा और अनुपान**—१-१ गोली सुबह-शाम त्रिफलाक्वाथ या गोमूत्र के साथ दें।

**गुण और उपयोग**—इसके सेवन से सब प्रकार के वातजशूल, भगन्दर, सूजन, बवासीर आदि रोग बहुत शीघ्र अच्छे हो जाते हैं। भगन्दर और बवासीर की शिकायत में कब्जियत हो जाने से तकलीफ अधिक होती है, किन्तु; त्रिफला गुग्गुलु के सेवन से कब्ज नहीं होने पाता, बल्कि पुराना कब्ज भी दूर हो जाता है। अतएव यह विशेष लाभदायक है।

यह दवा थोड़ा रेचक होते हुए वायुशामक और रसायन है। बवासीर या भगन्दर—ये दोनों रोग ऐसे कष्टदायक हैं कि रोगी बेचैन हो जाता है। यदि वादी बवासीर हुआ हो तो मस्से फूल जाते हैं। उनमें दर्द होने लगता, पेट में वायु भर जाती है, दस्त कब्ज हो जाता है। यदि थोड़ा दस्त होता भी है, तो बहुत कठिनता से। यदि खूनी हुआ तो इसमें से रक्त निकलना प्रारम्भ हो जाता है। इसी तरह भगन्दर में दस्त कब्ज होने से यह भी बढ़ जाता है, जिससे अत्यधिक दर्द तथा स्राव होने लगता है। त्रिफला गुग्गुलु का इन रोगों में उपयोग करने से बहुत शीघ्र लाभ होता है।

## पञ्चामृतलोह गुग्गुलु

शुद्ध पारद, शुद्ध गन्धक, रौप्यभस्म, अभ्रकभस्म, स्वर्णमाक्षिक भस्म प्रत्येक ४-४ तोला, लौहभस्म ८ तोला, शुद्ध गुग्गुलु २८ तोला लें। प्रथम पारा-गन्धक की कज्जली करें, पीछे गुग्गुलु को लोहे की खरल में मूसली से थोड़े कड़ुये तेल की छींटे देकर कूटें, जब गुग्गुल नरम हो जाय तब उसमें कज्जली तथा अन्य भस्में मिलाकर ६ घण्टा मर्दन कर ३-३ रत्ती की गोलियाँ बना, रख लें। —भै० र०

**मात्रा और अनुपान**—१-१ गोली सुबह-शाम, दूध से अथवा चोप चीनी, असगंध, एरण्डमूल, उशबा, सोंठ और कड़ये सुरंजान के क्वाथ से दें।

**गुण और उपयोग**—गृध्रसी, अपवाहुक, कमर और घुटने का दर्द तथा स्नायुओं में होने वाले दर्द में यह अच्छा काम करता है।

## महायोगराज गुग्गुलु

सोंठ, छोटी पीपल, चव्य, पीपलामूल, चित्रकमूल की छाल, घी में सेंकी हुई हींग, अजमोद, पीली सरसों, जीरा दोनों, कलौंजी (मंगरैला), रेणुका, इन्द्रयव, पाढ़ के मूल, बायबिडंग, गज पीपल, कुटकी, अतीस, भारंगमूल, मूर्वा और बच प्रत्येक का कपड़छान चूर्ण ३-३ माशे, हर्रे, बहेड़ा, आँवला समभाग तीनों का कपड़छान चूर्ण १० तोला, गिलोय और दशमूल के क्वाथ में शुद्ध किया हुआ गुग्गुल १५ तोला, वंगभस्म, रौप्यभस्म, नागभस्म, लौहभस्म, माक्षिकभस्म, अभ्रकभस्म, मण्डूरभस्म और रससिन्दूर प्रत्येक ४-४ तोला लें।

(यदि भस्म सब न मिले, तो बिना भस्म के भी तैयार कर सकते हैं, परन्तु भस्म वाला विशेष गुणदायक होता है) इन सब दवाओं को एकत्र मिला, रेंडी के तेल के साथ इमामदस्ते में कूट कर ३-३ रत्ती की गोलियाँ बना, छाया में सुखा, रख लें। —शा० सं०

**नोट—कोई-कोई गुग्गुलु को त्रिफला और गिलोय के क्वाथ में शुद्ध किये बिना ही साफ कर और कूट कर उसमें अन्य द्रव्य मिला गोलियाँ बना लेते हैं।**

**मात्रा**—१-१ गोली सुबह-शाम निम्नलिखित अनुपान के साथ दें।

**अनुपान**—समस्त वातविकारों में रास्नादि क्वाथ से, वातरक्त में गिलोय के क्वाथ से, मेदो वृद्धि में शहद से, पाण्डुरोग में गोमूत्र से, कुष्ठरोग में नीम की छाल के क्वाथ से, शोथ और शूल में पीपल के क्वाथ से, नेत्र रोग में त्रिफला क्वाथ से, उदर रोगों में पुनर्नवा के क्वाथ से देना चाहिये।

१—वात रोगों की शान्ति के लिये—रास्ना, गिलोय, एरण्डमूल, दशमूल प्रसारणी और अजवायन के क्वाथ के साथ सेवन करना चाहिये।

२—पित्त रोगों की शान्ति के लिये—जीवनीयगण की औषधियों में से किसी एक के क्वाथ के साथ अथवा वासा, लाल चन्दन, नेत्रवाला, मुनक्का, कुटकी, खजूर, फालसा, जीवक और ऋषभक के क्वाथ के साथ दें।

३—कफ रोगों की शान्ति के लिये—त्रिफला, त्रिकुटा, गोमूत्र, नीम की छाल, धनिया, पोहकरमूल, गिलोय, अजवायन और पटोलपत्र के क्वाथ के साथ सेवन करें।

४—व्रण, नासूर, ग्रन्थि, गण्डमाला, अर्बुद और प्रमेह में—त्रिफला-क्वाथ के साथ दें।

५—खुजली, पिडका के लिये—दारुहल्दी और पटोलपत्र के क्वाथ के साथ दें।

६—जलोदर और किलास कुष्ठ के लिये—हर्रे, पुनर्नवा, दारुहल्दी, गोमूत्र और गिलोय के क्वाथ के साथ दें।

**गुण और उपयोग**—यह त्रिदोषघ्न रसायन सभी प्रकार के वात व्याधि, आमवात, अपस्मार, पक्षाघात, सन्धिवात, वातरक्त, उदावर्त, मेदोवृद्धि, हृदय का जकड़ना, मन्दाग्नि, श्वास, खाँसी, पुरुषों के वीर्यदोष एवं स्त्रियों के रजोदोष और शोथ, पाण्डु, कामला, कुष्ठ, नेत्ररोग आदि के लिये अत्यन्त लाभदायक है। असाध्य वात-विकारों में भी इसका सफल प्रयोग होता है।

यह रसायन दीपन, पाचन, आमदोषनाशक, वातघ्न और धातु-परिपोषक है। इसका उपयोग प्रधानतया आमवातजन्य विकार में बहुत होता है। आमवात में भी पुराने आमवात रोग में इसका उपयोग बहुत सफल होता है।

वातरक्त—पाचकपित्त की कमजोरी के कारण रस का परिपाक अच्छा न होकर आम की उत्पत्ति हो, आम का संचय होने लगता है। आम संचित होने से वात प्रकुपित हो रक्त को दूषित कर देता है। इस रोग की प्रारम्भिक अवस्था में पेट फूलना, पेट में मीठा दर्द होना, कभी-कभी आँतों में दर्द होना, मूत्रोत्पत्ति कम होना, दस्त कब्ज, कभी पतला दस्त भी हो जाना, कमजोरी आदि लक्षण उत्पन्न होते हैं। इस रोग का प्रारम्भ हाथ और पैरों से होता है। हाथ-पैरों की अंगुलियाँ मोटी तथा त्वचा रूक्ष और खुरदरी हो जाती हैं। इनमे दर्द, शून्यता, कहीं-कहीं काले चट्ठे, ठण्डी हवा या पानी अच्छा न लगना आदि लक्षण इस रोग की प्रौढ़ावस्था में उत्पन्न होते हैं। ऐसी दशा में महायोगराज गुग्गुलु का उपयोग करने से बहुत लाभ होता है। इससे पाचक पित्त सबल होकर आम को पचाता है और प्रकुपित वात को शान्त कर रक्त को भी शुद्ध करता है।

नष्टार्तव—स्त्रियों का गर्भस्थान जब वायु-कफ और चर्बी से आच्छादित हो जाता है, तब उनको मासिक धर्म होना बन्द हो जाता है और सन्तान होना भी रुक जाता है। ऐसे समय में उनको दो-एक लंघन करा लगातार एक महीने तक महायोगराज गुग्गुलु का सेवन कराना चाहिए। इससे गर्भाशय का मुँह खुल जाता और मासिक धर्म भी ठीक से होने लगता है, तथा गर्भाशय गर्भ धारण करने योग्य हो जाता है, फिर सन्तान भी होने लगती है।

स्नायु शूल—शरीर के प्रत्येक अंग में स्नायु शूल होता हो और उसमें दूसरी औषधियाँ निष्फल हो गयी हों, तो महायोगराज गुग्गुलु का सेवन अवश्य करावें। यदि यह शूल सूजाक के कारण उत्पन्न हुआ हो तो वृहत् मञ्जिष्ठादि क्वाथ के साथ महायोगराज गुग्गुलु सेवन करने से बहुत शीघ्र लाभ होता है।

# योगराज गुग्गुलु

चीता, पीपलामूल, अजवायन, कालाजीरा, बायबिडंग, अजमोद, जीरा, देवदारु, चव्य, छोटी इलायची, सेंधानमक, कूठ, रास्ना, गोखुरू, धनिया, हर्रे, बहेड़ा, आमला, नागरमोथा, सोंठ, मिर्च, पीपल, दालचीनी, खस, यवक्षार, तालीस पत्र और तेजपत्र इन सबका कपड़छान किया हुआ चूर्ण १-१ तोला, शुद्ध गुग्गुलु सब दवा के बराबर लेकर गुग्गुलु में आवश्यकतानुसार थोड़ा-थोड़ा घी और थोड़ा-थोड़ा उपरोक्त चूर्ण मिलाकर कूटें, जब सम्पूर्ण चूर्ण गुग्गुलु में अच्छी तरह मिल जाय, तो ४-४ रत्ती की गोलियाँ बना, छाया में सुखा कर सुरक्षित रख लें। —भै० र०

**मात्रा और अनुपान**—१ से २ गोली, सुबह-शाम वातविकारों में दशमूल क्वाथ के साथ तथा बलवृद्धि और शरीर पुष्टि के लिये गोदुग्ध के साथ दें।

वातरक्त में गोमूत्र या गिलोय (गुर्च) का रस और मधु के साथ दें। उदर-विकारों में पुनर्नवा रस के साथ दें, शिरोरोग में गरम दूध से, मेद रोग में केवल मधु से, पित्त विकार में गुर्च या धनियाक्वाथ के साथ और कफ-दोष में अश्वगंधादि क्वाथ या पीपल के क्वाथ से दें।

**गुण और उपयोग**—यह योगवाही रसायन धातुओं का पोषण करता, वात और आम दोष को नष्ट करता तथा अग्नि को प्रदीप्त करता है। अनुपान भेद से प्रायः सभी रोगों में इसका उपयोग किया जाता है। वात विकारों के लिये तो यह सर्वप्रसिद्ध औषध है। आमवात, गठिया, वातरक्त, भगन्दर, अरुचि, स्त्री-पुरुष के जननेन्द्रिय-विकार, कास-श्वास, धातुक्षीणता, बहुमूत्र, प्रमेह, अर्श और शिरोरोग को नष्ट करने में यह औषध बहुत प्रसिद्ध है। स्थायी कोष्ठबद्धता और स्त्रियों के प्रसव सम्बन्धी विकारों में इससे अच्छा लाभ होता है।

वातवाहिनियों के क्षोभ तथा रक्तवाहिनियों में संचित विष को निकालने में योगराज बहुत कार्य करता है। वृद्धों के लिये तो

यह अमृत तुल्य है। जिनके पेट में वायु के चक्कर उठते हों, उन्हें इसका सेवन अवश्य करना चाहिए। यह दूषित विष के विकार को नष्ट कर बल और स्मृति की वृद्धि करता है।

योगराज गूगल की बनावट में त्रिफला और गुग्गुल की प्रधानता है। आयुर्वेद ने गुग्गुल के अन्दर वातहर, शोधक, सारक, रोचक और कृमिनाशक तथा पौष्टिक गुण बतलाया है।

वातहर शब्द का अर्थ केवल वायु और पवन के दोषों को हरने वाला नहीं है, बल्कि ज्ञान-तन्तु और गति-तन्तु (वातवाहिनी नाड़ी) की खराबी को दूर कर उसका सुधार करना यह भी वातहर शब्द के अन्दर सम्मिलित है।

यह गुग्गुलु मस्तिष्क के तन्तुओं का पोषण करता है, जिस वातव्याधि में मज्जा तन्तु (नरबस) कमजोर पड़ जाते हैं और उनकी गति मन्द हो जाती है। उस वातव्याधि में यह अपना चमत्कारिक गुण दिखलाता है। ऐसी स्थिति में डाक्टर और हकीम जहरीली कुचले की बहुत तारीफ करते हैं, और उसका उपयोग भी करते हैं। इसमें सन्देह नहीं कि जहरीली कुचला वास्तव में एक बहुत अच्छा "नरव्हाइटन टानिक" है, परन्तु साथ ही इस बात को भी नहीं भूलना चाहिये कि कुचला एक विष है और गुग्गुलु विष नहीं है। कुचले को २-४ महीने तक लगातार खाने से जिनको वातव्याधि या धनुर्वात छूट चुका है, उन्हें फिर होने का डर रहता है। किन्तु ; इस गुग्गुलु का २-४ वर्ष तक लगातार सेवन करने पर भी किसी तरह की हानि नहीं होती है।

अपने वातहर गुणों के कारण यह बिगड़े और कमजोर पड़े हुए तन्तुओं को बल देता है। ये तन्तु सम्पूर्ण शरीर में फैले हुए रहते हैं। विशेष कर मर्मस्थानों में तो इसका जाल-सा बिछा हुआ रहता है। उदाहरणार्थ—स्त्रियों का गर्भस्थान इन तन्तुओं से आच्छादित होने की वजह से गुग्गुलु की गर्भस्थान पर बहुत अच्छी क्रिया होती है, जिसके परिणाम स्वरूप स्त्रियों के ऋतु दोष सुधारने में और उनको सन्तानोत्पत्ति योग्य बनाने में गुग्गुलु बहुत सहायक

होता है। यह बात शास्त्र और अनुभव से भी सिद्ध है।

वातहर के सिवाय यह उत्तम कृमिनाशक भी है। एलोपैथी की कृमिनाशक औषधियाँ प्रायः जहरीली हुआ करती हैं, परन्तु यह जन्तुघ्न होते हुए भी निर्विष औषध है। बिगड़े हुए रक्त को सुधार कर शरीर के अन्दर संचित भिन्न-भिन्न दोषों और जन्तुओं को नष्ट करने में यह बहुत ही शक्तिशालिनी है। जब शरीर के मर्मस्थान बिगड़ते हैं, और उनका योग्य प्रतिकार न होने से शरीर की रस-रक्तादि सप्तधातुएँ उत्तरोत्तर दूषित होती जाती हैं, उस समय योगराज गुग्गुलु अमृत के समान गुण करता है। शरीर के अन्दर मर्मस्थानों को सुधारने के लिये यह एक बड़ी से बड़ी निर्भय कृमिनाशक औषध है।

वातहर और कृमिनाशक गुण के अतिरिक्त इसमें रोपक, सारक और पौष्टिक गुण भी रहते हैं। शरीर के अन्दर संचित दोषों को खोदकर निकाल देने का यह एक विश्वसनीय उपाय है।

गुग्गुलु के अतिरिक्त योगराज गुग्गुलु का प्रधान द्रव्य त्रिफला है, यह त्रिफला आयुर्वेद की रसायन औषधियाँ हैं। त्रिफला-गुग्गुलु की उष्णता और उग्रता को कम कर उसके गुणों की वृद्धि करता है।

इस प्रकार गुग्गुलु और त्रिफला का यह महान योग चर्मरोग, कुष्ठ, बवासीर, प्रमेह, ग्रहणी और भगन्दर के समान दुष्टव्याधियों को नष्ट करने में समर्थ हो तो इसमें आश्चर्य की क्या बात है। अगर योगराज गुग्गुलु लम्बे समय तक उचित पथ्य-परहेज के साथ सेवन किया जाय तो यह विश्वास पूर्वक कहा जा सकता है कि आयुर्वेद-शास्त्र में बतलाये गये रोगों में यह औषध बहुत उत्तम परिणामदायक होगी।

योगराज गुग्गुलु त्रिदोषनाशक माना जाता है। पित्त का कार्य्य पाचन वगैरह करना है, उसमें यदि शिथिलता आ जाय तो उसे यह दूर कर देता है। इसी प्रकार कफ का कार्य सारे शरीर की रस क्रिया को व्यवस्थित रख कर शरीर में स्निग्धता और तृप्ति प्रदान करने का है। इस कार्य में योगराज गुग्गुलु बहुत सहायता देता

है। पित्त तथा रस को उत्पन्न करनेवाली आशयों (सिस्टम्स) को यह योगराज नियमित करता है। इन दोषों को नियमित करने की शक्ति योगराज गुग्गुलु में इसलिये है कि मज्जातन्तु समूह के ऊपर यह अपना सीधा प्रभाव डालता है। मज्जातन्तुओं पर असर होने से सम्पूर्ण मर्म स्थान और पित्त तथा कफ की क्रिया भी नियमित हो जाती है, क्योंकि पित्त की क्रिया मज्जातन्तु और वायु चक्रों के अधीन रहती है। अतएव आयुर्वेद के अन्दर कफ और पित्त को पंगु (लंगड़ा) बतलाया गया है। सच बात तो यह है कि शरीर का सारा व्यापार वात के अधीन है और योगराज गुग्गुल उसी वात तंत्र पर अपना सीधा असर डालकर उसकी क्रिया को व्यवस्थित कर देता है, और उसी के द्वारा प्रत्यक्ष या अप्रत्यक्ष रूप से वह सम्पूर्ण दोषों को दूर करता है। —वैद्यकल्पतरु

## रास्नादि गुग्गुलु

रास्ना का कपड़छान चूर्ण ४ तोला और शुद्ध गुग्गुलु ५ तोला दोनों को एकत्र मिला उसमें आवश्यकतानुसार घी डाल कर कूटें और १-१ माशे की गोली बना कर रख लें। —ग० नि०

**मात्रा और अनुपान**—१-१ गोली सुबह-शाम दशमूल क्वाथ या रास्नादि क्वाथ अथवा गर्म जल के साथ दें।

**गुण और उपयोग**—इसके सेवन से गृध्रसी, आमवात, गठिया, संधिवात आदि अनेक वात-विकार दूर हो जाते हैं। कर्णरोग, शिरोरोग, नाड़ी व्रण, नासूर और भगन्दर में भी यह गुणकारी है।

## लाक्षादि गुग्गुलु

लाख, अस्थिसंहार (हर सिंगार की छाल, या हरजोड़ घास विशेष) अर्जुन की छाल, असगंध और नागबला प्रत्येक का कपड़छान चूर्ण समान भाग और शुद्ध गुग्गुलु सबके बराबर लेकर उसमें अन्य ओषधियों के चूर्ण मिला सबको अच्छी तरह कूटें। जब गोली बनने योग्य हो जाय, तब ४-४ रत्ती की गोलियाँ बना, छाया में सुखा कर रख लें। —भै० र०

**मात्रा और अनुपान**—१-२ गोली सुबह-शाम मधु के साथ दें।

**गुण और उपयोग**—अस्थि (हड्डी) के विकारों के लिए यह बहुत उत्तम औषधि है। इसके सेवन से शरीर के किसी भी भाग की हड्डी में चोट लग गयी हो, या दर्द होता हो अथवा हड्डी टूट गयी हो, तो उसमें यह बहुत फायदा करता है।

## सप्तविंशति गुग्गुलु

त्रिकटु, त्रिफला, मोथा, बायबिडंग, गिलोय, चित्रकमूल, कचूर, छोटी इलायची, पिपरामूल, हाऊबेर, देवदारु, तुम्बुरू (नैपाली धनियाँ—तेज बल के फल) पोहकरमूल, चव्य, इन्द्रायण की जड़, हल्दी, दारुहल्दी, विडनमक, काला नमक, यवक्षार, सज्जीखार, सेंधा नमक और गजपिप्पली प्रत्येक का कपड़छान किया हुआ चूर्ण १-१ तोला, शुद्ध गुग्गुलु ५४ तोला लें। प्रथम गुग्गुलु में थोड़ा घी मिला कर थोड़ा-थोड़ा चूर्ण मिला कर कूटने जायें। जब गोली बनाने योग्य हो जाए, तो ४-४ रत्ती की गोलियाँ बना, छाया में सुखा कर रख लें। —भैं० र०

**मात्रा और अनुपान**—१-२ गोली सुबह-शाम। दिन में दो बार मधु से दें। ऊपर से मंजिष्ठादि क्वाथ पिला दें।

**गुण और उपयोग**—इसके सेवन से भगन्दर, बवासीर, नासूर, नाड़ी व्रण, दुष्टव्रण आदि में विशेष फायदा होता है। हृदय और पसली के दर्द, कुक्षि, बस्ति (पेड़), गुदामार्ग और मूत्रनली के विकार इसके सेवन से नष्ट होते हैं। अन्त्र वृद्धि, श्लीपद, उन्माद, शोथ, कृमि, कुष्ठादि चर्म रोगों में भी उत्तम फल देने वाला है।

## सिंहनाद गुग्गुलु

हरड़, बहेड़ा, आँवला, प्रत्येक (३ सेर ३ छटाँक १ तोला), गुग्गुलु ६४ तोला (ढीली पोटली में बंधा हुआ) इन्हें एकत्र कर १ मन ३६ सेर १२ छटाँक ४ तोला जल में डालकर क्वाथ करें। जब चतुर्थांश (१९ सेर ३ छटाँक १ तोला) जल रह जाय, तब उतार कर क्वाथ को छान लें और पोटली स्थित गुग्गुलु को पृथक् कर ६४

तोले कड़ुए तैल के साथ मर्दन करें। फिर इसे उसी क्वाथ में डालकर पकावें। आसन्न पाक-काल में—सोंठ, काली मिर्च, पीपल, हरड़, बहेड़ा, आँवला, मोथा, बायबिडंग, देवदारु, गिलोय, चित्रकमूल, निशोथ, दन्तीमूल, चव्य, शूरण (जमीकन्द), मानकन्द, पारा, गंधक (कज्जली) प्रत्येक ४-४ तोला, विशुद्ध जयपाल १००० (संख्या में) लें। इन्हें चूर्ण कर के प्रक्षेप दें और अच्छी प्रकार आलोडन कर मिला दें। फिर २-४ रत्ती की मात्रा में इसकी गोली बना, छाया में सुखा कर रख लें। —भै० र०

**मात्रा और अनुपान**—१-१ गोली सुबह-शाम गर्म जल या दूध के साथ दें।

**गुण और उपयोग**—इसके प्रयोग से वात रक्त, गुल्म, शूल, उदर रोग, कुष्ठ तथा कठिन से कठिन आमवात रोग दूर होता है। नियमित रूप से गुग्गुलु का व्यवहार करने से आमवात, पक्षाघात, सन्धिवात आदि रोग आराम होते हैं। आम वात की यह श्रेष्ठ औषध है।

## हरीतक्यादि गुग्गुलु

हर्रे, सोंठ और विधारे की जड़ का चूर्ण १-१ तोला लेकर सब को ६ तोला गुग्गुलु में मिला आवश्यकतानुसार अण्डी का तेल मिला एक दिन तक खरल कर १-१ माशे की गोलियाँ बना, छाया में सुखा कर रख लें। —वृ० नि० र०

**मात्रा और अनुपान**—१-१ गोली सुबह-शाम गर्म जल या दूध के साथ दें।

**गुण और उपयोग**—इसके सेवन से आमवात, वातव्याधि, पीठ, कमर, जाँघ आदि में दर्द, बद्धकोष्ठता आदि रोग नष्ट हो जाते हैं। यह वातघ्न, दीपन-पाचन और मृदुरेचक भी है। आमानुबंधी वात में इसके उपयोग से कब्जियत दूर हो जाती और पाचक रस की उत्पत्ति हो, आम संचय नष्ट हो जाता है।

---

# अवलेह-पाक प्रकरण

क्वाथादीनां पुनः पाकात् घनत्वं सा रसक्रिया ।
सोऽवलेहश्च लेहःस्यात्तन्मात्रा स्यात्पलोन्मिता ।।

—शा० म० ख०

अर्थात् क्वाथ (काढ़ा), रस, फाण्ट आदि को फिर पकाकर जो गाढ़ा किया जाता है, उसको रसक्रिया, अवलेह और लेह कहते हैं। (इसके पाक दो तरह के होते हैं, जो चाटने योग्य पतला हो वह अवलेह और जो गाढ़ा हो उसे पाक कहते हैं) इसकी मात्रा ४ तोला है।

अवलेह में पड़नेवाली काष्ठौषधियाँ तथा सुगन्धित औषधियाँ अलग-अलग कूट-पीसकर डालें, और दाख, नारियल की गिरी और बादाम आदि के छोटे-छोटे टुकड़े करके मिलावें। खस और चिरौंजी आदि यथावत् ही रहने दें। जब पाक की चासनी हो जाये, तब उसमें पिसी हुई काष्ठौषधियों के चूर्ण मिलावें। इनके मिल जाने पर चासनी कुछ गरम रह जाय तब इलायची, लौंग आदि सुगन्धित वस्तुओं को डालें फिर करछी से चलावें, बाद में दाख आदि मेवा मिलावें।

केशर को घी में पीसकर मिलावें। पाक में यदि अफीम डालना हो, तो दूध में पीस कर पाक में छोड़ें। यदि भाँग डालनी हो, तो उसे मन्दाग्नि पर भूने और चूर्ण कर डाल देवें, फिर अवलेह को करछी से चलावें, जिससे सब एक में मिल जाय। परन्तु इस बात पर ध्यान रखें, कि प्रक्षेपवाली औषधि डालने के समय पाक के नीचे तेज अग्नि न हो, नहीं तो प्रक्षेपवाली औषधियों में अधिक ताप लगने से बलहीन हो जाएँगी।

पाक में यदि भस्में या कस्तूरी आदि मिलानी हो, तो वैद्य लोग अपने अनुमान से डालें। पाक को नीचे उतारकर थाली में जमावें,

फिर सोने या चाँदी का वरक लगाकर छोटी-छोटी कतरी काटकर अच्छे पात्र में रखें।

बरसात के समय यदि पाक या अवलेह बनाना हो, तो बहुत कम बनावें, जिससे जल्दी समाप्त हो जाय। ज्यादा बनाकर रखने से उसमें फफुन्द (फुफड़ी-जाली) पड़ जाने से उसका स्वाद विकृत होकर गुणहीन हो जाता है। अतः थोड़ा बनाकर उसे लगातार दो-तीन दिन तक घाम में रखकर फिर उसे भलीभाँति बाँधकर रखें, जिससे वर्षाकाल में उसमें छोटे-छोटे जीव न उत्पन्न हो जाएँ।

पाक के लिए सफेद-निर्मल और गुणकारी मिश्री अथवा शक्कर लें, यदि उसमें मैल हो, तो मैल निकाल दें। मैलवाली चीनी हो, तो उसे कड़ाही में चढ़ा जल डालकर औटावें। औटाते समय गाय का दूध और जल डालकर शुद्ध कर लें। उसका मैल जब चासनी पर आ जाए, तब पात्र पर दो लकड़ी रखकर उस पर झाली रखें और उस पर कपड़ा बिछा चासनी को कड़ाही में से लेकर झाली (टोकरी) में डालें, तो चासनी में से रस निकलकर कपड़े में से छनता हुआ नीचे के पात्र में जा गिरता है (इसे हलवाई लोग "बक्खर" कहते हैं।) चीनी की मैल कपड़े में और झाली में रह जाती है, इस प्रकार दो-तीन बार करने से चीनी की मैल निकलकर चीनी स्वच्छ-साफ हो जाती है। ऐसी स्वच्छ चीनी अवलेह, पाक या मोदक बनाने के काम में लें।

पूर्वोक्त प्रकार से औषधियाँ डालकर अवलेह जब तैयार हो जाता है, तो वह करछी या कूंचे से उठाने पर तार-सा बाँधकर उठता है। थोड़ा ठण्डाकर जल में डालने से जल में डूबकर एक जगह रह जाता है—बिखरता—फैलता नहीं। ठण्डा होने पर अँगुली से दबाने पर उसमें अँगुलियों की रेखा के निशान बन जाते हैं तथा जिस द्रव्य का अवलेह बनाया हो, उसकी सुगन्ध उसमें आने लगती है।

अवलेह में औषधियों के चूर्ण से मिश्री चौगुनी, गुड़ दुगुना और क्वाथादि द्रव (पतला) पदार्थ चौगुने लें।

प्रथम घी, तैल आदि स्नेहों को कड़ाही में चढ़ाकर गर्म करना चाहिए और यदि आँवले का कल्क, पेठा आदि स्नेह में भूनने योग्य पदार्थ हों, तो उन्हें भी इसी समय भून लेना चाहिए। फिर जब कल्कादि भुन जाएँ, तो उनमें क्वाथादि द्रव पदार्थ और चीनी, गुड़ आदि मिलाकर पका लेना चाहिए। जब चासनी तैयार हो जाए और उसमें तार छूटने लगे तो प्रक्षेप द्रव्यों का चूर्ण मिलाकर कौंचे आदि से खूब घोटना चाहिए और नीचे उतारकर ठण्डा होने पर शहद मिलाकर मिट्टी या पत्थर अथवा चीनी आदि के चिकने पात्र में भरकर रख देना चाहिए।

## अगस्त्य हरीतकी

बड़ी हरें १०० नग, जौ ३ सेर ३ छटांक १ तोला, दशमूल एक सेर, चित्रक, पिपलामूल, अपामार्ग, कपूरकचरी, कौंच के बीज, शंखपुष्पी, भारंगी, गजपीपल, खरैंटी और पुष्कर मूल प्रत्येक ८-८ तोला लें। बड़ी हरें और जौ को एक पोटली में बाँधें, और बाकी द्रव्यों को मिला कर अधकुटा करके पौने १६ सेर पानी में पकावें तथा इसी में उक्त पोटली रख दें। जब हरें और जौ उबल जाय तथा क्वाथ तैयार हो जाय, तो उतार लें। इस क्वाथ को छान कर इसमें उबाली हुई हरड़ को मिलावें। फिर उसमें घृत और तैल १६-१६ तोला तथा गुड़ ऽ५ सेर मिला कर पकावें। अवलेह सिद्ध होने पर तथा ठण्डा होने पर मधु और पिप्पली चूर्ण प्रत्येक १६-१६ तोले मिलाकर सुरक्षित रख लें। —शा० ध०

**मात्रा और अनुपान**—इसमें से १ हरड़ प्रातः और १ सायंकाल खाकर अवलेह चाट लें। ऊपर से गरम जल या दूध पी लिया करें।

**गुण और उपयोग**—इसके सेवन से दमा, क्षय, खाँसी, ज्वर, अर्श, अरुचि, पीनस तथा ग्रहणी रोग का नाश होता है। यह अवलेह रसायन तथा बल-वर्ण का देने वाला है। इस अवलेह में हरें की प्रधानता है। आयुर्वेद में हरीतकी के गुण-धर्मों का वर्णन बहुत विस्तार से है।

हर्रे का प्रधान कार्य शरीर से विजातीय द्रव्यों को बाहर निकाल कर शरीर के प्रत्येक अङ्ग की क्रियाशीलता को व्यवस्थित करना है। इन विजातीय तत्त्वों के बाहर निकल जाने के पश्चात् जठराग्नि प्रबल हो जाती, भूख लगने लगती और बदहजमी तथा अपचन के कारण होने वाले संग्रहणी, अतिसार आदि रोग अच्छे हो जाते हैं।

अगस्त्य हरीतकी—मृदु विरेचक भी है, इसीलिये अर्श (बवासीर) वाले को विशेष लाभ करता है। यह रसायन, कामोद्दीपक और अवस्था स्थापक भी है। बद्धकोष्ठ वाले को गर्म जल के साथ सेवन करने से एक-दो दस्त साफ हो जाता है। इससे न तो पेट में मरोड़ चलती है और न किसी प्रकार की तकलीफ ही होती है। अधिक दिनों तक भी इसके सेवन से किसी प्रकार की हानि नहीं होती। हृदय और रक्तवाहिनी सिराओं की शिथिलता दूर करने के लिए इसका सेवन किया जाता है। रक्ताभिसरण क्रिया में सुधार होने से मस्तिष्क में रक्त अधिक पहुँचता है, जिससे मस्तिष्क में तरावट आती है, निद्रा अच्छी आती, वीर्य गाढ़ा हो जाता और स्त्री संभोग में आह्लाद उत्पन्न होता है। शरीर की कान्ति में परिवर्तन होकर वजन बढ़ जाता है। परन्तु कम से कम १ माह सेवन करने पर ये लाभ होते हैं।

कफघ्न होने के कारण दमा, खाँसी, श्वास, यक्ष्मा आदि में बहुत उपकार करता है।

## अफीम पाक

छोटी इलायची के बीज १ तोला, अकरकरा १ तोला, बंसलोचन २ तोला, छोटी पीपर २ माशे, बहमन सूर्ख ६ माशे, भीमसेनी कपूर ३ माशे, जावित्री २ माशे, जायफल ३ माशे, कस्तूरी १ माशा, अविध मोती ३ माशा, सोने का वर्क ७ नग, चाँदी का वर्क ३१ नग लाकर रखें।

मोती, कस्तूरी, कपूर और वर्कों को अलग रखें, शेष दवाओं का कपड़छान चूर्ण कर लें और मोती को अर्क गुलाब में १२ घण्टे

खरल करें, पीछे इसमें कस्तूरी, कपूर और वर्क डाल कर २ घण्टे तक घोट कर पूर्वोक्त चूर्ण मिला दें।

अब दो तोले अफीम को एक कलईदार कटोरी में रख उसमें अन्दाज से पानी डालकर खूब मन्दी आँच पर पकावें, जब उसकी गाढ़ी लेई सी और पतली चासनी हो जाय, तो नीचे उतार लें, और गरम रहते-रहते उक्त दवाओं का चूर्ण इसमें मिला दें और खूब एक दिल कर दें, फिर एक-एक रत्ती की गोलियाँ बना कर रख लें।

—चि० च०

**मात्रा और अनुपान**—१-२ गोली, मिश्री मिला हुआ दूध के साथ।

**गुण और उपयोग**—जिसको जितनी अफीम का अभ्यास हो, वह उसी हिसाब में (एक या दो गोली) सेवन करे। जिसको अफीम का अभ्यास न हो, पर जुकाम या खाँसी पीछा न छोड़ते हों, वह सन्ध्या समय १ गोली खाकर मिश्री मिला दूध पी ले। इससे शीघ्र ही लाभ होगा। स्त्री प्रसंग करने से दो घण्टे पूर्व इसे दूध के साथ सेवन करने से स्त्री प्रसंग में अपूर्व आनन्द आता है। प्रमेह में भी इससे लाभ होता है। इसके सेवन से शरीर का दर्द, लकवा, कानों की सन-सनाहट, दिल की कमजोरी और मसूढ़ों की सूजन प्रभृति रोग आराम होते हैं।

ध्यान रहे यह पाक वात या कफ प्रकृति वालों को ही विशेष लाभ करता है, इसकी मात्रा बढ़ानी नहीं चाहिए। सदा एक समान मात्रा में ही इसका सेवन करना गुणदायक है। जिन्हें अफीम खाने की आदत नहीं है उन्हें यह प्रारम्भ में दस्त कब्ज करती है, परन्तु दूध पीने से कब्जी दूर हो जाती है। विशेष मात्रा में इसके सेवन से पुंस्त्व शक्ति का ह्रास हो जाता है, परन्तु ; सदा एक समान मात्रा में सेवन करने से शरीर पुष्ट होता, स्त्री प्रसंग में आनन्द आता और प्रमेहादि रोग भी दूर हो जाते हैं।

## अभयादिमोदक

हर्रे, काली मिर्च, सोंठ, बायबिडंग, आँवला, पीपल, पीपलामूल, दालचीनी, तेजपात और नागरमोथा प्रत्येक १-१ तोला, जमालगोटे

की जड़ २ तोला, निशोथ ८ तोला सबको कूट कपड़छान कर महीन चूर्ण बना, इसमें ६ तोला चीनी और जितने में गोली बन सके उतना शहद (मधु) मिला, १-१ तोले की गोली (मोदक) बना, सुरक्षित रख लें। —आरोग्य प्रकाश

**मात्रा और अनुपान**—१-१ गोली प्रात:-सायं ठण्डे जल से सेवन करें।

**गुण और उपयोग**—इसके सेवन से बद्धकोष्ठता (कब्जियत), मन्दाग्नि, विषमज्वर, उदररोग, बवासीर, पाण्डु और वातरोग आदि अनेक रोग नाश होते हैं।

इसमें दन्ती और निशोथ ये दोनों विरेचक औषधियाँ हैं और इनमें भी निशोथ की मात्रा ज्यादा है, निशोथ विरेचन के लिये प्रसिद्ध दवा है। अतः इस मोदक से विरेचन का कार्य बड़ी सुलभता से हो जाता है। यही कारण है कि यह बद्धकोष्ठजनित रोगों में विशेषतया उपयोग किया जाता है और इसके उपयोग से लाभ भी होता है।

## अमृतप्राशावलेह

जीवक, ऋषभक, विदारी कन्द, सोंठ, जीवन्ती, कचूर, सरिवन, पिठवन, जंगली उड़द (वनमाष), जंगली मूंग (वनमूंग), मेदा, महामेदा, काकोली, क्षीर काकोली, कटेरी (छोटी कटाई-भट-कटैया), बड़ी कटाई, सफेद पुनर्नवा, लाल पुनर्नवा, मुलेठी, कवाँच के बीज, शतावर, ऋद्धि, फालसा, भारङ्गी मूल, मुनक्का, गोखरू छोटा, छोटी पीपल, सिंघाड़ा, भुई आँवला, दुद्धी, कंघी, पद्माख, वरियार, उन्नाव, अखरोट, पिण्डखजूर, बादाम, पिस्ता, चिलगोजा, खुरमानी, चिरौंजी, प्रत्येक १-१ तोला लें। इनका कपड़छान चूर्ण कर, जल में पीसकर कल्क बना लें, फिर उसमें ताजे आँवले का रस ६४ तोला, ताजी शतावरी का रस ६४ तोला, विदारी कन्द का स्वरस ६४ तोला, बकरी के मांस का रस ६४ तोला, बकरी या गाय का दूध ६४ तोला, गौ का घृत १२८ तोला मिलाकर घृतपाक विधि से घृत

तैयार करें, घृत सिद्ध होने पर कपड़े से छानकर उसमें ३२ तोला शहद और मिश्री ६४ तोला तथा तेजपात, छोटी इलायची, नागकेशर, दालचीनी और कालीमिर्च प्रत्येक का महीन चूर्ण २-२ तोला और बंशलोचन का चूर्ण १६ तोला सबको यथायोग्य मिलाकर काँच के बर्तन में सुरक्षित रख लें। —सि० यो० सं०

**मात्रा और अनुपान**—आधा तोला से १ तोला तक गौ या बकरी के दूध के अनुपान से दें।

**गुण और उपयोग**—यह उत्तम पौष्टिक है। खाँसी, क्षय, दमा, दाह, तृषा, रक्तपित्त और शुक्रक्षय में इसका प्रयोग करें, कृश और जिनके शरीर का वर्ण और स्वर क्षीण हो गया हो उनको, तथा विशेष स्त्री-प्रसङ्ग करनेवालों को और रोगों से कृश हुए को यह पुष्ट करता है। राजयक्ष्मा और बच्चों के सूखा रोग में इसके सेवन से विशेष लाभ होता है।

**नोट**—इस योग में माँस-रस भी देने का विधान है। श्रीयुत आचार्य यादवजी का कहना है कि जो मांसाहारी न हों, उन्हें मांस-रस के स्थान पर उड़द का क्वाथ डालकर यह योग तैयार करना चाहिये।

## अम्लपित्तहर पाक

त्रिकटु (सोंठ, पीपल, मिर्च), त्रिफला, भृङ्गराज, दोनों जीरा, धनिया, कूठ, अजमोद, लोहभस्म, अभ्रकभस्म, काकड़ासिंगी, कायफल, नागरमोथा, इलायची, जायफल, जटामाँसी, तमालपत्र, तालीसपत्र, नागकेशर, अजवायन, कचूर, मुलेठी, लौंग और लाल चन्दन सब समभाग लें। सोंठ का महीन चूर्ण सब चूर्ण के बराबर और मिश्री सबसे दुगुनी, गाय का दूध चौगुना मिलाकर पाक विधान से विधिवत् पाक तैयार कर सुरक्षित काँच के वर्तन या चिकने पात्र में रख लें। —वै० क० द्रु०

**मात्रा और अनुपान**—१-१ तोला, सुबह-शाम गरम दूध या पानी के साथ दें।

**गुण और उपयोग**—इसके सेवन से अम्लपित्त, अरुचि, शूल,

हृद्रोग, वमन, कण्ठदाह, हृदय की जलन, शिर दर्द आदि रोग नष्ट होते हैं तथा यह बलवर्द्धक और पौष्टिक भी है।

इसमें अभ्रक और लौहभस्म के सम्मिश्रण होने से यह अम्लपित्त में विशेष गुण करता है। अभ्रकभस्म अम्लपित्त के लिये महौषध है।

## अश्वगन्धा पाक

असगन्ध के ३२ तोले महीन चूर्ण को ६ सेर गो-दूध में पकावें, गाढ़ा होने पर उसमें चतुर्जात (दालचीनी, तेजपात, नागकेशर, इलायची) १ तोला, जायफल, केशर, बंशलोचन, मोचरस, जटामांसी, चन्दन, खैरसार, जावित्री, पीपल, पीमलामूल, लौंग, कंकोल, पाढ़, अखरोट की गिरी, शुद्ध भिलावा, सिंघाड़ा, गोखरू, रससिन्दूर, अभ्रकभस्म, नागभस्म, वंगभस्म, लौहभस्म प्रत्येक ६-६ माशे लेकर काष्ठौषधियों का महीन चूर्ण बना, सबको एकत्र मिला, चीनी की चाशनी में मिला, पाक विधि से पाक तैयार कर सुरक्षित रख लें।

—यो० र०

**मात्रा और अनुपान**—१-१ तोला, सुबह-शाम शहद, गो-दुग्ध या जल से देना चाहिये।

**गुण और उपयोग**—इसके सेवन से प्रमेह रोग नष्ट होता, शुक्र की वृद्धि होती तथा शारीरिक कान्ति अच्छी बन जाती है। यह पौष्टिक, बलवर्द्धक तथा अग्नि प्रदीपक है।

वात-पित्त प्रधान रोगों में इसका उपयोग विशेष रूप से किया जाता है। शुक्र-विकार—जैसे धातु की कमजोरी, स्वप्नदोष हो जाना, पेशाब के साथ धातु जाना आदि विकारों में इस पाक का निर्भय होकर प्रयोग करना चाहिये।

इसके अतिरिक्त वात के कारण शरीर में दर्द होता हो, तो इसमें भी यह दवा बहुत लाभ करती है। इसका असर वृक्क और शुक्राशय तथा वातवाहिनी नाड़ी पर विशेष होता है। अतएव यह उक्त रोगों में लाभ करता है।

## अष्टाङ्गावलेह

कायफल, पुष्करमूल, काकड़ासिंगी, त्रिकुटा, धमासा, कालीजीरी प्रत्येक समान भाग लेकर कूट कपड़छान चूर्ण बना, शहद मिला कर रख दें या इस चूर्ण को शहद मिलाकर चाटें। —र० र०

**मात्रा और अनुपान**—२-३ माशे सुबह-शाम सेवन करें। कफाधिक्य में अदरक रस के साथ तथा पित्ताधिक्य में दूध के अनुपान से दें।

**गुण और उपयोग**—इसका उपयोग कफजनित रोगों में विशेष किया जाता है। जैसे—कफज्वर में खाँसी, श्वास अधिक होने पर या कफ छाती में बैठ गया हो, किन्तु निकलता न हो तो उस हालत में भी कफ निकालने के लिये इसे देते हैं। न्यूमोनिया आदि रोगों में भी कफ न निकलने पर खाँसी होने से भयंकर कष्ट होता है। ऐसी दशा में इस अवलेह से कफ सरलता से निकल जाता और रोगी को आराम भी मिलता है।

## आमलक्याद्यवलेह

यन्त्र द्वारा निकाला हुआ आँमले का स्वच्छ रस ४ सेर को मन्दाग्नि पर पकावें, आधा सेर शेष रहने पर उतार लें, फिर पीपल २० तोला, मुनक्का २० तोला, मुलैठी २ तोला, बंशलोचन ४ तोला और सोंठ १ तोला लें। मुनक्का के बीज निकालकर पीस लें और शेष दवाओं का महीन चूर्ण बना, सबको एकत्र मिलाकर तीन पाव चीनी की चाशनी बना, उसमें इस चूर्ण को मिला दें। फिर पाव भर शहद मिलाकर सुरक्षित रख लें। —आरोग्य प्रकाश

**मात्रा और अनुपान**—६ माशा से १ तोला तक गोमूत्र या छाछ (मट्ठा) के साथ दें।

**गुण और उपयोग**—इसका उपयोग पाण्डु और कामला रोग में विशेष किया जाता है। पाण्डु रोग में तो यह बहुत ही लाभ करता है। इसमें आमले का स्वरस विशेष होने से यह रक्त कणों की वृद्धि कर पाण्डु रोग नष्ट करता है।

# आम्र पाक

पके आमों का रस १०२४ तोला, चीनी २५६ तोला, घृत ६४ तोला, सोंठ ३२ तोला, काली मिर्च १६ तोला, पीपल ८ तोला और जल २५६ तोला लें। चूर्ण करने योग्य औषधियों का चूर्ण करके सबको एकत्र मिला, मिट्टी के बर्तन में पकावें और लकड़ी की कलछी से चलाते रहें। जब गाढ़ा हो जाय तब उतार कर निम्नलिखित चूर्ण मिला दें।

धनिया, जीरा, हर्रे, नागर मोथा, चीता, दारचीनी, जीरा, पीपलामूल, नागकेशर, छोटी इलायची, लवंग और जायफल प्रत्येक ४-४ तोला लेकर, इनको कूट कपड़छान चूर्ण बना, मिला दें। पाक जब ठंडा हो जाय, तब शहद ३२ तोला पाक में मिला कर सुरक्षित रख लें। —भा० प्र०

**मात्रा और अनुपान**—इसे भोजन से पहले २ तोला से २॥ तोला तक गोदुग्ध या जल के साथ लें।

**गुण और उपयोग**—यह अत्यन्त बाजीकर, पौष्टिक, बलदायक, ग्रहणी, क्षय, श्वास, अम्लपित्त, अरुचि, रक्तपित्त और पाण्डुरोग नाशक है।

केवल आम का ही रस यदि गोदुग्ध के साथ क्षय, संग्रहणी, श्वास, रक्तपित्त, वीर्य विकार आदि वाले रोगी को सेवन कराया जाय तो आशातीत लाभ होता है। इन रोगों में आम्रपाक से भी बहुत लाभ होते देखा गया है। कारण उत्तम जाति के आम के पके हुए रस में मनुष्य के पोषण करने वाले प्रायः सभी तत्व विद्यमान रहते हैं। इसके मीठे रस में बिटामिन "ए" और "सी" दोनों प्रचुर मात्रा में मिलते हैं। इनमें से बिटामिन "ए" रोगी को बाहर के विषों और कीटाणुओं के प्रभाव से बचाता है, और विटामिन "सी" चर्मरोगों को नष्ट करता है।

दूध के साथ इस पाक को खाने से पौष्टिक और बलवर्द्धक गुणों में बहुत वृद्धि हो जाती है। यह पाक मृदुरेचक होने से दस्त भी साफ

लाता है। अत: जिन लोगों को दस्त में कब्जियत रहती है, उनके लिये यह रेचक का भी काम करता है। आमाशय सम्बन्धी रोगों में भी इससे लाभ होता है, अतएव संग्रहणी आदि रोगों में इसका उपयोग किया जाता है। यह रक्त, वीर्य, माँस आदि को बढ़ाता है।

वीर्यवर्द्धक होने के कारण—शुक्र विकार वाले रोगी भी इससे लाभ उठाते हैं। शुक्र विकार वाले रोगी को प्राय: दस्त की कब्जी और शरीर में रक्त की कमी ये शिकायतें बनी ही रहती हैं। इन दोनों विकारों को दूर करने के लिए आम्रपाक का सेवन करना सर्वोत्तम है।

## आर्द्रक पाक

अदरक के छिले हुए छोटे-छोटे टुकड़े आधा सेर, गुड़ आधा सेर और घी पाव भर लें। प्रथम अदरक को घी में लाल होने तक खूब भूने, फिर गुड़ की चासनी बना, उसमें अदरक के टुकड़े मिलाकर इन दवाओं का चूर्ण मिलावें। सोंठ, जीरा, काली मिर्च, नागकेशर, जाविञी, इलायची, दालचीनी, तेजपत्र, पीपल, धनिया, कालाजीरा, पीपलामूल और वायबिडंग प्रत्येक ६-६ माशे लेकर कूट कपड़छान चूर्ण बना, उपरोक्त पाक में मिलाकर सुरक्षित रख लें। —यो० चि०

**मात्रा और अनुपान**—१ तोला से २ तोला तक, सुबह-शाम उचित अनुपान के साथ दें।

**गुण और उपयोग**—इसके सेवन से श्वास, कास, स्वरभंग, अरुचि, स्मरण शक्ति की कमी, सूजन, ग्रहणी, शूल आदि रोग नष्ट होते हैं।

वात और कफ प्रधान रोगों में इस पाक के उपयोग से अच्छा लाभ होता है। यह कफघ्न है अतएव श्वास, कास, स्वरभंग आदि रोगों में कफ-विकार दूर करने तथा श्वास नली को साफ करने के लिये प्रयोग किया जाता है।

अन्नादिक से अरुचि होने पर —अदरक और सेंधा नमक मिलाकर भोजन से पूर्व ४-५ टुकड़े खा लेने की प्राचीन प्रथा है। आज भी बहुत लोग इस प्रथा को मानते हैं और तदनुसार इससे लाभ उठाते

हैं, ऐसी दशा में अदरक-पाक खाने से पूर्ण लाभ होता है। वातघ्न होने के कारण पेट का दर्द या शरीर के किसी अंग में दर्द होने पर इस पाक के सेवन से बहुत लाभ होता है।

## एरण्ड पाक

अण्डी (एरण्ड) के बीज की गिरी १ सेर को ८ सेर दूध में पकावें, जब खोया हो जाय तो गिरी को महीन पीसकर घी में मन्दाग्नि से भून लें, जब खूब लाल हो जाय तब उसमें—त्रिकटु, लौंग, इलायची, दारचीनी, तेजपात, नागकेशर, असगंध, सोया, रास्ना, पीपलामूल, रेणुका, शतावर, लोहभस्म, पुनर्नवा, काली निशोथ, खस, जावित्री, जायफल और अभ्रकभस्म लें, इनमें लौह और अभ्रकभस्म को छोड़ कर शेष काष्ठौषधियों का कपड़छान महीन चूर्ण बना, ४ सेर चीनी की चासनी बना कर उसमें इन दवाओं को मिला, पाक विधान से पाक कर लें। —वृ० नि० र०

**मात्रा और अनुपान**—१ से २ तोला तक, गर्म दूध या पानी के साथ दें।

**गुण और उपयोग**—इसके सेवन से लकवा, पंगुपन, आमवात, उरुस्तम्भ, शिरागत वायु, कटिवात, बस्तिवात, कोष्ठगत वात, वृषणवृद्धि, पेटशूल, सूजन, उदरशूल, अपेण्डिसाइटिस आदि रोग नष्ट होते हैं। यह पाक सारक और वातनाशक दवाओं में अपना प्रधान स्थान रखता है।

कमजोर मनुष्यों की शक्ति बढ़ाने के लिये इसका सेवन करना बहुत लाभदायक है, इससे खाया हुआ अन्न हजम हो कर दस्त साफ होता है और शारीरिक शक्ति बढ़ती है। नवीन अर्दित रोगी के लिये यह अनुभूत और परीक्षित दवा है।

स्रंसन अथवा स्निग्ध होने के कारण यह पाक आँतों की श्लैष्मिक त्वचा को मुलायम करके उसमें जमी हुई मल की गांठ को ढीला करके बहुत सरलता से बाहर निकाल देता है। यह पाक सौम्य और वातघ्न होने के कारण विशेष मात्रा में सेवन करने पर भी कोई ज्यादा

हानि नहीं करता, सिर्फ दो-एक दस्त ज्यादे ला देता है। यह दुग्ध-वर्धक भी है। जिस स्त्री को दूध कम होता हो, वह यदि इसका सेवन करे तो इसके सेवन से दूध बढ़ जाता है। अपेण्डिसाइटिस में—जब दर्द बहुत जोर होने लगता है, दस्त भी साफ नहीं आता, ज्वर हो जाता, वमन भी होने लगता, नाड़ी की गति भी तेज हो जाती, रोगी इन उपद्रवों से बेचैन हो जाता है। इसमें एरण्ड तैल में हींग मिलाकर इसकी बस्ति (एनिमा) दें, और साथ ही इस पाक का भी सेवन करावें, तो इससे उपरोक्त सब उपद्रव दूर हो जाएँगे।

## कटकायवलह

पाँच सेर छोटी कटेरी को छोटे-छोटे टुकड़े कर १२ सेर १३ छटाँक जल में पकावें। जब चौथाई जल बाकी रहे तब छान कर उस काढ़े में—गिलोय, चव्य, चित्रक की जड़, नागरमोथा, काकड़ासिंगी, पीपल, मिर्च, सोंठ, जवासा, भारंगी, रास्ना और कचूर प्रत्येक औषधि ४-४ तोला लेकर चूर्ण बना लें। फिर १ सेर मिश्री लेकर उपरोक्त काढ़े में डाल कर चासनी बनावें। इसमें कड़ुआ तैल और गो-घृत ३२, ३२ तोला डालकर सब चूर्ण मिला दें। जब अवलेह सिद्ध हो जाय, तब उतार कर ठंढा कर लें। फिर इसमें ३२ तोला शहद, १६ तोला बंशलोचन और १६ तोला पीपरि का चूर्ण भी मिलाकर सुरक्षित पात्र में रख दें। —शा० सं०

**मात्रा और अनुपान**—१ से २ तोला, सुबह-शाम उचित अनुपान के साथ दें।

**गुण और उपयोग**—इसके सेवन से श्वास, कास, हिचकी, कफ छाती में बैठ जाना आदि रोग नष्ट होते हैं।

इसका उपयोग विशेष कर खाँसी और श्वास रोग में किया जाता है। खाँसी चाहे सूखी या गिली कैसी भी हो, दोनों में लाभ करती है। सूखी खाँसी में छाती में बैठे हुए कफ को निकालता है और गीली खाँसी में दूषित नवीन कफ नहीं बनने देता। इस तरह दोनों में

यह गुण करता है। यह श्वास के दौरे को भी रोकता है। इसके खाने से श्वास नली में चिपके हुए कफ आसानी से पिघल कर निकल जाते हैं, फिर श्वास के आवागमन में सरलता हो जाने से श्वास का दौरा कम हो जाता है। ज्वरादिक उपद्रव में कभी-कभी खाँसी बहुत उग्र रूप धारण कर लेती है, जिससे रोगी परेशान हो जाता है। इसमें कंटकार्य्यवलेह के सेवन से ज्वर और खाँसी दोनों को लाभ होता है।

## कामेश्वर मोदक

कूठ, गिलोय, मेथीबीज, मोचरस, विदारीकन्द, मूसली, गोखुरू-बीज, तालमखाना-बीज, शतावर, कसेरू, अजवाइन, तालाँकुर (मखाना), धनियाँ, मुलहठी, नागबला, तिल, सौंफ, जायफल, सेंधानमक, भारंगी, काकड़ासिंगी, त्रिकटु, जीरा, कालाजीरा, चित्रक, छोटी इलायची, तेजपत्र, नागकेशर, दालचीनी, पुनर्नवा, गजपिप्पली, द्राक्षा, कचूर, कायफल, सेमल की जड़, त्रिफला और कौंच के बीज प्रत्येक समभाग लेकर कूट-कपड़छान चूर्ण बना लें। इस चूर्ण से चतुर्थांश अभ्रकभस्म लें और अभ्रकभस्म से आधा शुद्ध गंधक का चूर्ण लें। इन सब चूर्णों के आधा भाँग लें। फिर इन चूर्णों से दुगुनी मिश्री या चीनी लेकर चासनी बना, उपरोक्त सब दवा मिलाकर उपयुक्त परिमाण में घृत और शहद मिला मोदक बना लें।

—भै० र०

**मात्रा और अनुपान**—१ माशा से ३ माशा तक, गो-दुग्ध के साथ प्रातः काल दें।

**गुण और उपयोग**—इसके सेवन से वीर्यवृद्धि तथा वीर्यस्तम्भन होता है। यह मोदक बाजीकरण और कामाग्नि संदीपक है। निर्बल पुरुषों को बल देता है तथा उरःक्षत, राजयक्ष्मा, कास, श्वास, अतिसार, अर्श, ग्रहणी, प्रमेह तथा श्लेष्मप्रकोप आदि अनेक व्याधियों को नष्ट करता है। यह बुद्धिवर्द्धक भी है।

## कासकण्डनोऽवलेह

बकरी के ५ सेर मूत्र को मन्दाग्नि पर पकाकर गुड़पाक के समान गाढ़ा करके, उसमें बहेड़े का चूर्ण ८ तोला, पीपल का चूर्ण ४ तोला, लौहभस्म ४ तोला, कटेली के फलों का चूर्ण ८ तोला मिला कर सुरक्षित पात्र में रख लें। —वृ० यो० त०

**मात्रा और अनुपान**—२ से ४ माशे की मात्रा में शहद या गरम पानी के साथ प्रातःसायं सेवन करें।

**गुण और उपयोग**—इसके सेवन से पुरानी खाँसी, जैसे—जो कफ बराबर बनता और गिरता रहता है, ऐसे कफ निकलने में देर नहीं होती, और उसमें किसी तरह की दुर्गन्ध भी नहीं आती, परन्तु जो कफ पुराना हो छाती में बैठ जाता है, खाँसने पर छाती में दर्द होने लगता है, ज्यादा खाँसी होने पर कफ का दुर्गन्धयुक्त टुकड़ा निकलता है, रोगी खाँसी बन्द होने के बाद हाँफने लगता है, रोगी को मन्द-मन्द ज्वर, मन्दाग्नि तथा किसी काम में मन न लगना, किसी से बात करने की भी इच्छा न होना, शरीर में रक्त का अभाव हो जाना आदि उपद्रव उत्पन्न हो जाते हैं। ऐसे रोगी की चिकित्सा करने में वैद्य भी घबड़ा जाते हैं। कभी-कभी रोगी की खाँसी कुछ दब भी जाती है, परन्तु अपथ्यादि सेवन से पुनः उत्पन्न हो जाती है। ऐसी अवस्था में इस अवलेह से काफी लाभ होता है। क्योंकि इसके सेवन से छाती में बैठा हुआ कफ पिघल कर बहुत सरलता से बाहर निकल आता है तथा नवीन विकृत कफ भी नहीं बनने देता है।

## कुटजावलेह

कूटजमूलत्वक् ५ सेर को कूटकर २५।। सेर ८ तोला जल में पकावें। जब चौथाई भाग पानी शेष रह जाय, तो छानकर क्वाथ को पुनः पकावें। पाक के अन्त में उसमें सोंचर नमक, जवाखार, विड्नमक, सेंधा नमक, पीपल, धाय के फूल, इन्द्रजौ और काला जीरा—प्रत्येक का मिलित चूर्ण ८ तोले का प्रक्षेप दें और नीचे उतार सुरक्षित रख लें। —भ० र०

**मात्रा और अनुपान**—४ से ६ माशे की मात्रा में, शहद म मिलाकर प्रातः-सायं इसका सेवन करें।

**गुण और उपयोग**—इसके सेवन से कच्चे-पके, रङ्ग-विरंगे और वदनायुक्त सब प्रकार के अतिसार, दुःस्साध्य संग्रहणी तथा प्रवाहिका (पेचिश) का नाश होता है।

मरोड़ के दस्तों में जब कि भयंकर रीति से दस्तों में खून गिरता है। उस समय इस अवलेह के सेवन से बहुत जल्द लाभ होता है। चाहे जैसा भी खून के दस्त आते हों या जैसी भी वेदना के साथ दस्त होते हों, इसके उपयोग से शीघ्र लाभ होता है। रक्तातिसार के लिये इससे बढ़कर दूसरी दवा नहीं है। बवासीर और रक्त-पित्त में भी इससे बहुत फायदा होता है। इसके सेवन से शरीर में ताकत आती है। चेहरे का पीलापन मिटता है और आँखों की ज्योति बढ़ती है। प्रमेह और कामला रोगों में भी इससे लाभ होता है।

## कूष्माण्ड खण्ड

बढ़िया सफेद कोंहड़े (पेठे) का ऊपर का छिलका उतार द। फिर इसे कलईदार ताम्बे के वर्तन में जल डालकर और उसमें पेठा डालकर औटावें, फिर उसका रस निकाल कर थोड़ी देर धूप में सुखावें। इस रस-रहित द्रव्य को ४०० तोले वजन करके १ सेर घी में भूनें। फिर १६ सेर पेठे के रस में ४०० तोले चीनी डालकर चासनी बनावें। चासनी तैयार होने पर नीचे उतार कर उपरोक्त ४०० तोले भुना हुआ पेठा डाल दें। फिर पीपल, सोंठ, जीरा प्रत्येक ८-८ तोले और दालचीनी, इलायची, तेजपत्ता, काली मिर्च तथा धनियाँ प्रत्येक २-२ तोला—इनके कपड़छान चूर्ण तथा आधा सेर शहद मिला, अवलेह को सुरक्षित रख लें। —आरोग्य प्रकाश

**मात्रा और अनुपान**—१ से २ तोला, बकरी-दूध के अनुपान से सवन करें।

**गुण और उपयोग**—इसे रोगी के अग्निबलानुसार यथोचित मात्रा में सेवन करने से रक्त-पित्त, क्षत, क्षय, खाँसी, श्वास, छर्दि, ज्यादे प्यास लगना और ज्वर का नाश होता है। यह अवलेह वृष्य,

नवजीवन देनेवाला, बलवर्द्धक, वर्णशोधक, उरःसंधानकारक, बृंहण, स्वर को तीव्र करनेवाला और अत्युत्तम रसायन है।

रक्त-पित्त की यह बहुत अच्छी दवा है। जिन लोगों को रक्त-पित्त की शिकायत बराबर रहती हो, उनके लिये इसका सेवन विशेष लाभदायक है।

इस अवलेह में कूष्माण्ड (कुम्हड़ा) प्रधान द्रव्य है। अतः इसका गुण-धर्म शीतप्रधान है। अतएव यह रक्त-पित्त शामक है। इसीलिए रक्त और पित्तप्रधान रोगों में इसका विशेष उपयोग किया जाता है।

## गोखुरूपाक

६४ तोले गोखुरू के महीन चूर्ण को चौगुने दूध में पका, खोया बनाकर इसे ३२ तोला गोघृत में भून लें। फिर इसमें खैरसार (कत्था), लौंग, लौहभस्म, काली मिर्च, कपूर, सफेद आक की जड़, समुद्रशोख, सफेद जीरा, स्याहजीरा, हल्दी, आँवला, पीपरि, नागकेशर, जाविश्री, जायफल, अजवायन, खस, सोंठ और करंजफल की गिरी—प्रत्येक समभाग ले, कूट-कपड़छान चूर्ण बना लें। इस चूर्ण के समानभाग मिश्री या चीनी की चाशनी बनाकर उपरोक्त सब चीजें मिला दें। बाद में चीनी या मिश्री से आधा भाँग का चूर्ण लेकर मिला करके सुरक्षित रख लें। —यो॰ त॰

**मात्रा और अनुपान**—३ से ६ माशे तक, दूध या ठंढा पानी के साथ लें।

**गुण और उपयोग**—इसका उचित मात्रा में प्रातः सेवन करने से यह अर्श, प्रमेह और क्षय का नाश करता, शरीर को पुष्ट करता तथा काम-शक्ति बढ़ाता है।

इसका प्रभाव मूत्रपिण्ड और मूत्रेन्द्रिय के श्लेष्म त्वचा पर विशेष होता है। यह मूत्रपिण्ड को उत्तेजित करता है। बस्तिशोथ अथवा मूत्रपिण्ड की सूजन में जब कि मूत्र दुर्गन्धपूर्ण और गन्दला आता हो, इसके सेवन से लाभ होता है। यह पौष्टिक और बलवर्द्धक है।

अतएव शुक्रजनित या प्रमेह रोग से उत्पन्न दुर्बलता को भी दूर करता है। इसी तरह स्त्रियों के गर्भाशय के विकार को दूरकर यह गर्भाशय को सशक्त बना देता है।

## चन्दनादि अवलेह

बिजौरा नीबू का रस १ सेर, अनार का रस आधा सेर, नारियल का पानी आधा सेर, चीनी आधा सेर, चन्दन सफेद, बंशलोचन, धनियाँ, अनन्तमूल, शीतलचीनी, खस, केशर, गुलाब के फूल और गिलोयसत्त्व प्रत्येक १-१ तोला लें।

इसे बनाने की विधि यह है कि एक चीनी मिट्टी के पात्र में बिजौरा नीबू का रस, अनार का रस, नारियल का पानी तथा चीनी डालकर चासनी बना लें, जब चासनी ठीक हो जाय, तब नीचे उतार कर उक्त दवाओं का महीन (कपड़छान) चूर्ण मिलाकर अवलेह तैयार करके सुरक्षित रख लें। —आरोग्य प्रकाश

**मात्रा और अनुपान**—१-२ तोला प्रातः-सायं जल या दूध के साथ।

**गुण और उपयोग**—इसके सेवन से हृद्रोग, भ्रम, मूर्च्छा, वमन और भयंकर दाह का नाश होता है।

## चित्रक हरीतकी

चित्रक के मूल का क्वाथ ४०० तोला, आँवले का स्वरस अथवा क्वाथ ४०० तोला, गिलोय का स्वरस अथवा क्वाथ ४०० तोला, दशमूल का क्वाथ ४०० तोला, बड़ी हर्रे का चूर्ण २५६ तोला, गुड़ ४०० तोला, इन सब को एकत्र कर के पकावें। जब अवलेह जैसा हो जाय, तब, उसमें—सोंठ, कालीमिर्च, छोटी पीपल, दालचीनी, तेजपात और इलायची प्रत्येक ८-८ तोला और यवक्षार २ तोला लेकर इनका कपड़छान किया हुआ चूर्ण मिलाकर रखें, दूसरे दिन उसमें ३२ तोला शहद मिलाकर काच के बरतन में भर दें।

—सि० यो० सं०

**मात्रा और अनुपान**—६-६ माशे सबेरे-शाम, गाय के गरम किये हुए दूध के साथ दें।

**गुण और उपयोग**—पुराने और बारम्बार होने वाले—प्रतिश्याय (जुकाम) में इसके सेवन से अच्छा लाभ होता है।

आचार्य यादवजी कहते हैं—इसके सेवन-काल में नाक में दिन में दो बार षड्बिन्दु तैल डालने से विशेष लाभ होता है, इस योग में प्रक्षेप में कायफल का चूर्ण २ तोला और मिला देने से अधिक लाभ होता है।

## चोपचीनी पाक

चोपचीनी का कपड़छान किया हुआ चूर्ण—४८ तोला, पीपल, पीपलामूल, मिर्च, सोंठ, दालचीनी, अकरकरा और लौंग का चूर्ण १-१ तोला तथा इन सब के बराबर चीनी लेकर चाशनी बना, उसमें सब चूर्ण मिला, १-१ तोला के लड्डू बना लें। —यो० र०

**मात्रा और अनुपान**—१-१ लड्ड, प्रातः-सायं चोपचीनी के क्वाथ या उष्ण जल के साथ सेवन करें।

**गुण और उपयोग**—इसके सेवन से उपदंश (आतशक) व्रण, कुष्ठ, वातव्याधि, भगन्दर, धातुक्षय से उत्पन्न खाँसी, जुकाम और यक्ष्मा का नाश हो शरीर पुष्ट हो जाता है।

**नोट**—प्राचीन आयुर्वेदीय ग्रन्थों में "चोपचीनी" का उल्लेख नहीं मिलता है। संग्रह काल (मध्य काल) में भाव मिश्र ने भाव प्रकाश में इसका उल्लेख किया, और जभी से यह अपने विशेष गुण के कारण आयुर्वेदीय औषध कल्पों में आ गयी।

यूनानी ग्रन्थ "मखजनुल अदविया" नामक ग्रन्थ में इसका वर्णन करते हुए लिखा है कि—यह एक जाति की लता की जड़ है, जो चीन से आती है। इसके टुकड़े प्रायः एक बलिस्त या उससे छोटे भी होते हैं। कोई टुकड़ा कम गठन वाला, कोई अधिक गठन वाला, कोई चिकना, कोई खुरदरी, कोई वजनदार, कोई हल्का, कोई सख्त, कोई मुलायम, कोई गुलाबी, सफेद या काले रंग के होते हैं। इनमें अच्छी चोपचीनी वह होती है—जो गुलाबी रंग की, स्वाद में

मीठी, चिकनी, रेशा और गाँठरहित तथा पानी में डालने से डूब जाय। इससे अतिरिक्त को खराब समझें।

**गुण और उपयोग**—इस पाक में चोपचीनी प्रधान द्रव्य है, अतः सूजाक की वजह से पैदा हुई सन्धियों की सूजन और सन्धियों की अकड़न में तथा उपदंश की दूसरी अवस्था में इससे बहुत लाभ होता है। सूजाक और उपदंश की वजह से पैदा हुई रस-ग्रन्थियों की सूजन में इसके सेवन से सर्वप्रथम दर्द की कमी होती है, पश्चात् सूजन उतरती है।

शरीर की सन्धियों और शिराओं के अन्दर प्रवेश करके अविकृत पित्त को सहायता पहुँचाता है, खून को साफ करता है, सन्धियों को मजबूत करता और पेशाब खुल कर लाता है। लकवा, हाथ-पैरों में सूजन और उपदंश की वजह से होने वाला सिर दर्द, आधा शीशी, पुराना नजला आदि रोगों में यह लाभ करता है। खून को शुद्ध करना इसका प्रधान कार्य होने से फोड़े-फुन्सी, घाव तथा खून की गर्मी से उत्पन्न होने वाले रोगों में विशेष फायदा करता है।

यह कामशक्तिबर्द्धक, बाजीकरण करनेवाला तथा शरीर को पुष्ट करनेवाला है।

## च्यवनप्राशावलेह

बेल की छाल, अरणी, अरलू, खंभारी, पाटला, मुद्गपर्णी, माषपर्णी, पीपल, शालिपर्णी, पृष्णिपर्णी, गोखुरू, छोटी कटेली, बड़ी कटेली, काकड़ासिंगी, भुई आँवला, मुनक्का, जीवन्ती, पोहकरमूल, अगर, गिलोय, बड़ी हर्रे, बला, ऋद्धि, (अभाव में वाराही कन्द), जीवक, ऋषभक (दोनों के अभाव में विदारीकन्द), कचूर, नागर मोथा, पुनर्नवा, मेदा, महामेदा (अभाव में शतावरी), छोटी इलायची, कमल, सफेद चन्दन, विदारीकन्द, अडूसे की जड़, काकोली, क्षीर-काकोली (अभाव में असगन्ध), काकनासा—प्रत्येक दवा का जौकुट चूर्ण ४-४ तोले लें।

पके हुए उत्तम आँवले गिनकर ५०० तथा जल १२ सेर १३ छटाँक सबको कलईदार बर्तन में डाल कर पकावें, जब चौथाई पानी

रह जाय, (ग्रन्थ में अष्टमांश पानी शेष रखने का पाठ है) तब चूल्हे पर से उतार लें और आँवले को एक तरफ रखकर पानी को छानकर सुरक्षित रख लें, अब आँवले की गुठली निकाल कर एक मोटे कपड़े से रगड़ें ताकि आँवले का छिलका और तन्तु (रेशा) अलग हो जाय। फिर कपड़े से निकले हुए गुद्दे में गाय का घृत २८ तोला डालकर मन्द-मन्द आग से तब तक भूनते रहें, जब तक पानी का अंश बिल्कुल जल न जाय, पानी का अंश जल जाने पर घी बरतन में फिर दीखने लगता है, अच्छी तरह पक जाने पर उतार कर नीचे रख दें। ऊपर जो काढ़ा (पानी) सुरक्षित रखने को लिखा है, उसमें २॥ सेर चीनी या मिश्री डालकर चाशनी बना लें, तब उसमें भुने हुए आँवले मिला दें और बंशलोचन १६ तोला, पीपल ८ तोला, दालचीनी, तेजपात, नागकेशर और छोटी इलायची प्रत्येक ६-६ माशे ले कर इनका कपड़छान चूर्ण कर मिला दें, अवलेह जब ठंढा हो जाय, तब २४ तोला शहद मिलाकर सुरक्षित रख लें। —शा० ध० सं०

**नोट**—च्यवनप्राशावलेह में आँवला जितना पुष्ट और पका हुआ रहेगा उतना ही अच्छा अवलेह तैयार होगा, क्योंकि इसमें आँवला ही प्रधान द्रव्य है। साधारणतया आँवला संग्रह करने वाले पके हुए आँवले को बाँस से झाड़ते हैं, जो जमीन पर गिरकर फूट-फूटकर रसहीन हो जाते हैं, और उनमें मिट्टी, कंकड़ आदि भर जाते हैं, ये आँवले जल्दी ही सड़ जाते हैं। या सुखा कर रखें, तो इससे बनी दवा का स्वाद खराब हो जाता है तथा उचित गुण भी नहीं करता है। अतएव च्यवनप्राश के लिए आँवले का उत्तम संग्रह-विधि यह है कि, आँवले के पेड़ के नीचे जाल लगाकर एक आदमी पेड़ पर चढ़ जाए और डाल तथा टहनियों को जोर से हिला दे। जोर से हिलाने से पके हुए आँवले जाल में गिर जायेंगे। ये आँवले च्यवनप्राश के लिए उत्तम होते हैं।

**मात्रा और अनुपान**—१ से २ तोला प्रातः समय गाय या बकरी के दूध के साथ सेवन करें।

**गुण और उपयोग**—अग्नि और बल का विचार कर क्षीण पुरुष को इस रसायन का सेवन कराना चाहिए। बालक, वृद्ध, क्षत-क्षीण, स्त्री-संभोग से क्षीण, शोषरोगी, हृदय के रोगी, और क्षीण स्वरभंग वाले को इसके सेवन से काफी लाभ होता है। इसके सेवन से खाँसी,

श्वास, प्यास, वातरक्त, छाती का जकड़ना, वातरोग, पित्तरोग, शुक्रदोष और मूत्रदोष नष्ट हो जाता है। यह बुद्धि और स्मरण-शक्तिवर्द्धक तथा मैथुन में आनन्द देने वाला है। इससे कान्ति, वर्ण और प्रसन्नता प्राप्त होती है तथा मनुष्य बुढ़ापा से रहित हो जाता है। —शा० सं०

च्यवन ऋषि इसे खाकर बूढ़े से जवान हो गए थे, अतः इसका नाम च्यवनप्राश हुआ। यह फेफड़े को मजबूत करता, दिल को ताकत देता, पुरानी खाँसी और दमा में बहुत फायदा करता तथा दस्त साफ लाता है। अम्लपित्त में यह बड़ा फायदेमन्द है, वीर्य- विकार और स्वप्नदोष नष्ट करता है, राजयक्ष्मा में लाभकारी है, एवं बल, वीर्य, कान्ति, शक्ति और बुद्धि को बढ़ाता है। —आ० ध० प्र०

उत्तम च्यवनप्राश देखने में गहरे लाल रंग का, सूंघने में सुगन्धित, चखने पर मीठा और आँवले के खट-मिट्ठे स्वाद से पूर्ण होता है। दाँतों में बंशलोचन की किरकिराहट या जलांध की मुंह में गन्ध नहीं आती है।

च्यवनप्राश केवल बीमारों की दवा ही नहीं है, बल्कि स्वस्थ मनुष्यों के लिए उत्तम खाद्य भी है। जवानों की अपेक्षा वृद्ध इसका उपयोग अधिक करते हैं। ऐसा करने से उनका पेट साफ रहता है, तथा भूख लगती है।रस-रक्तादि धातुएँ पुष्ट होने से शरीर में शक्ति का संचय होता है। स्मरणशक्ति तथा शरीर में स्फूर्त्ति की वृद्धि होती है।

किसी-किसी की धारणा है कि च्यवनप्राश शीतऋतु में ही सेवन करना चाहिए। परन्तु यह सर्वथा भ्रान्त है। इसका सेवन सब ऋतुओं में किया जा सकता है। ग्रीष्म ऋतु में भी यह गरम नहीं करता, क्योंकि इसका प्रधान द्रव्य आँवला है। जो शीतवीर्य होने से पित्तशामक है।

सिर्फ आँवले का ताजा फल प्यास को शान्त करनेवाला, पेशाब खुलकर लानेवाला तथा अनुलोमक है। बाहरी और भीतरी प्रयोग में शीतल होने से आँवला पित्त को शान्त करता है। गरमी या पित्त

प्रकोप से यदि हृदय में धड़कन और शूल हो, तो च्यवनप्राश का सेवन करावें। पैत्तिक विकारों में इसे धारोष्ण या दूध गरमकर ठण्डा किये हुए के साथ दें। रक्तप्रदर, खूनी बवासीर, नक्सीर बहना, पेशाब के रास्ते खून और पीव जाना आदि में पित्त प्रकोप जन्य रोगों को शान्त करने के लिए इसका सेवन किया जाता है। ग्रीष्म ऋतु में गरमी से बचने के लिए च्यवनप्राश का सेवन करना अच्छा है।

पुराने रोगियों या रोग छूटने के बाद कमजोर रोगियों की निर्बलता दूर करने के लिए इसका प्रयोग बहुत लाभप्रद है।

आँवले में जितनी अधिक मात्रा में खाद्योज (विटामिन) "सी" रहता है, उतना सम्भवतः किसी दूसरे फल में नहीं होता। ताजे आँवले के रस में नारङ्गी रस की अपेक्षा बीसगुना अधिक विटामिन "सी" रहता है। एक आँवले में डेढ़-दो सन्तरों के बराबर विटामिन "सी" रहता है। फल और सब्जियों को गरम करने, पकाने या सुखाने से उनके खाद्योज नष्ट हो जाते हैं। परन्तु आँवला इस विषय का अपवाद है। पकाने या सुखाने पर भी इसका खाद्योज नष्ट नहीं होता। यही कारण है कि जो ताजे आँवले का च्यवनप्राश नहीं बना सकते, वे सूखे आँवले को भिगोकर च्यवनप्राश बना, अपने मरीजों को देते हैं। यद्यपि ताजे आँवले की अपेक्षा यह गुण और स्वाद में कुछ न्यून अवश्य होता है, परन्तु तात्कालिक अभाव-पूर्त्ति के लिए उत्तम है। अतः जहाँ तक सम्भव हो ताजे आँवले द्वारा ही बने च्यवनप्राश का उपयोग करना चाहिये।

विटामिन 'सी' ज्यादे होने से ही इसका प्रभाव पचन संस्थान पर स्थायी रूप से पड़ता है। महास्रोत की प्राचीरों में बल आता, पाचक रसों की उत्पत्ति पर्याप्त मात्रा में होती है। आन्त्रों द्वारा पाचन, शोषण और मलों का निर्हरण नियमित रूप से होता रहता है।

फेफड़े (फुफ्फुस) पर भी इसका प्रभाव बहुत पड़ता है। अतएव खाँसी, श्वास, राजयक्ष्मा, उरःक्षत आदि में इससे काफी लाभ होता है।

हृदय और रक्तवह-संस्थान पर भी इसका असर होता है। अतएव हृदय की धड़कन, हृदय निर्बल हो जाना, रक्त-संचार में बाधा पड़ना,

रक्त-संवहन क्रिया ठीक-ठीक होना आदि विकारों में इससे लाभ होता है।

यह रसायन है, अतएव शुक्रजनित विकार, दुर्बल और वृद्ध मनुष्यों के लिए अमृत तुल्य कार्य करता है।

क्षय की प्रथमावस्था में यदि केवल धातुक्षीणता ही उसका प्रधान स्वरूप हो, एवं क्षय के अन्यान्य लक्षण उत्पन्न नहीं हुए हों, साधारण कृशता, कमजोरी एवं कभी-कभी ज्वर का होना, थोड़े ही परिश्रम से ज्वर का बढ़ जाना या शैथिल्य विशेष की प्रतीति होना आदि दशा में जो औषध धातु को पुष्ट करे; वही लाभदायक होती है। परन्तु इस औषध में विशेष उत्तेजक गुण नहीं होना चाहिए। हाँ, धातुओं को निर्मल करने का गुण अवश्य होना चाहिए, क्योंकि; क्षीण हुए निःसत्त्व धातु घटकों के शरीर में वैसे ही बने रहने से भविष्य में राजयक्ष्मा की विशेष संभावना रहती है। अतः धातुघटकों को निर्मल कर उनमें उत्पादन शक्ति की वृद्धि करनेवाली रासायनिक औषधें इस अवस्था में विशेष लाभ करती हैं।

च्यवनप्राशावलेह गुणविशिष्ट आयुर्वेदीय उत्तम औषध है, इसमें लगभग ४० द्रव्यों का संकलन है, जिनमें प्रमुख द्रव्य आँवला है, जो शारीरिक धातुओं को स्वच्छ कर उनकी विदग्धता दूर करता है, और परिणाम में अभिसरण एवं उत्पादन क्रिया की वृद्धि कर धातु-पुष्टि करता है। आँवला के इसी गुण के सहायक द्रव्य च्यवनप्राश में मिलाये जाते हैं। अतः इस एक ही औषध से क्षय की प्रारम्भिकावस्था में उत्तम लाभ होता है। यदि सिर्फ च्यवनप्राश ही देना हो तो २ से ३ तोले की मात्रा में दें। इसमें सारकगुण होने से जिनका कोठा मुलायम है, उन्हें इसके प्रयोग से २-३ दस्त हो जाते हैं, किन्तु इससे कोई हानि नहीं होती। कुछ दिनों के बाद ज्यादा दस्त लगना आप ही बन्द हो जाता है। जिनका कोठा सख्त हो या जिन्हें मलावरोध की शिकायत हो, उन्हें चाहिए कि दिन में च्यवनप्राश की मात्रा कम लें और रात्रि में अधिक लें, इससे प्रातः खुलकर दस्त आते हैं।

उक्त अवस्था में यदि अजीर्ण, आध्मान आदि विकार हो, तो उनके नाशार्थ भोजनोत्तर द्राक्षासव बराबर जल मिलाकर सेवन करें।

शारीरिक धातुओं एवं इन्द्रियों की शक्ति घट जाने से उसी प्रमाण में पचनेन्द्रियों की शक्ति का भी ह्रास होता है, और ठीक समय पर आहार न पचना, खट्टी डकारें आना, कण्ठ में जलन, दाह होना, मुँह में कफ लिपा-सा मालूम होना, प्यास, जी मिचलाना इत्यादि लक्षण उपस्थित होते हैं। इस अवस्था में प्रातः-सायं च्यवनप्राश तथा भोजनोत्तर द्राक्षासव के सेवन से बहुत लाभ होता है। इससे आभ्यन्तरिक धातु-पोषण कार्य को भी मदद मिलती है।

क्षय की इसी प्रारम्भिक अवस्था में च्यवनप्राश के साथ, मुक्ता-भस्म, प्रवालभस्म तथा मृगश्रृंग आदि भस्मों का भी उपयोग किया जा सकता है। इन भस्मों का मुख्य गुण अन्न पचन करना तथा पचनेन्द्रियों का और रस-रक्तादि धातुओं की अस्वाभाविक—विकारी अम्लता को नष्ट करना है। मौक्तिक और प्रवाल में ये गुण विशेष पाये जाते हैं। परन्तु ध्यान रहे, पाचन क्रिया को सुधारने के लिये शौक्तिकभस्म, शंखभस्म या कपर्दभस्म का प्रयोग करना विशेष हितकर है और विदाहावस्था के प्रतीकारार्थ मौक्तिक या प्रवालभस्म का प्रयोग लाभदायक है।

मृगश्रृंगभस्म का सामान्य स्वरूप यद्यपि उपर्युक्त प्रवालादि भस्मों जैसा ही है, तथापि इसका कार्य कुछ भिन्न प्रकार का होता है। मौक्तिक प्रवाल, शंख या शुक्ति में जितना पाचक और विदाहशामक गुण हैं, उतना इसमें नहीं। परन्तु शरीरान्तर्गत अस्थिमय द्रव्यों का पोषण कार्य "मृगश्रृंग" भस्म के द्वारा उत्तम होता है। धातु-क्षीणावस्था में तरुणास्थि या हड्डियों की संधियों में जो मृदु अवयव या भाग होता है, वह जब निःसत्त्व हो जाता है, तब मृगश्रृंगभस्म का प्रयोग विशेष लाभप्रद होता है।

प्रवाल, मौक्तिक या मृगश्रृंगभस्म इनमें से जिसका प्रयोग करना अभीष्ट हो, उसे च्यवनप्राशावलेह के साथ निम्न प्रकार से दें।

प्रातः-सायं च्यवनप्राश २ से ३ तोले तक (अनुपान दूध या

जल) तथा दोपहर और रात्रि में भोजनोपरान्त द्राक्षासव १।। से २ तोला तक चौगुने जल में मिलाकर दें। मृगश्रृंगभस्म देना हो, तो प्रातः-सायं च्यवनप्राश में मिलाकर दें और प्रवाल या मौक्तिक पिष्टी देनी हो, तो द्राक्षासव या द्राक्षारिष्ट में मिलाकर सेवन करायें।

धातुक्षीणता की अवस्था में यदि शुक्रक्षय की विशेषता हो, तो च्यवनप्राश और द्राक्षारिष्ट के साथ स्वर्णराजवंगेश्वर की योजना विशेष लाभदायक है। सुवर्ण वंग के ऊपर पारद का संस्कार होने से केवल वंगभस्म की अपेक्षा ज्यादा लाभ करता है, अभाव में वंगभस्म भी लिया जा सकता है।

ध्यान रहे, धातुक्षीणता की अवस्था में च्यवनप्राश विशेष गुण-दायक है, परन्तु यदि क्षयरोग अपना पूर्ण स्वरूप धारण कर लिया हो अर्थात् ज्वर, कास आदि उपद्रव पूर्णरूप से उत्पन्न हो गए हों, तो च्यवनप्राश से उतना ठीक-ठीक लाभ नहीं होगा। क्योंकि क्षय की ऐसी अवस्था में उन औषधियों का प्रयोग विशेष हितकारी होता है, जिनमें पौष्टिक गुणों की अपेक्षा विषैली अवस्था का प्रतिबन्धक या क्षय कीटाणु-नाशक गुण अधिक प्रमाण में हो। च्यवनप्राश में यह गुण विशेष प्रमाण में नहीं होता, यह तो केवल धातु-क्षय की अवस्था में या क्षय की प्रथमावस्था में अपने पैष्टिक गुणों से उत्तम कार्य कर सकता है, बाद की अवस्था में वह उतना सफल नहीं होता।

उपर्युक्त धातुक्षीणता की अवस्था में या क्षय की प्रथमावस्था में रक्त क्षीणता की विशेषता हो (शरीर श्वेत हो गया हो या हाथ-पाँव और मुख पर सूजन आ गयी हो) तो अभ्रक, लौह या मण्डूर-भस्म का उपयोग च्यवनप्राश और द्राक्षारिष्ट के साथ करें। अभ्रक और लोहा का उपयोग रक्त वृद्धि के लिए उत्तम होता है। इनमें भी लोह की अपेक्षा अभ्रक अधिक गुणदायक है, अतः प्रातः-सायं च्यवनप्राश के साथ अभ्रक १-१।। रत्ती की मात्रा में या लौह अथवा मण्डूर-भस्म १-२ रत्ती की मात्रा में सेवन करें। इसमें अभ्रक जितना अधिक पुट वाला होगा उतना ही विशेष लाभदायक होगा।

## छुहारा पाक

गुठली रहित छुहारे ८० तोला और पीपल ५ तोला लेकर दोनों को अलग-अलग सिल पर पीस लें, फिर इसे चौगुने दूध में पकावें, जब खोया तैयार हो जाय, तो ३२ तोला घृत में भूने, फिर सब औषधों से दूनी मिश्री या चीनी लेकर उसकी चासनी बना, उसमें उक्त खोया तथा दाख, असगंध, दोनों मूसली, लौंग, जायफल, जावित्री, तेजपात, बला और केशर का महीन चूर्ण, वंग, लौह तथा अभ्रकभस्म एवं पिस्ता, बादाम, चिरौंजी, अखरोट की गिरी, गम्भारी के फल प्रत्येक २-२ तोला लेकर इनमें कूटने वाली दवा का कपड़छान चूर्ण बनाकर और शेष बादाम आदि के छोटे-छोटे टुकड़े काटकर अवलेह में मिलाकर पाक तैयार कर लें। —भा० भै० र०

**मात्रा और अनुपान**—१ तोला से २ तोला तक; जल या गोदुग्ध से।

**गुण और उपयोग**—इसके सेवन से मनुष्य हृष्ट-पुष्ट होता और रति शक्ति बढ़ती है तथा स्वप्नदोषादि रोग नष्ट होते हैं।

शुक्रक्षीणता के कारण पुरुष की तथा रजोदोष के कारण स्त्री की उत्पन्न हुई कमजोरी इसके सेवन से अवश्य दूर हो जाती है। स्वस्थ मनुष्यों के लिए भी यह उत्तम पौष्टिक का काम करता है। इसका सेवन शीत ऋतु में करने से विशेष लाभ होता है।

## जीरकादि अवलेह

जीरे का महीन चूर्ण ६४ तोला, लोध का कपड़छान किया हुआ चूर्ण ३२ तोला, इनको ३२ तोले घृत में भूनें, फिर दूध ३ सेर ३ छटाँक १ तोला लेकर सबको मन्दाग्नि पर पकाकर खोया बना लें। पश्चात् ६४ तोले मिश्री की चाशनी बना, उसमें उपरोक्त दवा मिला कर निम्न दवाओं का चूर्ण मिलावें। यथा—तेजपात, दालचीनी, इलायची, नागकेशर, पीपल, सोंठ, जीरा, मोथा, सुगन्धबाला, अनार-दाना, रसौत, धनियाँ, हल्दी, कपूर, बंशलोचन और कचूर प्रत्येक

२-२ तोला लेकर कपड़छान चूर्ण बना, अवलेह में मिलाकर रख लें। —वृ० नि० र०

**मात्रा और अनुपान**—१-१ तोला, प्रातः-सायं ठण्डा जल या दूध से दें।

**गुण और उपयोग**—प्रमेह, प्रदर, ज्वर, निर्बलता, अरुचि, श्वास, तृष्णा, दाह और क्षय का नाश करता है। पुराने प्रदर रोग में इसका उपयोग विशेष रूप से किया जाता है। प्रदर रोग से पीड़ित स्त्री की अग्नि मन्द हो जाती है। कमजोरी, रक्त की कमी, पित्तवृद्धि, स्वभाव चिड़चिड़ा हो जाना, किसी काम में मन न लगना, शरीर में आलस्य, मन्द-मन्द ज्वरांश बना रहना, भूख कम या बिल्कुल न लगना, अरुचि आदि उपद्रव उत्पन्न होते हैं। ऐसी दशा में इस अवलेह को दूध के साथ देने से बहुत शीघ्र फायदा होता है। स्त्रियों के लिए यह अत्युत्तम पौष्टिक है।

## नारिकेल खण्डपाक

३२ तोले नारियल की गिरी (गोले) को पत्थर पर अत्यन्त महीन पीस लें या कद्दूकस से महीन छील लें। इसे ८ तोले घी डालकर भून लें, फिर इसे १२८ तोला नारियल के पानी (अभाव में गोदुग्ध) में मिलावें और उसमें ३२ तोला चीनी मिलाकर मन्दाग्नि पर पकावें। जब चाशनी गाढ़ी हो जाय तो नीचे उतार कर रख लें और ठण्डा होने पर चिकने बरतन में भरकर रख दें। —वृ० यो० त०

**मात्रा और अनुपान**—१ से २ तोला सुबह-शाम दूध या जल के साथ दें।

**गुण और उपयोग**—इसके सेवन से पुरुषत्व, निद्रा और बल की वृद्धि होती है तथा अम्लपित्त, परिणामशूल और क्षय का नाश होता है।

**इसमें प्रधान द्रव्य नारियल है, जिसके शीतवीर्य, स्निग्ध और पौष्टिक होने के कारण इस पाक का प्रयोग पैत्तिक बीमारियों में तथा शुक्र-क्षयादि के कारण शारीरिक शक्ति का ह्रास हो जाने से उत्पन्न हुई**

कमजोरी में सफलतापूर्वक किया जाता है। पाचकपित्त की गड़बड़ी होने से अन्नादि पचने में बाधा पड़ती हो, खट्टी डकारें आती हों, पेट में मीठा-मीठा दर्द होता रहता हो आदि उपद्रव होने पर इस पाक का अवश्य प्रयोग करें। अम्लपित्त जैसे भयंकर रोगों के लिए तो यह पाक बहुत उत्तम है। इस पाक का सेवन सब ऋतु में कर सकते हैं।

## बादाम पाक

खूब पुष्ट बादाम की गिरी ३२ तोला लेकर रात्रि को पानी में भिगो दें और प्रातःकाल उसे छीलकर पत्थर पर पीस लें। फिर उसे ८ तोला घी में भूनकर ६४ तोले खाण्ड की चासनी में मिला दें और इसमें छोटी-बड़ी इलायची, जायफल, लौंग, केसर और दाल चीनी प्रत्येक का महीन चूर्ण १-१ तोला तथा पिस्ता और चिरौंजी ४-४ तोला एवं सोने-चाँदी के बर्क १००—१०० नग मिला दें। फिर इसके लड्डू बना लें या वर्फीनुमा काट कर रख लें।

—भा० भै० र०

**मात्रा और अनुपान**—१ से २ तोला गोदुग्ध या ठंडे जल के साथ दें।

**गुण और उपयोग**—दिमाग एवं हृदय की कमजोरी तथा शुक्र क्षय नाशक, पित्तविकार, नेत्र एवं शिरोरोग में लाभकारी है। इसके सेवन से शरीर पुष्ट होता है। यह सरदियों में सेवन करने योग्य उत्तम पुष्टई है।

दिमागी काम करने वाले तथा शिरदर्द वाले को इस पाक का सेवन अवश्य करना चाहिये। किसी-किसी को शिरदर्द का दौरा-सा होता रहता है, महीना, दो महीना या इससे ज्यादे दिन पर शिर में दर्द प्रारम्भ हो जाता है, यह दर्द इतना तेज होता है कि रोगी बेचैन हो जाता है। इसके दो कारण हैं, एक तो पित्ताधिक्य और दूसरा कब्ज (बद्धकोष्ठ) होना। प्रथम कारण में तो वमन होने पर दर्द अपने आप ठीक हो जाता है। उसमें इस पाक की उतनी आवश्यकता नहीं, परन्तु बद्धकोष्ठ वालों के लिए यह बहुत मुफीद दवा है। क्योंकि

इसका प्रधान द्रव्य बादाम है, जो स्निग्ध और मृदुविरेचक होने के कारण मल को ढीला कर दस्त साफ लाता है। शिर दर्द को नाश करना तो इसका खास काम है। वह चाहे वातिक या पैत्तिक कैसा भी हो। अतः शिर दर्दवाले रोगी को इस पाक का अवश्य सेवन करना चाहिये।

रात को सोते समय इसे गोदुग्ध या शीतल जल के साथ सेवन करने से दिमाग की कमजोरी मिटती है। आमाशय में संचित आम दोषों के इकट्ठा हो जाने के कारण जो पेचिश हो जाती है, उसमें भी यह लाभदायक है। इसके सेवन से नया वीर्य बनता है। लगातार कुछ रोज तक इसके सेवन से शरीर में नया खून उत्पन्न होकर शरीर पुष्ट हो जाता है।

## वासावलेह

अडूसे की जड़ की छाल २ सेर को १६ सेर पानी में औंटावें और ४ सेर पानी शेष रहने पर उसमें १ सेर चीनी डालकर चाशनी बना लें। गाढ़ा हो जाने पर नीचे उतार कर पीपल का चूर्ण और ताजा घी १-१ पाव और शहद १ सेर मिला कर पात्र में रख लें।

—आरोग्य प्रकाश

**मात्रा और अनुपान**—६ माशे से १ तोला सुबह-शाम उचित अनुपान के साथ दें।

**गुण और उपयोग**—यह सब तरह की खाँसी, श्वास, रक्तप्रदर, रक्तपित्त आदि रोगों को दूर करता है। पुरानी कफज खाँसी की यह अचूक दवा है। नवीन और प्राचीन कफ रोग अथवा खाँसी या श्वासनलिका की सूजन में यह बहुत लाभ पहुँचाता है। इससे कफ पतला होकर बाहर निकल जाता है, जिससे खाँसी और दमा में लाभ होता है। पुराने कफ रोगों में हृदय के अन्दर बहुत शिथिलता आ जाती है, जो इसके सेवन से कम हो जाती है। नवीन कफ रोगों की अपेक्षा प्राचीन कफ रोगों में यह विशेष लाभ करता है।

इसका प्रभाव छोटी-छोटी रक्तवाहिनी नाड़ियों पर भी पड़ता

है, जिससे रक्तवाहिनियों का संकोचन होकर रक्तस्राव रुक जाता है। अतएव रक्तपित्त, रक्तप्रदर, खूनी बवासीर, रक्तमिश्रित दस्त तथा कफ के साथ निकलने वाले रक्त में इसे बकरी-दूध के साथ देने से बहुत लाभ होता है।

## वासाहरीतक्यवलेह

अड़ूसे के मूल या ताजी पत्ती ४०० तोला लें, उसको जल से धो और कूटकर अठगुने जल में कलईदार बरतन में डालकर पकावें। जब चौथाई जल बाकी रहे तब ठण्डा करके कपड़े से छान, उसमें गुठली निकाली हुई बड़ी हर्रे का चूर्ण २५६ तोला और चीनी ४०० तोला डालकर पकावें। पकाते समय लकड़ी के कोंचे से हिलाते रहें, जब लेह जैसा हो जाय, तब नीचे उतार लें। ठण्डा होने पर उसमें ३२ तोला शहद तथा बंशलोचन १६ तोला, छोटी पीपल २ तोला, दालचीनी ४ तोला, छोटी इलायची ४ तोला, तेजपात ४ तोला, नागकेशर ४ तोला और काकड़ासिंगी ४ तोला—इनका कपड़छान किया हुआ चूर्ण मिला कर काच या चीनी के बरतन में भर लें।

—सि० यो० सं०

**मात्रा और अनुपान**—६ माशे से १ तोला अवलेह चाट कर ऊपर से गौ का गरम दूध पिला दें।

**गुण और उपयोग**—इसके सेवन से खाँसी, क्षय, श्वास, रक्तपित्त और प्रतिश्याय (जुकाम) में फायदा होता है। नवीन और प्राचीन कफरोग अथवा खाँसी या श्वासनलिका की सूजन में इस अवलेह के सेवन से बहुत लाभ होता है। इससे कफ पतला होकर शीघ्र बाहर निकल जाता है, जिससे खाँसी और दमा में लाभ होता है। कफ-रोगों में हृदय के अन्दर बहुत शिथिलता आ जाती है, जो इस अवलेह के सेवन से दूर हो जाती है। इस अवलेह के सेवन से छोटी-छोटी रक्तवाहिनियों का संकोचन होकर रक्तस्राव, रक्तमिश्रित दस्त, खूनी बवासीर, क्षय और रक्तप्रदर आदि रोग अच्छे हो जाते हैं।

## बाहुशालगुड़

इन्द्रायण की जड़, नागरमोथा, जमालगोटे की जड़, निशोथ, हर्रे, कचूर, बायबिडंग, गोखुरू, चित्रक, सोंठ और तेजबल प्रत्येक २-२ तोला, सूरण (जिमीकन्द) ३२ तोला, विधारा १६ तोला और शुद्ध भिलावा १६ तोला लें। इन सब ओषधियों को जौकुट कर २५ सेर १० छटाँक पानी में डाल कर पकावें। चौथाई शेष रहने पर छान कर उस पानी में ३। सेर पुराना गुड़ डाल कर लड्डुओं जैसी चाशनी बना लें, फिर इसमें चित्रक की जड़, निशोथ, दन्तीमूल और तेजबल—प्रत्येक ४-४ तोले, कालीमिर्च, सोंठ, पीपल, इलायची, आँवला और दालचीनी प्रत्येक १२-१२ तोले का महीन चूर्ण मिला दें। चाशनी ठण्डी हो जाने पर ६४ तोला शहद मिला कर रख लें। —शा० ध०

**मात्रा और अनुपान**—१-१ तोला, सुबह-शाम, बकरी के दूध या जल के साथ सेवन करें।

**गुण और उपयोग**—इसके सेवन से बवासीर, आमवात, संग्रहणी, प्रमेह, प्रतिश्याय आदि रोग नष्ट होकर शरीर बलवान हो जाता है। बवासीर में पेट में वायु भर जाने पर उसे अनुलोमन करने के लिए बाहुशाल गुड़ बहुत प्रसिद्ध दवा है।

## व्याघ्री हरीतकी

पाँच सेर अधकुटी कटेली का पंचांग और कपड़े में बंधी हुई १०० नग हर्रे को ४ गुने पानी में पकावें, चौथाई भाग जल शेष रहने पर छान कर उसमें २।। सेर गुड़ और उपरोक्त हर्रे डाल कर पुनः पकावें। जब गाढ़ा हो जाय, तो उसे अग्नि से नीचे उतार कर उसमें दालचीनी, इलायची, तेजपात, नागकेशर, पीपल और कालीमिर्च का चूर्ण ४-४ तोला तथा यवक्षार ६ माशा मिला दें और जब वह ठण्डा हो जाय तो २४ तोला मधु मिलाकर सुरक्षित रख लें। —ग० नि०

**मात्रा और अनुपान**—६ माशे से १ तोला, प्रातः-सायं जल या दूध से लें।

**गुण और उपयोग**—इसके उपयोग से खाँसी और श्वास नष्ट होते हैं तथा स्वर, वर्ण और अग्नि की वृद्धि होती है। कफ और वात प्रधान रोगों में इसका विशेष प्रभाव होता है। कास-श्वास रोगी के लिए यह अमृत के समान लाभ करता है। किसी कारण से गला बैठ गया हो, आवाज बहुत धीमी निकलती हो, तो इस अवलेह के सेवन से गला खुल जाता और आवाज (स्वर) साफ निकलने लगता है। क्योंकि इसके सेवन से श्वासनली में चिपका हुआ कफ ढीला होकर बाहर निकल जाता, फिर श्वासनली साफ हो जाने से खाँसी भी नहीं आती है। बद्धकोष्ठ के लिए भी इसका सेवन इसलिये किया जाता है कि इसमें हरीतकी की मात्रा विशेष होने से बद्धकोष्ठता दूर हो कोष्ठ साफ हो जाता है।

## ब्राह्म्य रसायन

**क्वाथ्य द्रव्य**—शालिपर्णी, पृष्णिपर्णी, बड़ी कटेली, छोटी कटेली, गोखरू, बेल-छाल, गनियार (अरणी), सोनापाठा-छाल, गम्भारी-छाल, पाढ़ल-छाल, पुनर्नवा, मुद्गपर्णी, माषपर्णी, खरेंटी पंचांग, एरण्डमूल, जीवक, ऋषभक, मेदा, जीवन्ती, शतावर, नरकुल (शर), गन्ने की जड़, कुश, कास, धान की जड़ प्रत्येक १०-१० तोला। हर्रे पन्द्रह सेर दश छटाँक, आमला एक मन ६ सेर चौदह छटाँक लेकर ३ मन सवा ग्यारह सेर जल में क्वाथ करें, तेरह सेर दो छटाँक जल (क्वाथ) शेष रखें।

**प्रक्षेपद्रव्य**—मण्डूकपर्णी (ब्राह्मी), पीपल, शंखपुष्पी, नागरमोथा, मोथा, बायबिडंग, सफेद चन्दन, अगर, मुलेठी, हल्दी, वच, नागकेसर, छोटी इलायची के बीज, दालचीनी प्रत्येक २०-२० तोला लें। चीनी एक मन साढ़े बाईस सेर, तिल तैल आठ सेर, घृत बारह सेर तथा मधु दश सेर।

पूर्वोक्त क्वाथ में आँवला और हरीतकी को पोटली बाँध कर छोड़ दें, स्विन्न हो जाने पर निकाल कर गुठली निकाल, पीठी बना लें। पीठी को घी में सेंक कर रख लें। फिर पूर्वोक्त शेष क्वाथ

(जल) में चीनी मिला चाशनी बनावें, चाशनी तैयार होने पर इसमें पिठी डाल कर पाक करें, कुछ गाढ़ा होने पर उपरोक्त प्रक्षेप द्रव्यों का चूर्ण और मधु देकर अवलेह तैयार कर लें। —च० चि० अ० १

**मात्रा और अनुपान**—३ माशे गोदुग्ध या जल के साथ लें।

**गुण और उपयोग**—इसके सेवन से शरीर की दुर्बलता और दिमाग की कमजोरी दूर होकर आयु, बल, कान्ति तथा स्मरण शक्ति की वृद्धि होती है। इसके नियमित सेवन से खाँसी, दमा, क्षय, कब्जियत आदि दूर हो, शरीर में स्थायी ताकत पैदा होती है।

## भार्गीगुड़ावलेह

भारंगी की जड़ ५ सेर, दशमूल ५ सेर, बड़ी हर्रे १०० नग (हरड़ को साफ और मजबूत कपड़े में ढीली पोटली बाँध दें), इन सबको १ मन पानी में पकावें, चौथाई जल शेष रहने पर उतार लें। अब क्वाथ में से हरड़ की पोटली निकाल, चाकू से चीरा देकर गुठलियाँ निकाल लें। क्वाथ को छानकर उपरोक्त बीज निकाले हुए हरड़ तथा ५ सेर स्वच्छ पुराना गुड़ देकर पाक करें। जब गाढ़ा हो जाय, तब त्रिकटु (सोंठ, पीपल, मीर्च), त्रिसुगन्धि (दालचीनी, छोटी इलायची, तेजपत्र), प्रत्येक का चूर्ण ४-४ तोला और यवक्षार २ तोला इनका प्रक्षेप देकर कोंचा से खूब मिला नीचे उतार लें। अवलेह ठंडा होने पर २४ तोला मधु मिलाकर सुरक्षित रख लें। —भै० र०

**मात्रा और अनुपान**—१ से २ तोला, सुबह-शाम सेवन करें।

**गुण और उपयोग**—इसके सेवन से दारुणश्वास तथा सब प्रकार के कास नष्ट होते हैं। यह स्वर को साफ करता और अग्नि—जठराग्नि को प्रदीप्त करता है।

पुराने कास-श्वास वाले रोगी के लिये यह अमृत समान फायदा करता है। क्योंकि इसका प्रभाव वातवाहिनी तथा कफवाहिनी नाड़ियों पर विशेष होता है, अतएव दमा का दौरा प्रारम्भ होते ही इस में से १ तोला खाकर ऊपर से कनकासव या वासारिष्ट १ तोला में समभाग जल मिलाकर पी लेने से दमा का दौरा रुक जाता है।

# मदनानन्द मोदक

शुद्ध पारा, शुद्ध गंधक, लौहभस्म प्रत्येक १-१ तोला, अभ्रकभस्म ३ तोला, कपूर, सेंधानमक, जटामांसी, आँवला, इलायची, सोंठ, मिर्च, पीपल, जायफल, जावित्री, तेजपत्ता, लौंग, जीरा दोनों, मुलेठी, बच, कूठ, हल्दी, देवदारु, हिज्जलबीज, सुहागा, भारङ्गी, सोंठ, नागकेसर, काकड़ासिंगी, तालीसपत्र, मुनक्का, चित्रकमूल की छाल, दन्तीमूल, बला (बरियारा), अतिबला (कंघी), दालचीनी, धनियाँ, गजपीपल, शठी (कचूर), सुगन्धबाला, मोथा, असगन्ध, विदारीकन्द, शतावरी, आक की जड़, कोंच के बीज, गोखरू, विधारा के बीज, भांग के बीज प्रत्येक १-१ तोला लें, इन सबका महीन चूर्ण बना लें। इस चूर्ण को शतावरी के रस से भावना देकर सुखा लें। फिर सेमरमूसली का चूर्ण १३ तोला, धुली हुई भांग का चूर्ण ३२ तोला (भाँग को घी में भुन कर डालें) एकत्रित कर बकरी के दूध में पीस लें। पश्चात् २।। सेर चीनी की चाशनी करें। आसन्नपाक होने पर उपरोक्त सब चीजें मिला दें। पाक तैयार होने पर दालचीनी, तेजपत्ता, इलायची, नागकेसर, कपूर, सेंधानमक, सोंठ, मरीच और पीपल इन दवाओं का चूर्ण ६-६ माशे मिला दें, पाक जब ठंडा हो जाय तो १ पाव घृत तथा १ पाव मधु मिला कर रख लें।

—आ० प्र०, भै० र०

**मात्रा और अनुपान**—३ से ६ माशा, दूध या जल के साथ दें।

**गुण और उपयोग**—इससे बल-वीर्य की वृद्धि, रति शक्ति की वृद्धि और स्तम्भन शक्ति प्राप्त होती है। यह संग्रहणी और मन्दाग्नि की उत्तम दवा है।

स्त्रीसम्भोग के लिए सायंकाल इसका सेवन दूध के साथ करना चाहिए। आयुर्वेद के आचार्यों का मत है कि लगातार तीन सप्ताह तक इसका सेवन करने से मनुष्य कामान्ध हो जाता है, और इसके सेवन करनेवाले का स्वरूप कामदेव के समान सुन्दर, स्वर कोयल के समान मधुर तथा गरुड़ के समान दीर्घ दृष्टि होती है। वृद्ध पुरुष

भी इसके सेवन से युवा के समान सामर्थ्ययुक्त होता है, तथा अपस्मार ज्वर, उन्माद, क्षय, वातव्याधि, कास-श्वास, शोथ, भगन्दर, अर्श, ग्रहणी, बहुमूत्र, प्रमेह, शिरोरोग, अरुचि तथा वातिक, पैत्तिक और कफज रोग नष्ट होते हैं।

जो स्त्री बन्ध्या, मृतवत्सा (जिसके बच्चे पैदा होकर मर जाते हैं) अथवा नष्टपुष्पा (नष्टार्तवा) हो, उसे भी इसके सेवन से उक्त दोष नष्ट हो, गर्भाशय का शोधन होकर अच्छी तन्दुरुस्त सन्तान पैदा होती है। सूतिका रोग भी इसके सेवन से नष्ट होते हैं।

जाड़काले में ही विशेषतया इस मोदक का सेवन किया जाता है। इसमें भाँग की मात्रा विशेष होने से यह निशा भी करता है, अतः इसका सेवन थोड़ी ही मात्रा में करें।

## मूसलीपाक

सफेद मूसली ३२ तोला, दूध ५ सेर, घी ३२ तोला, सोंठ, पीपल, मरीच, इलायची, दालचीनी, तेजपत्र, हाऊबेर, सौंफ, शतावर, जीरा, सोंठ, अजमोद, चित्रकमूल, गजपीपर, अजवायन, पीपरामूल, आँवला, कचूर, गोखुरू, धनिया, असगन्ध, हरड़, नागरमोथा, समुद्रशोष, लवंग, जायफल, जावित्री, नागकेसर, तालमखाना, खरेंटी बीज, अतिबला, नागबला (गंगेरन), कौंचबीज, मुलेठी, सेमलगोंद, सिंघाड़ा, कमलगट्टा, बंशलोचन, सुगन्धवाला, कंकोल, अकरकरा, कपूर प्रत्येक ४-४ तोला, धुले हुए तिल ३२ तोला, चन्द्रोदय २ तोला, लौहभस्म, अभ्रकभस्म प्रत्येक ४-४ तोला लेकर काष्ठौषधियों का महीन चूर्ण कर लें। पहले मूसली चूर्ण को दूध में पका कर गाढ़ा कर लें, बाद में इसे घी में भून लें। पश्चात् सबसे दुगुनी सफेद चीनी की चासनी बनाकर उसमें उपरोक्त सब दवा डाल कर पाक बना लें। —यो० चि०, आरो० प्र०

**मात्रा और अनुपान**—६ माशे से १ तोला, दूध या जल के साथ।

**गुण और उपयोग**—यह पाक अत्यन्त पौष्टिक, बल-वीर्य तथा कामशक्ति बर्द्धक और नपुंसकता नाशक है। इसके सेवन से धातु-

मुँह में डालने से अरुचि रोग नष्ट होता है। इसके अतिरिक्त जिह्वा और कंठ शुद्ध करता है, यह दीपक और पाचक है। पेट में वायु भर जाना, हवा नहीं छूटना, अजीर्ण, मन्दाग्नि आदि रोगों के लिये यह बहुत गुणकारी है।

## रक्तचन्दनादि चूर्ण

लालचन्दन, नागरमोथा, शालिपर्णी, कलिहारी, अजमोद, पाठा, असगन्ध, शतावर, कंकोल, पीपल, देवदारु, इलायची, अजवायन, सोया, पीपलामूल, बच, सेंधानमक, पखाख, कूट, मजीठ, देवदारु करेला, रास्ना, अरलू की छाल, सोंठ और गिलोय समान भाग ले कर कूट-कपड़छन चूर्ण बनावें। —ग० नि०

**मात्रा और अनुपान**—३ से ६ माशा, सुबह-शाम घी या रास्नादि क्वाथ के साथ दे।

**गुण और उपयोग**—इस चूर्ण के सेवन से सर्वाङ्गगत वात-विकार नष्ट हो जाता है। वात प्रकोप के कारण वातवाहिनी नाड़ी संकुचित हो जाने से रक्त का संचालन ठीक-ठीक नहीं होता, फिर सम्पूर्ण शरीर की स्नायुओं में खिचाव होने से दर्द होने लगता है। हाथ-पाँव फैलाने में भी कष्ट और दर्द होता है। गाँठों में विशेष दर्द होता है; रोगी कराहने और चिल्लाने लगता है। ऐसी दशा में इस चूर्ण के उपयोग से बहुत शीघ्र लाभ होता है।

## रसादि चूर्ण

शुद्ध पारा, शुद्ध गन्धक, कपूर, बेर की गुठली का मज्जा, लौंग, नागरमोथा, प्रियंगु, धान का लावा (खील), सफेद चन्दन, छोटी पीपल, दालचीनी, छोटी इलायची और तेजपात प्रत्येक समान भाग लें। प्रथम पारा-गन्धक की कज्जली बना उसमें अन्य द्रव्यों का महीन कपड़छन चूर्ण मिला चन्दन के अर्क में या चन्दन का चूर्ण १ भाग और जल २ भाग में १२ घण्टा तक भिगोकर कपड़े से छान उस जल में १ दिन तक मर्दन कर छाया में सुखा लें। —सि० यो० सं

**मात्रा और अनुपान**—२ से ६ रत्ती, दिन में तीन बार मधु (शहद) या जल, पोदीने का रस अथवा अथवा चन्दनादि अर्क के साथ दें।

**गुण और उपयोग**—बमन (उल्टी-कै), अम्लपित्त, हिचकी और विदग्धाजीर्ण में यह योग उत्तम कार्य करता है। इसमें जहरमोहरा-पिष्टी २ रत्ती की मात्रा में मिला देने से विशेष गुणदायक हो जाता है। पैत्तिक विकारों में इस चूर्ण का उपयोग विशेष रूप से किया जाता है। यह चूर्ण पित्तशामक और प्रकुपित वायुनाशक है।

## लघु सुदर्शन चूर्ण

गिलोय (गुर्च), पीपलामूल, पीपल, कुटकी, हर्रे, सोंठ लौग, नीम की छाल और सफेद चन्दन १-१ भाग तथा चिरायता सबसे आधा ले कर सबका कूट कपड़छन चूर्ण बनावें। —यो० र०

**मात्रा और अनुपान**—१।। से ३ माशा, सुबह-शाम गरम जल के साथ दें।

**गुण और उपयोग**—यह भी सब प्रकार के ज्वरों को नष्ट करता है। तन्द्रा, भ्रम, तृषा, पाण्डु, कामला, कमर की पीड़ा, पीठ का दर्द, पसली का दर्द आदि रोगों को दूर करता है।

## लघुमाई चूर्ण

छोटी माई; मोचरस, आम की गुठली की गिरी, पाषाणभेद धाय के फूल और अतीस ३-३ माशे, अफीम और गेरू ६-६ माशे लेकर सब को यथाविधि चूर्ण बना लें। —वृ० नि० र०

**मात्रा और अनुपान**—४ रत्ती सुबह-शाम चावल के पानी के साथ दें।

**गुण और उपयोग**—इस चूर्ण के सेवन से आम शूल, आमातिसार और विशेषतः रक्तातिसार नष्ट होता है। रक्तातिसार में इस चूर्ण के उपयोग से शीघ्र लाभ होता है।

## लवंगादि चूर्ण

लौंग, भीमसेनी कपूर, कंकोल, खस, सफेदचन्दन, तगर, नीलकमल, काला जीरा, छोटी इलायची, काला अगर, दालचीनी,

नागकेशर, पीपर, सोंठ, जटामांसी, सुगन्धवाला, जायफल, बंशलोचन प्रत्येक १-१ भाग लेकर कूट-कपड़छन चूर्ण बनावें, फिर सम्पूर्ण चूर्ण से आधी मिश्री मिलाकर रख लें। —शा० ध० सं०

**मात्रा और अनुपान**—३ से ६ माशे, सुबह-शाम। मधु या गोदुग्ध अथवा ठंण्डे जल के साथ सेवन करें।

**गुण और उपयोग**—यह चूर्ण रुचि उत्पन्न कारक, अग्नि प्रदीपक बलकारक, पौष्टिक और त्रिदोष नाशक है तथा छाती की धड़कन, तमकश्वास, गलग्रह, खाँसी, हिचकी, यक्ष्मा, पीनस, ग्रहणी, अतिसार और प्रमेह को शीघ्र नष्ट करता है।

अधिक दिनों तक ज्वर आकर छूटने के बाद जो कमजोरी रहती है उसमें किसी तरह के कुपथ्य हो जाने से पुनः हरारत मालूम पड़ने लगती है। इसमें भूख न लगना, कमजोरी विशेष, अन्न पर अरुचि, रक्त की कमी के कारण शरीर पाण्डु वर्ण का हो जाना, कफ की वृद्धि आदि उपद्रव होने पर इस चूर्ण का उपयोग करना चाहिये। इससे हरारत दूर हो जाती है और उपद्रव भी नष्ट हो जाते हैं।

कभी-कभी मन्दाग्नि के कारण पाचन-शक्ति में खराबी होने से अन्न का पाक अच्छी तरह नहीं हो पाता, तब पेट फूलना, पेट में आबाज होना, दस्त पतला होना, प्यास विशेष, शरीर में दाह, वायु के विकार आदि उपद्रव हो जाते हैं। ऐसी हालत में इस चूर्ण का उपयोग करने से शीघ्र लाभ होता है।

## लाई चूर्ण

शुद्ध पारा, शुद्ध गन्धक, सोंठ, मिर्च, पीपल, अजवायन, सफेद और काला जीरा, काला नमक, सेंधा नमक, घी में भुनी हुई हींग, विडनमक प्रत्येक १-१ भाग तथा इन्द्रजौ सब चूर्ण के बराबर लें। प्रथम पारा-गन्धक की कज्ज्जली बनावें, फिर उसमें अन्य औषधियों का कपड़छन किया हुआ महीन चूर्ण मिला कर सुरक्षित रखें। —यो० र०

**मात्रा और अनुपान**—१ माशा, सुबह-शाम। तक्र (छाछ) के साथ दें।

**गुण और उपयोग**—इस चूर्ण के सेवन से संग्रहणी, शूल, आफरा, और अतिसार का नाश होता तथा मन्दाग्नि दूर होती है और पाचन शक्ति बढ़ती है। संग्रहणी की प्रारम्भिक अवस्था में इसके उपयोग से बहुत लाभ होता है। यह पाचक पित्त को उत्तेजित कर पाचन क्रिया को ठीक करता तथा आमातिसार और रक्तातिसार जो दर्द के साथ होता हो, उसे भी दूर करता है।

## शतपत्र्यादि चूर्ण

गुलाब का फूल २० तोला, मोथा, जीरा, सफेद चन्दन, छोटी इलायची, सौंफ, कत्था, संगजराहत, कबाबचीनी, गिलोय का सत्त्व, खस, बंशलोचन, खसखस, इसबगोल की भूसी, गोखरू, दालचीनी, तमालपत्र, नागकेशर, सारिवा (अनन्तमूल), कमलगट्टा, कमल और तिखुर-आरारोट प्रत्येक १-१ भाग, मिश्री ४० भाग लेकर कूट-कपड़छन चूर्ण बना कर रख लें। —सि० यो० सं०

**मात्रा और अनुपान**—१।। माशे से ३ माशे तक सुबह-शाम शीतल जल के साथ दें।

**गुण और उपयोग**—विदग्धाजीर्ण, अम्लपित्त और पेट की खराबी से उत्पन्न होने वाले मुखपाक में यह चूर्ण दिया जाता है।

## शतपुष्पादि चूर्ण

सौंफ, सोंठ, सफेद जीरा, हर्रे और पोस्ते का डोडा प्रत्येक समान भाग लेकर चूर्ण बनावें। इस चूर्ण को मन्दाग्नि पर घी में कुछ सेंक (भून) लें, फिर उसमें सब चूर्ण की आधी मिश्री मिला रख लें।

—वृ० नि० र०

**मात्रा और अनुपान**—३-३ माशे, सुबह-शाम, छाछ (मट्ठा) या दही के पानी से दें।

**गुण और उपयोग**—आमातिसार (पेचिश) की प्रारम्भिक अवस्था में आँव अच्छी तरह नहीं निकलने से पेट में बहुत दर्द होता है,

आँतों में मरोड़ उठने के कारण रोगी बेचैन हो जाता है, बार-बार टट्टी के लिये दौड़ लगानी पड़ती है, ऐसी हालत में दर्द बन्द करने और धीरे-धीरे आँव पचित होकर मल के साथ निकालने के लिये यह चूर्ण बहुत उपयोगी है।

इसी तरह दर्द के साथ होनेवाले अतिसार, शूल आदि में भी यह बहुत लाभ करता है। पाचक पित्त को प्रदीप्त कर पाचन-क्रिया को सुधारता तथा वायु को शान्त करता है।

## शिरदर्द नाशक चूर्ण

सफेद चन्दन, केसर, खस, भाँगरा, मुनक्का, फूलप्रियंगु, कालीमिर्च, गिलोय, मुलैठी और सोंठ समान भाग ले कर कूट-कपड़छन चूर्ण बनावें। फिर इस चूर्ण के बराबर मिश्री या चीनी मिलाकर रख लें।

**मात्रा और अनुपान**—३-३ माशे शहद और घी में मिलाकर दें ऊपर से दूध या ठंडा जल पिला दें।

**गुण और उपयोग**—इस चूर्ण के सेवन से पित्त और रक्तजन्य शिरदर्द आराम होता है। यदि इसी चूर्ण में थोड़ी मात्रा में "एस्प्रीन" और मिला दिया जाय तो शिरदर्द तो दूर होगा ही, साथ ही निद्रा भी अच्छी आयगी।

## सरल विरेचन चूर्ण

सनाय की पत्ती १६ तोला, अनारदाना १६ तोला, बड़ी हर्रे, आँवला, काला जीरा और कालानमक प्रत्येक ४-४ तोला, सेंधानमक ६ तोला लेकर सबको कूट कर कपड़छन चूर्ण बना सुरक्षित रख लें।

—ध०

**मात्रा और अनुपान**—६ माशे से १ तोला, रात को सोते समय गरम जल या दूध के साथ दें।

**गुण और उपयोग**—यह चूर्ण विरेचन के लिये सर्वोत्तम है। बहुतदिनों का मलावरोध इसके सेवन से नष्ट हो जाता है।

आमाशय, शिर और नासा रोगों के लिये यह बहुत गुणदायक है। यह रक्त शोधक और क्षुधा वर्द्धक (भूख बढ़ानेवाला) भी है।

## सारस्वत चूर्ण

कूठ, सेंधा नमक, सफेद जीरा, काला जीरा, पीपल, पाढ़, असगंध, सोंठ, अजमोद, शंखपुष्पी, मिर्च प्रत्येक १-१ तोला लेकर कपड़छन चूर्ण करें। फिर इस चूर्ण के बराबर दूधिया बच का चूर्ण मिला ब्राह्मी रस की भावना देकर छाया में सुखाकर रख लें।

—यो० चि० म०

**मात्रा और अनुपान**—२ से ४ माशे, सुबह-शाम घृत और शहद के साथ दें।

**गुण और उपयोग**—उन्माद, अपस्मार, मस्तिष्क की कमजोरी, स्मरणशक्ति की हीनता आदि में इसका उपयोग किया जाता है।

## सामुद्रादि चूर्ण

सामुद्रनमक, सेंधानमक, यवक्षार, सज्जीखार, कालानमक, विड्नमक, सोंचरनमक, दन्तीमूल, लौहभस्म, मण्डूरभस्म, निशोथ जिमीकन्द इनका चूर्ण १-१ भाग लेकर सबको एकत्र मिला गोमूत्र, गोदुग्ध और दही इन तीनों द्रव्यों से अच्छी तरह भीगोकर मन्द-अग्नि पर पकावें। जब जलाँश जलकर चूर्ण मात्र रह जाय, तब उतार कर सुरक्षित उतारकर सुरक्षित रख लें। —भै० र०

**मात्रा और अनुपान**—१।। से ३ मासे, सुबह-शाम या भोजन के बाद गरम जल से दें।

**गुण और उपयोग**—इसके सेवन से नाभिशूल नष्ट हो जाता है। साधारणतया समस्त शूलों के लिये यह चूर्ण बहुत गुणप्रद है। इसका विशेष उपयोग परिणाम शूल में किया जाता है। परिणामशूल के लिये इस चूर्ण से बढ़ कर दूसरी कोई दवा नहीं है। इसके अतिरिक्त गुल्म, प्लीहा, यकृत्, अजीर्ण, वातप्रकोप आदि रोगों में यह बहुत शीघ्र लाभ करता है।

# सितोपलादि चूर्ण

मिश्री १६ तोला, बंशलोचन ८ तोला, पिप्पली ४ तोला, छोटी इलायची के बीज २ तोला, और दालचीनी १ तोला लेकर सबको कूट-कपड़छान कर चूर्ण बना लें। —शा० ध० सं०

**मात्रा और अनुपान**—२ माशे, प्रातः-सायं ६ माशा घृत और १ माशा मधु के साथ दें अथवा केवल मधु के साथ दें।

**गुण और उपयोग**—इस चूर्ण के सेवन से श्वास, खाँसी, क्षय, हाथ और पैरों की जलन, अग्निमान्द्य, जिह्वा की शून्यता, पसली का दर्द, अरुचि, ज्वर और उर्ध्वगत रक्तपित्त शान्त हो जाता है। यह चूर्ण—बढ़े हुए पित्त को शान्त करता है, तथा कफ को छाँटता है अन्न पर रुचि उत्पन्न करता, जठराग्नि को तेज करता और पाचक रस को उत्तेजित कर भोजन को पचाता है।

पित्तवृद्धि के कारण कफ सूखकर छाती में बैठ गया हो, प्यास ज्यादे हाथ-पाँव और शरीर में जलन हो, खाने की इच्छा न हो, मुंह से खून गिरना, साथ-साथ थोड़ा-थोड़ा ज्वर रहना, (यह ज्वर विशेष कर रात में बढ़ता है)। ज्वर रहने के कारण शरीर निर्बल और दुर्बल तथा कान्तिहीन हो जाना आदि उपद्रवों में इस चूर्ण का उपयोग किया जाता है और इससे काफी लाभ भी होता है।

बच्चों के सूखा रोग में, जब बच्चा कमजोर और निर्बल हो जाय, साथ-साथ थोड़ा ज्वर भी बना रहे, श्वास, खाँसी भी हो, तो इस चूर्ण के साथ प्रबालभस्म और मालतीवसन्त की थोड़ी मात्रा मिलाकर प्रातः-सायं सेवन कराने से अपूर्व लाभ होता है।

बिगड़े हुए जुकाम में भी इस चूर्ण का उपयोग किया जाता है। ज्यादे सर्दी लगने या शीतल जल अथवा असमय में जल पीने से जुकाम हो गया हो। कभी-कभी यह जुकाम रुक भी जाता है। इसका कारण यह होता है कि जुकाम होते ही यदि सर्दी रोकने के लिये शीघ्र ही उपाय किया जाय तो कफ सूख जाता है, परिणाम यह होता है कि शिर में दर्द, सूखी खाँसी, देह में थकावट, आलस्य और देह भारी

मालूम पड़ना, शिर भारी, अन्न में रुचि रहते हुए भी खाने की इच्छा न होना आदि उपद्रव होते हैं। ऐसी स्थिति में इस चूर्ण को शर्बत बनप्सा के साथ देने से बहुत शीघ्र लाभ होता है; क्योंकि यह रुके हुए दूषित कफ को पिघला कर बाहर निकाल देता है और इससे होनेवाले उपद्रवों को भी दूर कर देता है।

## हिंग्वष्टक चूर्ण

सोंठ, मिर्च, पीपल, अजवायन, सेंधानमक, सफेद जीरा, काला जीरा इन सात दवाओं का सम भाग लेकर महीन चूर्ण करें बाद में घी में भुनी हुई हींग का चूर्ण आठवाँ भाग लेकर चूर्ण में मिला कर रख लें। —भैं० र०

**मात्रा और अनुपान**—३-३ माशे, गरम जल के साथ दें।

**गुण और उपयोग**—इस चूर्ण को भोजन के समय प्रथम ग्रास में घृत में मिलाकर खाने के बाद फिर यथेष्ट भोजन करने से अग्नि-प्रदीप्त होती और वात रोग का नाश होता है। इससे वातप्रधान मन्दाग्नि अच्छी हो जाती है। पेट में वायु जमा होना, खट्टी या वैसी ही डकारें ज्यादे आना, भूख न लगना, अजीर्ण आदि की यह उत्तम दवा है।

यह चूर्ण उत्तम दीपक और पाचक है। अजीर्ण, पेट फूलना, पेट में वायु भर जाना, पेट में दर्द होना, कुपच होकर दस्त होना, आदि रोगों में यह चूर्ण बहुत लाभ करता है।

## हिंग्वादि चूर्ण

हींग, सोंठ, मिर्च, पीपल, पाठा, हपुषा, हर्रे, कचूर, अजमोद, वनतुलसी, तिन्तिड़ीक, अम्लवेत, आनारदाना, पोहकरमूल, धनियाँ, जीरा, चित्रकमूल, बच, यवाखार, सज्जीखार, पाँचो नमक, और चव्य प्रत्येक दवा समभाग ले कर चुर्ण बनावें। —शा० ब० सं०

**मात्रा और अनुपान**—२ माशे से ४ माशे तक प्रातः-सायं गर्म जल या मठा (छाछ) के साथ दें।

**गुण और उपयोग**—इसके सेवन से पार्श्वशूल, हृदयशूल, वस्तिशूल, वात-कफज गुल्म, आफरा, ग्रहणी, अरुचि, छाती की धड़कन, श्वास, कास और स्वरभंग अर्थात् आवाज बैठ जाना आदि रोग दूर होते हैं।

यह चूर्ण वात दोष की विकृति से पैदा हुए अजीर्ण, पेट फूलना, पेट में दर्द होना , दस्त पतला होना आदि रोगों में भी बहुत अच्छा लाभ करता है।

## क्षार चूर्ण

नौसादर, कालानमक, कालीमिर्च प्रत्येक समान भाग लेकर कूट कपड़छन कर महीन चूर्ण बनावें।

**मात्रा और अनुपान**—१ माशा से ३ माशे तक भोजन के बाद गरम जल से दें।

**गुण और उपयोग**—इस चूर्ण के सेवन करने से अजीर्ण, अन्न हजम न होना, अरुचि, जी मिचलाना, पेट में दर्द होना आदि रोग अच्छे होते हैं।



# आसवारिष्ट प्रकरण

द्रवेषु चिरकालस्थं द्रव्यं यत्सन्धितं भवेत् ।
आसवारिष्टभेदैस्तु प्रोच्यते भेषजोचितम् ।

अर्थात्—जो वस्तु जल आदि पतले पदार्थों में डालकर बहुत समय तक पड़ी रहे उसको 'सन्धान' कहते हैं। वह आसव और अरिष्ट भेद से औषधोपयोगी दो तरह का कहा जाता है।

**आसव-अरिष्ट क्यों बनाये गये**—वनस्पतियों के स्वरस, कषाय (काढ़े) आदि द्रव - पदार्थ कुछ दिन बाद दोषपूर्ण हो जाते हैं, अतः उन्हें स्थायी गुणदायक बने रहने के लिये 'आसव-अरिष्ट' बनाए गए।

**आसव-अरिष्ट किसे कहते हैं**—जल में औषधि-द्रव्य एवं मीठा मिलाकर कुछ दिनों तक जो सन्धान किया जाता है, उसे 'आसव और अरिष्ट' कहते हैं।

**आसव और अरिष्ट में भेद—**

'यदपक्वौषधाम्बुभ्यां सिद्धं मद्यं स आसवः ।
अरिष्टः क्वाथसिद्धः स्यात् तयोर्मानं पलोन्मितम् ।।

अर्थात्—बिना क्वाथ बनाये कच्चे जल में औषधि डाल कर जो संधान किया जाता है, उसे 'आसव' तथा क्वाथ करके जो बनाया जाता है, उसे 'अरिष्ट' कहते हैं। परन्तु यह बात सर्वथा यथार्थ नहीं प्रतीत होती ; क्योंकि आसव नाम रहने पर भी क्वाथ करके बनाना और अरिष्ट नाम रहने पर भी क्वाथ न कर बनाने का निर्देश अनेक ग्रन्थों में पाया जाता है, जैसे—द्राक्षासव, लोध्रासव, आदि का क्वाथ करके बनाना एवं पिप्पल्यरिष्ट, मंडूराद्यरिष्ट, त्रिफलारिष्ट आदि का क्वाथ न करके बनाने का विधान प्रत्यक्ष है। ',आसूय—निष्पद्यते इति आसवः' इस व्याख्या से संधानित औषधिमात्र को आसव माना है। और मद्य शब्द आसव पर्यायवाची है, इसलिये सभी प्रकार के मद्य आसवान्तर्गत आ जाते हैं, फिर भी अरिष्ट, सीधू, वारुणी, सुरा, मैरेय आदि विभिन्न नाम शास्त्र में पाये जाते हैं और उनके गुण भी

विभिन्न हैं। लेकिन यहाँ विस्तार भय से इनका वर्णन न कर केवल आसव-अरिष्ट के विशुद्ध निर्माण के विषय में ही लिखना है।

**वनस्पतियों की विशुद्धता**—आसव-अरिष्ट बनाते समय सब से पहले उनके मूलद्रव्य की तरफ ध्यान देना आवश्यक है, क्योंकि बहुत पंसारी लोग असली द्रव्य की जगह नकली द्रव्य बेचा करते हैं। जैसे—अनन्तमूल, नेत्रवाला, सफेदमूसली, स्याहमूसली, जीरा, अतीस, दारुहरिद्रा, मुसब्बर, कबाबचीनी, चिरायता, अशोक-छाल, चन्दन सफेद, दशमूल की चीजें, पीपल, कूठ, मधु, कस्तूरी, केशर आदि। अतः इनको लेते समय पूर्ण सावधानी रखनी चाहिये अन्यथा इन नकली चीजों द्वारा बने आसव-अरिष्ट ही क्या कोई भी औषध गुण कारी नहीं होगी। कुछ चीजें असली मिलने पर भी उनमें बहुत अंश में मिलावट रहती है। जैसे—धनियाँ, सौंफ, अजवायन, जीरा स्याह और सफेद, घाय के फूल आदि। अतः इन्हें खूब साफ करके काम में लेना चाहिये। असली और नकली दोनों जिसमें मिली हों उसमें असली निकालना सम्भव हो तब तो लें, अन्यथा उसे छोड़ देना ही उत्तम है।

**स्वच्छता एवं तौल**—कोई भी वनौषधि काम में लेने के पहले खूब साफ कर लेनी चाहिये। तौलते समय ध्यान रखे कि उस काँटे पर नमक, खटाई, निम्बू-रस आदि न लगा हो। इसी तरह इमाम-दिस्ता या डिसेन्ट्रीगेटर आदि, जिसमें आसव-अरिष्ट का सामान कूटा-पीसा जावे, इसे भी खूब साफ कर नमक आदि से रहित हो जाने पर ही दवाओं को कूटें-पीसें अन्यथा अम्ल संयोग से आसवारिष्टों में एसिड की मात्रा पैदा होने से बिगड़ जाने की सम्भावना रहती है।

**पात्र एवं उसकी सफाई**—क्वाथ बनाने के लिये पीतल या ताम्बे के कलईदार बर्तन लेना चाहिये। लोह-पात्र में क्वाथ बनाने से रंग काला एवं स्वाद में भी अन्तर पड़ जाता है। एक आसवारिष्टका क्वाथ समाप्त हो जाने के बाद सभी पात्रों को गरम पानी में छाई (राख) या सोडा मिलाकर बिचाली या चट (टाट) से खूब रगड़ कर साफ करना लेने के बाद दूसरा क्वाथ बनाना चाहिये।

संधान के लिये प्राय: मिट्टी के पात्र, सीमेन्ट के हौज या सागोन अथवा सीसम-काठ के बने पात्र काम में लिये जाते हैं।

यद्यपि मृत्तिका पात्र में आसवारिष्ट बनाने की पुरानी प्रथा है, जो सर्वथा उपयुक्त नहीं है ; क्योंकि कभी-कभी दूषित खारी नमकयुक्त मिट्टी के बने पात्र में संधान करने से आसवारिष्ट खट्टे हो कर खराब हो जाते हैं। इसके अलावे जमीन में पात्र को गाड़ने से कभी फूट कर बह जाने का भय तथा जमीन के ऊपर रखने से फूटने तथा सर्दी या गर्मी की अधिकता से संधान ठीक नहीं होने का भय रहता है और बहुत-सा आसवीय अंश का शोषण भी हो जाता है।

सीमेन्ट के बने हौज में भी कुछ दिनों तक तो आसव ठीक बनते हैं, परन्तु पुराने हो जाने पर या सीमेन्ट आदि की खराबी से संधान क्रिया की उष्णता से सीमेन्ट गलकर आसव में घुल जाता है, जिससे आसव-अरिष्ट गाढ़े, घोल जैसे , एवं गन्दे हो जाते हैं तथा स्वाद में खराब एवं साफ भी नहीं होता, कल्कि कभी-कभी तो बोतलों में भरने या पात्र में पड़े रहने पर आसवारिष्ट जम कर थाक हो जाते हैं।

काठ के बने पात्र में उपरोक्त कोई दोष नहीं पाये जाते, इनमें बाहर की सर्दी या गर्मी का असर जल्दी नहीं होता तथा संधान भी ठीक से होता है और चिरकालतक पड़े रहने पर धीरे- धीरे स्वच्छ होते जाते हैं। इसलिये सबसे उत्तम काठ के पात्र ही आसवारिष्ट के लिये उपयोगी है, परन्तु यदि थोड़े परिमाण में बनाने हों और काष्ठ-पात्र की सुविधा न हो और मृत्तिका पात्र लेना जरूरी हो, तो निम्न प्रकार के पात्र लें। नमक आदि से रहित मृत्तिका पात्र बनवा कर उसमें जल १-२ दिन भरा रहने दें, बाद में उस पर सीमेन्ट का मोटा लेप बाहर से कर दें और उसके ऊपर से मोटा चट सिलाई कर दें। अगर चट के अन्दर थोड़ी रुई या बिचाली काट कर भर दी जाय तो और भी उत्तम रहता है। भाण्ड के भीतर राल या चपड़ा को स्प्रीट में गला कर ५-७ बार लेप कर दें, जिससे छिद्र बन्द हो जाये। उसके बाद संधान देने से आसवारिष्ट का संधान ठीक होता है। काठ के

पात्र और सीमेन्ट के हौज बड़ी फार्मेसियों में रहते हैं। उन्हें देख कर तदनुकूल बनवाना चाहिये।

**पात्र रखने के स्थान**—जहाँ अधिक शीतल हवा या गर्मी-लू अथवा प्रखर धूप का प्रवेश न हो तथा कीड़े-मकोड़े-मच्छर, गन्दगी, अम्ल पदार्थ न हो, ऐसे स्वच्छ, शीतल एवं साधारणतः वायु प्रवेश वाले स्थान में पात्र रखना चाहिये। अधिक गर्मी से आसवीय कीटाणुओं के नष्ट हो जाने एवं अधिक शीतलता से खमीर न उठने से आसवारिष्ट ठीक तैयार नहीं होते अतः कड़ी धूप, गर्मी एवं अधिक ठंडक एवं वर्षाती हवा से पात्र को सुरक्षित रखना चाहिये। पात्र रखने वाले स्थान को नित्यप्रति साफ रखना एवं उस स्थान पर धूप आदि देना चाहिये। काठ के पात्रों को जमीन से २-३ फुट ऊँचे स्थान पर रखना चाहिये ताकि सफाई करने में दिक्कत न हो।

**क्वाथ्यद्रव्य**—कठिन काष्ठादिक वनौषधियों को महीन एवं मृदु-वस्तुओं को यवकूट कर लेना चाहिये। बहुत महीन चूर्ण नहीं करना चाहिये अन्यथा आसवारिष्ट घोल जैसा बन जाते हैं, जिससे जल्दी साफ नहीं होते। बहुत-सी वस्तुएँ ऐसी होती हैं जिन्हें केवल साफ करके ही लेना उत्तम है। जैसे—नागकेशर, सौंफ, अजवायन, खस, नीलोफर, तालीसपत्र, गोरखमुण्डी, साहतरा आदि, धाय के फूल सर्वथा साफ करके ही डालना चाहिये।

**जल और उसका परिमाण**—जल लेते समय ध्यान रखना चाहिये कि जल खारी, गन्दा, कीटाणुयुक्त एवं अम्ल पदार्थ मिश्रित न हो, क्योंकि ऐसे जल में आसवारिष्ट न बनकर सिरका बन जाता है। कच्चा जल काम में नहीं लेना चाहिये,क्वाथकर लेने पर जल कास्वतः पाक हो ही जाता है,लेकिन जिनका क्वाथ नहीं बनाते, ऐसे आसवों में भी जल को गरम कर लेना चाहिये, गरम कर लेने से जल के दूषित कीटाणुओं का नाश हो जाताहै और संधानक्रियाअच्छी तरह होती है। शार्ङ्गधर के मतानुसार जो कच्चे जल से आसव बनाने का विधान है, उपयुक्त नहीं है। कारण, कच्चे जल से संधान में विलम्ब होता है यहाँ तक कि जाड़े में कभी-कभी संधानक्रिया उत्पन्न ही नहीं होती

और मीठा या जल अथवा क्वाथ ऐसे ही पड़े रह जाते हैं। अगर उनकी देख-भाल ठीक से न की जाय तो कालान्तर में उसमें उष्णता पैदा होने से पुनः संधान क्रिया पैदा हो जाती है, जिससे अगर बोतलों में भरा रहता है, तो बोतल फूट जाती हैं। पात्र में रहता है, तो उसे भी फूटने या उफान आदि आने का भय रहता है।

प्रायः क्वाथ द्रव्य से चतुर्गुण, अष्टगुण या इससे कम-बेशी भी जल देकर पका कर उचित अवशिष्ट जल रहने पर मीठा आदि मिला कर संधान किया जाता है। यह प्राचीन पद्धति है, परन्तु इस प्रकार के बनाये गये आसव-अरिष्ट पूर्ण गुणकारी नहीं होते ; कारण क्वाथ द्रव्य में बहुत-सी उड़नशील गुणयुक्त औषधियाँ रहती हैं, जिनका पाक करने पर उनका बहुत अंश उड़ जाता है। जैसे— अजवायन, जीरा, लवंग, चन्दन सफेद, खश, देवदारु, सौंफ आदि-आदि, अतः जिनमें ऐसी वस्तुएँ हों, उन्हें तो खासकर तथा जिन में न हो, उन्हें भी निम्न प्रकार से बनाने से विशेषगुण युक्त आसवारिष्ट तैयार होते हैं। मैंने दोनों तरह से बनाया, पर नीचे लिखी विधि ही उपयोगी साबित हुई।

क्वाथ द्रव्य को जिसमें काष्ठादिक शुष्क वस्तुएँ ज्यादा हो, उन्हें चतुर्गुण तथा मृदु एवं सरस औषधियुक्त क्वाथ द्रव्यवाली औषधि से द्विगुण गरम जल देकर किसी कलईदार पात्र में भिगोकर रख लें। २४ घण्टे बाद उसे खूब मसल कर छान लें और बाकी बचे हुए क्वाथ-द्रव्य में त्रिगुण या चतुर्गुण जल देकर मन्दाग्नि पर पाक करें। उचित अवशिष्ट जल रहने के बाद छान लें और पहले का बिना पका हुआ जल भी मिला लें। नीचे की गाद छोड़ देनी चाहिये। बाद में उसमें गुड़,चीनी, मधु आदि मीठा मिलाकर प्रक्षेप देकर संधान करें। इस तरह के बनाए हुए अरिष्ट पूर्ण गुणकारी एवं स्वादयुक्त होते हैं। यह प्रक्रिया अरिष्ट बनाने के लिये है। आसव में तो स्वतः सम्पूर्ण द्रव्य महीनों पड़े रहने से सर्वांश आ ही जाता है।

**मीठा कब, कैसा और किस परिमाण में देना चाहिये**—मधु, गुड़, चीनी ये तीनों चीजें आसवारिष्ट की जान हैं। अगर इनमें

खट्टापन, खारीपन, गन्दापन आदि दोष होंगे तो उनके द्वारा आसवारिष्ट शुक्त होकर खट्टे तैयार होंगे, जिनका सेवन शास्त्र विरुद्ध है ; अतः खूब मधुर स्वच्छ, मीठा ही उपयोग में लाना चाहिये। बाजार में बिकनेवाला मधु प्रायः दोषपूर्ण रहता है ; अतः यदि मधु लेना हो तो अपने सामने खूब विश्वासी आदमी द्वारा निकाला हुआ मधु (शहद) लें, अगर ऐसा सम्भव न होतो मधु की जगह पुराना गुड़ ही लेना उत्तम है।

शास्त्रों में किसी आसव में जल एवं मीठा ठीक तथा किसी-किसी में अधिक तथा किसी में कम लिखा रहता है, तदनुसार बनाने से कोई आसव-अरिष्ट तो ठीक बनते हैं, कोई ज्यादा मीठा, कोई बिल्कुल कम मीठा होता है। कम-ज्यादा मीठा दोनों ही आसवारिष्ट के गुण में बाधक हैं ; अतः अगर जल कम है, तो उसे द्रवद्वैगुण्य परिभाषानुसार बढ़ा देना चाहिए और मीठा, जल का आधा भाग देना चाहिए। उदाहरणार्थ अश्वगन्धारिष्ट, द्राक्षारिष्ट, अरविन्दासव, पत्रांगासव को ही लीजिये। उन में यदि जल और मीठा का परिमाण शास्त्रानुकूल दिया जाय, तो कोई बिल्कुल गाढ़े, कोई मीठे और कोई खट्टे तैयार होते हैं।

क्वाथ बनाने के बाद तत्काल मीठा मिलाना चाहिये और उसे चट या कपड़े से छान कर ही पात्र में डालना चाहिये, क्योंकि गुड़ चीजें आदि में कंकड़, पत्थर, कीड़े-चीटियाँ आदि बहुत-सी दूषित चीजें मिली रहती हैं। छानने से वे सब दूर हो जाते हैं। मीठा एक साथ सब न मिला कर जितना मीठा देना अभीष्ट हो, उसका तीन भाग पहले मिलाकर संधान करें। बाकी एक भाग संधान समाप्ति के बाद या छानने के बाद मिलाना चाहिए। इससे आसवों में मधुरता ठीक बनी रहती है और बिगड़ने का भय भी नहीं रहता। एक साथ मिलाने से गाढ़ा हो कर संधानक्रिया में बाधा पड़ने का डर रहता है।

**प्रक्षेपादि द्रव्य कब मिलाना**—सन्धान समाप्ति (खमीर उठना बन्द) होने के बाद एक प्रकार की मैल आसवारिष्टों के ऊपर जमी

रहती है। उसे हटा कर आसवों को छान कर बाद में प्रक्षेपादि द्रव्य बहुत लोग मिलाते हैं, बहुत लोग मीठा मिलाने के बाद तत्काल प्रक्षेप मिलाते हैं। मैंने दोनों तरह से बनाया और इस निष्कर्ष पर पहुँचा कि मीठामिलाने के बाद ही प्रक्षेप द्रव्य भी डाल देना चाहिये। ऐसा करने से बराबर चलाते रहने से सन्धान समाप्ति तक सब प्रक्षेप द्रव्य धीरे-धीरे नीचे बैठ जाता है, जिससे उसका पूरा अंश आसवों में आ जाता है। सन्धान समाप्ति के बाद प्रक्षेप द्रव्य देने से एक तो प्रक्षेप मिलाने के लिये दूसरा तैयार होने पर दो बार छानने से आसवों के रङ्ग में कालापन आ जाता है। बिना ५-६ दिन खूब चलाये प्रक्षेप द्रव्य जल में अच्छी तरह भीगता भी नहीं। अगर सन्धान समाप्ति के बाद ५-६ दिन प्रक्षेप द्रव्य मिलने के लिये पात्र का मुंह खुला रख कर चलाया जाय, तो मद्यांश बहुत अंशों में उड़ता रहता है और तुरन्त प्रक्षेप मिला कर बन्द करने से प्रेक्षेप सूखा रह जाता है जाने से गुण पूरा नहीं आता। अतः मीठा मिलाने के बाद ही प्रक्षेप मिलाना उत्तम है।

**पात्र का मुंह खुला या बन्द रहना चाहिये?**—संधान के समय आसवारिष्ट के पात्र के पास कान लगाकर सुनने से सूँ-सूँ-जैसी आवाज आती है और सन्धानित पात्र से एक प्रकार की तेज गन्ध-जिसे 'कार्बोलिक एसिड गैस' कहते हैं, वाष्प रूप में बाहर निकलती रहती है। इसके न निकलने से आसवों में विकृति आती है। आगर पात्र का मुंह खुला रहता है तब तो धीरे-धीरे यह विकार निकल जाता है और संधान क्रिया ठीक होती है। यदि पात्र का मुँह तत्काल बन्द कर दिया जाये, तो यह दूषित गैस बाहर न निकल कर वाष्प का द्रवरूप हो कर पात्र के ढक्कन से टकरा कर पुनः संधानित पात्र ही में गिरती है,जिससे पूरा मद्यांश न बनकर उसमें एसीड की मात्रा पैदा हो जाती है और छानने के बाद अम्लत्व गुण विशिष्ट आसव तैयार मिलता है। कभी-कभी तो तत्काल बन्द कर देने से कर्बोलिक एसीड गैस का निस्सरण न होने से साधारण पात्र या मृत्तिका पात्र वगैरह फूट भी जाते हैं। इसलिये संधान के समय पात्र के मुँह को बन्द न करके

उसके मुंह के ऊपर स्वच्छ जालीदार कपड़ा या हल्का चट बाँध देना चाहिये। जिससे छिद्रों द्वारा दूषित विकार भी निकल जाता है और पात्र में किसी जानवर आदि के गिरने का भय भी नहीं रहता। संधान समाप्ति के बाद तत्काल पात्र का मुँह कपड़मिट्टी कर बन्द कर देना चाहिये। संधान समाप्त हुआ या नहीं, यह तो नित्य-प्रति चलाने-देखने से भी मालूम हो जाता है। लेकिन कभी-कभी अधिक ठण्डक आदि के कारण धीरे-धीरे खमीर उठता है, जिससे सूँ-सूँ की आवाज से साफ-साफ पता नहीं चलता। उस समय सलाई या तेल की बत्ती आदि जलाकर पात्र के भीतर ले जाएँ। अगर खमीर उठना बन्द न हुआ होगा तो सलाई आदि बुझ जायगी, किन्तु संधान-क्रिया समाप्त हो जाने पर नहीं बुझेगी। उस समय पात्र को खुला न रक्खें अन्यथा अल्कोहल (मद्यांश) उड़ने का भय रहता है। उसी समय पात्र को कपड़मिट्टी कर बन्द कर देना चाहिये।

**पात्र पूरा भरा होना या खाली रहना चाहिये ?**—जिसमें आसव संधान किया जाय या छानकर रक्खा जाय वह पात्र लबालब भरा हुआ न होना चाहिये। पात्र का तीन भाग दवा से पूर्ण एवं एक भाग खाली रखना चाहिये। खास कर संधानवाले पात्र को तो अवश्य खाली रखना चाहिये ; क्योंकि प्रक्षेपादि द्रव्य के फूलने से पात्र के खाली न रहने पर फूटने या उफान आकर बहने का भय रहता है। छने हुए आसवों के रखनेवाले पात्र भी अगर कुछ खाली न रखा जाय, तो मद्यांश के उड़ने का भय रहता है। संधान समाप्ति के बाद तथा छानने के बाद पात्र के मुँह को खूब मजबूत कर मिट्टी से बन्द कर देना चाहिये, ताकि आसवीय अंश उड़ने का भय न रहे।

**आसवों को छानना**—सन्धान समाप्ति के १५-२० दिन या एक महीने बाद आसवों को छान कर प्रक्षेपादि (कूड़ा) द्रव्य बाहर फेंक देना चाहिये। छानने के समय पात्र के अधोभाग में स्थित गाढ़ा घोल जैसा गन्दा भाग हटा देना चाहिये, कारण उसे मिलाने से समूचा आसव गन्दा हो जाता है और उसमें आसवीय मद्यांश भाग

भी बहुत सूक्ष्म रहता है। आसवों को बन्द पात्र में छानना चाहिये। खुले पात्र में छानने से वायु के लगने से कालापन दोष आ जाता है। जितनी जल्दी हो सके छान कर पात्र को बन्द कर देना चाहिये, अन्यथा कभी-कभी उसमें वायु के प्रवेश से सन्धान-क्रिया उत्पन्न हो जाती है। बिना छाने हुए पात्र से भी आसवारिष्ट काम में लिये जा सकते हैं, लेकिन यह प्रक्रिया ठीक नहीं होती। क्योंकि कभी-कभी सन्धान के समय कुछ असावधानी होने से मीठा भाग पात्र के तलस्थ भाग में जमा रह जाते हैं और ऊपर का भाग कम मीठा रह जाता है। उसमें से खर्च करने से कुछ भाग मीठा चला जाता है। कुछ कम मीठा होने पर उसमें अम्लता आदि उत्पन्न होने का भय हो या छानने के बाद मीठा मिलाना हो, तो बिना छाने कैसे हो सकता है ; अतः छान कर ही उपयोग में लाना हर हालत में ठीक है। छानने से सब एक-सा हो जाता है।

**लोह मिश्रण**—जिनमें लोहचूरा मिलाया जाता है, उनमें साबित लोहचूरा देने से लोह का सर्वांश नहीं घुलता, अतः लोहचूरा को घृतकुमारी रस से भावित कर पुट देकर भस्म बना लें। पश्चात् उस भस्म को बड़ी हरीतकीक्वाथ या त्रिफलाक्वाथ में डाल कर धूप में ५-७ दिन रख कर चलाते रहें, बाद में लोह विलीन हो जाने पर आसवों में डालें, इस प्रकार से डाला हुआ लोह का पूरा अंश आसव में आ जाता है।

**आसवों में किण्व डालना**—जिस तरह दूध से दही बनाने के लिये दूध को औंट कर उसमें दही, निम्बू-खटाई आदि अम्ल पदार्थ देकर जमाते हैं, उसी तरह आसवारिष्ट में खमीर उठने के लिये धातकीपुष्प, बबूलछाल, बेरछाल, महुएका फल आदि डालते हैं। इनसे भी खमीर उठता है, लेकिन अगर उसमें थोड़ा-सा (सुराबीज) एक मन में १। सेर के परिमाण में डाल दें,तो सोने में सुगन्ध हो जाय। किण्व के लिये जो आसव बनाने हों, उसी के तलस्थ भाग को सुखा कर रख लें। अगर प्रत्येक आसवों की अलग-अलग गाद सुखानी सम्भव न हो, तो द्राक्षासव के नीचे भाग को सुखा कर रख लें और

उसी को प्रत्येक आसवों में डालें। किण्व डालने से आसवों में आसवीय अंश पैदा करने वाले कीटाणुओं की संख्या अधिक बलवान हो जाने से अन्य एसीड आदि पैदा करने वाले कीटाणु कमजोर हो जाते हैं, जिससे शुद्ध आसव तैयार होते हैं। जो चिरकाल तक पड़े रहने से विशेष गुणकारी बनते जाते हैं और बिगड़ने का भय भी नहीं रहता है।

**सुगन्धित द्रव्य मिलाना**—कस्तूरी, केसर, कपूर आदि को आसवों के छानने के बाद जिसमें मिलाना हो, उसी आसव में अथवा अल्कोहल में घोट कर डालें। संधान के समय डालने से इनका कुछ अंश प्रक्षेप आदि में तथा कुछ गन्ध खमीर उठने के समय उत्ताप से नष्ट हो जाता है; इसलिये छानने के बाद उपरोक्त विधि से बनाकर रक्खे हुये आसव पात्र में अलग या बोतलों में भरते समय मात्रानुसार डालें।

**कुछ प्रमुख बातें**—मुनक्का, घृतकुमारी आदि किस रूप में कैसा लेना चाहिये—मुनक्का काला, आवजूस, किशमिश तथा अन्य कई तरह के आते हैं। काला मुनक्का अन्य ओषधियों के लिये तो श्रेष्ठ होता है, परन्तु उसमें अम्लता रहने से आसवों के काम लायक नहीं होता। किशमिश अगर मधुर हो, तो काम में ली जा सकती है। परन्तु आसवों के लिये आबजूस (बड़े दाने का मुनक्का) ही सर्वथा उपयुक्त होता है। बाजार में सड़े-गले रसरहित तरह-तरह के मुनक्के पाये जाते हैं। उन्हें कभी भी न लेना चाहिये।

कुछ दिन पूर्व अमेरिकन मुनक्का के नाम से किशमिश की तरह, परन्तु बिल्कुल काले रङ्ग का मुनक्का बहुत तादाद में आया था। उन दिनों आबजूस पाकिस्तान आदि के रास्ते से आने के कारण बाजार में बहुत कम मिलता था। अभाव में उसे कुछ लोगों ने काम में लेने का विचार किया। हमने भी उसे मंगाया और बना कर देखा। परन्तु वह किसी काम का नहीं निकला। रङ्ग तो खराब था ही, साथ में स्वाद में अम्लता प्रधान गुणयुक्त था। अभी

भी बाजार में ऐसे मुनक्के मिलते हैं। वैद्यों को उन्हें कभी भी व्यवहार में न लेना चाहिये।

मुनक्के का क्वाथ कर प्रायः द्राक्षासव, द्राक्षारिष्ट आदि बनाये जाते हैं। बहुत से आसवों में साबुत ही बिना क्वाथ कर डालने का निर्देश पाया जाता है। हमने एक बार बिना क्वाथ किये थोड़ा-सा द्राक्षासव बनाया, जो रङ्ग रूप में सुन्दर एवं बिल्कुल साफ पारदर्शक जैसा मालूम होता था। जिसके सामने क्वाथ कर बनाया द्राक्षासव कभी भी पसन्द नहीं आ सकता, स्वाद में भी ठीक था, परन्तु धीरे-धीरे उसमें अम्लता आती गई और अन्त में बिल्कुल शुक्त रूप में परिणत हो गया। उसके बाद में हम अन्य आसवों में भी जिनमें साबुत मुनक्का ही डालते थे; उनमें भी पका कर ही डालना शुरू किया। फलस्वरूप हमें उसका बहुत अच्छा असर मालूम पड़ा और जो आसव खट्टे हो जाते थे, उनमें वह दोष फिर न हुआ। अतः मुनक्के को पका कर डालना ही उत्तम है। कच्चा रस प्रधान द्रव्य एवं कच्चे स्वरस आदि से आसवारिष्ट ठीक नहीं बनते। गिलोय, पुनर्नवा, धतूरपंचांग, बासक पत्ता, ब्राह्मी, शतावर आदि के स्वरस या इन्हें कच्चा डाल कर बनाने से आसवारिष्ट खट्टे तैयार होते हैं तथा कभी उनमें सफेद कीड़े भी पड़ते नजर आते हैं। अतः इनको सुखा कर ही काम में लेना उपयुक्त है। घृत कुमारी रस को भी पका कर ही काम में लेना चाहिये। पत्ते को छील कर गूदा निकालने में थोड़े परिमाण में तो किसी तरह बना सकते हैं, फिर भी बड़ी दिक्कत होती है। और गूदा सहित संधान के लिये डाल दिया जाय तो छानने के बाद गूदा रूप में ही बहुत अंश निकल जाता है, अतः घृत कुमारी को धोकर लोहे की कड़ाही में डाल कर खूब पकावें। बाद में उतार कर हाथों से मसल कर रस निकाल लें।

इस तरह रस का पाक भी हो जाता है और रस भी ठीक निकल आता है। कुमारी-आसव में लोहे का मिश्रण किया जाता है, अतः लोह पात्र में उबालने में कोई हर्ज नहीं है। ऊपर तो मुनक्का एवं

कच्चे रस वाली औषधियों के विषय में लिखा, परन्तु अन्य और भी कोई अम्ल गुण विशिष्ट वस्तु अगर आसवारिष्टों के क्वाथ द्रव्य में हों, तो उन्हें भी निकाल देना चाहिये। जैसे—आँवला, कपित्थ आदि।

**आसवों का पारदर्शक होना**—गुण-धर्म के अलावे आसवों का पारदर्शक होना भी बहुत महत्त्व रखता है। पारदर्शक के लिये आसवों को साफ एवं पुराना होना जरूरी है। नये आसवों को फिल्टर वेग, रिफाइन करने की मशीन आदि से छानने के बाद भी कुछ दिन बाद बोतलों के तलस्थ भाग में गाद बैठ जाती है और ऊपर स्वच्छ आसव दिखाई पड़ता है। आसवों को पुराना होना ही पारदर्शक के लिये जरूरी है। पुरामे होने पर स्वतः धीरे-धीरे गाद नीचे टंकियों में बैठ जाती है और स्वच्छ मद्यांश युक्त भाग ऊपर रह जाता है, फिर उसे साधारण कपड़े से भी छान लें तो आसव स्वच्छ-गाद रहित पारदर्शक रहेगा।

**आसवों की परीक्षा**—आसवों को छानने के बाद बोतल में भर-कर कार्क लगा कर खूब हिलावें और कान के पास बोतल का मुँह लगाकर कार्क खोलें। अगर आसव कच्चा होगा या उसमें एसीड पैदा हो रही होगी, तो बोतल के मुंह से जोर की आवाज निकलेगी और बोतल फेन से भर जायगी। कभी-कभी तो बोतल से बाहर आसव बहने लगता है। अगर ज्यादा दोष होगा, तो बोतल हिलाने के बाद अपने आप कार्क उड़ जायगा या बोतल कमजोर रही तो फूट जायगी। शुद्ध आसवों में उपरोक्त बातें नहीं पायी जाती। उनको बोतल में भर कर हिलाने के बाद कार्क खोलने से आवाज नहीं आती तथा फेन जल्द बैठ जाता है।

कभी-कभी सूक्ष्म दोष रहने पर इस तरह साफ नहीं मालूम होता। अतः बोतल में आसव भर कर कार्क लगाकर धूप में रख दें। कुछ देर बाद उसमें उष्णता आने से अपने आप कार्क फेंक देगा और आसव बोतल से बाहर निकलना शुरू हो जायगा। इस तरह के आसवों को काम में नहीं लेना चाहिये और जिस पात्र में

आसव हो उसका मुख खोल कर सलाई जला कर देखें अगर सलाई बुझ जाय, तो उसे २-४ दिन मुख पर पतला कपड़ा बांध कर खुला रहने दें और रोज देखते रहें। जब सलाई न बुझे, तब उसे बन्द कर दें और २-३ महीना पड़ा रहने के बाद काम में लें। अगर उसमें मधुरता कम हो, तो ऊपर से उचित मीठा और मिला दें। शुद्ध आसव मधुर गुण युक्त होते हैं और उसके पीने से बदन में स्फूर्ति एवं चित्त प्रसन्न रहता है। इसके विपरीत कच्चे एवं अम्ल युक्त आसव पीने से चित्त में उद्विग्नता और बदन में लहर पैदा होती है। ऐसे आसवों को व्यवहार में नहीं लेना चाहिये।

**बोतलों में भरना**—आसवों को बोतलों में भरते समय बड़ी सावधानी रखनी चाहिये। प्राय: आसवों को, पात्र के लगे हुये नल से सीधे बोतलों में भरना चाहिये। भरते समय बोतलों के मुँह पर महीन जाली या मोटा कपड़ा लगी हुई कूपी रख लेनी चाहिये, ताकि कोई दूषित वस्तु बोतल के भीतर न जा सके। पात्र के नल में फिल्टर बेग लटका देना चाहिये। अगर सीधे नल से भरने में सुविधा न हो या दूसरे स्थान पर ले जाकर भरना हो तो छोटे-छोटे पीतल या ताम्बे के कलईदार बर्तन जिसके मुँह पर चूड़ीदार ढक्कन लगा हो, उसमें नल लगवा लें। और भरे हुये आसव के पात्र में फिल्टर वेग लगाकर इस कलईदार बर्तन में भर लें और भरने के बाद पात्र को बन्द कर किसी ऊँचे स्थान पर रख कर उसमें लगे नल के द्वारा बोतलों में भरें। ऐसा करने से आसवों में वायु के लगने से होनेवाला कालापन दोष नहीं होता। बोतलों को खूब धोकर सुखा कर ही उसमें आसव भरें, अगर बोतलों में कुछ पानी की बूदें रहेंगी, तो कुछ दिन बाद उसमें का आसव विकृत हो, बोतल फूटने का भय भी रहेगा। बोतलों को खूब लबालब नहीं भरना चाहिये। कुछ भाग खाली रखना चाहिए, अन्यथा आसवों में जोश आने से बोतलों के फूटने या कार्क खुलने का भय रहता है।

**गुण-दोष**—बहुत से आसवों में पेट की वादी दूर करने और भूख बढ़ाने का गुण होता ह। परन्तु ऐसे आसवों में दस्त साफ लाने का गुण उसमें नहीं रहता है।

**आसवों के साधारण गुण**—ये हैं कि पाचनशक्ति को बढ़ा कर मल गाढ़ा करना, पेट में रुकी हुई हवा दूर कर दस्त साफ लाना, शरीर में स्फूर्ति पैदा करना, पेशाब उचित मात्रा में और खुल कर होना, मूत्र की विकृति दूर करना इत्यादि।

**नये और पुराने आसवारिष्ट**—आसवारिष्ट यदि ठीक विधान से बनाये गये हों, तो वे कभी भी बिगड़ नहीं सकते हैं, बल्कि और भी गुणवृद्धि ही होती है। ऐसा अनुभव और शास्त्र सिद्ध बात है। आसवारिष्ट जितने पुराने होते हैं, उतने ही रुचिकर, जायकेदार, शीघ्र गुणकारी और तेज होते हैं। कारण नये आसवों में दवाओं की मिलावट से उत्पन्न होनेवाले गुण अच्छी तरह प्रकट नहीं हो पाते। अतः लाभ कम होता है। पुराने आसवों में उपरोक्त गुण की बराबर वृद्धि होती जाती है।

**आसवारिष्ट लेने की मात्रा और अनुपान**—अधिकतर पुराना आसवारिष्ट में तीक्ष्णता उत्पन्न हो जाती है। अतः आसवारिष्ट अकेला न लेकर बड़े या बच्चों को भी पानी मिला कर ही सेवन कराना चाहिये। आसव में यदि दूध मिलाना हो, तो पहले पानी मिला कर फिर दूध मिलावें। ऐसा करने से दूध नहीं बिगड़ेगा। बड़े और बलवान मनुष्यों को १ से १॥ तोला तक, कमजोर को ६ माशे तक, बच्चे को ३ से ६ माशे तक और दूध पीनेवाले बच्चे को २ से १० बून्द तक आसवारिष्ट देना चाहिये।

**आसव सेवन के विधान**—आसवारिष्ट से पानी चौगुने या अठगुने मात्रा में (गर्म या ठण्डा) मिलाना चाहिये। आसवारिष्ट इस तरह से पीवें कि मसूड़े में न लगने पावें।

**पथ्यापथ्य**—जिस रोग-विनाश के लिये आसवारिष्ट का सेवन किया जाय, उस रोग में बताये हुए पथ्यापथ्य का ही सेवन करना अच्छा है। यदि स्वस्थावस्था में अपने स्वास्थ्य की रक्षा के लिये आसवारिष्ट का सेवन किया जाय, तो स्निग्ध (घी, दूध आदि) और पौष्टिक पदार्थों का सेवन करें। क्योंकि आसवारिष्ट के प्रभाव से अन्नादि शीघ्र ही पच जाते हैं। अतएव स्वास्थ्य-रक्षा के लिए

आसवारिष्ट का सेवन करते समय चिकना और देर से हजम होनेवाली चीजों का सेवन अवश्य करें।

## अभयारिष्ट

**काढ़ा बनाने की औषधियाँ**—बड़ी हर्रे का छिलका ५ सेर, मुनक्का २।। सेर, बायबिडंग ४० तोला, महुये का फूल (इसको काढ़े के प्रारम्भ में न डाल कर जब आधा काढ़ा हो जाय तब डालें) ४० तोला का जौकूट चूर्ण करें।

**क्वाथ के लिये जल**—उपरोक्त दवा को १ मन ११ सेर १६ तोला पानी में डाल कर पकावें। चौथाई जल शेष रहने पर शीतल कर छान लें।

**प्रक्षेप**—इसमें ५ सेर गुड़ घोल दें। बाद में छोटा गोखुरू, निशोथ, धनियाँ, धाय के फूल, इन्द्रायण की जड़, चब्य, सौंफ, सोंठ, दन्तीमूल और मोचरस प्रत्येक ८-८ तोला लेकर मोटा चूर्ण करें और डाल दें।

**सन्धान**—किसी चिकने और बड़े बर्तन में डाल कर बन्द कर दें। एक मास बाद निकाल कर छान लें। —भै० र०

**मात्रा और अनुपान**—१ से २ तोला, प्रातः और सायं भोजन के बाद जल मिला कर दें।

**गुण और उपयोग**—रोग और रोगी का बल, रोगी की अग्नि (पाचन-शक्ति) और कोष्ठ का विचार कर उचित मात्रा में इसका सेवन करने से बवासीर और आठ प्रकार के उदर रोग नष्ट होते हैं। यह मल-मूत्र की रुकावट को दूर करता है और अग्नि को भी बढ़ाता है।

अभयारिष्ट—साधारण रेचक और पाचक तथा बद्धकोष्ठ (कब्जियत) को दूर करनेवाला है। इसके अतिरिक्त—सब प्रकार के अर्श (बवासीर), उदर रोग, मन्दाग्नि, मूत्राघात, यकृत्, गुल्म और हृद्रोग को नाश करता है।

यह जमाल गोटे की तरह रेचक (दस्तावर) नहीं है। जमाल गोटा से जो दस्त (रेचन) होते हैं, उसमें आँतों की क्रिया शिथिल (निर्बल) हो जाती है, जिससे विरेचन के बाद आँतों में पुनः मल संचय होने लगता और उससे दूषित गैस उत्पन्न हो अनेक प्रकार के रोग उत्पन्न हो जाते हैं। अभयारिष्ट द्वारा जो दस्त होते हैं, उसमें आँतें कमजोर न होकर सबल बनी रहती हैं, जिससे दूषित मल-संचय नहीं होता है।

इसका उपयोग विशेष कर अर्श (बवासीर) के रोग में किया जाता है। बवासीर बहुत ही परेशान करनेवाली बीमारी है। इसके मस्सों में दर्द बहुत जोर का होता है। इस दर्द को शान्त करने के लिये—अर्शकुठार, बोलबद्ध रस, कामदुघा रस, सूरण बटक आदि में से किसी एक दवा का सेवन करने के उपरान्त जब दर्द का जोर कम हो, तब अभयारिष्ट के सेवन से बहुत फायदा होता है। क्योंकि बवासीर में दस्त कब्ज हो जाना प्रधान लक्षण है। दस्त कब्ज होने के कारण जोर लगाने (कींछने) से और भी दर्द होता है। उस कब्जियत को यह बहुत शीघ्र दूर कर देता है। साथ ही सूजन को भी दूर करता है। बवासीर का सन्देह होते ही अथवा प्रारम्भिक अवस्था में (दर्द होने से पहले) ही यदि अभयारिष्ट का सेवन करा दिया जाय तो यह रोग आगे न बढ़ कर वहीं रुक जाता है।

उदर रोगों में मन्दाग्नि बहुत भयंकर और दुखदायी रोग है। यदि मन्दाग्नि के कारण मल संचय हो दस्त कब्ज (बद्धकोष्ठ) हो गया हो तो इच्छाभेदी, अश्वकंचुकी आदि दवा का उपयोग करना चाहिये, परन्तु इनमें जमालगोटे का मिश्रण होने से कुछ हानि होने का डर रहता है। अतएव अभयारिष्ट में बराबर कुमार्यासव मिला कर लेने से बहुत शीघ्र लाभ होता है। यह मल और मूत्र को साफ करके अग्नि (जठराग्नि) को बढ़ाता, उदर के रोगों को नष्ट करता और पाचक रस की उत्पत्ति कर अन्न को पचाने की शक्ति पैदा करता है।

# अमृतारिष्ट

**क्वाथ द्रव्य**—ताजी गिलोय ५ सेर के छोटे-छोटे टुकड़े कर लें, और दशमूल (बेल की छाल, अरणी, अरलू की छाल, गम्भारी की छाल, पाढ़ल की छाल, शालिपर्णी, पृश्निपर्णी, छोटी कटेली, बड़ी कटेली; गोखरू) ५ सेर लेकर यवकूट चूर्ण कर लें।

**क्वाथ**—इन्हें १ मन ११ सेर १६ तोला पानी में डालकर पकावें, १२॥ सेर ४ तोला पानी शेष रहने पर उतार कर छान लें।

**प्रक्षेप**—इस क्वाथ में १५ सेर गुड़ घोल दें, बाद में काला जीरा ६४ तोला, पित्तपापड़ा ८ तोला, सतौना की छाल, सोंठ, मिर्च, पीपल, नागरमोथा, नागकेशर, कुटकी, अतीस, इन्द्रजौ प्रत्येक ४-४ तोला लेकर चूर्ण बना क्वाथ में डाल दें।

**सन्धान**—इसे चिकने पात्र में डालकर मुंह बन्द कर दें, १ मास बादछान कर काम में लावें। —भै० र०

**मात्रा और अनुपान**—१। तोला से २॥ तोला, बराबर जल मिला भोजन के बाद दोनों शाम दें।

**गुण और उपयोग**—अमृतारिष्ट के सेवन करने से पुराना ज्वर, ज्वर के आने से हुई निर्बलता, विषमज्वर (सतत, सन्तत, एक दिन, दो दिन, तीन दिन के बाद में आनेवाला ज्वर), रस-रक्तादि धातुगतज्वर, प्लीहा और यकृत्जन्य ज्वर, पाण्डु, कामला तथा बार-बार छूट कर होने वाले ज्वर दूर होते हैं।

अधिक दिन तक जाड़ा देकर आनेवाले ज्वरों में प्लीहा और यकृत की वृद्धि हो जाने से ज्वर का प्रकोप विशेष हो जाता है और मन्दाग्नि भूख न लगना, शरीर में रक्त की कमी, दुर्बलता आदि लक्षण उत्पन्न हो जाते हैं, ऐसी अवस्था में अमृतारिष्ट अमृत के समान गुण करता है। इसके साथ में सुदर्शन चूर्ण का भी उपयोग करना चाहिये, इससे रोगी बहुत शीघ्र निरोग हो जाता है।

अमृतारिष्ट में गुर्च की प्रधानता है। अतः इसके गुण भी इसमें अधिक पाये जाते हैं, इसलिये मूत्राशय की कमजोरी के कारण

यदि बार-बार पेशाब करने की शिकायत हो गयी हो, तो यह उसे भी दूर करता है। सूजाक और उपदंश रोग में भी यह सौम्य तथा रक्त-शोधक गुण-युक्त होने के कारण दिया जाता है।

जीर्णज्वर (पुराना ज्वर) के कारण मन्दाग्नि हो जाती, जिससे रस-रक्तादि धातुएँ ठीक और उचित परिमाण (मात्रा) में नहीं बनती हैं। अतएव शरीर में रक्त की कमी हो जाने के कारण देह पीली (पाण्डु रंग की) हो जाती है। यकृत-प्लीहा की वृद्धि हो जाने से पित्त का स्राव अच्छी तरह नहीं होता। अतएव पेट में दर्द, अन्न नहीं पचना, पेट में आवाज होना, वायु नहीं घूमना आदि उपद्रव हो जाते हैं, पतले दस्त भी आने लग जाते हैं। ऐसी हालत में अमृतारिष्ट के सेवन से शीघ्र लाभ होते देखा गया है, क्योंकि इसका प्रभाव प्रथम आमाशय पर होता है। यह पाचक पित्त को उत्तेजित कर पाचन क्रिया को ठीक करता तथा भूख की वृद्धि करता है। साथ ही रंजक पित्त को भी जागृत कर रक्त-कणों की वृद्धि करते हुए शरीर की कान्ति अच्छी बना देता है और यकृत, प्लीहा की वृद्धि को रोक कर उसे नीरोग बना देता है।

प्रसूत ज्वर में भी इसका उपयोग किया जाता है। यद्यपि प्रसूत ज्वर में दशमूलारिष्ट का उपयोग करने से अच्छा लाभ होता है। परन्तु पित्तप्रधान प्रसूत ज्वर में—जिसमें हाथ-पाँव में जलन हो, पेट से दाह, प्यास ज्यादा लगे, कभी-कभी चक्कर आने लगे, ज्वर की गर्मी बढ़ी हुई रहती हो, शीतल पदार्थ से विशेष प्रेम हो, ऐसी दशा में इसके उपयोग से अच्छा लाभ होता है। क्योंकि यह पित्तशामक और पौष्टिक भी है। ज्वरघ्नता तो इसका प्रधान ही गुण है। इसके साथ में सूतिका, विनोद या प्रतापलंकेश्वर रस आदि का भी यदि उपयोग किया जाय, तो यह विशेष गुणदायक हो जाता है।

## अरविन्दासव

लाल कमल के फूल, खस, गम्भारि फल, नील कमल, मजीठ, छोटी इलायची, खरेंटी, जटामांसी, मोथा, अनन्तमूल, हर्रे, बहेड़ा,

वच, आँवला, कचूर, कालीनिशोथ, नीलीमूल, परबल के पत्ते, पित्त-पापड़ा, अर्जुन की छाल, मुलेठी, महुए के फूल, मुरामांसी प्रत्येक का चूर्ण ४-४ तोला और मुनक्का १ सेर तथा धाय के फूल ६४ तोला का भी चूर्ण बना लें।

**सन्धान**—चिकने मिट्टी के पात्र में २५।। सेर ८ तोला जल डाल कर उसमें ५ सेर उत्तम चीनी और शहद २।। सेर डाल कर घोल दें। फिर पात्र का मुख बन्द कर १ मास तक रखा रहने दें। —भै० र०

**मात्रा और अनुपान**—बच्चों को २ से ४ माशे तक और बड़ों को १ से १।। तोला तक बराबर जल के साथ देना।

**गुण और उपयोग**—अरविन्दासव बच्चों के सब रोगों को दूर करता, बल और अग्नि को बढ़ाता एवं शरीर को पुष्ट करता है। यह आयु बढ़ाने वाला तथा बालग्रहों को दूर करने वाला है।

अरविन्दासव बच्चों को कमल की तरह स्वच्छ, कान्तिमान और प्रसन्न बना देता है। बच्चों के सब रोगों में इसका उपयोग किया जाता है, विशेष कर यह सूखा रोग (बालशोष) में बहुत फायदा करता है। यह रोग माता के दूध की खराबी के कारण होता है। इसमें पहले कफ की वृद्धि ,ज्वर, खाँसी, पतले दस्त होना आदि उपद्रव होने के बाद बच्चा धीरे-धीरे सूखने लगता है। इसके चूतड़ की खाल लटक जाती है, शरीर की हड्डी उभर आती है और कान्ति नष्ट हो जाती है। हड्डियाँ इतनी कमजोर हो जातीं हैं, कि बच्चा खड़ा नहीं हो सकता, चल-फिर भी नहीं सकता, बार-बार रोता ही रहता है तथा स्वभाव चिड़चिड़ा हो जाता है। यह अवस्था नाजुक बच्चों के लिये बहुत कष्टकर होता है। ऐसी हालत में अरविन्दासव के उपयोग से अच्छा लाभ होता है, किन्तु इसके साथ-साथ प्रवाल (चन्द्रपुटी) भस्म और मालती बसन्त का मिश्रण देते रहना उत्तम है, क्योंकि यह हड्डी को कड़ा कर देता है और हृदय में ताकत पहुँचाता है। इससे रक्त की वृद्धि जल्दी हो जाती है, जिससे शरीर कान्ति-मान हो जाता है। साथ ही उपरोक्त उपद्रव भी क्रमशः शान्त हो जाते हैं।

पित्त की विकृति और मूत्र में जलन, बूंद-बूंद पेशाब होना, पेशाब करते समय दर्द-जलन आदि उपद्रव होना, स्त्रियों के प्रदर रोग, श्वेत प्रदर आदि रोगों में भी इसका उपयोग किया जाता है।

## अशोकारिष्ट

अशोक की छाल ५ सेर को यवकुट कर अच्छे ताम्बे या पीतल के कलईदार बरतन में १ मन ११ सेर १६ तोला जल में डाल कर मन्दाग्नि से क्वाथ बनावें। जब चतुर्थांश जल १२॥ सेर ४ तोला बाकी रहे तब उतार कर कपड़े से छान लें। ठण्डा हो जाने पर उसमें १० सेर गुड़ मिलावें। पश्चात् भाँड या उत्तम काठ की टंकी में डाल कर उसमें धाय के फूल ६४ तोला, स्याहजीरा, नागरमोथा, सोंठ, दारुहल्दी, नीलोफर, त्रिफला, आम की गुठली, सफेद जीरा, वासक छाल, और सफेद चन्दन प्रत्येक का चूर्ण ४-४ तोला मिला कर यथाविधि सन्धान करके १ माह बाद छान कर रख लें। —भै० र०

**मात्रा और अनुपान**—१। तोला से २॥ तोला तक समभाग जल मिला कर भोजन के बाद दें।

**गुण और उपयोग**—स्त्रियों के होने वाले प्रमुख रोग यथा—रक्त-श्वेत प्रदर, पीडितार्तव, पाण्डु, गर्भाशय व योनि भ्रंश, डिम्ब-कोष प्रदाह, हिस्टीरिया, बन्ध्यापन आदि तथा ज्वर प्रमेह, अर्श, मन्दाग्नि, सूजन, अरुचि इत्यादि रोगों को नष्ट करता है।

अशोकारिष्ट में अशोक की छाल की ही प्रधानता है। अशोक की कई जातियाँ होती हैं, इनमें एक जाति के पत्ते रामफल के समान, फूल नारंगी के रंग के होते हैं, जो वसन्त ऋतु में खिलते हैं, इसको लैटिन में "जौनेसियाअशोक" कहते हैं, और यही असली अशोक है। अशोकारिष्ट के लिये इसी अशोक की छाल लेनी चाहिए। यद्यपि शास्त्र में "अशोकस्य तुलामेकां चतुर्द्रोणे जले पचेत्" इतना हीं लिखा है, वहाँ स्पष्ट उल्लेख नहीं है, कि किस जाति के अशोक की छाल लें। परन्तु अनुभव से ज्ञात हुआ है, कि उपरोक्त अशोक-छाल द्वारा निर्मित अशोकारिष्ट जितना गुणद होता है, उतना अन्य

जाति के अशोक की छाल द्वारा निर्मित अशोकारिष्ट गुणद नहीं होता है। उपरोक्त अशोक बंगाल में बहुत परिमाण में मिलता है। अस्तु।

अशोक मधुर, शीतल, अस्थि को जोड़ने वाला, प्रियसुगंधित, कृमि-नाशक, कसैला, देह की कान्ति बढ़ाने वाला, स्त्रियों के रोग दूर करने वाला, मलशोधक, पित्त, दाह, श्रम, उदररोग, शूल, विष, बवासीर, अपच और रक्त रोग नाशक है।

डाक्टरों ने भी अशोक का रासायनिक विश्लेषण करके देखा है। इसके अन्दर के आलकोहलिक एक्सट्रैक्ट गरम पानी के अन्दर घुलने वाला है। इसमें टेनिन की मात्रा काफी पाई गई है। और एक इस प्रकार का प्राणिवर्ग से सम्बन्ध रखने वाला पदार्थ पाया गया, जिसमें लोहे की मात्रा काफी थी, इसमें—अलकेलाइड और एसेन-शियल आइल की मात्रा बिल्कुल नहीं पाई गयी। अशोक के विषय में प्राय: प्रसिद्ध-प्रसिद्ध डाक्टरों का मत है, कि अशोक की छाल बहुत सख्त ग्राही है, क्योंकि उसमें टेनिन एसिड रहता है।

वास्तव में अशोकारिष्ट स्त्रियों का परम मित्र है, इसका कार्य गर्भाशय को बलवान बनाना होता है। गर्भाशय की शिथिलता से उत्पन्न होने वाले अत्यार्तव विकार में इसका उत्तम उपयोग होता है, गर्भाशय के भीतर के आवरण में विकृति, बीज वाहिनियों की विकृति, गर्भाशय के मुख पर योनि मार्ग में या गर्भाशय के भीतर या बाहर व्रण हो जाना आदि कारणों से अत्यार्तव रोग उत्पन्न होता है। इसमें अशोकारिष्ट के उपयोग से अच्छा लाभ होता है।

कितने स्त्रियों को मासिक धर्म आने पर उदर पीड़ा होने की आदत पड़ जाती है, जिसे पीड़ितार्तव या कष्टार्तव कहते हैं—इस रोग में मुख्यत: बीजवाहिनी और बीजाशय की विकृति कारण होता है। कितनी रुग्णाओं को पीड़ा अत्यधिक तीव्र रूप में होती है, कमर में भयंकर दर्द, सिर दर्द, वमन आदि लक्षण होते हैं। इस विकार में अशोकारिष्ट उत्तम कार्य करता है।

प्रदररोग—मद्यपान, अजीर्ण, गर्भस्राव, गर्भपात, अति मैथुन, कमजोरी में परिश्रम, चिन्ता, अधिक उपवास, गुप्तांगों का आघात,

दिवाशयन आदि से स्त्रियों का पित्त दूषित होकर पतला और अम्लरस प्रधान हो जाता है, यह खून को भी वैसा ही बना डालता है, फलतः शरीर में दर्द, कटिशूल, शिर दर्द, कब्ज तथा बेचैनी आरम्भ हो जाती है। साथ ही योनि द्वार से चिकना, लस्सेदार, सफेदी लिए, चावल के धोवन के समान, पीला-नीला, काला, रूक्ष, लाल, झागदार मांस के धोवन के समान रक्त गिरने लगता है। रोग पुराना हो जाने पर उससे दुर्गंध निकलने लगती है और रक्तस्राव मज्जामिश्रित भी हो जाता है। ऐसा हो जाता है, कि चलते-फिरते उठते-बैठते हरदम खून जारी रहता है, कोई अच्छा कपड़ा पहनना मुश्किल हो जाती है। कभी-कभी खून के बड़े-बड़े जमे हुए कलेजे के समान टुकड़े गिरने लगते हैं। इस अवस्था में खाना-पीना, उठना-बैठना, सोना सब मुश्किल हो जाती है। यह हालत लगातार महीनों तक चलती है। कभी-कभी किसी उपचार से या अधिक रक्ताभाव से कुछ दिन के लिए खून का वेग बन्द भी हो जाता है। परन्तु फिर वही हालत हो जाती है। इस प्रकार तमाम शरीर का रक्त गिर जाता और शरीर बिल्कुल रक्तहीन हो जाता है, पाचन-शक्ति बिल्कुल खराब हो जाती है। अतः नया रक्त भी नहीं बन पाता है। अशोकारिष्ट उपरोक्त उपद्रवों को दूर कर शरीर को स्वस्थ बनाने के लिए अपूर्व गुणकारी दवा है।

इसी तरह श्वेत प्रदर में रक्त की जगह सफेद और गाढ़ा लस्सेदार पानी गिरता है। इसकी उत्पत्ति के दो स्थान हैं, योनि की श्लैष्मिक कला तथा गर्भाशय की भीतरी दीवाल, यह रस इसी कला या त्वचा में बनता है और निकलता रहता है। थोड़ा-बहुत रस तो यह त्वचा बनाती ही रहती है, जो योनि को तर रखने के लिए आवश्यक भी है। किन्तु अधिक सहवास के कारण इस स्थान में विकृति पैदा हो जाने से यह रस अधिकता से बनने लगता है, और फिर योनिमार्ग से सदा सफेद, लस्सेदार पदार्थ गिरता रहता है। पहले तो गन्ध-रहित, फिर दुर्गंध युक्त स्राव होने लगता है, और पीड़ा भी धीरे-धीरे बढ़ने लगती है। इस रोग में भी वे सभी उपद्रव होते हैं, जो

रक्तप्रदर में होते हैं। अशोकारिष्ट का सेवन इन उपद्रवों को दूर करने के लिए बहुत प्रसिद्ध दवा है।

पीड़ितार्तव—मन्द ज्वर होता है। मासिकधर्म बड़े कष्ट से और कम आता है, कमर, पीठ, पार्श्व आदि सभी अंगों में बहुत दर्द होता है। पेशाब भी बड़े कष्ट से उतरता है। इस रोग में सबसे अधिक पीड़ा बस्ति स्थान (पेडू) में होती है। इससे मुक्त होने के लिए अशोकारिष्ट का अवश्य सेवन करना चाहिए।

गर्भाशयभ्रंश व योनिभ्रंश में—मैथुनक्रिया का ज्ञान नहीं रहने के कारण या कामोन्मादवश मूर्खतापूर्ण ढंग से मैथुन करने पर गर्भाशय तथा योनि दोनों अपने स्थान से हट जाते हैं। गर्भाशय तो भीतर ही टेढ़ा होकर नाना प्रकार की पीड़ा का कारण बनता है, और योनि बाहर निकल आती है, या बार-बार बाहर-भीतर आती-जाती रहती है। इसके साथ पेड़ और कमर में दर्द होना, पेशाब करने में दर्द होना, श्वेत-प्रदर का जारी होना तथा मासिकधर्म कम होना, या बिल्कुल बन्द हो जाना आदि लक्षण होते हैं। ऐसी स्थिति में अशोकारिष्ट का तो सेवन करावें ही साथ में चन्दनादि चूर्ण में त्रिवंगभस्म मिला कर सुबह-शाम दूध के साथ देने से शीघ्र लाभ होता है।

डिम्बकोषप्रदाह—यह रोग ऋतुकाल में पुरुष के साथ संगम करने से होता है, व्यभिचारिणी और वेश्याओं को यह रोग अधिक होता है। इसमें पीठ और पेट में दर्द होना, वमन होना, रोग पुराना हो जाने पर योनि से पीव निकलना आदि लक्षण होते हैं। स्त्रियों के लिए यह रोग बहुत त्रासदायक है। इसमें प्रातः-सायं चन्द्रप्रभा-वटी १-१ गोली तथा भोजनोत्तर अशोकारिष्ट बराबर जल मिला कर पिलाने से लाभ होता है।

हिस्टीरिया में—स्नायुसमूह की उग्रता से यह रोग पैदा होता है, रोग पैदा होने से पहले छाती में दर्द, तथा शरीर और मन में ग्लानि उत्पन्न होती है, ऐसे देखने में तो यह रोग मृगी जैसा ही प्रतीत होता है, परन्तु इसमें रोगिणी के मुँह से झाग नहीं जाते। कभी-कभी इस रोग के रोगी के पेट के नीचे से एक गोला-सा उठ कर ऊपर की

ओर आ जाता है। गर्भाशय सम्बन्धी किसी भी रोग से यह रोग उत्पन्न हो सकता है। यह रोग बड़ा दुष्ट और नवयुवतियों को तंग करनेवाला है। अशोकारिष्ट के सेवन से उपरोक्त उपद्रव दूर हो जाते हैं।

पाण्डुरोग—स्त्रियों के रक्तप्रदरादि कारणों से रक्त का क्षय होकर उनका शरीर पीताभ रंग का हो जाता है, इसमें शारीरिक शक्ति का क्रमशः ह्रास होने लगता है, आलस्य और निद्रा हरदम घेरे रहती है, थोड़ा भी परिश्रम करने से भ्रम-चक्कर आने लगता है, भूख नहीं लगती, यदि कुछ खा भी लें, तो मन्दाग्नि के कारण हजम नहीं हो पाता, जिससे पेट भारी बना रहता है। यदि कदाचित् तरुणावस्था में यह रोग हुआ, तो यौवन का विकास ही रुक जाता है; और स्त्री अपनी जिन्दगी से निराश रहने लग जाती है। इस दुष्ट रोग का कारण बहुमैथुन या बाल विवाह है। इस रोग में प्रातः-सायं नवायस लौह और भोजनोपरान्त अशोकारिष्ट में समभाग लौहासव तथा बराबर जल मिला कर देने से आशातीत लाभ होता है।

ऊर्ध्वगत रक्तपित्त के लिए अशोकारिष्ट अत्युत्तम औषध है। रक्तार्श में भी विशेषतः वेदना या जलन न होने पर अशोकारिष्ट के सेवन से उत्तम लाभ होता है।

## अश्वगन्धारिष्ट

**क्वाथ द्रव्य**—असगंध २।। सेर, मूसली सफेद ८० तोला, मजीठ, हर्रे का छिलका, हल्दी, दारुहल्दी, मुलैठी, रास्ना, विदारीकन्द, अर्जुन की छाल, नागरमोथा, निशोथ प्रत्येक ४०-४० तोला, सफेद व काली सारिवा, लालचन्दन और श्वेत चन्दन का बुरादा, बच, चीते की जड़ प्रत्येक ३२-३२ तोला लेकर सबका मोटा चूर्ण बना लें।

**क्वाथ**—इन सबको २ मन २२ सेर ५ छटाँक २ तोला पानी में डालकर पकावें। अष्टमांश पानी शेष रहने पर छान लें।

## लोध्रासव

लोध, कचूर, पोहकरमूल, इलायची, मूर्वा, बायबिडंग, हर्रे, बहेड़ा, आँवला, अजवायन, चव्य, फूलप्रियंगु, सुपारी, इन्द्रायण की जड़, चिरायता, कुटकी, भारंगी, तगर, चित्रक, पीपलामूल, कूठ, अतीस, पाठा, इन्द्रजौ, नागकेशर, कुड़े की छाल, नखी, तेजपात, काली मिर्च (वाग्भट में दालचीनी लेने का आदेश है), और मोथा प्रत्येक १-१ तोला लेकर सबको अधकुटा (जौकुट) करके १२।।। सेर ४ तोला पानी में पकावें और ऽ३≡ छटाँक १ तोला पानी शेष रहने पर छान लें। फिर इसमें २ सेर शहद मिला कर सबको घृत से चिकने किये हुए मटके में रख मुंह बन्द कर दें। १ माह बाद छान कर रख लें। ——ग० नि०

**मात्रा और अनुपान**——१ से २ तोला, खाना खाने के बाद सुबह-शाम समान भाग जल मिला कर सेवन करें।

**गुण और उपयोग**——पेशाब की जलन, बार-बांर या अधिक तादाद में बून्द-बून्द पेशाब होना, मूत्राशय का दर्द, पेशाब की नली की सूजन, धातुस्राव होना—विशेष कर स्वप्नावस्था में, कफ, खाँसी, चक्कर आना, संग्रहणी, अरुचि, पाण्डुरोग आदि इसके सेवन से नष्ट होते हैं।

यह आसव पाचक, रक्त को शुद्ध करने वाला तथा कब्जियत (बद्धकोष्ठता) नाशक है। इसके सेवन से स्त्रियों के रजोविकार नष्ट होते हैं और गर्भाशय को बल मिलता है। अतएव स्त्रियों के लिये यह बहुत उपयोगी दवा है।

इस आसव का उपयोग प्रमेह, शुक्रप्रमेह तथा रक्तप्रदरादि रोगों में विशेषतया किया जाता है। क्योंकि इसका असर वृक्क (मूत्रपिण्ड), गर्भाशय और यकृत् पर विशेष होता है। रक्तप्रदर में अरविन्दासव और सारस्वतारिष्ट अथवा उशीरासव या अशोकारिष्ट के साथ देने से बहुत शीघ्र लाभ होते देखा गया है।

## लौहासव

लोहे का बुरादा, सोंठ, मिर्च, पीपल, आँवला, हर्रे, बहेड़ा, अजवायन, बायबिडंग, नागरमोथा, चित्रकमूल प्रत्येक १६-१६ तोले,

धाय के फूल १ सेर, शहद ३ सेर ३ छटाँक १ तोला; गुड़ ५ सेर और शुद्ध जल २५।। सेर ८ तोला लेकर कूटने योग्य चीजों को कूटकर सबको घृत से चिकने किये हुए पात्र में भर कर उसका मुख बन्द कर के १ माह तक रहने दें। पश्चात् छानकर रख लें।

—शा० ध० सं०

नोट—लौहासव में 'लौहचूर्ण के स्थान में लौहभस्म डाली जाय तो उत्तम है। लौहभस्म को प्रथम हर्रे के क्वाथ में भिगो दें। फिर तीन दिन पश्चात् उसमें आँवला और बहेड़े का चूर्ण और मिला दें। इसके चार दिन बाद इस मिश्रण को आसव के घड़े में डालना चाहिये। इस क्रिया से लौह आसव में विलीन हो जाता है।

**मात्रा और अनुपान**—१। से २।। तोला तक भोजन के बाद दोनों शाम समान भाग जल मिला कर सेवन करें।

**गुण और उपयोग**—पाण्डु, गुल्म, सूजन, अरुचि, संग्रहणी, जीर्णज्वर, अग्निमान्द्य, दमा, कास, क्षय, उदर, अर्श, कुष्ठ, कण्डू, तिल्ली, हृद्रोग और यकृत-प्लीहा की विकृति को यह नष्ट करता है।

जीर्णज्वर अथवा अधिक दिन तक मलेरिया ज्वर (विषमज्वर) आने से यकृत या प्लीहा की वृद्धि होने पर इस आसव का प्रयोग किया जाता है। इसमें ज्वर की गर्मी अथवा ज्वर बराबर बना रहना या दूसरे-तीसरे दिन ज्वर हो जाना, कुछ देर तक रहकर ज्वर का वेग कम हो जाना, बुखार जाड़ा लगकर चढ़ना, अग्निमांद्य, भूख की कमी, रसरक्तादि धातुओं के क्षीण हो जाने के कारण शरीर पाण्डु (पीले) वर्ण का हो जाना, मुँह और हाथ-पैरों में कुछ-कुछ सफेदी और सूजन दिखाई देना तथा दस्त में कब्जी आदि लक्षण उत्पन्न होते हैं। ऐसी हालत में यह आसव बहुत शीघ्र अपना प्रभाव दिखाता है।

पाण्डुरोग में—जब रक्ताणुओं (रक्तकणों) की कमी के कारण शरीर पीला हो जाता है, तब मन्दाग्नि, बद्धकोष्ठता (कब्जियत), कमजोरी, किसी काम में मन न लगना, अनुत्साहित बना रहना आदि उपद्रव हो जाते हैं। ऐसी दशा में लौहासव के उपयोग से मन्दाग्नि

आदि दोष दूर हो जाते हैं। धीरे-धीरे जल-भाग कम होने लगता और सूजन भी कम हो जाती है।

## श्रीखण्डासव

सफेद चन्दन, काली मिर्च, जटामाँसी, हल्दी, दारुहल्दी, चित्रक-मूल, मोथा, खश, तगर, मुनक्का, लालचन्दन, नागकेशर, पाठा, आमला, पीपल, चव्य, लौंग, एलबालुक, लोध प्रत्येक दवा २-२ तोला लेकर सबको यवकुट चूर्ण बना लें। फिर इन सब को २५।। सेर ८ तोला पानी में डाल दें। इसमें मुनक्का ६० पल, गुड़ १५ सेर और धाय के फूल ४८ तोला मिला कर, सबको एक मटके में भर कर, उसका मुँह बन्द कर दें। १ मास बाद निकाल कर छान लें।

—भै० र०

**मात्रा और अनुपान**—१। से २।। तोला तक प्रातः-सायं बराबर जल मिला कर दें।

**गुण और उपयोग**—इसके सेवन से मद्यजनित रोग यथा—पानात्यय, पानविभ्रम, पानाजीर्ण आदि रोग दूर होते हैं। पैत्तिक (पित्तजन्य) रोगों में इसका विशेष उपयोग किया जाता है।

## सारस्वतारिष्ट

ब्राह्मी, मण्डूकपर्णी और शंखाहुली प्रत्येक ६४-६४ तोले, पेठा, शतावर, विदारीकन्द, बड़ी हर्रे, खस, अदरख और सौंफ प्रत्येक २०-२० तोले, सब को जौकूटकर २५।। सेर ८ तोले जल में पकावें। जब चौथाई (६ सेर ६ छटाँक २ तोला) जल बाँकी रहे तब कपड़े से छान कर उसमें शहद ४० तोला और देशी चीनी (खाण्ड) २।। सेर, धाय के फूल २० तोला, तगर, निशोथ, छोटी पीपल, लौंग, बच, कूठ, असगंध, बहेड़ा, गिलोय (गुर्च), छोटी इलायची, बायबिडंग, दालचीनी और केशर प्रत्येक १-१ तोला, इनका कपड़छान चूर्ण कर चीनी मिट्टी की पेचदार ढक्कनवाली बरनी (बर्तन) में भर कर १

मास रहने दें। १ मास बाद कपड़े से छान, उसमें सुवर्णलवण[1] २ तोला मिलाकर बरनी में भर कर रख लें। —सि० यो० सं०

**मात्रा और अनुपान**—१ तोला अरिष्ट में २ तोला जल मिला, सुबह-शाम खाना खाने के बाद समान भाग जल अथवा दूध के साथ दें।

**गुण और उपयोग**—इसके सेवन से आयु, वीर्य, धृति, मेधा (बुद्धि) बल, स्मरणशक्ति और कान्ति की वृद्धि होती है। यह रसायन—हृद्य अर्थात् हृदय के रोगों को दूर करनेवाला या हृदय को बल प्रदान करने वाला है। बालक, युवा (जवान) वृद्ध, स्त्री, पुरुषों के लिये हितकारी है। यह ओज बर्द्धक है। इसके सेवन से आवाज मधुर हो जाती है। रजोदोष और शुक्रदोष नष्ट करने के लिये इस आसव का उपयोग किया जाता है। अधिक पढ़ने अथवा और भी किसी कारण से स्मरणशक्ति का ह्रास हो गया हो, तो उसे भी ठीक करता है।

यह आसव, बलवर्द्धक, हृदय को पुष्ट करनेवाला, चित्त को प्रसन्न करनेवाला तथा दिमाग को तर रखने वाला है। इसका प्रभाव वातवाहिनी नाड़ियों पर विशेष होता है। यह पित्तशामक है।

कभी-कभी स्त्रियों को ऐसा मालूम होता है कि शरीर घूम रहा है। उसकी नजर के सामने सब चीजें घूमती हुई दिखाई देती हैं। इसमें चक्कर आना, आँख बन्द करने से अच्छा मालूम पड़ना, आँख खोलने में परिश्रम और चक्कर का वेग विशेष मालूम होना, घबराहट, चित्त में अशान्ति, तन्द्रा, निद्रा न आना, किसी की बात अच्छी न लगना, कभी-कभी बेहोश भी हो जाना आदि उपद्रव होते हैं। ऐसी अवस्था में सारस्वतारिष्ट के उपयोग से बहुत शीघ्र लाभ होते देखा गया है। क्योंकि उपरोक्त विकार मासिक धर्म की खराबी से उत्पन्न होता है। जिस स्त्री को मासिक धर्म ठीक-ठीक नहीं होता अथवा एकदम ही नहीं होता या नियत समय पर और उचित मात्रा में नहीं होता है, उसे पित्त प्रकोप के कारण उपरोक्त उपद्रव

१—सुवर्णलवण (गोल्ड क्लोराइड) के नाम से विलायती दवा बेचनेवालों के यहाँ बाजार में मिलता है।

उत्पन्न होते हैं, जिससे वातवाहिनी नाड़ियाँ भी उत्तेजित हो जाती हैं। इन सब को सारस्वतारिष्ट तुरन्त शमन कर देता है।

छोटे-छोटे बच्चों को लगातार दूध के साथ कुछ दिनतक नियमित रूप से सेवन कराने से उसकी बुद्धि तीव्र हो जाती है, स्मरण शक्ति बढ़ती, बोली अच्छी और स्पष्ट निकलने लगती तथा आँख की रोशनी तेज हो जाती है। अर्थात् गले से ऊपर जितने अंग हैं, उन अंगों को इससे काफी सहायता मिलती है। इसीलिये उन्माद और अपस्मार आदि मानसिक विकारों को दूर करने के लिये सबसे पहले इसी का प्रयोग किया जाता है।

जिस स्त्री को जवानी आने पर भी रजोधर्म न होता हो, शरीर दुबला हो, अंग-प्रत्यङ्ग पुष्ट न हों, शरीर में रक्त की कमी हो, उसे सारस्वतारिष्ट के सेवन से बहुत शीघ्र लाभ होता है। यह गर्भाशय और बीजाशय दोनों को बलवान बनाता है।

## सारिवाद्यासव

सारिवा (अनन्तमूल), मोथा, लोध, बरगद की छाल, पीपल वृक्ष की छाल, कचूर, अनन्तमूल सफेद, पद्माख, सुगन्धवाला, पाठा, आमला, गिलोय, खश, दोनों चन्दन, अजवायन, कुटकी, तेजपत्ता, छोटी और बड़ी इलायची, कूठ, सनाय, हर्रे प्रत्येक १६-१६ तोले लेकर सब को जौकुट चूर्ण बना लें। फिर एक मटके में २५।। सेर ८ तोला पानी डाल कर उसमें यह चूर्ण और १५ सेर गुड़, ४० तोले धाय के फूल तथा ६० पल मुनक्का डालकर मुख बन्द कर दें, और १ माह पश्चात् निकाल कर छान लें। —भै० र०

**मात्रा और अनुपान**—१। से २।। तोला तक भोजन के बाद सबेरे और शाम को समान भाग जल मिला कर दें।

**गुण और उपयोग**—यह आसव २० प्रकार के प्रमेह, प्रमेह पिडिका, उपदंश और इसके उपद्रव, वातरक्त, भगंदर, मूत्रकृच्छ्र, नाड़ीव्रण, पीव बहने वाले फोड़े-फुन्सियाँ आदि रोगों को नष्ट

करता है। यह आसव रक्तशोधक, रक्तप्रसादक, मूत्रशोधक और पेशाब साफ लाने वाला है।

अधिकतर प्रमेह रोग बहुत दिनों तक ध्यान में ही नहीं आता है। जब इस रोग की तरफ ध्यान जाता है, उस समय यह मधुमेह के रूप में बदल जाता है अथवा पिडिका उत्पन्न हो गयी होती है। अतएव ऐसे भयंकर रोग के ऊपर विशेष ध्यान रखना चाहिये। प्राकृतिक नियमों में थोड़ा भी अन्तर पड़ जाने से तुरत किसी सद्-वैद्य (अच्छे वैद्य) से इसके विषय में परामर्श कर उचित दवा लेनी चाहिये।

प्रमेह की प्रारम्भिक अवस्था में यदि सारिवाद्यासव का सेवन कुछ दिनों तक नियम पूर्वक किया जाय, और पथ्य-पूर्वक रहा जाय, तो निःसन्देह प्रमेह आगे न बढ़ कर वहीं समाप्त हो जाता है। फिर मधुमेह या प्रमेह पिडिका आदि उपद्रव पैदा ही नहीं हो सकते। प्रमेह पिडिका रोग हो जाने पर भी लगातार कुछ दिनों तक सेवन करने से यह दोष मिट जाता है।

पित्तजन्य प्रमेहों पर इसका उपयोग विशेष किया जाता है। इसका प्रभाव वातवाहिनी नाड़ियोंपर तथा मूत्र-पिण्ड, स्त्री जन-नेन्द्रिय, गर्भाशय, बीजाशय आदि पर अधिक होता है।

मस्तिष्क के विकारों में भी इसका अच्छा असर होता है। कोई-कोई वैद्य उन्माद रोग में सर्पगन्धा चूर्ण के साथ इस आसव का प्रयोग करने की राय देते हैं और, इससे लाभ भी होता है।

मूत्राश्मरी, मूत्रकृच्छ्र अथवा रुक-रुककर पेशाब होना, पेशाब में जलन होना, लाल रंग का पेशाब होना, पेशाब करते समय पेडू में अथवा मूत्रनली में दर्द होना या सूजाक रोग के कारण मूत्र में जलन अथवा दर्द होना या पीव आना आदि विकारों में इस आसव के उपयोग से बहुत लाभ होता है।

सूजाक या उपदंश, पुरुषों की अपेक्षा स्त्रियों के लिये विशेष कष्टदायक है। एक बार जिस स्त्री को यह रोग हो गया हो कि फिर उसकी जड़ उखड़ना कठिन हो जाता है। इसमें स्त्रियों को

ज्यादे तकलीफ होती है। जननेन्द्रिय में खुजली चलती, काम की प्रवृत्ति विशेष बनी रहती, मवाद आता, और साथ ही सूजन भी आ जाती है। ऐसी स्थिति में सारिवाद्यासव का उपयोग लगातार करने से बहुत लाभ होता है। साथ ही त्रिफला-जल से रोज योनि को धोते रहने और यह क्रिया दिन भर में तीन-चार बार करते रहने तथा इस आसव का नियमित रूप से सेवन करने और पथ्य पूर्वक रहने से बहुत शीघ्र लाभ होते देखा गया है।

---

# घृत प्रकरण

घृतपाक करने में सबसे पहले घृत को मूर्च्छित किया जाता है। इसके बाद उसमें क्वाथ, दूध, दही आदि द्रव पदार्थ और ओषधियों का कल्क डालकर उसे पकाया जाता है।

**घृतमूर्च्छन**—१ सेर घी को मन्दाग्नि पर गर्म करके फेनरहित होने पर उसमें हरड़, बहेड़ा, आँवला, हल्दी और नागर मोथा ४-४ तोला, इन सबको एकत्र कर, बिजौरे नीबू के रस में पीसकर, कल्क बनाकर डालें। इससे घृत साफ, आमदोष रहित और वीर्यवान हो जाता है।

**क्वाथ**—घृत पाक के लिये जिन चीजों का क्वाथ बनाना हो, वह सब मिलाकर घृत से दुगुनी लें और अठगुने पानी में पका कर चौथा भाग शेष रहने पर छान लें। यदि क्वाथ द्रव्यों का परिमाण बहुत अधिक हो, तो सबका क्वाथ एक साथ ही न बनाकर ५-५ सेर क्वाथ द्रव्य लेकर कई बार में क्वाथ तैयार करें और सब क्वाथों को मिला लें। ओषधि (क्वाथ द्रव्य का परिमाण) ५ सेर हो, तो जल २५।। सेर ८ तोला लेना चाहिये।

**दूध आदि**—यदि केवल दूध से ही घृत पाक करना हो, और उसमें क्वाथ आदि अन्य द्रव पदार्थ नहीं डालने हों, तो दूध, घृत से अठगुना लें और यदि अन्य द्रव पदार्थ भी डालने हों, तो दूध घृत के समान लेना चाहिये। यदि तीन द्रव पदार्थों से घृत पाक करना हो, तो इन्हें बराबर-बराबर मिला कर घृत से चार गुना लेना चाहिये। और यदि चार या चार से अधिक द्रव पदार्थ डालने हों, तो प्रत्येक पदार्थ घृत के समान लेना चाहिये। यदि केवल स्वरस, दूध-दही आदि से पाक करने को लिखा हो, तो भी घृत से चौगुना जल अवश्य मिला लेना चाहिये; क्योंकि केवल दूध, दही आदि से स्नेह का पाक भलीभाँति सिद्ध नहीं होता है।

**कल्क**—स्नेह में साधारणतः स्नेह का चौथा भाग कल्क डाला

जाता है। परन्तु यदि बासापुष्प आदि का कल्क डालना हो तो स्नेह से आठवाँ भाग लेना चाहिये। यदि केवल जल से ही स्नेह सिद्ध करना हो, तो कल्क चौथा भाग, क्वाथ से सिद्ध करना हो तो छठा भाग और स्वरस से सिद्ध करना हो, तो आठवाँ भाग कल्क डालना चाहिये।

**विशेष जानकारी**—स्नेह (तैल-घृत) का परिमाण (तौल) नहीं लिखा हो, तो १ सेर स्नेह लेना चाहिये और उसमें उक्त परिभाषा के अनुसार जलादि डालना चाहिये।

१—उपर्युक्त परिभाषायें केवल उस स्थान के लिये हैं, जहाँ द्रव्यों का परिमाण नहीं लिखा हो। जहाँ परिमाणों का उल्लेख हो, वहाँ लेखानुसार ही डालना चाहिये।

२—यदि गोमूत्रादि क्षारयुक्त पदार्थों के साथ स्नेह पाक करना हो, तो बहुत सावधानी रखनी चाहिये कि कहीं स्नेह कड़ाही से बाहर न निकल जाये; क्योंकि क्षार पदार्थों के योग से स्नेह में अत्यधिक झाग आते हैं।

३—जिस प्रयोग में जितने स्नेह पाक करने का विधान लिखा हो, उतना ही लेना चाहिये। उससे आधे, चौथाई या दो चार गुने स्नेह का पाक ठीक नहीं होगा।

४—जहाँ किसी गण की समस्त औषधियाँ न मिल सकें, वहाँ जितनी ही मिल जाएँ, उतनी ही से काम लेना चाहिए।

५—यदि स्नेह को दूध के साथ सिद्ध करना हो, तो २ दिन में और स्वरस के साथ सिद्ध करना हो, तो ३ दिन में और तक्र, काँजी आदि से सिद्ध करना हो तो ५ दिन में पाक पूर्ण करना चाहिये—अर्थात् पहले दिन थोड़ी देर उसे पका कर छोड़ दें, फिर दूसरे दिन पकावें। इस प्रकार एक ही दिन में पाक सिद्ध न करके कई दिनों में सिद्ध करने से घृत-तैल अधिक गुणवान होता है।

**स्नेहसिद्ध के लक्षण**—यदि स्नेह का कल्क अग्नि में डालने पर किसी प्रकार का शब्द न हो, तो स्नेह को सिद्ध समझना चाहिये। का पाक पूर्ण होने के समय खूब झाग उठता है।

**स्नेह पाक**—३ प्रकार का होता है—मृदु, मध्य और खर। यदि स्नेह का कल्क किंचित् रसयुक्त हो, तो उसे मृदुपाक, नीरस, किन्तु कोमल हो तो मध्यम, एवं कठिन हो तो खर पाक समझें।

इन तीनों प्रकार के पाकों में मध्यम पाक सर्वोत्तम है, और खरपाक निकृष्ट माना गया है। परन्तु मालिश के लिये खरपाक ही अच्छा होता है।

**घृतों के सामान्य गुण**—गाय का घी अत्यन्त स्निग्ध और पौष्टिक होता है। ओषधियों द्वारा सिद्ध होने पर यह अधिक पाचक तथा अंतड़ियों और बस्ति को शुद्ध करके मलावरोध और मूत्रसंकोच को दूर करता है। यह स्निग्ध होने से मलाशय, दिमाग, मांस, हड्डियों, नसों आदि को शक्ति प्रदान कर पुष्ट करता है। धातुक्षीणता को दूर करने लिये यह अमृत समान गुण करता है।

**प्रयोग**—घृतों का विशेष उपयोग पित्त-विकार एवं नलाश्रित वायु विकार (पेट में वायु भर जाने) पर करने से अधिक लाभ करता है। यथा–अपच-बदहज्मी, संग्रहणी, बवासीर, रक्तपित्त, अपस्मार, हिस्टीरिया, रक्तविकार, खून के विकार, माथे का दर्द, भ्रम, नेत्ररोग, व्रण, भगन्दर, तथा गर्भाशय के अनेकों रोगों में सिद्ध घृत विशेष लाभदायक होते हैं।

**मात्रा और अनुपान**—३ माशे से १ तोला तक सुबह-शाम दिन में दो-तीन बार लिये जा सकते हैं। गुनगुने पानी, दूध या रोगोक्त किसी काढ़े के साथ दें।

## अशोक घृत

६४ तोला अशोक की छाल को ५३≡ छटाँक ४ तोला जल में पकावें,चौथाई रहने पर छान लें। यह काढ़ा और जीरे का क्वाथ, चावलों का पानी, बकरी का दूध तथा भाँगरे का रस प्रत्येक ६४-६४ तोला और जीवनीयगण (जीवक, ऋषभक, मेदा, महामेदा, काकोली, क्षीर काकोली, मुद्गपर्णी, माषपर्णी, जीवन्ती, मुलैठी), चिरौंजी, फालसा, रसोत, मुलैठी, अशोक की जड़ की छाल, मुनक्का,

शतावर, चौलाई की जड़ प्रत्येक २-२ तोला लें। इनके कल्क के साथ ६४ तोला घृत पकावें। घृतपाक सिद्ध हो जाने पर, उतार कर ठंडा हो जाने के बाद छान कर ऽ।। सेर शक्कर (चीनी) मिला कर रख लें। —भै० र०

**मात्रा और अनुपान**— १-१ तोला प्रातः-सायं दूध अथवा गर्म पानी के साथ दें।

**गुण और उपयोग**—यह घृत रक्त-सफेद, नीले-पीले रंग के प्रदर रोग, कोंख का दर्द, कमर और योनि की पीड़ा, मन्दाग्नि, अरुचि, पाण्डु, दुबलापन, श्वास, कामला आदि स्त्रियों के सब रोगों का नाश करता है। यह बल और शरीर की कान्ति को बढ़ाता है।

यह घृत स्त्रियों के लिये अमृत समान लाभकारक है। प्रदर रोग में विशेषतया पित्त और वायु के दोष पाये जाते हैं। यथा—हाथ-पाँव में जलन होना, आँखों के सामने चिनगारियाँ उड़ना, अन्न नहीं पचना, भूख न लगना, कमर में दर्द होना, आलस्य आदि। इसमें अशोक घृत के उपयोग से बहुत शीघ्र लाभ होता है; क्योंकि यह प्रकुपित वायु तथा पित्त को शमन कर उसके विकार को दूर करता है और पाचक पित्त को उत्तेजित करके हाजमा ठीक करता है, फिर भूख भी लगने लगती तथा खाना हजम होने लगता है। धीरे-धीरे शरीर पुष्ट होकर रोगिणी स्वस्थ हो जाती है।

## कल्याण घृत

इन्द्रायन, त्रिफला, रेणुका (सम्हालू बीज), देवदारु, एलुवा, शालपर्णी, अनन्तमूल, दोनों सारिवा, हल्दी, दारुहल्दी, फूल प्रियंगु, नीलकमल, इलायची, मजीठ, दन्ती, अनार, नागकेशर, तालिसपत्र, बड़ी कटेली, चमेली के ताजे फूल, बायबिडंग, पृश्निपर्णी, कूठ, चन्दन, कमल प्रत्येक १-१ तोला लेकर सबका कल्क बना लें और चौगुने पानी के साथ ६४ तोला घी का पाक सिद्ध कर लें। च०चि०

**गुण और उपयोग**—यह घृत उन्माद, अपस्मार, हिस्टीरिया, भूतोन्माद, दिमाग की खराबी, दिमाग की कमजोरी, तुतलापन,

अग्निमान्द्य, पाण्डु, कण्डू, जहर, सूजन, प्रमेह, कास, श्वास, ज्वर, पारी का ज्वर, वातरोग, जुकाम, वीर्य की कमी, बन्ध्यापन, बुद्धि की कमी, कमजोरी , मूत्रकृच्छ्र, विसर्प आदि रोगों का नाश करता है।

दिमाग की कमजोरी या बौद्धिक परिश्रम करनेवालों के लिये तो यह अमृत समान काम करने वाला है। इस घी के साथ ही साथ "कुष्माण्डावलेह" भी लिया जा सकता है। कुष्माण्डावलेह में इस घी को मिला देने से जायका भी अच्छा हो जाता तथा गुण भी विशेष करता है।

जिसकी बुद्धि कमजोर हो, या जो बच्चा तुतलाता हो यानी जल्द शब्द का उच्चारण नहीं कर पाता हो, उसके लिये भी यह विशेष लाभकारक है। गर्भपुष्टि के लिये इसका विशेष उपयोग किया जाता है। गर्भावस्था में इस घृत के सेवनोपरान्त जो बच्चा पैदा होता है, वह बहुत बुद्धिमान् होता है।

पागलपन या मृगी, हिष्टीरिया आदि रोगों में इसके उपयोग से बहुत लाभ होता है। साथ में भूत भैरव रस, स्मृतिसागर या अभ्रकभस्म आदि का भी सेवन करावें।

## कामदेवघृत

असगन्ध ५ सेर, गोखुरू २।। सेर, बरियारा, गिलोय, सरिबन, विदारीकन्द, शतावर, सोंठ, गदहपुरना, पीपल की कोंपल, गम्भारी के फल, कमलगट्टा और उड़द प्रत्येक २०-२० तोले लें। सबको जौकुट करके ५१ सेर १६ तोले जल में पकावें। जब १२।।। सेर ४ तोले जल शेष रहे तब कपड़े से छान, उसमें गाय का घी २५६ तोले, गन्ने का रस २५६ तोले तथा मेदा, महामेदा, जीवक, ऋषभक, काकोली, क्षीरकाकोली, ऋद्धि, वृद्धि, कूठ, पद्माख, लालचन्दन, तेजपात, छोटीपीपल, मुनक्का, केवाँच-बीज, नील कमल, नागकेशर, अनन्तमूल, बरियारा और गंगेरन—प्रत्येक १-१ तोला, मिश्री ८ तोला—इनका कपड़छन किया हुआ चूर्ण जल में पीस कर, बनाया हुआ

कल्क मिलाकर घृतपाक विधि से पकावें। घृत तैयार होने पर कपड़े से छान कर शीशी में भर लें। —सि० यो० सं०

**मात्रा और अनुपान**—६ माशे से २ तोले तक बराबर मिश्री का चूर्ण मिला करके दें और ऊपर से गाय का दूध पिलावें।

**गुण और उपयोग**—यह घृत रक्तपित्त, क्षत-क्षीणता, कामला, वातरक्त, हलीमक, पाण्डु, स्वरक्षय (गला बैठ जाना), मूत्रकृच्छ्, हृदय की दाह और पसली के दर्द को दूर करता है।

यह उत्तम पौष्टिक और बाजीकरण है। वीर्यक्षय, शरीर की कृशता (दुबलापन) और नपुंसकता में इसका प्रयोग करें।

घृत वैसे ही पुष्टिकारक होता है, परन्तु पौष्टिक दवाइयों द्वारा बना हुआ घृत तो और भी पुष्टिकारक होगा। इसमें अनेक दवाइयाँ पौष्टिक और बल-वीर्यवर्द्धक हैं। इसलिये यदि शुक्रक्षय के कारण शरीर दुबला हो गया हो अथवा भूख नहीं लगती हो, हाजमा (पाचन) शक्ति कमजोर हो गयी हो, रस-रक्तादि धातुओं की कमी के कारण शरीर की कान्ति नष्ट हो गई हो, आदि उपद्रव हों तो इसके उपयोग से पूर्ण लाभ होता है।

यह बाजीकर भी है। अतएव जो विशेष विषय भोग की इच्छा रखतें हों, वे भी इसके उपयोग से लाभ उठा सकते हैं। किन्तु इसके साथ-साथ और भी दवाइयों का सेवन करना तथा पौष्टिक और बलवर्द्धक आहारों का उपयोग करना आवश्यक है।

रक्तपित्त और गला बैठ जाने पर भी इसके उपयोग से लाभ होता है।

यदि वीर्यवाहिनी नाड़ियों की कमजोरी से नपुंसकता उत्पन्न हुई हो, तो उसमें भी यह लाभ करता है। परन्तु लगातार कुछ दिनों तक सेवन करने से ही इसमें लाभ होता है।

## कुमार कल्याण घृत

शंखाहुली, वच, ब्राह्मी, कूठ, हरड़, बहेड़ा, आँवला, मुनक्का, मिश्री, सोंठ, जीवन्ती, जीवक, बरियार, कचूर, यवासा, बेल, अनार,

तुलसी, सरिवन, नागरमोथा, पुष्करमूल, छोटी इलायची, छोटी पींपल, खस, गोखुरू, अतीस, आकनादिपाठा, बायबिडंग, देवदारु, मालती के फूल, महुआ के फूल, पिंड खजूर, बेर और बंशलोचन सब समभाग ले, कूट-कपड़छन कर, जल में पीस, उसमें चौगुना गाय का घी तथा दूध, एवं छोटी कटेरी का क्वाथ घी से चौगुना मिलाकर घृत-पाक विधि से पकावें। जब घृत तैयार हो जाय, तब सबको कपड़े से छानकर शीशी में भर लें। —सि० यो० सं०

**मात्रा और अनुपान**—३ से ६ माशे गरम दूध में डालकर पिलावें।

**गुण और उपयोग**—इस घृत के सेवन से बल, वर्ण, रुचि, जठराग्नि, मेधा और वायु बढ़ती है। दाँत आने के समय में बालकों को इसके सेवन कराने से बिना उपद्रव के दाँत निकल आते हैं।

## चित्रकादि घृत

चित्रक, धनियाँ, जीरा, अजवायन, सोंचल नमक, त्रिकुटा, अम्लबेत, बेलगिरी, अनारदाना, जवाखार, पीपलामूल और चव्य का कल्क १-१ तोला, जल ऽ३≡ छटाँक १ तोला और घृत ६४ तोला—सबको एकत्र मिला, घृतपाक विधि से सिद्ध करके रख लें।

—च० सं०

**मात्रा और अनुपान**—१ तोला से १॥ तोले तक गर्म जल के साथ दें।

**गुण और उपयोग**—यह घी अग्नि प्रदीपक और तिल्ली, गुल्म, सूजन, उदर रोग, बवासीर आदि रोगों में विशेष फायदा करने वाला है। संग्रहणी, पुराना अतिसार, पेट फूलना व अरुचि आदि रोगों में भी इससे लाभ होता है।

यह मन्दाग्नि दूर कर भूख बढ़ाता तथा बढ़ हुए वायु और पित्त को शान्त करता है।

## चैतस घृत

शालिपर्णी, पृश्निपर्णी, दोनों कटेली, गोखुरू, खम्भारी की छाल,

रास्ना, एरण्डमूल, निशोथ, खरेंटी, मूर्वा और शतावरी प्रत्येक ८-८ तोला लेकर, १६ गुनें जल में पका कर, चौथाई भाग जल शेष रहने पर, उतारकर छान लें। फिर इसमें कल्याण घृत में कही हुई दवाओं का कल्क और कल्क से चौगुना घृत मिला कर घृतपाक विधि से सिद्ध करके रख लें। —बं० से०

**मात्रा और अनुपान**—६ माशे से १ तोले तक गरम दूध या पानी के साथ दें।

**गुण और उपयोग**—इस घृत का अधिकतर उपयोग मानसिक रोगों में किया जाता है। उन्माद रोग की प्रारम्भिक अवस्था में इसके उपयोग से बहुत लाभ होता है। इसी तरह हिस्टीरिया, मृगी (अपस्मार), मूर्च्छा, संन्यास आदि रोगों में भी इसके उपयोग से लाभ होता है।

## जात्यादि घृत (मलहम)

चमेली के पत्ते, नीम के पत्ते, परवल के पत्ते, हल्दी, दारुहल्दी, कुटकी, मजीठ, मुलेठी, मोम, करंज के पत्ते, खस, अनन्तमूल और तूतिया—इन सबको समान भाग ले, कल्क बनावें। कल्क से चौगुना घृत और घृत से चौगुना जल डाल कर पकावें। —शा० ध० सं०

**गुण और उपयोग**—यह घृत नाड़ीव्रण (नासूर), पीड़ायुक्त व्रण और जिस व्रण से रक्त निकल रहा हो, उस व्रण को तथा मकड़ी के घाव, अग्नि से जलने और कठिन तथा गहरे घाव को ठीक करता है। इसको मरहम की भाँति लगाने से मर्मस्थानों के घाव, पीव-युक्त और अधिक पीड़ायुक्त घाव आदि भरकर अच्छे हो जाते हैं।

## त्रिफलादि घृत

त्रिफला क्वाथ ६४ तोला, भाँगरे का रस ६४ तोला, बाँसे का रस ६४ तोला, बकरी का दूध ६४ तोला और घी ६४ तोला, इन सबको एकत्र कर इन ओषधियों का कल्क डालें। पीपल, मिश्री, मुनक्का, त्रिफला, नीलोफर, मुलेठी, क्षीर काकोली, काकोली, मेदा, काली मिर्च, सोंठ, सफेद कमल, पुनर्नवा, हल्दी, दारुहल्दी, चन्दन,

सैन्धानमक, वरियारा प्रत्येक १-१ तोला लेकर कल्क बना लें। फिर सबको एकत्र मिला कर पकावें। जब समस्त जलांश भाग जल जाय, तब घृत छानकर रख लें। —शा० ध० सं०

**मात्रा और अनुपान**—६ माशे से १ तोला—बराबर मिश्री मिलाकर दोनों शाम दें।

**गुण और उपयोग**—इसके सेवन से रक्तदुष्टि, रक्तस्राव, रतौंधी, तिमिर, आँखों में ज्यादा दर्द होना, आँखों से कम दिखाई पड़ना, शरीर की कमजोरी और नेत्ररोग दूर होते हैं।

त्रिफला की महिमा आयुर्वेदशास्त्र में बहुत वर्णित है तथा इसके उपयोग से लाभ उठाने वाले भी बहुत देखे जाते हैं। यह घृत नेत्रों के लिये बहुत लाभदायक है। केवल त्रिफला के जल से ही प्रातः-काल आँख धोने तथा त्रिफला का चूर्ण रात में मिश्री मिला, पानी के साथ लेने से आँख की ज्योति बढ़ जाती है। यह आनुभविक बात है।

यदि पित्तवृद्धि के कारण आँखों में तकलीफ हो, जैसे आँखें ज्यादा सूर्ख हो जाना, आँखों की पलकें सूज जाना, प्रकाश में आँख नहीं खुलना, रोहें बढ़ जाना, दर्द होना आदि लक्षण उपस्थित होने पर, इस घृत का मिश्री मिला कर सेवन करावें। और त्रिफला के जल से प्रातः काल आँख को धोवें तथा रात को सोते समय त्रिफला चूण ३ माशे में बराबर मिश्री मिलाकर दूध या पानी के साथ दें। इस उपचार से बहुत शीघ्र लाभ होता है।

वैसे भी जिन्हें नेत्ररोग की शिकायत बराबर बनी रहती हो, वे भी यदि नियमित रूप से कुछ रोज तक इस घृत का सेवन करें, तो आँख तो अच्छी हो ही जायगी, साथ ही रक्त की भी वृद्धि हो, शरीर पुष्ट हो जायगा।

## दूर्वादि घृत

दूब, अनार के फूल, मजीठ, कमल केशर, गूलर के फल, खस, नागरमोथा, सफेद्चन्दन, पद्माख, अडूसे के फूल, केशर, गेरू और

नागकेशर प्रत्येक १-१ तोला लेकर, कपड़छान चूर्ण बना, जल में पीस कर कल्क बना लें। फिर उसमें बकरी का दूध, घी, पेठे का रस, अयापान का रस और चावल का पानी—प्रत्येक ६४-६४ तोले मिलाकर मन्द आँच पर पकावें। जब घृत सिद्ध हो जाय, तब नीचे उतार, उसे कपड़े से छानकर रख लें। —सि० यो० सं०

**मात्रा और अनुपान**—६ माशे से १ तोला—बराबर मिश्री मिलाकर सबेरे-शाम सेवन करें।

**गुण और उपयोग**—यह घृत मुख से रक्त आता हो तो पीन को देना, नाक से रक्त आता हो, तो नस्य देना, कान या आँख से रक्त आता हो, तो कान या आँख में डालना, और लिङ्ग, योनि अथवा गुदा से रक्त आता हो, तो उत्तर बस्ति या अनुवासन बस्ति द्वारा देना चाहिए।

रक्तपित्त में पित्त की विकृति से रक्त दूषित होकर वायु द्वारा कभी ऊपर, कभी नीचे और कभी रोमछिद्रों द्वारा बाहर निकलता है। यद्यपि इस रोग में कफ विकृत हो जाता है, परन्तु पित्त का प्रकोप विशेष रहता है। अतएव प्यास लगना, शरीर में जलन-दाह, मुँह सूखना, चक्कर आना, शीतल पदार्थ खाने की इच्छा ज्यादा होना आदि लक्षण होते हैं। ऐसी हालत में इस घृत के उपयोग से शीघ्र लाभ होते देखा गया है। साथ में प्रवालपिष्टी, कहरवा पिष्टी, अशोकारिष्ट आदि दवाओं में से भी किसी का सेवन करते रहने से शीघ्र लाभ होता है।

## पंचगव्य घृत

दशमूल, त्रिफला, हल्दी, दारुहल्दी, कुड़े की छाल, मूर्वा, भारंगी, छतिबन, गजपीपल, अपामार्ग, अमलतास, कठगूलर की छाल, प्रत्येक समानभाग मिश्रित १ सेर लेकर अधकुटा करके ८ सेर पानी में पकावें। २ सेर पानी शेष रखकर छान लें। फिर चिरायता, त्रिफला, त्रिकुटा, चित्रक, निशोथ, पाठा, हल्दी, दारुहल्दी, दोनों सारिवा, पुष्करमूल, कुटकी, यवासा, दन्तीमूल, बच, नील का पंचांग और

बायविडंग सब समान भाग मिश्रित २० तोला लेकर कल्क बना लें।

अब क्वाथ और कल्क तथा गाय का घी, गाय के गोबर का रस, दही, दूध और गोमूत्र प्रत्येक २-२ सेर लेकर, सबको एकत्र मिलाकर घृतविधान से पकावें। जब घृत मात्र शेष रहे, तो उसे छान कर रख लें। —ग० नि०

**मात्रा और अनुपान**—६ माशे से १ तोला, गर्म पानी में मिला कर दें।

**गुण और उपयोग**—प्रधानतया इसका उपयोग गुल्म, उदर और पेट-दर्द में होता है। पेट, वृषण (पोता) तथा हाथ-पाँव पर सूजन आ गई हो, तो उसमें यह बहुत लाभ करता है।

जुलाब हो जाने के बाद यदि इसका सेवन किया जाय, तो पेट में वायु नहीं भरता तथा मलों की गुठलियाँ भी नहीं बनती। इसके अतिरिक्त अपस्मार, भगन्दर, पाण्डु, कामला, दमा, खाँसी, थोड़ा बहुत बुखार, बालग्रह, विशेष कर धातुक्षीणता, नलाश्रित वायु आदि रोगों में भी इसके प्रयोग से काफी लाभ होता है।

## फल घृत

मुलैठी, कूठ, हर्रे, बहेड़ा, आँवला, बच, अजमोद, हल्दी, दारुहल्दी, घी में सेकी हुई हींग, कुटकी, नीलोफर, चन्दन दोनों, मेदा, महामेदा, काकोली, क्षीरकाकोली, छोटी पीपल, चमेली के फूल, वंशलोचन, बायबिडंग, कमल, अजमोद, कायफल, दोनों सारिबा, प्रियंगु, सौंफ, रास्ना, मिश्री, दन्ती, नागरमोथा, इन्द्रायण की जड़ प्रत्येक १-१ तोला ले, कूट कपड़छान चूर्ण बना, जल में पीस, कल्क बना लें। फिर उस कल्क में गाय का घी ६४ तोला, पकार्थ जल २५६ तोला और गाय का दूध २५६ तोला सबको एकत्र मिला कर घृतपाक विधि से पकावें। जब घृत मात्र शेष रहे, तब उसे छान कर काँच के बर्तन में भर कर रख दें। —शा० ध० सं०

**मात्रा और अनुपान**—६ माशे से १ तोला, मिश्री का चूर्ण बराबर मिला कर दें और ऊपर से गाय का दूध पिला दें।

**गुण और उपयोग**—इस घृत के सेवन से स्त्रियों के शरीर या कमर में दर्द होना तथा गर्भाशय की कमजोरी दूर होती है। इससे गर्भ का पोषण होता है। कुछ दिनों तक इसके सेवन से स्त्रियों के आर्त्तव और पुरुषों का वीर्यदोष दूर हो जाता है।

जिस स्त्री को बारम्बार गर्भपात होता हो, या मरे हुये अथवा अल्पायु बालक पैदा होते हों; एक बालक होकर फिर सन्तानादि न होती हो या गर्भ नहीं रहता हो, तो इस घृत के सेवन से बुद्धिमान्, दीर्घायु तथा हृष्ट-पुष्ट बच्चा पैदा होता है।

## बलादि घृत

बला (खरेंटी) की जड़, नागबला के मूल और अर्जुन की छाल प्रत्येक ६४-६४ तोला लेकर यवकुट करके १०२४ तोला जल में पकावें। जब चौथाई (२५६ तो०) जल शेष रहे तब काढ़े को छान कर उसमें गाय का घी ६४ तोले, मुलेठी ८ तोले और अर्जुन की छाल का चूर्ण ८ तोले दोनों का कल्क बना, सबको एकत्र मिला, घृत-पाक विधि से मन्द मन्द आँच पर पकावें। जब घृतमात्र शेष रहे तब उतार कर उसे छान लें। —सि० यो० सं०

**मात्रा और अनुपान**—१ तोला घृत, दूध या गर्म जल में मिला कर प्रातः-सायं सेवन करें।

**गुण और उपयोग**—इसके सेवन से हृद्रोग, शूल, उरःक्षत, रक्तपित्त, खाँसी और वातरक्त रोग दूर होते हैं। यह पौष्टिक और बलवर्द्धक है। खाँसी और रक्तपित्त में इसके उपयोग से अच्छा लाभ होता है।

## ब्राह्मी घृत

मूल और पत्रसहित ताजी ब्राह्मी को पानी से धो कर कूट करके निकाला हुआ स्वरस ऽ३≡ छटाँक १ तोला में ६४ तोले घी और निम्नलिखित कल्क तथा ऽ३≡ छटाँक १ तोला पानी एकत्र मिला कर पकावें। जब घृत मात्र शेष रह जाय तो उसे छान लें।

**कल्क द्रव्य**—हल्दी, चमेली के फूल, कूठ, निशोथ, हर्रे प्रत्येक ४-४ तोले तथा छोटी पीपल, बड़ी पीपल, गजपीपल, बायबिडंग,

सेंधानमक, खाँड और बच प्रत्येक १-१ तोला लेकर, सबको पानी के साथ पीस कर मिला दें। —चक्रदत्त

**मात्रा और अनुपान**—६ माशे से १ तोला, बराबर मिश्री के साथ ऊपर से धारोष्ण दूध पिलावें।

**गुण और उपयोग**—इसके सेवन से अपस्मार, उन्माद, बोलने की कमजोरी, अर्थात् साफ-साफ न बोलना, अथवा कमजोरी से मिन-मिना कर बोलना, ज्यादे देर या जल्दी-जल्दी बोलना आदि, बुद्धि की निर्बलता, मनोदोष, स्मरण शक्ति (याददाश्त) की कमी, स्वर-भंग (गला बैठ जाना) दिमाग की कमजोरी, वातरक्त तथा कुष्ठरोग दूर होते हैं।

आयुर्वेद में इसके गुण वर्णन करते हुए लिखा है कि—इस घृत का केवल १ सप्ताह मात्र सेवन करने से स्वर, किन्नरों के समान मधुर और सुरीला हो जाता है। २ सप्ताह तक सेवन करने से मुख कान्तिमान हो जाता है। यदि नियम पूर्वक १ माह तक इसका सेवन किया जाय तो मनुष्य की स्मरणशक्ति बहुत बढ़ जाती है।

## महातिक्त घृत

सतौने की छाल, अतीस, अमलतास का गूदा या छाल, कुटकी, पाठा, नागरमोथा, खस, हर्रे, बहेड़ा, आँवला, पटोल की पत्ती, नीम की अन्तर्छाल, पित्तपापड़ा, धमासा, सफेद चन्दन, छोटी पीपल, पद्माख, हल्दी, दारु हल्दी, बच, इन्द्रायण की जड़, शतावर, अनन्त मूल, वासा, कुड़ा की छाल, जवासा, मूर्वा, गिलोय, चिरायता, मुलैठी और त्रायमाणा प्रत्येक १-१ तोला लेकर, सबको एकत्र चूर्ण बना कर कल्क बना लें। पीछे उसमें गाय का घी १२८ तोला, जल १०२४तोला, आमले का रस २५६ तोला मिला, सबको एकत्र करके मन्दाग्नि, पर पकावें। घृत मात्र शेष रहने पर उसे छान कर रख लें।—सि० यो० सं०

**मात्रा और अनुपान**—६ माशे से १ तोला, गर्म जल में मिला कर अथवा गुर्च के क्वाथ में मिलाकर सेवन करें।

**गुण और उपयोग**—यह घृत कुष्ठ, रक्तपित्त, खूनी बवासीर, विसर्प, अम्लपित्त, वातरक्त, पाण्डु रोग, विस्फोट, यक्ष्मा, उन्माद, कामला, कण्डू, ज्वर, रक्तप्रदर आदि रोगों को नष्ट करता है।

# तैल प्रकरण

तेलों का पाक भी घृत के समान ही होता है। अतएव घृत प्रकरण में ही इसके पाक करने की विधि तथा तैल सिद्ध (पाक) हुआ या नहीं, और पाक कितने प्रकार के होते हैं आदि बातों का वर्णन देखें। ये सब बातें दोनों में समान ही होते हैं, किन्तु; तैल की मूर्च्छा विधि अलग होती है। यथा—

**कटु तैल मूर्च्छा**—आमला, हल्दी, नागरमोथा, बेल की छाल, अनार की छाल, नागकेशर, काला जीरा, नलुका, सुगन्धबाला और बहेड़ा, सब समान भाग लेकर १ सेर तेल में १ तोले के हिसाब से डालें। तैल को मन्दाग्नि पर गरम करके इनका कल्क धीरे-धीरे थोड़ा-थोड़ा करके पचावें।

**तिल तैल मूर्च्छा**—मजीठ, हल्दी, लोध, नागर मोथा, नलिका, आँवला, बहेड़ा, हरड़, केवड़ा की जड़, बड़ की जटा और सुगन्धबाला, इनमें से तैल का सोलहवाँ भाग मजीठ और मजीठ का चौथा भाग अन्य सब दवा (समान भाग में) लेकर मन्दाग्नि पर गरम करके रख लें।

**एरण्ड तैल मूर्च्छा विधि**—मजीठ, नागरमोथा, धनियाँ, त्रिफला, जयन्ती, सुगंधबाला, खजूर, बड़-जटा, हल्दी, दारु हल्दी, नलिका, सोंठ, केतकी, दही और कांजी, १ सेर तैल को मूर्च्छित करने के लिये इनमें प्रत्येक दवा ४-४ माशे लें।

**बने हुये तैलों के गुण**—अपनी चिकनाहट के कारण चमड़ी को मुलायम करता, सूक्ष्मता के कारण बालों के छेद में प्रवेश हो, रक्त में मिल जाता, शरीर का रूखापन, जड़ता और दर्द आदि को दूर करता तथा खराब हवा का असर शरीर पर नहीं होने देता इत्यादि अनेक गुण बने हुये तैलों में होते हैं। औषधियों द्वारा सिद्ध तैल रोग नाशकारक, शरीर को हृष्ट-पुष्ट तथा सशक्त बना देता है।

सौम्य और तीक्ष्ण भेद से ये तैल दो प्रकार के होते हैं। यथा

विष गर्भ तैल अपनी तीक्ष्णता के कारण रक्त में गर्मी पैदाकर रक्त को संचालित करके दर्द, सूजन, ऐंठन आदि उपद्रवों को शीघ्र दूर कर देता है। नारायण तैल सौम्य गुण के कारण कमजोर शरीर या शरीर के अवयवों की विकृति को दूर कर सशक्त (बलवान) बना देता है।

**तैल लगाने का समय**—इसके लिये सबसे उत्तम समय सुबह ७ या ८ बजे का है। अन्यथा रात के ८ बजे या शाम को ४ बजे भी लगा सकते हैं। परन्तु वात-विकारों में आवश्यकतानुसार ४-५ घण्टे पर मालिश और सेंक करना चाहिए।

**तैल मालिश**—शरीर में धीरे-धीरे तैल की मालिश करने से रक्त के अन्दर गर्मी पहुँच कर उसका संचार होने लगता है। तैल मालिश करने वाला मनुष्य नीरोग तथा तन्दुरुस्त होना चाहियें। मालिश करते समय शरीर में सुख और आराम का अनुभव हो, इस तरह की मालिश अच्छी होती है।

## कुम्भी तैल

जल-कुम्भी का कल्क १६ तोला, तिल का तैल ६४ तोला और जल-कुम्भी का स्वरस २५६ तोला सबको तैलपाक विधि से पकावें। जब तैल सिद्ध हो जाय, तब उसको कपड़े से छान कर शीशी में भर लें। —सि० यो० सं०

**गुण और उपयोग**—कान के रोगों में इस तैल का व्यवहार किया जाता है। इससे कान का दर्द, कान का पकना, मवाद आना आदि रोग दूर हो जाते हैं।

कान के अन्दर फोड़ा-फुन्सी हो जाने से वह पक कर बहने लगता है। यदि कहीं अधिक दिन तक मवाद बहता रहा, तो सुनाई भी कम पड़ने लगती है। ऐसी हालत में पहले नीम के पत्ते डाल कर गर्म किये हुए पानी से पिचकारी द्वारा कान साफ करके यह तैल दिन भर में दो-तीन बार डालने से बहुत शीघ्र लाभ होता है। इसके अतिरिक्त कान में मैल जम जाने अथवा कान की जड़ में चोट लगने से यदि दर्द हो, तो उस हालत में भी इससे बहुत लाभ होता है।

## कुमारी तैल

घीकुमारी का स्वरस ६४ तोला, धतूर के पत्तों का स्वरस ६४ तोला, भाँगरे का स्वरस १२८ तोला, दूध २५६ तोला और तैल ६४ तोला लें।

**कल्कद्रव्य**—मुलैठी, सुगन्धबाला, मजीठ, नागरमोथा, नख, कपूर, भाँगरा, इलायची, जीवन्ती, पद्माख, कूठ, कालाभाँगरा, बासक, बालीसपत्र, राल, तेजपात, बायबिडंग, सौंफ, असगन्ध, एरण्डमूल, पुनर्नवा और नारियल प्रत्येक १-१ तोला लेकर चूर्ण बना, पानी के साथ पीस कर कल्क बना करके उपरोक्त दवा में मिला, तैलपाक विधि से तैल सिद्ध करके छान कर रख लें। —भा० प्र०

**गुण और उपयोग**—इस तैल की मालिश करने और शिर में डालने से अर्दित, मन्यास्तम्भ, शिरोरोग, तालु, नासा, अक्षिपात, शोष (सूखा), पाण्डु, हलीमक, बहरापन और कान के दर्द दूर हो जाते हैं।

यह तैल सौम्य—शीतल गुणयुक्त है। अतएव पैत्तिक विकारों में इससे काफी लाभ होता है। पैत्तिक शिरदर्द में इस तैल का विशेष उपयोग किया जाता है। पित्त-वृद्धि के कारण निद्रा में कमी हो, शरीर में जलन ज्यादे रहती हो, आँखों से दाह निकलती हो, माथा हरदम गर्म बना रहता हो, दिमाग खाली मालूम पड़ता हो आदि उपद्रव होने पर कुमारी-तैल की मालिश करने से बहुत शीघ्र लाभ होता है। इसके अतिरिक्त यह बालों के लिये भी बहुत हितकारक है। यदि इस तैल की मालिश कुछ दिनों तक बराबर की जाय, तो कम उमर में जो पित्त की वृद्धि के कारण बाल पकने लगते हैं, रुक जाते हैं।

कान के दर्द में कान में मैल जम जाने के कारण दर्द होता हो, तो इस तैल को थोड़ा गरम करके कान में डालने से फायदा होता है। परन्तु जिसमें मवाद आता हो, उसमें यह लाभ नहीं करता है।

## कुष्ठराक्षस तैल

पारा, गन्धक, कूठ, सतौना, चीता, सिन्दूर, लहसन, हरताल, बावची, अमलतास के बीज, ताँबे का चूरा और मैनशिल प्रत्येक १-१ तोला लेकर इनका कल्क बना, इन्हें ३२ तोले कड़वे तैल में डालकर धूप में रख दें, (कोई-कोई इसमें ४ सेर पानी भी मिलाने को कहते हैं। परन्तु पानी मिलाने से सूर्यपाक द्वारा पानी जल्दी नहीं सूखता, अतएव बिना पानी मिलाये ही १ सप्ताह या ३ दिन तक घाम में रखा रहने दें) फिर छान कर बोतल में भर लें। —भै० र०

**गुण और उपयोग**—यह तैल सफेद कुष्ठ (कोढ़), खुजली, वातरक्त, औदुम्बर कुष्ठ (शरीर भर में लाल चट्ठे पड़ जाना) आदि रक्त-विकार में बहुत लाभ करता है।

कुष्ठ या खुजली की प्रारम्भिक अवस्था में इस तैल की मालिश करने और साथ-साथ कैशोर गूगल या अमृतादि गूगल आदि के खाने एवं खदिरारिष्ट भोजनोत्तर बराबर जल मिलाकर पीने से रोग आगे न बढ़कर वहीं रुक जाता है।

## खदिरादि तैल

खैर की छाल ५ सेर, मौलसरी की छाल ५ सेर—दोनों को कूट कर २५॥ सेर ८ तोला जल में पकावें। जब ६ सेर ६ छटाँक २ तोला जल बाकी रहे, तब कपड़े से छान उसमें १२८ तोला तिल तैल मिलावें। फिर खैर की छाल, गेरू, लौंग, अगर, पद्माख, मजीठ, लोध, मुलैठी, लाख, बड़ की छाल, नागरमोथा, दालचीनी, जायफल, कबाबचीनी, अकरकरा, पतंग, धाय के फूल, छोटी इलायची, नागकेशर और कायफल प्रत्येक १-१ तोला लें। इनका कल्क बना, तैलपाक विधि से मन्दाग्नि पर तैल सिद्ध कर लें। जब तैल सिद्ध हो जाय, तब ठण्डा होने पर उसमें १ तोला कपूर का चूर्ण मिला, कपड़े से छान लें।

—सि० यो० सं०

**गुण और उपयोग**—इस तैल के प्रयोग से मुंह का पकना, मसूड़ों का पकना और मवाद (पीव) आना, दाँतों का सड़ना, दाँतों में

छिद्र होना फटना, दाँतों में कीड़े लगना, मुँह की दुर्गन्ध तथा जीभ, तालु और होठों के रोग नष्ट हो जाते हैं।

मुखरोग—मुंह में छाले हो जाने पर इस तेल को रूई के फाहे में लगा, छालों पर लगावें और लार नीचे टपकावें। ऐसे दिन-भर में ३-४ बार करने से धीरे-धीरे छाले दूर हो जाते हैं।

इसी तरह मसूड़े सड़ने पर—कभी-कभी मसूड़ों का मांस सड़ कर कटने लगता है, जिससे दाँत कमजोर हो, जल्दी गिर पड़ते हैं। अथवा पायरिया आदि के कारण मसूड़ों से खून आने लगता है। इसकी उचित चिकित्सा न करने पर दाँत कमजोर होकर गिरपड़ते हैं। दाँतों के छेद में मैल जमा होने अथवा मसूड़ों में पीव (मवाद) भर जाने से मुँह से दुर्गन्ध आने लगती है। इन विकारों में इस तैल को फाहे से लगाने के बजाय, इस तैल का कुल्ला कराया जाय तो बहुत शीघ्र लाभ होता है। तेल को मुंह में डालकर करीब २-३ मिनट तक मुंह में चारों तरफ चलाते रहें, फिर कुल्ला कर दें। इस विधि से बहुत शीघ्र लाभ होता है।

## गन्धकपिष्टी तैल

गन्धक को खरल में घोटकर पिष्टी बना, चौगुने कटु तैल में मिलाकर सूर्य की प्रखर धूप में रख दें। जब वह तैल, सूर्य की प्रखर गरमी से तप्त हो जाय, तब शीतल होने पर उसको शीशी में भर लें। —र० र० स०

गुण और उपयोग—इस तैल के उपयोग से नयी-पुरानी खुजली, वह चाहे सूखी हो या गीली, कुछ दिनों तक धूप में बैठकर मालिश करने तथा बाद में नीम का साबुन लगाकर स्नान करने से चली जाती है। इसके साथ-साथ शुद्ध गन्धक २ रत्ती बराबर मिश्री मिला कर घी के साथ दोनों शाम लेते रहने से बहुत शीघ्र लाभ होता है।

## गर्भविलास तैल

शिवलिंगीकन्द, अनार के पत्ते, हल्दी, हरड़, बहेड़ा, आँवला,

सिंघाड़े के पत्ते, चमेली के फूल, शतावर, नीलकमल और सफेद कमल, इन सबका कल्क और क्वाथ बनाकर तैल सिद्ध कर लें।

—भै० र०

**गुण और उपयोग**—गर्भावस्था में कभी-कभी गर्भिणी के पेट में दर्द होने लगता है। उस समय दर्द शान्त करने के लिये कोई दवा खिला नहीं सकते, ऐसी दशा में इस तैल की मालिश धीरे-धीरे पेट पर तथा पेट के चारों तरफ करने से दर्द बन्द हो जाता है।

कभी-कभी गर्भावस्था में योनि द्वारा खून निकलने लगता है। यह बहुत खतरनाक बीमारी है। इससे गर्भाशय कमजोर होकर बच्चा असमय में ही बाहर निकल आता है, इसी को गर्भस्राव या गर्भपात कहते हैं। ऐसी हालत में रूई की एक मोटी बत्ती बना, इस तैल में डुबोकर योनिमार्ग द्वारा गर्भाशय में रखने से रक्तस्राव रुक जाता है। फिर गर्भपात या स्राव होने का डर नहीं रहता। यह प्रयोग लगातार कम से कम एक सप्ताह करना चाहिये।

इस तैल की बराबर मालिश करने से गर्भ पुष्ट होता है और बच्चा हृष्ट-पुष्ट तथा चिरायु उत्पन्न होता है। गर्भिणी के लिये यह तैल बहुत उपयोगी है।

## ग्रहणीमिहिर तैल

धनियाँ, धाय के फूल, लोध, मजीठ, अतीस, हर्रे, खस, मोथा, नेत्रबाला, मोचरस, रसौत, बेलगिरी, नीलोफर, तेजपात, नागकेशर, कमलकेशर, गिलोय, इन्द्रजौ, काली निशोत, पद्माख, कुटकी, तगर, छारछरीला, भाँगरा, काला भाँगरा, पुनर्नवा, आम की छाल, जामुन की छाल, कदम्ब की छाल, कुड़े की छाल, अजवायन और जीरा प्रत्येक १-१ तोला लेकर इनका कल्क बना लें। यह कल्क और मट्ठा (छाछ) या कुड़े की छाल का क्वाथ २५६ तोला के साथ ६४ तोला तिल तैल मिलाकर तैलपाक विधान से तैल सिद्ध कर लें।

—भै० र०

**गुण और उपयोग**—यह सब प्रकार की ग्रहणी, अतिसार, ज्वर, तृष्णा, श्वास, हिक्का और उदर रोगों का नाश करता है।

यह तैल रसायन है और अकाल में केश (बाल) पकने को रोकता तथा देह की ढीली चमड़ी को सख्त करता है। इसे यथोचित अनुपान के साथ ३-६ माशे की मात्रा में पिलाना और पेट पर मालिश करनी चाहिये।

संग्रहणी रोग में—पुरानी संग्रहणी में रस-रक्तादि धातुओं की कमी तथा अन्नादिकों का पचन ठीक तरह से न होने और आँतों की कमजोरी के कारण दस्त पतले होने लगते हैं। इस रोग में जब किसी दवा से लाभ होते न दीख पड़े, तब इस तैल में से ३ माशे बकरी या गाय के दूध में मिलाकर पिलावें तथा थोड़ा-सा तैल लेकर शरीर में या पेट पर मालिश करें, साथ ही पीयूषबल्ली रस और धान्य-पंचक काढ़े का भी सेवन करते रहने से बहुत शीघ्र लाभ होता है। खाने के लिये केवल मट्ठा ही पीने को दें, और कुछ नहीं। इस तरह करीब दो सप्ताह में ही काफी सुधार मालूम होने लगता है। यह तैल वायुशामक होने के कारण ग्रहणी रोग में विशेष लाभ करता है।

## चन्दन-बला-लाक्षादि तैल

चन्दन सफेद, खरेंटी की जड़, लाख, खस प्रत्येक ६४-६४ तोला लेकर १२॥। सेर ४ तोला जल में पकावें। जब चौथाई पानी शेष रहे, उतारकर छान लें। फिर यह क्वाथ तथा निम्नलिखित कल्क और ३ सेर ३ छटाँक १ तोला दूध के साथ १२८ तोला तैल सिद्ध कर लें।

**कल्कद्रव्य**—सफेद चन्दन, खस, मुलैठी, शतावरी, कुटकी, देव-दारु, हल्दी, कूठ, मजीठ, अगर, नेत्रबाला, असगंध, खरेंटी, दारुहल्दी, मूर्वा, मोथा, मूली, इलायची, दालचीनी, नागकेशर, रास्ना, लाख, अजमोद, चम्पक, पीतसार (पीला चन्दन), सारिवा, विड्लवण और सेंधा नमक, सब चीजें समान भाग मिलाकर, आध सेर लेकर कल्क बना, उपरोक्त दवा में मिला, तैलपाक विधि से तैल सिद्ध कर लें।

—वृ० नि० र०

**गुण और उपयोग**—यह तैल खाँसी, श्वास, क्षय, छर्दि, रक्तप्रदर, रक्तपित्त, कफ रोग, दाह, कण्डू, विस्फोटक, शिरोरोग, नेत्रदाह,

शरीर की दाह, सूजन, कामला, पाण्डुरोग और ज्वर का नाश करता है।

इसके अतिरिक्त—ज्वर, दाह, पाण्डु, छाती, कमर, हाथ-पाँव का जकड़ जाना, इसमें भी लाभदायक है। सूखी खुजली, चेचक, जोड़ों की सूजन आदि में भी इस तैल का उपयोग किया जाता है। जीर्ण ज्वर और पाण्डु रोग में यह विशेष उपयोगी है।

किसी भी बीमारी के कारण रस-रक्तादि धातुओं की कमी होने से शरीर कमजोर हो गया हो, अर्थात् शरीर में रक्त की कमी, थोड़ा-थोड़ा बुखार का भी अंश बना रहना, हाथ-पाँव आदि में जलन अथवा अशक्ति, किसी भी कार्य में मन नहीं लगना, ज्यादे चलने-फिरने में असमर्थ रहना इत्यादि लक्षण उपस्थित होने पर इस तैल की मालिश दोनों शाम करते रहने से, ज्वर की गर्मी धीरे-धीरे कम हो जाती है तथा शरीर में रस-रक्तादि धातुओं की वृद्धि होकर शरीर पुष्ट होने लगता है।

इसी तरह बच्चों की बीमारी—सूखा रोग में भी इस तैल की मालिश करने से बहुत लाभ होता है। परन्तु तैल मालिश के साथ-साथ प्रवाल या मुक्तापिष्टी, लौहभस्म अथवा स्वर्णवसन्तमालती उचित मात्रा में सेवन कराना चाहिये। इससे बच्चे की तन्दुरुस्ती बहुत शीघ्र बन जाती है और बच्चा हृष्ट-पुष्ट हो जाता है।

## चन्दनादि तैल

तिल तैल १ सेर ९ छटाँक ३ तोला, कल्कद्रव्य—लाल चन्दन, सुगंधबाला, नखी, कूठ, मुलैठी, छरीला, पद्माख, मजीठ, सरल काष्ठ, देवदारु, कचूर, छोटी इलायची, पूति (मुश्कविलाव), नागकेशर, तेजपात, शिलारस, मुरामांसी, शीतलचीनी, प्रियंगु, मोथा, दोनों हल्दी, दोनों सारिवा, कुटकी, लौंग, अगर, केसर, दालचीनी, रेणुका, नालुका प्रत्येक १-१ तोला, दही का पानी ६। सेर १२ तोला, लाक्षा रस १ सेर ९ छटाँक ३ तोला, सबको तैलपाक विधि से पकावें।

—भै० र०

**गुण और उपयोग**—यह चन्दनादि तैल रक्त-पित्त, क्षय, ज्वर, दाह, पसीने की दुर्गन्ध, जीर्णज्वर, अपस्मार, उन्माद, शिर-दर्द, धातु की विकृति आदि रोगों को दूरकर शरीर की कान्ति बढ़ाता और दीर्घायु प्रदान करता है। यह तैल सौम्य (शीतल) गुण प्रधान होने के कारण पित्त-विकारों में विशेष लाभदायक है।

## जात्यादि तैल

चमेली के पत्ते, नीम के पत्ते, पटोल पत्र, करंज के पत्ते, मोम, मुलैठी, कूठ, हल्दी, दारुहल्दी, कुटकी, मजीठ, पद्माख, लोध, हर्रे, नीलोफर (नील कमल), नीला थोथा, सारिवा और करंज के बीज प्रत्येक समान भाग लेकर पानी में पीस, कल्क बना लें। इस कल्क को चौगुने तैल में मिलाकर तैल से चौगुना पानी डाल, मन्दाग्नि पर पकावें। जब पानी जल जाय, तैल मात्र शेष रहे, छानकर रख लें। —शा० ध० सं०

**गुण और उपयोग**—इस तैल के सब गुण लगभग जात्यादि घृत के समान ही हैं। इसके लगाने से विषाक्त घाव, जैसे मकड़ा आदि विषैले जन्तुओं के स्पर्श से होनेवाले घाव और साधारण घाव, चेचक, खुजली—सूखी-गीली दोनों तरह की, विसर्प, शस्त्रादि से कट जाने पर हुआ घाव, अग्नि से जलने या कील आदि घुस जाने से उत्पन्न हुआ घाव तथा नाखून या दाँतों के काटने से होनेवाले घाव या कहीं रगड़ लगकर चमड़ी छिल गयी हो, इस तरह के घावों के लिये यह तैल बहुत उपयोगी है।

## तुवरक तैल

भारतवर्ष के पश्चिम समुद्र के तट पर कोंकण से त्रावणकोर तक तुवरक के वृक्ष होते हैं। इसके फल को मराठी में 'कडूकवीठ' कहते हैं। वर्षा ऋतु के आरम्भ में जब इस वृक्ष के फल पककर तैयार हो जायें, तब लाकर उसके अन्दर का मगज निकाल सुखा करके कोल्हू में पेरवाकर तैल निकाल लें अथवा मगज का चूर्णकर

उसको जल के साथ पकावें। जब तैल पानी के ऊपर आ जाये, तब धीरे-धीरे उसमें से तैल निकाल लें। फिर इस तैल को मन्दी आँच पर इतना पकावें कि जलभाग जलकर तैल मात्र शेष रह जाय, बाद को उतार कपड़े से छानकर रख लें। इस तैल को बेर की छाल के तिगुने क्वाथ में पुनः पकावें। जब क्वाथ का पानी जल जाय और तैल मात्र शेष रहे, तब छानकर बोतलों में रख लें। इन बोतलों को कण्डे के चूर्ण में तीन दिन तक गाड़ कर रखने के बाद तैल काम में लावें।

—सि० यो० सं०

**मात्रा और उपयोग विधि**—सबेरे-शाम दिन में दो बार यह तैल पाँच बूंद की मात्रा में आरम्भ करे और प्रति चौथे दिन पाँच बूंद की मात्रा बढ़ाकर १ तोले तक गाय के ताजे मक्खन या दूध की मलाई में मिला कर देवें। रोगी जितनी मात्रा सहन कर सके, उतनी बढ़ावें। जब मात्रा सहन नहीं होती है, तब जी मिचलाने लगता है, और वमन भी होती है। ऐसी अवस्था उत्पन्न होने पर तैल की मात्रा घटा दें। स्नान करने के बाद इस तैल की मालिश करावें, रोगी जितनी मात्रा सहन कर सके, उतनी मात्रा में ६ माह तक इसका सेवन करावें।

सब प्रकार के कुष्ठों में इस तैल के खाने और लगाने से बहुत लाभ होता है। इस तैल में कपड़ा भिगोकर व्रण पर रखने से व्रण भर जाता है। खुजली आदि में भी लगाने से लाभ होता है।

## नारायण तैल

असगंध, बरियार की जड़, बेर की जड़, पाढ की जड़, छोटी कटेरी, बड़ी कटेरी, गोखुरू, सम्भालू की पत्ती, सोनापाठा के मूल या छाल, गदहपूरना के मूल, उड़द, कटसरैया, रास्ना, एरण्ड मूल, देवदारु, प्रसारणी और अरणी—प्रत्येक ४०-४० तोला लें। उनको जौकुट करके ५१ सेर १६ तोला जल में पकावें। जब १२॥। सेर ४ तोला जल शेष रहे, तब उतार कर ठण्डा होने पर कपड़े से छान लें। फिर उसमें तिल का तैल २५६ तोला, सतावर का रस २५६ तोला, गाय का दूध २५६ तोला, कूठ, छोटी इलायची, सफेद चन्दन, बरियार

के मूल, जटामांसी, छरीला, सेंधा नमक, असगंध, बच, रास्ना, सौंफ, देवदारु, सरिवन, पिठवन, माषपर्णी, मुद्‌गपर्णी, तगर प्रत्येक ८-८ तोला ले कल्क बना, तैल में मिलाकर पकावें। तैल सिद्ध होने पर कपड़े से छान, शीशियों में भर लें। —सि० यो० सं०

**गुण और उपयोग**—इस तैल के उपयोग से सब प्रकार के वायु रोग जैसे—पक्षाघात, अर्दित, हनुस्तम्भ, मन्यास्तम्भ, अपबाहुक, कमर का दर्द, पसली का दर्द, कान का दर्द, शरीर के किसी अवयव का सूखना, लँगड़ापन, शिर का दर्द तथा अन्य एकांग या सर्वाङ्ग में होने वाले वात रोगों में लाभ होता है। इस तैल का उपयोग मालिश करने में, नस्य देने में, कान में डालने में, पिलाने और बस्ति देने में किया जाता है।

यह तैल सौम्य और अद्‌भुत चमत्कार दिखाने के कारण बहुत विख्यात है। इसमें शतावरी का रस प्रधान है और चूँकि शतावरी का नाम नारायणी है, अतएव इसका भी नाम "नारायण तैल" रखा गया है।

जहाँ-जहाँ दर्द हो, वहाँ-वहाँ इस तैल की धीरे-धीरे मालिश करें। फिर दर्दस्थान को ऊनी कपड़े से लपेट दें। लगभग तीन घण्टे के बाद पुनः गरम पानी से सेक करें। यदि वायु की प्रबलता हो तो पानी गरम करते समय निर्गुण्डी, करंज, नीम इनमें से एक या सब वृक्षों के पत्ते और खशखश के पोस्त डालकर पानी गरम करना चाहिये। रात को एक बार या ज्यादा दर्द हो, तो सुबह-शाम तेल लगाकर सेंक दें। शरीर के किसी भी कोमल स्थान पर यह तैल लगाने से किसी प्रकार की हानि नहीं होती है। छोटे बच्चों के एक अण्ड-कोष-वृद्धि या बड़ी उम्र वालों की अण्ड-वृद्धि पर भी इसका उत्तम उपयोग होता है।

धनुर्वात में—छाती पर, गले से लेकर कमर तक पीठ की सभी नसों पर यह तैल लगाकर उपरोक्त विधि से सेक करना चाहिए। हर दो घण्टे के बाद १५ बूंद तैल गर्म पानी या किसी वातनाशक काढ़े में मिलाकर पिलाने से भी लाभ होता है। इस तरह से

गला व ठोड़ी का स्तम्भ, गलग्रह, सर्वाङ्ग शरीर या हाथ-पाँव की ऐंठन आदि अति त्रासदायक वायु के दर्द दूर हो जाते हैं।

शरीर का एक भाग सूख जाना—लकवा, पक्षाघात आदि वायु के कारण शरीर का एक भाग सूख जाता है। वहाँ रक्त-संचार न होने से वह भाग शून्य और पतला हो जाता है। ऐसी हालत में नारायण तैल की मालिश से बहुत लाभ होता है।

कभी-कभी गला और पाँव के जोड़ों की हड्डियों में विकार पैदा होकर उनके कारण हाथ-पाँव के हिलने-डुलने में बाधा पड़ने लगती है। उसमें रह-रह कर चमक होने लगती है, ऐंठन पैदा होती है—ऐसी अवस्था में नारायण तैल के लगातार कुछ दिनों तक मालिश एवं सेक करने से काफी लाभ होता है। करीब १ माह बाद वहाँ की हड्डियों की विकृति दूर हो जाती और रक्त-संचार होने लग जाता है।

पुराने वात रोगों में इस तैल की मालिश करें और साथ ही चन्द्रप्रभा बटी, योगराज गूगल आदि का सेवन करने से कष्टसाध्य वात रोग भी दूर हो जाते हैं।

ज्वर, राजयक्ष्मा, माथे का दर्द, बुद्धि की कमी, स्मरणशक्ति का ह्रास, बधिरता आदि का नाश करने के लिये नारायण तैल का उपयोग किया जाता है।

त्वचा (चमड़ी), नसें, मांस, हड्डियों को मजबूत करना इत्यादि गुण इस तैल में विशेष होने की वजह से, यह बालक, युवक, वृद्ध, गर्भवती स्त्रियाँ सब को लाभ करता है। इस तैल की मालिश से नसें फैल जाती हैं तथा रक्त का संचार अच्छी तरह होने लगता है। यही कारण है कि जो अंग शुष्क-निर्जीव-से हो जाते हैं, उनमें भी इसकी मालिश से जीवन प्राप्त हो पुष्ट हो जाता है। यह गुण और तैलों की अपेक्षा इसमें अधिक है।

## नासार्शोहर तैल

गृहधूम (घर की छत में जमा हुआ धुआँ), छोटी पीपल, देवदारु, जवाखार, करंज की छाल, सेंधा नमक और अपामार्ग के बीज, प्रत्येक

२-२ तोला लें, इन्हें जल में पीसकर कल्क बनावें। फिर इसको ६४ तोला तिल तैल और २५६ तोला जल में मिलाकर तैलपाक विधि से पकावें। सिद्ध होने पर छान कर रख लें।

—सि० यो० सं०

**गुण और उपयोग**—रूई को फाहा बनाकर इस तैल में डुबोकर नाक में टपकाने से नाक में होने वाले मस्से दूर हो जाते हैं।

## निर्गुण्डी तैल

सँभालू का रस ६४ तोला, भांगरे का रस ६४ तोला, धतूरे का रस ६४ तोला, गोमूत्र ६४ तोला और तिल तैल ६४ तोला लें। फिर इसमें बच, कूठ, धतूरे का बीज, मालकाँगनी और कायफल प्रत्येक २-२ तोला तथा बच्छनाग इन सब के बराबर लेकर इनका कल्क बनाकर तैलपाक विधि से तैल तैयार करें। —वैद्यामृत

**गुण और उपयोग**—यह तैल तीक्ष्ण और उष्ण गुणयुक्त है। अतः जिन्हें सर्दी के कारण अथवा जाड़े की ऋतु में वायुप्रकोप के कारण शरीर में दर्द हो, उनके लिये यह तैल बहुत उपयोगी है। इस तैल का अधिक उपयोग जाड़े की ऋतु में ही किया जाता है। वात रोगों में इस तैल के उपयोग से बहुत लाभ होता है।

## पंचगुण तैल

हर्रे, बहेड़ा, आँवला प्रत्येक ५-५ तोला, नीम और सम्भालू की पत्ती प्रत्येक १५-१५ तोला ले जौ कुट करके अठगुने जल में पकावें। जब चौथाई जल बाकी रहे, तब उसमें तिल का तैल ८० तोला तथा मोम, गन्धाबिरोजा, शिलारस, राल और गूगल प्रत्येक ४-४ तोला डालकर मन्दी आँच पर पकावें। जब पकते-पकते खरपाक होकर तैल अलग हो जाय, तब कपड़े से छान थोड़ी गरम हालत में उसमें कपूर का मोटा चूर्ण ५ तोला डाल, चमचे से हिलाकर मिला दें। ठण्डा होने पर उसमें तार्पीन का तैल, युकेलिप्टस का तैल और केजोपुटी का तैल २।।-२।। तोला मिलाकर शीशी में भर लें।

—सि० यो० सं०

**गुण और उपयोग**—संधिवात में—शरीर के किसी भी अवयव के शूल (दर्द) में हल्के हाथ से मालिश करें। कर्णशूल में कान में डालें। सब प्रकार के व्रणों में—व्रण को नीम और सम्भालू की पत्ती के क्वाथ से धोकर उस पर इस तैल में भिगोई हुई रूई या स्वच्छ कपड़ा रख ऊपर से केला-पत्ता, समुद्रशोष, धाय-पात अथवा बड़ का पत्ता रख कर बाँध दें। यह तैल उत्तम वेदनाहर और व्रण का शोधन तथा रोपण करनेवाला है।

## प्रमेहमिहिर तैल

सोया, देवदारु, नागरमोथा, हल्दी, दारुहल्दी, मूर्वा, कूठ, असगंध, सफेद चन्दन, लाल चन्दन, रेणुका, कुटकी, मुलेठी, रास्ना, दालचीनी, इलायची, भारंगी, चव्य, धनियाँ, इन्द्रजौ, करंजबीज, अगर, तेजपात, हर्रे, बहेड़ा, आँवला, नलुका, सुगन्धबाला, खरैटी, कंघी, मजीठ, सरल काष्ठ, कमलपुष्प, लोध, सौंफ, बच, कालाजीरा, खस, जायफल, बासा और तगर प्रत्येक १-१ तोला लेकर कल्क बनावें। फिर तैल ६४ तोला, शतावर का रस ६४ तोला, लाख का रस २५६ तोला, दही का पानी २५६ तोला और दूध २५६ तोला सबको एकत्र कर उपरोक्त कल्क मिलाकर तैलपाक विधि से तैल सिद्ध करें। तैल सिद्ध हो जाने पर छानकर रख लें। —भै० र०

**गुण और उपयोग**—इसकी मालिश से वात-विकार तथा वातज, पित्तज, कफज, सन्निपातज, मेदोगत और मांसगत ज्वर नष्ट होते हैं। यह शुक्रक्षय के कारण दुर्बल व्यक्तियों के लिये विशेष उपयोगी है। यह तैल दाह, पिपासा, पित्त, छर्दि (वमन), मुंह सूखना तथा २० प्रकार के प्रमेह रोगों को नष्ट करता है।

यह तैल पित्त और वायु शामक तथा सौम्य और रक्तादि धातु-वर्द्धक एवं शरीर को पुष्ट करने वाला तथा वीर्यवाहिनी नाड़ियों को ताकत देने वाला है।

## प्रसारिणी तैल

५ सेर प्रसारिणी को १२॥। सेर ४ तोला जल में पकावें, जब ३८१ तोला जल शेष रह जाय, तब उतार कर छान लें। फिर इसमें

६३ॾ १ तोला तैल तथा दही और काँजी तेल के बराबर, गौ का दूध तैल से चौगुना और तैल का आठवाँ हिस्सा निम्न ओषधियों का कल्क लें यथा—मुलेठी, पीपलामूल, चित्रक की जड़, सेंधानमक, बच, प्रसारिणी, देवदारु, रास्ना, गजपीपरि, भिलावा, सौंफ और जटामांसी सब समान भाग लेकर कल्क बना, सबको एकत्रकर विधिपूर्वक तैल सिद्ध करें। —शा० ब० सं०

**गुण और उपयोग**—इस तैल की मालिश की जाती और नस्य तथा अनुवासन बस्ति दी जाती है। यह तैल गृध्रसी, अस्थि-भंग (हड्डी टूटना), मन्दाग्नि, अपस्मार (मृगी), उन्माद (पागलपन) और विद्रधि का नाश करता है। जो व्यक्ति तेज नही चल सकते, उनकी नसों में रक्त का संचार कर फुर्ती पैदा करता है। त्वचा और शिरा तथा सन्धि (जोड़) गत वायु को नष्ट करता है। इस तैल में यह विशेषता है कि जितना फायदा वायु से पीड़ित मनुष्यों को इससे होता है, उतना ही फायदा पशुओं (बैल, घोड़े, गाय आदि) को भी होता है।

यह तैल रक्त और मांस को पुष्ट करने वाला तथा कमजोर हाथ-पाँव आदि शारीरिक अंगों में शक्ति प्रदान करनेवाला और शरीर की कान्ति को सुधारने वाला है। इसकी मालिश से शरीर में बल की वृद्धि होती तथा सन्तानोत्पादन की शक्ति आती है। जो मनुष्य लंगड़ा कर चलता हो वह इस तैल की लगातार नियमित रूप से कुछ दिनों तक मालिश तथा दूध के साथ सेवन करे, तो लंगड़ापन अवश्य दूर हो जायगा। क्योंकि इसमें प्रसारिणी प्रधान है, जो नसों तथा हड्डियों के विकार को ठीक करने में प्रसिद्ध है।

## बाधिर्य नाशक तैल

शहद, अदरक का रस, संहजने की जड़ की छाल का रस और केले की जड़ का रस प्रत्येक १-१ सेर, तिल तैल १ सेर लेकर सबको एकत्र मिलाकर पकावें। तैल मात्र शेष रहने पर उतार कर छान करके रख लें। —यो० त०

## हरा मलहम

गन्धाबिरौजा ४० तोला, जंगाल २ तोला, साबुन २ तोला, पापड़खार ३ तोला और पत्थर का कोयला २ तोला लें। प्रथम गन्धाबिरौजा को धीमी आँच पर पिघला लें। पिघल कर मलहम बनने योग्य हो जाने पर उसे कपड़े से छान लें, फिर अन्य द्रव्यों का सूक्ष्म चूर्ण मिलावें और ठंडा होने तक हिलाते रहें। —सि० यो० सं०

**गुण और उपयोग**—यह मलहम व्रणों का शोधन करनेवाला तथा फोड़े को पकाकर फोड़नेवाला (विदारक) है। यदि व्रण-शोथ पक जाने पर भी न फूटता हो, तो इसकी पट्टी लगाने से जल्द फूटकर मवाद बह जाता है।

शरीर में रक्त-विकार के कारण छोटी-छोटी फुन्सियाँ और बड़े-बड़े फोड़े हो जाते हैं, कभी-कभी तो वे पककर बहजाते हैं और कभी घाव का आकार धारण कर लेते हैं। चोट लगने,कट जाने,या जल जाने आदि से भी घाव हो जाते हैं। उपयुक्त उपचार न होने के कारण घाव नासूर—नाड़ीव्रण—का रूप धारण कर लेता है। प्राकृतिक नियम है, कि मवाद (पूय) जिस स्थान में उत्पन्न होता है, यदि उस स्थान को साफ न रखा जाय, तो आसपास में सड़न पैदा कर देता है, भीतर-ही-भीतर जब सड़न बहुत दूर तक फैल जाती है, तब नासूर (नाड़ी-व्रण) होता है। इसमें यह मलहम बहुत गुण करता है।

एक तरह का भयानक फोड़ा पीठ पर होता है, उसे "अदृष्ट-व्रग" या कारबंकल कहते हैं। यह बत्तक के अण्डे जैसा या सन्तरे जैसा होता है, और यह घाव प्रायः ४० वर्ष की अवस्था के बाद होता है। मधुमेह वाले रोगी को यह घाव होने से मृत्यु हो जाती है। इसके लिये भी यह मलहम बहुत लाभदायक है।

॥ इति ॥

# श्री बैद्यनाथ आयुर्वेद भवन लि० के विकास का इतिहास

हमारे देवस्थानों में सिद्धपीठ नाम से सुप्रसिद्ध तीर्थस्थान, श्री बैद्यनाथ धाम (देवघर) में, श्री बैद्यनाथ आयुर्वेद भवन लिमिटेड की स्थापना, आज से ३६ वर्ष पूर्व, हुई थी। आधि-व्याधि-नाशक श्री बाबा बैद्यनाथ के सम्मुख की गई मानव-कल्याण की कामना कभी विफल नहीं होती। आयुर्वेद के इष्टदेव भगवान् शंकर के शुभाशीर्वाद तथा हमारे अथक परिश्रम, श्रेष्ठ अध्यवसाय तथा विशुद्ध लगन के कारण, श्री बैद्यनाथ आयुर्वेद भवन लिमिटेड का काम बड़ी तेजी से आगे बढ़ा।

**स्थापन-काल**

राज्य की उपेक्षा, हमारे शिक्षित-समाज पर विदेशी आचार-विचार का प्रभाव एवं अपनी प्राचीन संस्कृति के प्रति उनकी उदासीनता के साथ जबर्दस्त सङ्घर्ष, श्री बैद्यनाथ आयुर्वेद भवन लि० के इतिहास की प्रारम्भिक विशेषता है। करीब-करीब यही वक्त था, जब कि हमारे देश में राष्ट्रिय चेतना का आना और आजादी की लहर का उठना प्रारम्भ हुआ। हमारे समाज के प्रत्येक अङ्ग पर, विदेशी आचार-विचार और सत्ता का जो प्रभुत्व था, एक अन्धकार का आवरण था, उसके खिलाफ एक सुरसुराहट-सी होने लगी। महात्मा गाँधी के नेतृत्व में, धीरे-धीरे, हमारे समाज के मृतप्राय शरीर में प्राणवायु का संचार हुआ। इसके बाद, हमारा राष्ट्रिय कारवाँ जिन-जिन बाधाओं, कठिनाइयों और तूफानों का सामना करते हुए अपने लक्ष्य की ओर निरन्तर बढ़ता रहा, वह हमारे देश के इतिहास का एक सर्वश्रेष्ठ, गौरवपूर्ण अध्याय है।

**संघर्ष-काल**

राष्ट्रिय ह्रास या समृद्धि, केवल राजनीतिक ही नहीं होती; बल्कि, व्यक्तिगत और समष्टिगत रूप में वह समाज की संस्कृति, साहित्य, कला, उद्योग, व्यापार, कृषि आदि सभी अङ्गों के सार्वभौमिक ह्रास और विकास पर निर्भर करती है। और चूंकि आयुर्वेद—हमारा राष्ट्रिय चिकित्सा-विज्ञान—हमारी संस्कृति, साहित्य और कला का एक सर्वोच्च ज्ञान-भाण्डार है; अतएव राष्ट्र के जीवन के साथ इसका अविच्छिन्न सम्बन्ध कोई नई और आश्चर्यजनक बात नहीं।

इसीलिए, जब हम श्री बैद्यनाथ आयुर्वेद भवन लि० के पिछले ३६ साल के सङ्घर्षमय जीवन और उसके फलस्वरूप प्राप्त उत्तरोत्तर उन्नति की ओर दृष्टिपात करते हैं, तब हमें गर्व और प्रसन्नता, दोनों ही होती है। गर्व इसलिए कि एक कर्त्तव्यपरायण सिपाही की तरह राष्ट्रिय पुनरुद्धार का एक जबर्दस्त मोर्चा—राष्ट्रिय चिकित्सा-विज्ञान—आयुर्वेद के प्रति अपने कर्त्तव्य का हमने हरेक कठिनाई और बाधा में भी, खूबी के साथ पालन किया है; और प्रसन्नता इसलिये कि हमारे राष्ट्रिय-संग्राम के नेताओं और सेनानियों ने हमारे इस काम की सराहना की, सहयोगियों ने प्रशंसा की और सर्वसाधारण ने स्वागत किया। आज नवराष्ट्र-निर्माण के दिनों में, जब कि प्रकाश की स्पष्ट झलक अन्तरिक्ष पर दिखाई पड़ रही हैं, हमारे उत्साह और आनन्द का सर्वोच्च कारण, एकमात्र वही अनुभूति है, जो राष्ट्रिय संघर्ष के आघात और उसकी आग की प्रत्येक लपट का अपना हिस्सा प्राप्त करने का सौभाग्य हमें मिला है।

**उत्कर्ष-काल**

अपनी जिन तीन विशेषताओं के कारण, श्री बैद्यनाथ आयुर्वेद भवन लि० बराबर सङ्घर्ष में विजयी होता आया है, वे ये हैं—(१) शुद्ध ओषधियों का निर्माण, (२) आयुर्वेदोन्नति के लिए ठोस कार्य और (३) वैज्ञानिक ढङ्ग से उनका प्रचार।

आज श्री बैद्यनाथ आयुर्वेद भवन लि० का जो स्वरूप है, उसे विस्तृत रूप से बतलाने की यहाँ कोई आवश्यकता नहीं है। भारतवर्ष भर में ओषधि-निर्माण के चार बड़े-बड़े कारखाने, बड़े-बड़े शहरों में बैद्यनाथ दवाओं के १२५ से अधिक बिक्री-केन्द्र (डिपो) तथा १५ हजार से ऊपर एजेन्सियाँ (एजेण्ट) आदि इसकी विशालता को प्रकट करने के लिये पर्याप्त हैं। आज नगर-नगर और गाँव-गाँव में श्री बैद्यनाथ आयुर्वेद भवन लि० का जो साइनबोर्ड आप देखते हैं, तथा घर-घर में बैद्यनाथ-ओषधियाँ देखी जाती हैं, उनके मूल में जो तथ्य हैं, वे नीचे लिखे विवरण से आप की समझ में अच्छी तरह आ जायँगे।

## श्री बैद्यनाथ आयुर्वेद भवन लि० के विभिन्न कार्य-विभाग

### १—ऋषि-अर्चन (रिसर्च) विभाग

श्री बैद्यनाथ आयुर्वेद भवन लि० ने अपने स्थापन-काल से ही इस कार्य की ओर विशेष ध्यान दिया है। पहले काशी विश्वविद्यालय आदि संस्थाओं को आर्थिक सहायता देकर शोध (रिसर्च) का कार्य सम्पादित होता रहा है। किन्तु, अब इस महत्त्वपूर्ण कार्य को स्वयं हम अपने निरीक्षण में करने लगे हैं। गत दो वर्षों से इस कार्य के लिए ५०,०००) (पचास हजार) प्रतिवर्ष खर्च करने का निश्चय किया गया है। इस द्रव्य से शीघ्र ही प्रयोगशाला (Research

Laboratory) और रुग्णालय (Indoor Hospital) स्थापित किये जायेंगे।

**(क) वनस्पति**

वनैस्पतियों के शोध का कार्य गत दो वर्षों से विशद रूप में चलाया जा रहा है। इस विभाग में आयुर्वेदिक ओषधियों में काम आनेवाली वनस्पतियों का संदिग्ध-निर्णय और गुण-धर्म-परीक्षण होता है तथा नई चमत्कारिक वनस्पतियों को प्राप्त कर उनके स्वरूप और गुण-धर्म-निर्णय द्वारा समग्र भारतीय वैद्यों को लाभ पहुँचाने का प्रयत्न किया जाता है।

**(ख) विश्लेषण**

ओषधियों के काम में आनेवाले मूल द्रव्यों की असलियत को मालूम करना तथा तैयार ओषधियों की यथार्थ गुणकारिता और यथावत् निर्माण की, विश्लेषण (Analysis) द्वारा जांच करना, इस विभाग का मुख्य कार्य है। गत दो वर्षों से यह कार्य निरन्तर चालू है।

**(ग) गुण-धर्म-निर्णय**

आयुर्वेद-शास्त्र में वर्णित वनौषधियों एवं सिद्धौषधियों के गुण-धर्म-निर्णय का यह एक पृथक् अन्य विभाग है। इस विभाग के अन्तर्गत शीघ्र ही रुग्णालय (Indoor Hospital) स्थापित करने की योजना है, जिसमें २० रोगियों के लिए शय्या (Beds) रहेंगी। इस रुग्णालय द्वारा रोगियों पर शतशः अनुभूत की गई वनस्पतियों तथा योगों का गुण-धर्म निश्चय होगा। आयुर्वेद-विज्ञान में मानव-शरीर पर किये गये सफल औषध-परीक्षण को ही यथार्थ एवं असंदिग्ध गुण-धर्म-निर्णय माना गया है। यह कार्य चार्ट एवं रोगियों पर तैयार की गयी रिपोर्टों के आधार पर सम्पादित होगा।

**(घ) शास्त्र-निर्माण-विभाग**

उपरोक्त विभागों का शास्त्रीय निरूपण आयुर्वेदीय सिद्धान्तों से किया जायेगा। त्रिदोषतत्त्व, पञ्चमहाभूत, द्रव्य, रस, गुण, विपाक, वीर्य्य, प्रभाव-आधार पर ही नूतन ग्रन्थों का निर्माण होगा। वर्तमान विज्ञान (Modern Science) को भी इन्हीं सिद्धान्तों के आधार पर आत्मसात् करके समन्वयात्मक रूप में प्रकाशित किया जायेगा।

**(ङ) शोध-कार्य की प्रगति**

आयुर्वेदीय सिद्धान्तों के अनुसार, आयुर्वेद का संशोधन और परिवर्द्धन कोई सामान्य कार्य नहीं है। भारतवर्ष भर में स्वयं भ्रमण करके प्रायः, हमने देखा है कि इस अतीव महत्त्वपूर्ण कार्य को अब तक कहीं भी क्रियात्मक रूप नहीं दिया गया है। इस विषय में अपनी राष्ट्रिय सरकार की योजनाएँ भी अभी बन ही रही हैं। इस कार्य का कोई रचनात्मक उद्योग वहाँ भी नहीं हुआ। क्रियात्मक रूप के अभाव एवं द्रव्य और समय के अपव्यय की आशंका से हमने आयुर्वेदीय

शोध-कार्य की समस्या को अखिल भारतीय आयुर्वेद-शास्त्र-चर्चा-परिषद् के समक्ष उपस्थित किया तथा अखिल भारतीय आयुर्वेद-शास्त्र-चर्चा-परिषद् के प्रथम अधिवेशन—श्री बैद्यनाथ आयुर्वेद भवन लि० के व्यय से, पटना स्थित बैद्यनाथ-निर्माणशाला में—लगातार दस दिनों तक सम्पन्न कराया, जिसमें देश-भर के प्राय: सभी उच्चकोटि के आयुर्वेद-विशेषज्ञों ने भाग लिया था। परिषद् के इस अधिवेशन में आयुर्वेद के मूल आधार त्रिदोषतत्त्व और पञ्चमहाभूत सिद्धान्तों पर सूक्ष्म विवेचन के द्वारा उनके स्वरूप-निर्णय और गुणधर्म-निर्णय का अतीव महत्त्वपूर्ण कार्य सम्पन्न हुआ।

उपरोक्त परिषद् का द्वितीय अधिवेशन भी, श्री बैद्यनाथ आयुर्वेद भवन लि० के द्रव्य-व्यय से ही गत वर्ष (सन् १९५३) के मई महीने में, हरद्वार में किया गया। जिसमें समस्त भारत के प्रधान वैद्यराजों एवं आयुर्वेद-प्रेमी डॉक्टरों ने भी भाग लिया। आयुर्वेदीय ओषधियों का प्रतिसंस्कार (Research) का अपना विशेष मार्ग, द्रव्य-गुण पर आधारित है। परिषद् के अधिवेशन में द्रव्य-गुण (रस-विपाक-वीर्य्य-प्रभाव) पर ही विवेचन हुआ है एवं इसी आधार पर श्री बैद्यनाथ आयुर्वेद भवन लि० द्वारा होनेवाले आयुर्वेदीय प्रतिसंस्कार (Research) की रूपरेखा निश्चित की गयी है। जीवित मानव-शरीर ही आयुर्वेद-विज्ञान की प्रधान प्रयोगशाला है। प्राचीन काल से ही आयुर्वेद-शास्त्र में द्रव्यगुण (रस-विपाक-वीर्य्य-प्रभाव) द्वारा ही किसी भी द्रव्य का गुण-धर्म-निर्णय हुआ है। इस सनातन पद्धति से ही अब भी आयुर्वेद का प्रति-संस्कार (Research) होना चाहिए। रुग्ण-सेवा, बिना आयुर्वेद के वास्तविक तत्वज्ञान के, कदापि सम्भव नहीं है। अत: इस कार्य के लिये एक आतुरालय (Indoor Hospital) का होना आवश्यक है, जिसमें पृथक्-पृथक् और मिश्रित (विश्लेषण और संश्लेषण) विधि से आयुर्वेदीय योगों और द्रव्यों का स्वरूप और गुणधर्म-निर्णय असन्दिग्ध रूप से हो। इस दिशा में हमलोग प्रयत्नशील हैं। कुछ अंशों में यह कार्य अभी भी किया जा रहा है जिसकी रिपोर्ट 'सचित्र आयुर्वेद' में समय-समय पर प्रकाशित होती रहती है। समुचित स्थान पर, कार्य-क्षमता-योग्य विस्तृत स्थान अभी तक प्राप्त नहीं हुआ है। आशा है, श्री धन्वन्तरि भगवान् की कृपा से, यह बड़ी कठिनाई भी शीघ्र ही हल हो जायेगी और हमारा यह आयुर्वेदीय प्रतिसंस्कार (Research) का महत्त्वपूर्ण कार्य दिन-प्रति-दिन उन्नति करता रहेगा। हमारा यह दृढ़ सिद्धान्त है कि किसी भी महत्त्वपूर्ण कार्य को ठोस आधार पर करने से निश्चित ही सफलता प्राप्त होती है।

## २—ओषधि-निर्माण-विभाग

आयुर्वेद-चिकित्सा-पद्धति की उत्तमता और लोक-प्रियता उसके शास्त्र-सम्मत औषध-निर्माण की श्रेष्ठता पर निर्भर करती है। आयुर्वेदीय ओषधियों का निर्माण कठिन, अनुभव-गम्य और प्रभूत उपकरण-साध्य कार्य है। प्राचीन समय से केवल चिकित्सक ही इसे करते आये हैं। अभी भी हजारों वैद्य-बन्धु ऐसा ही कर रहे हैं। परन्तु महँगाई और कठिनाइयों के इस वर्तमान युग में परिस्थिति बिल्कुल बदल गई है। अर्थाभाव के कारण, ओषधि-निर्माण के आवश्यक उपकरण और उत्तम मूल द्रव्यों का जुटाना सर्वसाधारण वैद्यों के लिए ही नहीं, अपितु छोटी-मोटी फार्मेसी वालों के लिए भी अत्यन्त कठिन कार्य है। उपकरणों और उत्तम मूल द्रव्यों के अभाव में ओषधियाँ उत्तम गुणकारी नहीं बन पाती हैं। यही सब खास कारण हैं, जिनकी वजह से लोग ओषधियों में गुणहीनता की शिकायत करते हैं। ओषधियों के उत्तम गुणकारी होने के लिए यह अत्यन्त आवश्यक है कि उनमें पड़नेवाले मूल द्रव्यों को शुद्ध (मिलावट-रहित), ताजे (नये) और विधि-पूर्वक संग्रह किये हुए प्रमाणित होना चाहिए। पंसारी लोगों से सड़े-गले, घुने और नकली द्रव्यों को लेकर उनसे ओषधि-निर्माण जैसा उत्तरदायित्व-पूर्ण कार्य करना, अपनी ओषधियों की गुण-हीनता ही नहीं, बल्कि इससे आयुर्वेद-विज्ञान के मूल पर ही कुठाराघात होता है।

ओषधियों के मूल द्रव्यों को उत्पत्ति-स्थानों से विधिपूर्वक संग्रह करना, उपकरणों का जुटाना तथा अनुभवी और निर्माण के विशेषज्ञ आयुर्वेदाचार्यों की देख-रेख में अत्यन्त कुशलता तथा स्वच्छता-पूर्वक ओषधि-निर्माण का कार्य कराना, अत्यन्त कठिन और उत्तरदायित्वपूर्ण काम है। इसे केवल सर्व साधन-सम्पन्न निर्माणशालाएँ ही यथावत् कर सकती हैं। श्री बैद्यनाथ आयुर्वेद भवन लि० भारतवर्ष भर में ओषधि-निर्माण के कार्य में सर्वश्रेष्ठ समझा जाता है। कलकत्ता, पटना, झाँसी और नागपुर, इन चारों स्थानों पर सर्व साधन सम्पन्न औषध-निर्माणशालाएँ स्थापित हैं, जिनमें अपने स्वयं के वनौषधि-विभाग-द्वारा संग्रह किये गये उत्तम मूल द्रव्यों से अनुभवी एवं निर्माण-विशेषज्ञ आयुर्वेद-शास्त्र के आचार्यों के द्वारा शास्त्रीय विधि से अत्यन्त कुशलता तथा स्वच्छतापूर्वक ओषधि-निर्माण का कार्य होता है। प्रतिमास हजारों मन ओषधियाँ निर्मित होकर उचित मूल्य में जनता की सेवा में प्रस्तुत की जाती हैं। ओषधि-निर्माण का इससे श्रेष्ठ और सुव्यवस्थित प्रबन्ध भारतवर्ष-भर में अन्यत्र मिलना कठिन है।

बैद्यनाथ-ओषधियों की उत्तमता के तीन प्रमुख कारण हैं:—(१) मूल-द्रव्यों का नया, ताजा और विधिपूर्वक संग्रह किया जाना तथा द्रव्यगुण-विशेषज्ञों

के द्वारा सुपरीक्षित होना, (२) निर्माण-कुशल और अनुभवी आयुर्वेदाचार्यों द्वारा शास्त्रीय विधानानुसार ओषधि-निर्माण करना, (३) श्री बैद्यनाथ आयुर्वेद भवन लि० के मैनेजिङ्ग डाइरेक्टरों का स्वयं बहुत अनुभवी और ओषधि-निर्माण-विशेषज्ञ होना तथा ओषधि-निर्माण-कार्य का उनके द्वारा सतत निरीक्षण होना। निर्माण की इस विशुद्धता और उत्कृष्टता के कारण, बैद्यनाथ ओषधियों की जनता में इतनी व्यापक माँग बढ़ी है कि हमारी कलकत्ता, पटना, झाँसी, नागपुर, इन चार रसायनशालाओं के निरन्तर औषध-निर्माण कार्य में संलग्न रहने और एक हजार से अधिक कार्यकर्त्ताओं के होने पर भी जनता की दिनों-दिन बढ़ती हुई माँग की पूर्त्ति करने में कठिनाई अनुभव होती है। बैद्यनाथ औषधि-विक्रेताओं को क्रमशः नम्बरवार दवाएँ भेजी जाती हैं तथा इसके लिए हमें हर साल कार्यकर्त्ताओं की संख्या बढ़ानी पड़ती है।

## ३—ओषधि-विक्रय-विभाग

४ निर्माण केन्द्र, १२५ से अधिक बिक्री-केन्द्र और १५ हजार से अधिक एजेन्सियों (एजेन्टों) द्वारा बैद्यनाथ-दवाओं की निरन्तर बिक्री होती रहती है। देश-भर में सर्वत्र समान मूल्य (सब जगह एक दाम) में ओषधियों के विक्रय का प्रबन्ध है। बैद्यनाथ-अधिकार-प्राप्त औषध-बिक्रेताओं को कार्यालय उचित कमीशन देता है। जनता के लाभ के लिए भारतवर्ष के प्रमुख शहरों में एजेण्टों के अतिरिक्त १२५ से अधिक स्वतन्त्र बिक्री-केन्द्र भी हैं, जहाँ केवल बैद्यनाथ-ओषधियाँ ही बिकती हैं। इन बिक्री-केन्द्रों पर जनता को बैद्यनाथ-आयुर्वेद भवन लि० द्वारा निर्मित सभी ओषधियाँ मिलती हैं। उनमें से यहाँ कुछ बिक्री-केन्द्रों के स्थानों का निर्देश किया गया है; जैसे—देहली, आगरा, कानपुर, इलाहाबाद, काशी, गोरखपुर, लखनऊ, मथुरा, लश्कर, इन्दौर, उज्जैन, आरा, भागलपुर, मुजफ्फरपुर, गया, बैद्यनाथ-धाम, रायपुर, गोंदिया, जबलपुर, अकोला, अमरावती, बिलासपुर आदि। प्रत्येक निर्माण-केन्द्र में एजेन्सी विभाग के मैनेजर अलग हैं, जिन के पास एजेन्ट बनने की इच्छावाले लोगों के पत्र (और वे स्वयं भी) बराबर आते रहते हैं। एजेन्सी के लिए स्वयं कार्यालय में आनेवाले महाशयों को पहले पत्र-व्यवहार द्वारा जान लेना चाहिए कि जिस स्थान की वे एजेन्सी लेना चाहते हैं, उस स्थान की एजेन्सी रिक्त है या नहीं। दवाओं के साथ-साथ उत्तम रूप से विधि-पूर्वक संगृहीत वनौषधियों की भी थोक बिक्री होती है। वनौषधियों की खुदरा बिक्री नहीं की जाती है। औषधियों के माँग-सम्बन्धी पत्र-व्यवहार मैनेजर—औषधि-विक्रय-विभाग के नाम करना चाहिए।

## ४—प्रचार-विभाग

सर्वसाधारण जनता को उत्तम ओषधियों की जानकारी देने के लिए प्रचार-कार्य की आवश्यकता होती है। इसके लिए हमारा प्रचार-विभाग पूर्ण सुव्यवस्थित रूप से, निरन्तर प्रयत्नशील रहता है। हमारे प्रचार-विभाग के द्वारा वैद्यनाथ-दवाओं का प्रचार जिन श्रेष्ठ तरीकों से किया जाता है, उनमें पञ्चाङ्ग, सूचीपत्र, कलेण्डर, डायरी, हनुमानचालीसा, देवस्तोत्र, तीर्थ-माहात्म्य, नोट-बुक, ब्लाटिङ्ग (स्याही सोखता), सचित्र पोस्टर, साइनबोर्ड, दीवालें लिखवाना, प्रचार-मोटरों आदि से अनेक भाषाओं में हमारी दवाओं का प्रचार किया जाता है, जिससे वैद्यनाथ-ओषधि-विक्रेताओं की दवाएँ शीघ्र-से-शीघ्र बिक जाती हैं। हमारे प्रचार-विभाग की सर्वश्रेष्ठ विशेषता यह है कि वह विज्ञापन की प्रत्येक सामग्री को उपयोगी बनाकर प्रकाशित करता है। हमारी विज्ञापन-सामग्री को पढ़नेवाले स्वस्थ लोगों को स्वास्थ्य-सम्बन्धी उत्तम जानकारी प्राप्त होती है तथा रोगी मनुष्यों को उत्तम ओषधियों की ठीक-ठीक जानकारी प्राप्त होती है। हमारे यहाँ से प्रकाशित धार्मिक-स्तोत्रों और तीर्थ-माहात्म्यों को पढने से मानसिक शुद्धि होती है। साथ ही हम यह भी जानते हैं कि हमारा वास्तविक प्रचार तो उत्तम गुणकारी (असली) वैद्यनाथ-दवाओं के द्वारा ही होता है। वैद्यनाथ-दवा का सेवन कर जब रोगी तन्दुरुस्त हो जाता है, तब वह स्वयं ही अन्य लोगों में वैद्यनाथ-दवाओं की श्रेष्ठता का प्रचार करता है और इस प्रकार वह हमारा ठोस प्रचारक सिद्ध होता है। वैद्यनाथ-दवाओं के ऐसे प्रचारकों की संख्या करोड़ों में है।

## ५—प्रकाशन-विभाग

श्री वैद्यनाथ आयुर्वेद भवन लि० का प्रारम्भ से ही यह सत्प्रयत्न रहा है कि आयुर्वेद के मूल सिद्धान्तों के आधार पर सुयोग्य विद्वानों द्वारा निर्मित तथा अनुवादित, प्रामाणिक ग्रन्थ सरल भाषा और सुलभ मूल्य में जनता को प्राप्त हों, जिससे आयुर्वेद का प्रचार और प्रसार बढ़े। इसके लिए हमारे यहाँ एक स्वतन्त्र प्रकाशन-विभाग है। हमारे यहाँ से प्रकाशित सभी आयुर्वेद-साहित्य के प्रकाशन की व्यवस्था का संचालन इसी विभाग के द्वारा होता है। अब तक प्रकाशित ग्रन्थों के अलावा प्रतिवर्ष दो-चार नूतन ग्रन्थ-रत्नों का प्रकाशन भी किया जाता है। हमारे यहाँ से अब तक दर्जनों ऐसे उच्च कोटि के ग्रन्थ प्रकाशित हो चुके हैं, जो आज आयुर्वेद ग्रन्थ-भाण्डार के अमूल्य रत्न समझे जाते हैं।

## ६—परीक्षण-विभाग

वैद्यनाथ-ओषधियों के उपयोग में आनेवाले पदार्थों की परीक्षा इस विभाग द्वारा की जाती है। ओषधियों के मूल द्रव्य ; जैसे—जड़ी-बूटियाँ, खनिज द्रव्य,

धातु-उपधातु, रस-उपरस तथा केमिकल (रासायनिक) वस्तुओं के परीक्षण का कार्य सुयोग्यतम, अनुभवी, द्रव्यगुण-शास्त्र के विशेषज्ञ वैद्यों और आधुनिक रसायन-शास्त्र और फार्मोकोलोजी के ज्ञाता केमिस्टों के द्वारा किया जाता है, जो कि अपने विषय के अनुभवी और सर्वोच्च परीक्षोतीर्ण हैं। हमारी चारों निर्माणशालाओं के साथ, अपनी-अपनी प्रयोगशालाएँ भी हैं। बैद्यनाथ-ओषधियों का परीक्षण, उनके निर्मित होने के बाद भी किया जाता है कि ओषधि ठीक बनी है, या किसी प्रकार की इसमें कमी रह गयी है। इस परीक्षण-विभाग द्वारा परीक्षा में ठीक सिद्ध होनेवाली ओषधियाँ ही बिक्री की जाती हैं।

## ७—आयुर्वेद उन्नति-विभाग

आयुर्वेद-विज्ञान की वास्तविक समुन्नति करके उसको लोक-प्रिय और राज्यमान्य बनाना इस विभाग का मुख्य कार्य है। इसके लिए नीचे लिखे प्रयत्न किये गये हैं।

**(क) आयुर्वेद-विद्यालय**—श्री बैद्यनाथ आयुर्वेद भवन लि० के द्वारा गत ७ वर्षों से एक स्वतन्त्र आयुर्वेद विद्यालय, सफलता के साथ, चलाया जा रहा है। इस विद्यालय में अखिल भारतीय विद्यापीठ की आयुर्वेदाचार्य तथा राजस्थान की आयुर्वेद शास्त्री तक की शिक्षा निःशुल्क दी जाती है। छात्रों के कर्माभ्यास के लिए धर्मार्थ औषधालय की व्यवस्था भी है। प्रतिवर्ष लगभग एक दर्जन छात्र स्नातक होकर निकलते हैं। इसके अलावा भारत के अन्य कई आयुर्वेद-विद्यालयों को भी आर्थिक सहायता दी जाती है।

**(ख) छात्रवृत्तियाँ**—जो छात्र, आर्थिक अभाव के कारण, आयुर्वेद पढ़ने में कठिनाई का अनुभव करते हैं, ऐसे योग्य छात्रों को प्रतिवर्ष छात्रवृत्तियाँ दी जाती हैं।

**(ग) सचित्र आयुर्वेद**—आयुर्वेद-जगत् में उच्चकोटि के वैज्ञानिक पत्र का अभाव देखकर श्री बैद्यनाथ आयुर्वेद भवन लि० गत छः वर्षों से उच्च स्तर की पाठ्य-सामग्री से परिपूर्ण "सचित्र आयुर्वेद" मासिकपत्र का प्रकाशन कर रहा है। इसमें प्रकाशित होनेवाले सभी लेख, आयुर्वेद के सुयोग्यतम विद्वान् लेखकों द्वारा लिखे हुए, उच्चकोटि के होते हैं। लेखों के साथ-साथ उनसे सम्बन्धित चित्र बनवाकर भी छापे जाते हैं, जिनसे पत्र की उपयोगिता और अधिक बढ़ जाती है। प्रतिवर्ष प्रायः एक विशेषांक भी प्रकाशित किया जाता है, जो अपने विषय पर सर्वोच्च सामग्री से सम्पन्न होता है। ऐसे विशेषांकों की माँग, उनके प्रकाशित होने के वर्षों बाद भी लोग करते हैं। 'सचित्र आयुर्वेद' का प्रत्येक अङ्क इतना उत्तम, वैज्ञानिक, पठनीय और मननीय सामग्री से भरपूर होता है कि गुणग्राही और

विद्वान् वैद्य इसके वर्ष-भर के अङ्कों को पुस्तकाकार जिल्द बँधवाकर उनका पुनः पुनः अनुशीलन करते हैं। आयुर्वेद के प्रायः सभी उच्चकोटि के विद्वान् इसके नियमित ग्राहक और लेखक हैं।

(घ) **धन्वन्तरि-जयन्ती**—आयुर्वेद के प्रवर्तक भगवान् श्री धन्वन्तरिजी की स्मृति के उपलक्ष में प्रतिवर्ष कार्तिक कृ० १३ को, यह पुण्य पर्व श्री बैद्यनाथ आयुर्वेद भवन लि० की निर्माणशालाओं तथा सभी बिक्री-केन्द्रों में विधिपूर्वक पूजन, आयुर्वेद की उन्नति-विषयक भाषण तथा प्रसाद-वितरण के साथ बहुत उत्साह-पूर्वक मनाया जाता है। सभी जगहों के स्थानीय वैद्य-बन्धु और सम्भ्रान्त नागरिकों को निमन्त्रित कर बुलाया जाता है और सभी लोग सम्मिलित रूप से आयुर्वेद-विज्ञान की समुन्नति की प्रतिज्ञा करते हुए भगवान् श्री धन्वन्तरिजी को अपनी-अपनी श्रद्धाञ्जलियाँ नतमस्तक होकर अर्पण करते हैं। श्री बैद्यनाथ आयुर्वेद भवन लि० के द्वारा प्रतिवर्ष १५०००) इस पुनीत कार्य में खर्च किया जाता है। ऐसे समारोह के आयोजन से वैद्य-समाज में भ्रातृत्व-भाव का उदय और संगठन का प्रचार होता है, जो आयुर्वेद की उन्नति के लिये अत्युपयोगी है। निकट भविष्य में यह समारोह, राष्ट्रिय स्वास्थ्य-पर्व के रूप में समग्र देश में मनाया जाय, इसके लिए हमारा यह प्रारम्भिक प्रयास है।

(ङ) **धर्मार्थ औषधालय और स्वास्थ्यरक्षा-केन्द्र**—जनता में आयुर्वेद की लोक-प्रियता बढ़ाने के लिए श्री बैद्यनाथ आयुर्वेद भवन लि० ने झाँसी, पटना और नागपुर में धर्मार्थ औषधालयों तथा स्वास्थ्य-रक्षा-केन्द्रों की स्थापना की है। इनके द्वारा रोग-पीड़ित जनता को; चिकित्सा की उत्तमोत्तम सुविधाएँ सेवा-भाव से निःशुल्क प्रदान की जाती हैं। कठिन-से-कठिन रोगों का इलाज सुयोग्य और अनुभवी आयुर्वेदाचार्य, सेवाभाव-परायण वैद्यराज करते हैं, जो कार्यालय द्वारा अच्छा वेतन देकर जनता की सेवा के लिए ही नियुक्त किये गये हैं। आवश्यकतानुसार रोगियों को कीमती-से-कीमती औषधियाँ तक मुफ्त ही दी जाती हैं। इन धर्मार्थ औषधालयों की लोक-प्रियता और उपयोगिता इतनी अधिक बढ़ गई है कि प्रत्येक स्थान पर रोगियों की उपस्थिति २५०-३०० तक प्रतिदिन रहने लगी है। रोगियों को रोगमुक्त करने के बाद, एवं स्वस्थ लोगों को स्वस्थ बने रहने के लिए स्वास्थ्य-सम्बन्धी समुचित जानकारी हमारे स्वास्थ्य-रक्षा-केन्द्रों द्वारा दी जाती है। आहार-विहार और निद्रा तथा प्रत्येक ऋतु की दिन और रात्रिचर्य्या भी लोगों को बहुत सुन्दर ढङ्ग से समझाई जाती है। इस विभाग द्वारा समय-समय पर स्वास्थ्य-सम्बन्धी ट्रैक्ट भी प्रकाशित कर जनता में मुफ्त बाँटे जाते हैं।

(च) **धर्मार्थ औषधालयों को सहायता**—हमारे निजी धर्मार्थ औषधालयों

के अलावा, दूसरे लोगों द्वारा स्थापित धर्मार्थ औषधालय को भी हमारे कार्यालय द्वारा पर्याप्त सहायता दी जाती है। किसी भी प्रामाणिक धर्मार्थ औषधालय को, ओषधि माँगने पर, आधे मूल्य में ही ओषधियाँ भेज दी जाती हैं।

## संवत् २०१० में की गई आयुर्वेद-सेवाएँ

श्री बैद्यनाथ आयुर्वेद भवन लि० द्वारा सदैव की भाँति गत वर्ष भी आयुर्वेद की उन्नति के लिए जन-सेवा और शास्त्र-सेवा के बहुत से कार्य हुए हैं। परिमित स्थान के कारण, उनसे प्रमुख कार्यों के संक्षिप्त विवरण नीचे दिये गये हैं। इससे आप भली-भाँति जान सकेंगे कि श्री बैद्यनाथ आयुर्वेद भवन लि० केवल ओषधि बनाकर बेचनेवाली फार्मेसी ही नहीं है, बल्कि आयुर्वेद-विज्ञान की ठोस सेवा करनेवाली एक आदर्श संस्था भी है, जिसमें सैकड़ों आयुर्वेदाचार्य और अनेक रसायनाचार्य निरन्तर कार्य कर रहे हैं। वनौषधि-संग्रह से लेकर ओषधियों के निर्माण तथा प्रयोगात्मक-परीक्षण तक का प्रत्येक कार्य, आयुर्वेद-शास्त्र के पारङ्गत, सुयोग्यतम, अनुभवी, कार्य-कुशल वैद्यराजों के सतत निरीक्षण में ही किया जाता है। रोगी मनुष्य को नीरोग तथा नीरोग को सर्वदा स्वस्थ बनाये रखने का आदर्श प्रयत्न, इस संस्था का प्रधान उद्देश्य है।

### १—आयुर्वेद-शास्त्र-चर्चा-परिषद् का द्वितीय अधिवेशन

समस्त भारत के आयुर्वेद महारथियों को एकत्रित करके प्राचीन भारतीय चिकित्सा-शास्त्र आयुर्वेद के प्रतिसंस्कार (Research) का महत्वपूर्ण कार्य इस परिषद् के द्वारा हम लोग कर रहे हैं। परिषद् का प्रथम अधिवेशन पटना में किया गया था एवं गतवर्ष, मई, सन् १९५३ में, इसका द्वितीय अधिवेशन ओषधियों की पावन-भूमि, पर्वतराज हिमालय के अंचल में बहती हुई पुण्यसलिला भगवती गंगा के तट पर, सुशोभित भारतवर्ष के प्रधान तीर्थस्थान हरद्वार में हुआ है। आयुर्वेद-जगत् के सर्वश्रेष्ठ विद्वान्, आयुर्वेदोद्धारक, आयुर्वेद मार्त्तण्ड, आचार्य श्री यादवजी त्रिकमजी, आयुर्वेद-वाचस्पति महोदय की अध्यक्षता में हुए इस अधिवेशन में महाराष्ट्र, गुजरात, राजस्थान, पंजाब, दिल्ली प्रान्त, उत्तर-प्रदेश, मध्य प्रदेश, बंगाल, बिहार, दक्षिण भारत आदि देश के सभी भागों के ऋषिकल्प, उच्चकोटि के आयुर्वेद-विशेषज्ञों ने, ७०-७५ की संख्या में, भाग लिया है। परिषद् के इस अधिवेशन में आयुर्वेद के मूल सिद्धान्त, द्रव्य के रस-गुण-विपाक-वीर्य-प्रभाव पर पूर्ण रूप से विचार कर सिद्धान्त स्थापित किये गये हैं। परिषद् के इस अधिवेशन का पूर्ण विवरण हमारे यहाँ से प्रकाशित मासिकपत्र "सचित्र आयुर्वेद" के जुलाई मास के 'परिषद्-अङ्क' नामक विशेषांक में प्रकाशित हो चुका है। परिषद् के इस अधिवेशन में सम्मिलित होनेवाले वैद्य महानुभावों

को महर्षि अग्निवेश कालीन 'शुभे हिमवतः पार्श्वे समवेत्ताः महर्षयः' सम्भाषा परिषदों की कल्पना स्मरण होती थी । भारत के समस्त वैद्य-समाज ने इस कार्य को आयुर्वेद-विज्ञान की समुन्नति के लिए एक अभूतपूर्व प्रयत्न माना है । परिषद् के इस अधिवेशन का उद्घाटन भारतीय संस्कृति के परम उपासक राजर्षि श्री पुरुषोत्तमदास टण्डनजी ने किया और दीक्षान्त भाषण सन्त-शिरोमणि प्रभुदत्तजी ब्रह्मचारी के द्वारा सम्पन्न हुआ । इस परिषद् का समस्त व्यय-भार श्री बैद्यनाथ आयुर्वेद भवन लि० ने उठाया है । 'द्रव्यगुण-विज्ञानम्' पूर्वार्द्ध (द्रव्य के रस-गुण-विपाक-वीर्य-प्रभाव पर आचार्य यादवजी त्रिकमजी कृत सर्वोत्तम ग्रन्थ) तथा निबन्ध-संग्रह-ग्रन्थ, (परिषद् के द्वितीय अधिवेशन के समालोच्य विषय पर विवेच्य-निबन्धों का संग्रह-ग्रन्थ) इन दोनों ग्रन्थों को प्रकाशित कर मुफ्त वितरण किया है तथा इस विषय का अंग्रेजी-साहित्य भी भारत स्थित अमेरिकन दूतावास से प्राप्त कर सदस्यों के विचारार्थ सुलभ किया गया था ।

## २—धर्मार्थ औषधालय तथा स्वास्थ्य-रक्षा-केन्द्र

श्री बैद्यनाथ आयुर्वेद भवन लि० के द्वारा झाँसी और पटना में धर्मार्थ औषधालय तथा स्वास्थ्य-रक्षा-केन्द्र कई वर्षों से स्थापित हैं । गत दिसम्बर, १९५३ ई० से नागपुर में भी धर्मार्थ औषधालय तथा स्वास्थ्य-रक्षा-केन्द्र की स्थापना हो गयी है । इसका उद्घाटन करते हुए मध्य प्रदेश के महामहिम राज्यपाल डा० पट्टाभि सीतारमैया ने श्री बैद्यनाथ आयुर्वेद भवन लि० के इस कार्य को आदर्श बतलाते हुए कहा कि—"ऐसे कल्याणकारी कार्यों का अनुसरण अन्य औषध-निर्माताओं को भी करना चाहिए । औषध-बिक्री के साथ-साथ गरीबों को मुफ्त औषध देना एक बहुत ही उत्तम कार्य है ।"

हमारे ये धर्मार्थ औषधालय तथा स्वास्थ्य-रक्षा-केन्द्र इतनी उत्तमता से, सेवा-भाव के साथ चलाये जाते हैं कि रोगियों की भीड़ यहाँ सदैव लगी रहती है । हमारी विशेषता यह है कि हम मुफ्त चिकित्सा करने के अलावा जनता में आयुर्वेद के मूल सिद्धान्तों के अनुसार, ठोस स्वास्थ्य-प्रचार भी करते हैं । भोजन (आहार), ब्रह्मचर्य (संयम), ये दो स्वास्थ्य-ट्रैक्ट प्रकाशित कर मुफ्त बाँटे जा चुके हैं । व्यायाम-विषयक ट्रैक्ट भी शीघ्र ही प्रकाशित होंगे । प्रत्येक घर में सफाई सम्बन्धी आदर्श वाक्य लटकाकर स्वच्छता का प्रचार भी किया जाता है ।

## ३—महाकुम्भ पर्व : प्रयागराज

गत माघ मास में, श्री बैद्यनाथ आयुर्वेद भवन लि० द्वारा प्रयागराज (इलाहाबाद) के महाकुम्भपर्व पर यात्रियों की सेवा का पूर्ण प्रबन्ध हुआ था ।

सभी सम्प्रदायों के सन्त, महात्मा एवं साधारण यात्रियों की रुग्ण-सेवा यहाँ अहर्निश (दिनरात, २४ घण्टा) निःशुल्क की जाती थी। रोगियों को आवश्यकतानुसार कीमती-से-कीमती (बहुमूल्य) औषधियाँ भी मुफ्त देने की व्यवस्था की गई थी। कार्यालय द्वारा नियुक्त सुयोग्यतम अनुभवी, सेवाभाव-परायण वैद्यों, उपवैद्यों तथा परिचारकों के पूरे दल ने इस महान् कार्य को बड़ी तत्परता और जिम्मेवारी के साथ किया है। श्री बैद्यनाथ आयुर्वेद भवन लि० के मैनेजिंग डायरेक्टर पं० रामदयाल जोशी तथा वैद्यराज पं० रामनारायणजी शर्मा वैद्य शास्त्री ने स्वयं उपस्थित रह कर रोगी-यात्रियों की सेवा-सुश्रूषा के इस पुनीत कार्य में बड़ी उदार भावना से आदर्श-सेवाव्रत का पालन किया है। उनके इस सत्प्रयत्न की सुसंचालित व्यवस्था को देख कर कुम्भ मेला में आये हुए यात्रिगणों ने प्रसन्नता प्रकट की है।

धर्मार्थ-औषधालय और स्वास्थ्य-रक्षा-केन्द्र के संचालन के अलावा, कुम्भ मेला में, एक आयुर्वेद-प्रदर्शिनी भी कार्यालय की ओर से की गयी थी, जिसका उद्घाटन उत्तर प्रदेश के राज्यपाल, महामहिम श्री कन्हैयालाल माणिकलाल मुंशी के कर-कमलों द्वारा हुआ था। इस प्रदर्शनी में हिमालय और विन्ध्याचल की सुदुर्लभ वनस्पतियों का प्रदर्शन किया गया था। अष्टवर्ग, सर्पगन्धा, गुड़मार आदि अनेक हरी-ताजी जड़ी-बूटियों के प्रदर्शन का विशेष प्रबन्ध किया गया था, ताकि साधारण जनता अच्छी तरह जान सके कि बैद्यनाथ-दवाओं के निर्माता कहाँ-कहाँ से और कैसी-कैसी दुर्लभ जड़ी-बूटियों को संग्रह करके उनसे उत्तमोत्तम औषधियाँ बनाकर सुलभ मूल्य में जनता की सेवा में प्रस्तुत करते हैं।

श्री बैद्यनाथ आयुर्वेद भवन लि० का वनस्पति-विभाग एक स्वतन्त्र-विभाग है जो कि पंसारी और अत्तारों पर निर्भर नहीं रहता है। हमारे इस विशाल वनस्पति-विभाग के द्वारा वनौषधि-शास्त्र विशेषज्ञों के तत्त्वावधान में प्रति वर्ष हजारों मन वनौषधियों का संग्रह शास्त्रीय पद्धति से कराया जाता है। हमारे औषधि-निर्माण में इस वनस्पति विभाग द्वारा संगृहीत वनौषधियों का ही उपयोग होता है। यही एक खास कारण है कि बैद्यनाथ-औषधियाँ गुणों में सर्वश्रेष्ठ सिद्ध होती हैं। इस प्रदर्शनी में पारद-संस्कार के काम में आनेवाले यन्त्रों के प्रदर्शन का भी विशेष आयोजन था। सर्व-साधारण जनता को स्वास्थ्य-विषयक जानकारी प्राप्त हो, इसके लिये हजारों रुपये की लागत से स्वास्थ्य-सम्बन्धी तथा शरीर रचना के आकृति चित्र (Models) बनवाकर प्रदर्शित किये गये थे।

कुम्भ मेला में आये हुए बैद्यनाथ-औषधियों के ग्राहकों को औषधियाँ सुलभता से प्राप्त हो सके, इसके लिये मेला में बैद्यनाथ-औषधियों का बिक्री-केन्द्र

भी स्थापित किया गया था। जहाँ पर ग्राहकों को प्रत्येक ओषधि कलकत्ता के ही दर-भाव में मिलने का उत्तम प्रबन्ध था।

## ४—आयुर्वेदीय-ग्रंथ-प्रकाशन

श्री बैद्यनाथ आयुर्वेद भवन लि० द्वारा अबतक प्रकाशित सभी ग्रन्थ आयुर्वेद के रत्न सिद्ध हुए हैं। 'आयुर्वेद-क्रिया-शारीर,' 'पदार्थ विज्ञान,' 'द्रव्यगुण विज्ञान,' 'मानस रोग-विज्ञान, आदि हमारे प्रकाशित अनेक ग्रन्थों को देश के आयुर्वेद महाविद्यालयों तथा कालेजों ने पाठ्य-क्रम में स्वीकार किया है। गतवर्ष, दो विशाल-ग्रन्थ (१) **यूनानी चिकित्सा-सार,** और (२) **संक्रामक रोग-विज्ञान** प्रकाशित हुए हैं। ये दोनों ही ग्रन्थ विशेषतापूर्ण और अनुपम हैं।

'आयुर्वेद-शारीर' नामक ग्रन्थ, आयुर्वेद-शास्त्र के सुप्रसिद्ध विद्वान् कविराज श्री उपेन्द्रनाथदासजी, आयुर्वेद-सरस्वती, वाइस-प्रिन्सिपल, आयुर्वेद-यूनानी तिब्बिया कालेज, देहली द्वारा लिखाया जा रहा है, जो अपने विषय का अत्युत्तम ग्रन्थ सिद्ध होगा। इस ग्रन्थ की रचना में कई आयुर्वेद-विशेषज्ञ वैद्य और आधुनिक विज्ञान के शारीर-शास्त्र-विशेषज्ञ डाक्टर भी कार्य कर रहे हैं, जिन्हें उचित पारिश्रमिक दिया जाता है। आशा है, आगामी वर्ष तक, यह महान् ग्रन्थ भी हमारे प्रकाशन विभाग द्वारा प्रकाशित हो जायगा। आयुर्वेद-जगत् के सुप्रसिद्ध विद्वान् लेखक श्री रणजितरायजी, आयुर्वेदालंकार का 'आयुर्वेदीय-हितोपदेश ग्रन्थ भी शीघ्र ही प्रकाशित होनेवाला है। इसके अतिरिक्त आयुर्वेद-मार्त्तण्ड श्री यादवजी त्रिकमजी आचार्य द्वारा लिखित **"व्याधिविज्ञान"** के प्रथम भाग के प्रकाशन की व्यवस्था भी की गई है। आयुर्वेद-विज्ञान के इस उपादेय ग्रन्थ को (१) **व्याध्याश्रय**—लक्षण-भेद-विज्ञानीय, (२) **व्याधिविज्ञान विषय**—साधन-विज्ञानीय, (३) **दोष-धातु**—मल-विज्ञानीय तथा (४) **विविध परीक्ष्य-विज्ञानीय** नामक चार अध्यायों में विभाजित करके विषय को अतीव सुग्राह्य एवं सुबोध बनाकर लिखा गया है, जिससे पुस्तक विशुद्ध आयुर्वेदीय पाठ्यक्रम में अति उपयोगी सिद्ध होगी।

हमारे प्रकाशित ग्रन्थों के मूल्य को देखकर सभी लोग यह स्वीकार करते हैं कि श्री बैद्यनाथ आयुर्वेद भवन लि० द्वारा यह प्रयत्न आयुर्वेद की उन्नति के लिये ही किया जा रहा है।

आयुर्वेद की उन्नति के लिये जहाँ अत्युत्तम ओषधियों के निर्माण, उसकी गुणकारिता के व्यापक प्रचार की नितान्त आवश्यकता है, वहाँ इसके वास्तविक ज्ञान-विज्ञान की जानकारी के लिये वैद्योपयोगी एवं जनसाधारणोपयोगी आयुर्वेदशास्त्र-विषयक उत्तमोत्तम ग्रन्थों का निर्माण, सरल एवं सुबोध भाषा और सुग्राह्य शैली में , किया जाना भी वांछनीय है। इसी दृष्टिकोण को ध्यान में रखकर श्री बैद्यनाथ आयुर्वेद भवन लि० का प्रकाशन-विभाग दिनानुदिन अपने कार्य में अग्रसर हो रहा है। हमें विश्वास है, हमारा यह प्रयास, हमारे प्राचीन आयुर्वेद-विज्ञान की प्रगति और प्रसार में सहायक सिद्ध होगा ।

# वैद्यनाथ आयुर्वेदीय-प्रकाशन

हमारा कारखाना केवल ओषधि-निर्माता नहीं है। यह शुद्ध अर्थ में एक आयुर्वेदीय संस्था है। इसका प्रथम उद्देश्य है भारतीय चिकित्सा-पद्धति, आयुर्वेद का प्रतिसंस्कार कर उसके स्वाभाविक मानव-कल्याणकारी गुणों, उसकी विशेषताओं और चिकित्सा-प्रणाली की श्रेष्ठता की जानकारी जनता को करा देना। ओषधि और ग्रन्थ, दोनों इसके साधन हैं। इसलिये एक ओर जहाँ हम उत्तमोत्तम ओषधि-निर्माण-द्वारा आयुर्वेद की विशेषता को प्रमाणित करने की चेष्टा करते हैं, वहाँ दूसरी ओर इसके उत्तमोत्तम और प्रामाणिक ग्रन्थों के प्रकाशन का भी समुचित प्रबन्ध करते हैं। जिस कोटि के उत्तम ग्रन्थों का प्रकाशन कर हम आयुर्वेद का भण्डार भर रहे हैं, उनकी प्रशंसा मुक्तकण्ठ से समस्त देश की विद्वन्मण्डली ने की है। राजकीय शिक्षा-संस्थाओं तथा विश्वविद्यालयों ने हमारे आयुर्वेदीय प्रकाशन को अपने पाठ्यक्रम की पुस्तकों में प्रमुख स्थान दिया है। साथ-ही-साथ कम-से-कम यानी लागत मात्र मूल्य पर ऊँचे दर्जे के आयुर्वेदीय-साहित्य का प्रचार-प्रसार करना बैद्यनाथ-आयुर्वेदीय प्रकाशन का मूल सिद्धान्त रहा है। यही कारण है कि बैद्यनाथ प्रकाशन से निकली हुई उत्तम आयुर्वेदीय पुस्तकों का आज घर-घर में प्रचार है। हमारे "आरोग्य प्रकाश" को तो जनता ने इतना पसन्द किया है कि उसके दस संस्करणों में ८८००० प्रतियाँ छप कर हाथों-हाथ बिक चुकी हैं। इसी प्रकार अन्य ग्रन्थों के भी कई-कई संस्करण छप चुके हैं।

**आरोग्य प्रकाश**—(**आरोग्य, स्वच्छता और चिकित्सा पर सर्वश्रेष्ठ ग्रन्थ**) श्री बैद्यनाथ आयुर्वेद भवन लिमिटेड के मैनेजिङ्ग डाइरेक्टर, वैद्यराज पं० रामनारायण शर्मा, वैद्यशास्त्री ने ५-६ वर्षों के सतत परिश्रम से स्वयं इस ग्रन्थ का निर्माण किया है। इस ग्रन्थ का एक-एक वाक्य, समय पर, हजारों रुपये का काम देता है। व्यायाम, ब्रह्मचर्य, भोजन, सदाचार, उत्तम विचार आदि पूर्वार्द्ध के विषयों को पढ़कर और तदनुसार चलकर सदा बीमार रहनेवाला व्यक्ति भी बिना दवा के नीरोग (तन्दुरुस्त) हो जाता है। ग्रन्थ के उत्तरार्द्ध में शरीर में पैदा होनेवाले सभी रोगों की उत्पत्ति, कारण, निदान, रोग के लक्षण, चिकित्सा, पथ्यापथ्य आदि इतनी सरल भाषा में लिखे गये हैं कि इसके द्वारा विद्वान् से लेकर साधारण पढ़े-लिखे, दोनों, समानरूप से लाभ उठा सकते

हैं। इसमें दवाओं के जो नुस्खे लिखे गये हैं, वे बहुत बार के परीक्षित, कभी भी विफल न होनेवाले एवं शास्त्रानुमोदित हैं। शहर हो या देहात—सब जगह इस पुस्तक के घर में रहने से रोगी को तत्काल लाभ पहुँचाया जा सकता है। औषध तैयार करने का विधान तो इस पुस्तक में बहुत ही श्रेष्ठ हैं; क्योंकि लेखक इस विषय के स्वयं निर्णयात्मक अधिकारी हैं। अति शीघ्र ही इस पुस्तक का ग्यारहवाँ संस्करण प्रकाशित होने जा रहा है। संस्करणों की इस सूचना से प्रस्तुत पुस्तक की लोकप्रियता और उपयोगिता स्पष्ट मालूम होती है। इसलिये, यदि यह कहा जाय कि हिन्दी में ऐसी पुस्तक दूसरी नहीं है, तो अनुचित न होगा। प्रचार की दृष्टि से पुस्तक का मूल्य भी बहुत कम रखा गया है। ४०० पृष्ठ की पुस्तक का मूल्य सिर्फ २), डाक खर्च ।।=)। हमारी चार निर्माणशालाओं, १२५ बिक्री-केन्द्रों एवं १५००० एजेन्सियों से प्रत्यक्ष खरीदने पर या एक साथ तीन प्रति लेने पर डाक-खर्च नहीं लगेगा।

**आयुर्वेदीय क्रिया-शारीर**—(**सचित्र, रायल अठपेजी, विलायती पेपर**) लेखक—वैद्य रणजितराय देसाई, वाइस प्रिन्सिपल, आयुर्वेद महाविद्यालय, सूरत। श्री बैद्यनाथ आयुर्वेद भवन लि० द्वारा प्रकाशित "शरीर-क्रिया-विज्ञान" का देश में सर्वत्र ही समादर हुआ था और प्रायः समग्र हिन्दुस्तान के आयुर्वेदीय कॉलेजों के पाठ्य-क्रम में यह पुस्तक नियत हो गयी थी। उसी ग्रन्थ का यह संशोधित और परिवर्द्धित तृतीय संस्करण है।

आयुर्वेद की इस पुनरुत्थान-वेला में, वैद्य रणजितराय, जो स्तुत्य और ऐतिहासिक महत्व का कार्य कर रहे हैं, उसे आज हिन्दुस्तान में कौन नहीं जानता? आयुर्वेद के संशोधन को दृष्टि में रख कर उन्हों ने जो अनेक ग्रन्थ लिखे हैं, उन्हीं में से एक ग्रन्थ यह 'आयुर्वेदीय क्रिया-शारीर' है।

प्रस्तुत संस्करण के पाठ्य विषयों में तो पहले की अपेक्षा बहुत परिवर्तन किये ही गये हैं, इसमें अनेक एकरंगे चित्रों की भी संख्या में वृद्धि कर, विषय को अधिक सुबोध बनाया गया है एवं पुस्तक की उपयोगिता में और भी अधिक वृद्धि कर दी गयी है। मूल्य—११)

**आयुर्वेद सार-संग्रह**—(तृतीय संस्करण) हिन्दी में ऐसी आयुर्वेदीय पुस्तकों की बहुत कमी थी, जिन में रोग-विचार के साथ-साथ चिकित्सा, औषध-निर्माण, अनुपान, पथ्यापथ्य आदि का विवरण समझाकर, सरल भाषा में दिया गया हो। इससे सर्व साधारण पाठकों के सामने बहुत दिक्कतें आती रहती थीं। प्रस्तुत पुस्तक में आयुर्वेदीय साहित्य की इसी कमी को दूर करने का सफल प्रयत्न किया गया है। श्री बैद्यनाथ आयुर्वेद भवन लि० द्वारा बनायी

जानेवाली सभी दवाओं की निर्माण-विधि तथा उनके गुण-धर्म और प्रयोग-विधि के साथ, सभी वैद्योपयोगी बातों का सविस्तार वर्णन सरल हिन्दी भाषा में किया गया है। रस-रसायन, अर्क आदि बनाने के यन्त्रों के चित्र भी दिये गये हैं, जिनके देखने से औषध-निर्माताओं को काफी सुविधा होगी। डिमाई साइज के ११०० पेज के ग्रन्थ का मूल्य—७) मात्र है।

**आयुर्वेदीय पदार्थ-विज्ञान**—लेखक—वैद्य रणजितराय देसाई, वाइस-प्रिन्सिपल आयुर्वेद महाविद्यालय, सूरत। **'आयुर्वेदीय पदार्थ-विज्ञान'** में अन्य दर्शन ग्रन्थों से क्या विशेषता है और क्यों है, इस पर प्रकाश डालते हुए इस ग्रन्थ में आयुर्वेदीय पदार्थ-विज्ञान के सभी विषय सरल भाषा में समझाये गये हैं।

आधुनिक अन्वेषित मूल तत्वों के साथ आयुर्वेदोक्त तत्त्वों का समन्वय करने के लिए किस दृष्टि से प्रयास होना चाहिये, इस पर विद्वान् लेखक ने यथास्थान स्वमत प्रकाशित किया है। आयुर्वेदीय पदार्थ-विज्ञान अन्य सभी आयुर्वेदीय विषयों का आधार भूत है, अतः इसका अध्ययन किस शैली से होना चाहिये, इस बात का विशद विवेचन करते हुए विषय को नया ही रूप देने का सफल प्रयास किया गया है। मूल्य ६)

**उपचार पद्धति**—(पंचम संस्करण) सर्व-साधारण गृहस्थ के सैकड़ों रुपये प्रति वर्ष बच सकते हैं, यदि उन्हें उपचार और पथ्य का साधारण ज्ञान भी हो जाय। इसी लक्ष्य को सम्मुख रख कर इस पुस्तक का प्रकाशन किया गया है। इसमें रोगियों की परिचर्या का विवेचन दिया गया है। मूल्य —।=)

**किशोर-रक्षा और ब्रह्मचर्य**—किशोर बालकों को हस्तमैथुन रूपी सर्वस्व नाशकारी व्याधि से बचाने का इस पुस्तक में सफल प्रयास किया गया है। पृष्ठ ११० ; मूल्य—।≡)

**त्रिदोष-तत्त्व-विमर्श**—लेखक—आयुर्वेद-वृहस्पति वैद्य रामरक्ष पाठक आयुर्वेदाचार्य। इस ग्रन्थ में आयुर्वेद के आधारभूत त्रिदोष-सिद्धान्त का शास्त्रीय विवेचन विधिवत् किया गया है। मानव-शरीर के अनेकानेक द्रव्यों में वात-पित्त-कफ प्रधान हैं, इसी तथ्य को केन्द्रित कर विद्वान् लेखक ने त्रिदोषतत्त्व के विभिन्न स्वरूपों का वैज्ञानिक विश्लेषण किया है। इससे ग्रन्थ की शास्त्रीयता निखर गयी है। प्रस्तुत ग्रन्थ के अध्ययन के बाद त्रिदोष-तत्त्व और पंच-महा-भूत का ज्ञान सरलता से हो जाता है। आयुर्वेद के जिज्ञासुओं के लिए पुस्तक अत्यन्त उपादेय है। मूल्य—२॥=)

**पदार्थ-विज्ञान—(देश भर की आयुर्वेदीय संस्थाओं एवं परीक्षा-समिति के पाठ्यक्रम में स्वीकृत)** लेखक—आयुर्वेद-वृहस्पति पं० रामरक्ष पाठक,

प्रिन्सिपल अ० शि० आयुर्वेदिक कालेज़, बेगूसराय । इस ग्रन्थ के प्रथम अध्याय में पदार्थ का तुलनात्मक विवेचन किया गया है और द्वितीय अध्याय में आनेवाले पदार्थों का विवेचन किया गया है। तृतीय अध्याय में आयुर्वेद के मूलभूत त्रिदोष-सिद्धान्त की जननी प्रकृति तथा उससे उद्भूत-तत्त्वों की छान-बीन की गयी है। चतुर्थ अध्याय में आत्मतत्त्व का विवेचन किया गया है और यह दर्शाया गया है कि पूर्वजन्मकृत पापों का परिणाम भोगने के लिये किस प्रकार सगुण आत्मा भिन्न-भिन्न योनियों में प्रवेश कर अपने कर्मों का फल भोगा करती है। मूल्य—३॥)

**मानस-रोग-विज्ञान**—इस ग्रन्थ के विद्वान् लेखक स्वर्गीय डॉ० बालकृष्ण अमरजी पाठक ने बनारस हिन्दू विश्व-विद्यालय के आयुर्वेदिक कालेज के अध्यक्ष एवं प्रधानाध्यापक के रूप में काफी कीर्ति प्राप्त की थी और एक उच्च कोटि के विचारक और उद्भट्ट मनीषी के रूप में आप सम्पूर्ण भारत में सुप्रसिद्ध हो गये थे।

इस ग्रन्थ की रूपरेखा पूज्यपाद यादवजी ने तैयार की थी और इस विषय पर आयुर्वेदीय साहित्य में खटकनेवाली जबर्दस्त कमी को पूरा करने के लिये डॉ० पाठक जैसे अनुभवी विद्वान् वैद्य को यह ग्रन्थ लिखने के लिए उत्साहित किया था।

आज के युग में, जब कि काम, क्रोध, आदि तथा मिरगी (अपस्मार), उन्माद, न्यूरेस्थिनिया, मानसिक अस्थिरता, पागलपन, हिस्टीरिया आदि मानसिक-रोग मनुष्य-जाति को बुरी तरह त्रस्त कर रहे हैं, यह पुस्तक एक नवीन सन्देश देनेवाली है। अंग्रेजी-भाषा के ज्ञाताओं का कहना है कि मानस-शास्त्र जैसा अंग्रेजी में हैं, वैसा अन्यत्र नहीं है; किन्तु इस पुस्तक के अवलोकन से उनके भ्रम का निवारण होगा, ऐसा हमारा विश्वास है। मूल्य —५॥)

**यूनानी चिकित्सासार**—लेखक—हकीम डा० दलजीतसिंह। इस पुस्तक में विद्वान् लेखक ने रोगों के निदान तथा चिकित्सा को सरल हिन्दी भाषा में लिखकर सर्व-साधारण जनता तथा साधारण पढ़े-लिखे वैद्यों तक के लिए सुलभ बना दिया है।

यह सुविदित है, कि यूनानी दवा के नुस्खे बहुत सस्ते तथा आशुफलदायक साबित होते हैं। विद्वान् लेखक ने इस पुस्तक में ऐसे अनेक योगों का उल्लेख कर पुस्तक की उपयोगिता अत्यधिक बढ़ा दी है।

डबल डिमाई साइज, उत्तम कागज तथा सुन्दर गेट-अप युक्त ६०० पेज की इस उपयोगी पुस्तक का मल्य सिर्फ ४॥) है।

**यूनानी-सिद्धयोगसंग्रह**—यूनानी चिकित्सा-पद्धति का महत्त्व सभी जानते हैं। यह आयुर्वेद के बहुत समीप है। इसके नुस्खे, आयुर्वेदीय नुस्खों की भाँति ही लाभदायक और तुरन्त फायदा करनेवाले तथा सस्ते होते हैं। प्रस्तुत ग्रन्थ भी उपर्युक्त लेखक द्वारा ही लिखवाकर प्रकाशित किया गया है। चिकित्सकों तथा सर्वसाधारण दोनों के लिये बहुत उपयोगी पुस्तक है। मूल्य–२॥)

**सिद्धयोग-संग्रह**—( चतुर्थ संस्करण ) आयुर्वेदोद्धारक वैद्यवाचस्पति श्री यादवजी त्रिकमजी आचार्य के करकमलों से लिखा हुआ यह ग्रन्थ है। इस ग्रन्थ को पढ़ने से प्रत्येक वैद्य को लाभ होगा, इसमें रत्ती भर भी सन्देह नहीं है। डिमाई ८ पेजी २०० पेज के ग्रन्थ का मूल्य——२॥।)

**संक्रामकरोग-विज्ञान**—लेखक—कविराज बालकराम शुक्ल, आयुर्वेद-शास्त्राचार्य। आज जब कि देश में मलेरिया, कुष्ठ, यक्ष्मा, हैजा, प्लेग आदि जैसे भयंकर रोगों से हजारों-लाखों मनुष्य आक्रान्त हो रहे हैं, तो यह आवश्यक है कि संक्रामक रोगों से बचने का उपाय तथा रोग-परीक्षा, निदान-चिकित्सा आदि से भारतीय जनता को पूर्ण परिचित करा दिया जाय, जिससे प्रथम तो यह भयंकर रोग होने ही न पावे और यदि हो भी तो, उसका उचित प्रतीकार किया जा सके।

प्रस्तुत पुस्तक में इन्हीं विषयों का सरल हिन्दी भाषा में वर्णन कर सर्वसाधारणोपयोगी बना दिया गया है। डबल डिमाई १०७९ पृष्ठ की पुस्तक का मूल्य मात्र ६)

**द्रव्यगुण विज्ञानम्—पूर्वार्धः** (तीसरा संस्करण)—लेखक—आयुर्वेद-मार्त्तण्ड—वैद्यवाचस्पति वैद्य यादवजी त्रिकमजी आचार्य, बम्बई। आयुर्वेदीय ग्रन्थों में सूत्ररूप में यत्र-तत्र बिखरे हुए द्रव्यगुण विषय को आयुर्वेद-तत्त्ववेत्ता पूज्य आचार्य जी ने बड़े परिश्रम से द्रव्यों के रस, गुण, वीर्य, विपाक और प्रभाव आदि विषयों पर पृथक्-पृथक् पाँच अध्यायों में बहुत उत्तमतापूर्वक संकलित कर सरल संस्कृत तथा हिन्दी भाषा में विवेचन किया है, जो आयुर्वेद-विज्ञान की प्रगति के लिए बहुत उपकारक है। स्नातकोत्तर शिक्षण के लिए भी यह ग्रन्थ अत्युपयोगी है। मूल्य—४॥)

**आयुर्वेदीय हितोपदेश**—लेखक-वैद्य श्री रणजितराय देसाई। आयुर्वेद के रहस्य-बोधन के लिये संस्कृत का ज्ञान आवश्यक है। प्रायः आयुर्वेदीय पाठ्यक्रमों की प्रारम्भिक परीक्षाओं में संस्कृत भी एक अनिवार्य विषय रहता है, परन्तु इसका अध्ययन-अध्यापन संस्कृत-साहित्य के पाठ्य-ग्रन्थ हितोपदेश, पंचतन्त्र प्रभृति आयुर्वेदेतर विषयों के रूप में होता है। किन्तु, यह प्रचलित

पद्धति आयुर्वेदीय अध्ययन-अध्यापन के लिये पूर्ण समीचीन प्रतीत नहीं होती। इसी दृष्टिकोण को सामने रख कर आयुर्वेदीय अध्ययन-अध्यापन के कार्य में दक्ष वैद्य श्री रणजितरायजी ने **आयुर्वेदीय हितोपदेश** नाम की इस पुस्तक का प्रणयन किया है। वैद्य श्री रणजितराय के **आयुर्वेदीय-क्रिया-शारीर** तथा **आयुर्वेदीय पदार्थ-विज्ञान** नामक दो ग्रन्थों का जिन्होंने अवलोकन किया है, उन्हें लेखक की लेखन-शैली की विशेषताओं का कोई विशेष परिचय देने की आवश्यकता नहीं है। इस ग्रन्थ में मूल वचनों का हिन्दी अनुवाद तथा नवीन विचारों का समन्वयात्मक विवेचन भी किया गया है। यह उपयोगी ग्रन्थ अति शीघ्र ही प्रकाशित होने जा रहा है। आयुर्वेद के अध्यापकों और विद्यार्थियों को इस ग्रन्थ की प्रतियाँ अभी से सुरक्षित करा लेनी चाहिए। मूल्य लगभग २॥) या ३) होगा।

---

**औषधियों की क्रमिक सूची**

(मूल्यदर संवत् २०११ के सूचीपत्र के अनुसार)

"आयुर्वेद सार-संग्रह" में उल्लिखित सभी दवाएँ पर्याप्त मात्रा में

# श्री बैद्यनाथ आयुर्वेद भवन लिमिटेड

**की ४ रसायनशालाओं, १०१ से अधिक बिक्रीकेन्द्रों तथा १५००० से अधिक एजेन्सियों में हर समय प्रस्तुत रहती हैं।**

## आसवारिष्ट

| पृ० सं० | नाम औषधि | ६० तोला | ४० तोला | ३० तोला | २० तोला |
|---|---|---|---|---|---|
| ८०३ | अशोकारिष्ट | ३) | २।) | १॥=) | १।) |
| | अर्जुनारिष्ट | २॥=) | २=) | | १≡) |
| ७९८ | अभयारिष्ट | २॥=) | २=) | | १≡) |
| ८०० | अमृतारिष्ट | २॥-) | २) | | १=) |
| ८०१ | अरविन्दासव | १पौ०२॥=) | ८औंस१।≡) | | ४औंस॥-) |
| ८०७ | अश्वगन्धारिष्ट | ३=) | २।=) | | १।-) |
| ८०९ | उशीरासव | २॥-) | २) | | १=) |
| ८११ | कनकासव | २॥-) | २) | | १=) |
| | कालमेघासव | २॥-) | २) | | १=) |
| ८१३ | कुटजारिष्ट | २॥=) | २=) | | १≡) |
| ८१४ | कुमारी आसव | ३) | २।) | | १।) |
| | ,, ,, नं० ३ | | | | १।=) |
| ८१६ | खदिरारिष्ट | २॥-) | २) | | १=) |
| | चन्दनासव | २॥-) | २) | २० तोला | १=) |
| | चव्यकारिष्ट | | ३।) | १॥) | १०तो०१) |
| ८२० | जीरकाद्यरिष्ट | ३=) | २।=) | | १।-) |
| ८२२ | दशमूलारिष्ट | | ३) | | १॥≡) |
| ८२७ | द्राक्षासव | २॥=) | २=) | १॥-) | १≡) |
| ८२५ | द्राक्षारिष्ट | २॥) | २) | १॥) | १=) |
| ८२९ | पत्राङ्गासव | २॥=) | २=) | | १≡) |

उपरोक्त दवाओं की पृष्ठ संख्या "आयुर्वेद सार-संग्रह" की है।

| पृ०सं० | नाम ओषधि | ६० तोला | ४० तोला | २० तोला |
|---|---|---|---|---|
| ८३१ | पिप्पल्यासव | २॥-) | २) | १=) |
| ८३१ | पुनर्नवारिष्ट | २॥-) | २) | १=) |
| | बलारिष्ट | २॥-) | २) | १=) |
| ८३४ | बब्बूलारिष्ट | २॥।=) | २=) | १≡) |
| | बासारिष्ट | २॥।=) | २=) | १≡) |
| | विडङ्गासव | २॥।=) | २=) | १≡) |
| | महामञ्जिष्ठाद्यरिष्ट | २॥-) | २) | १=) |
| | मुस्तकारिष्ट | २॥।=) | २=) | १≡) |
| ८४० | रोहितकारिष्ट | २॥-) | २) | १=) |
| ८४२ | लोध्रासव | २॥-) | २) | १=) |
| ८४२ | लोहासव | २॥-) | २) | १=) |
| ८४४ | सारस्वतारिष्ट | १ पौ०३॥) | ८औं०१॥।=) | ४औं०१) |
| | सारिवाद्यरिष्ट | २॥।=) | २=) | १≡) |
| ८४६ | सारिवाद्यासव | २॥।=) | २=) | १≡) |

## चूर्ण

| पृ०सं० | नाम ओषधि | १० तोला | ५ तोला |
|---|---|---|---|
| ७४१ | अग्निमुख चूर्ण | ५ तोला ॥।=) | २॥ तोला ॥) |
| ७४२ | अविपत्तिकर चूर्ण | १=) | ॥≡) |
| | अश्वगन्धादि चूर्ण | १=) | ॥≡) |
| ७४३ | एलादि चूर्ण | ५ तोला १) | २॥ तोला ॥=) |
| ७४७ | गङ्गाधर चूर्ण | १=) | ॥≡) |
| ७५० | चोपचीन्यादि चूर्ण | १॥।=) | १-) |
| ,, | जातिफलादि चूर्ण | | २॥ तोला १) |
| ७५१ | तालीशादि चूर्ण | ५ तोला १।) | २॥ तोला ॥।) |
| | तीक्ष्णविरेचन चूर्ण | | २॥ तोला ॥) |
| | त्रिफला चूर्ण | ॥।) | ।≡) |
| ७५३ | दाड़िमाष्टक चूर्ण | १।) | ॥।) |
| ७५५ | धातुपौष्टिक चूर्ण | २।) | १।) |
| ७५५ | नारसिंह चूर्ण | १।) | ॥।) |

उपरोक्त मूल्य संवत् २०११ के सूचीपत्र के अनुसार हैं।

| पृ०सं० | नाम औषधि | १० तोला | ५ तोला |
|---|---|---|---|
| ७५६ | नारायण चूर्ण | १।) | ।।।) |
| ७५८ | पञ्चसकार चूर्ण | १-) | ।।=)।। |
| ७६१ | पुष्यानुग चूर्ण | १।=) | ।।।-) |
| | प्रदरनाशक चूर्ण | १।=) | ।।।-) |
| ७६२ | वज्रक्षार चूर्ण | | २।। तो. १=) |
| ७६४ | बिल्वादि चूर्ण | ।।।=) | ।।-) |
| ७६९ | मधुयष्ट्यादि चूर्ण | १।=) | ।।।-) |
| ७७१ | महासुदर्शन चूर्ण | १) | ।।-) |
| ७७३ | मीठास्वादिष्ट चूर्ण | १।=) | ।।।-) |
| ७७४ | यवानी खाण्डव चूर्ण | १।) | ।।।) |
| ७६६ | लवणभास्कर चूर्ण | १=) | ।।=) |
| ७७६ | लवङ्गादि चूर्ण | १।।।≡) | १-)।। |
| ७७७ | लाई चूर्ण | | २।।तो.।।।≡) |
| ७५५ | शतावर्यादि चूर्ण | १।।) | ।।।=) |
| ७८० | सारस्वत चूर्ण | २=) | १≡) |
| ७८० | सामुद्रादि चूर्ण | | १=) |
| ७८१ | सितोपलादि चूर्ण | ५ तो० १।।) | २।।तो.।।।=) |
| | सुखविरेचन चूर्ण | ५ तो० ।।=) | २।।तो. ।≡) |
| | स्वादिष्टविरेचन चूर्ण | ५ तो० ।।=) | २।।तो. ।≡) |
| ७८२ | हिंग्वष्टक चूर्ण | १=) | २।।तो.।।=) |

## अवलेह मोदक

| पृ०सं० | नाम औषधि | १० तोला | ५ तोला |
|---|---|---|---|
| ७०५ | अगस्त्य हरीतकी | १।-) | ।।।) |
| ७११ | अष्टांग अवलेह | | ।।।≡) |
| ७१४ | एरण्ड पाक | १।।।=) | |
| ७१५ | कण्टकार्य्यवलेह | २) | १=) |
| ७१७ | कुटजावलेह | २) | १=) |
| ७१८ | कुष्माण्ड खण्ड | १।।) | |
| ७२० | चित्रक हरीतकी | १।।=) | ।।।≡) |

वर्तमान मूल्य जानने के लिए वर्तमान सूचीपत्र देखिए।

| प० सं० | नाम ओषधि | १० तोला | ५ तोला |
|---|---|---|---|
| ७२२ | च्यवनप्राशावलेह (अष्टवर्गयुक्त) | ४० तो. ४) | २०तो. २=) |
| ७३१ | बादाम पाक | २० तो. ५।।) | १०तो.२।।।=) |
| ७३२ | वासावलेह | १।) | ।।।) |
| ७३३ | वासाहरीतक्यवलेह | १।) | ।।।) |
| ७३४ | बाहुशाल गुड़ | १।≡) | ।।।–)।। |
| ७३४ | व्याघ्री हरीतकी | १–) | ।।=)।। |
| ७३५ | ब्राह्मरसायन | १।।) | ।।।=) |
| ७३६ | भार्गी गुड़ | १।=) | ।।।–) |
| ७३७ | मदनानन्द मोदक | ५ तो. १।) | ।।।) |
| ७३८ | मूसली पाक | २० तो. ५) | १०तो.२।।=) |
| | सुपारी पाक | २० तो. ३) | १०तो.१।।=) |
| | सौभाग्य सुंठी पाक | २० तो. ३।।) | १०तो.१।।।=) |
| | हरीतकी खण्ड | | ।।।) |
| | हरिद्रा खण्ड बृहत् | | ।।।) |

## क्षार लवण

| पृ०सं० | नाम ओषधि | १ तो० | पृ० सं० | नाम ओषधि | १ तो० |
|---|---|---|---|---|---|
| | अर्कक्षार | ।।) | | धतूरा-क्षार | ।।) |
| | अर्क लवण | ।≡) | | नारिकेल-लवण | ।≡) |
| | अडूसा-क्षार | ।।) | | पीपल-क्षार | ।।) |
| | अपामार्ग-क्षार | ।।) | | पुनर्नवा-क्षार | ।।) |
| | अभया-लवण | ।≡) | | मूली-क्षार | ।।) |
| | इमली-क्षार | ।।) | | यव-क्षार | ।≡) |
| | कंटकी-क्षार | ।।) | | " | ५तो२) |
| | चणक-क्षार | ।।) | | स्नूही-क्षार | ।।) |
| | | | | क्षारागद | ।।) |

उपरोक्त मूल्य संवत् २०११ के सूचीपत्र के अनुसार हैं।

## आयुर्वेदीय औषधि तैल

| पृ० सं० | नाम औषधि | १० तोला | ५ तोला | १। तो० |
|---|---|---|---|---|
| | अणु तैल | १।तो. १।) | | |
| | इरिमेदादि तैल | २≡) | १≡)॥ | |
| | कासीशादि तैल | २।=) | १।–) | |
| | किराततादि तैल | २≡) | १≡)॥ | |
| | गुडुच्यादि तैल | १।।।) | १) | |
| ८६७ | ग्रहणी मिहिर तैल | २।।।) | १।) | |
| ८६८ | चन्दनबलालाक्षादि तैल | २।≡) | १।–)॥ | |
| | दशमूल तैल | ५ तो. १≡) | २।।तो.।।≡)॥ | |
| ८७१ | प्रमेह मिहिर तैल | ३।।) | १।।।=) | |
| | पुनर्नवादि तैल | २।।) | १।=) | |
| | बिल्व तैल | | १औंस ।।।) | |
| ८७६ | बासाचन्दनाद्य तैल | ३।।) | १।।।=) | |
| | व्रण राक्षस तैल | | ,, १।।) | |
| ८८० | मल्ल तैल | | १ड्राम १।) | |
| | महामरिच्यादि तैल | २) | १=) | |
| ८६९ | महाचन्दनादि तैल | ३) | १।।=) | |
| | महाविषगर्भ तैल | १।।।≡) | १–)॥ | |
| ८७१ | महानारायण तैल | २।।=) | १।≡) | |
| ८८० | महाभृङ्गराज तैल | २।≡) | १।–)॥ | |
| ८८२ | महामाष तैल | ३।।।) | २) | |
| ८८४ | महालाक्षादि तैल | २।–) | १।)॥ | |
| ८७९ | विष्णुतैल वृहत् | ३) | १।।=) | |
| ८८५ | श्रीगोपाल तैल | ६।) | ३।) | ।।।≡) |
| | शुष्कमूलकाद्य तैल | २=) | १≡) | |
| ८८४ | शङ्खपुष्पी तैल | २।।–) | १।=)॥ | |
| ८८६ | षड्बिन्दु तैल | ५ तो. १।) | २।।तो.।।।) | |
| | सैन्धवादि तैल | १।।।≡) | १–)॥ | |
| | सोमराजी तैल | १।।।≡) | १–)॥ | |
| | हिमसागर तैल | ५।।) | २।।।=) | |

वर्तमान मूल्य जानने के लिए वर्तमान सूचीपत्र देखिए ।

## घृत

| पृ० सं० | नाम औषधि | १० तोला | पृ.सं. | नाम औषधि | १०तोला |
|---|---|---|---|---|---|
| | अर्जुन घृत | ३) | | पुराना घृत | २॥तो॥।-) |
| | अश्वगन्धादि घृत | ४) | | पंचतिक्त घृत | ३) |
| ८५१ | अशोक घृत | २॥।=) | ८५५ | फल घृत | ४॥) |
| ८५३ | कामदेव घृत | ३॥।=) | ८५६ | ब्राह्मी घृत | ३॥) |
| | काशीसादि घृत | २॥।=) | | महाचैतस घृत | ३।) |
| ८५६ | त्रिफला घृत | ३।) | | महातिक्त घृत | ३।) |
| | पुराना घृत | ५तो.१॥) | | शतावरी घृत वृहत् | ३।) |

## भस्म

| पृ०सं० | नाम औषधि | १ तोला | ॥) भर | ।) भर | -) भर |
|---|---|---|---|---|---|
| १२२ | अकीक भस्म | १॥) | ॥।-) | ।≡) | |
| ११३ | अभ्रकभस्म सहस्र पुटी | ६४) | ।)भ.१६-) | =)भ.८-) | ४-) |
| ११३ | अ० भ० शतपुटी | ६) | ।)भ.२।-) | =)भ.१≡) | ॥=) |
| ११२ | अ० भ० साधारण | १॥=) | ॥।=) | ।≡)॥ | |
| १२३ | कपर्दक भस्म | ॥) | ।-) | | |
| १२६ | कहरवा (तृ० पि०) | १६) | ।)भ.४-) | =)भ.२-) | १-) |
| १२८ | कासीस भस्म | ॥) | ।-) | | |
| १३१ | कांस्य भस्म | ॥।≡) | ॥)॥ | ।)॥। | |
| | कांतलौह भस्म | ७॥) | ।)भर १॥।≡) | =)भर १) | ॥)॥ |
| १३४ | खर्पर भस्म | ॥।=) | ॥) | ।)॥ | |
| १४४ | जहरमोहरा खताई पि० | १) | ॥-) | ।-) | |
| | " " भस्म | १) | ॥-) | ।-) | |
| १४७ | ताम्र भस्म | ३।) | १॥≡) | ॥।=) | |
| | तीक्ष्ण लौह भस्म | ५॥=) | २॥।=) | १।≡)॥ | =)भ.॥।)॥ |
| १५५ | त्रिवङ्ग भस्म | २॥) | १।-) | ॥≡) | |
| १५८ | नाग भस्म | २=) | १=) | ॥-)॥ | |
| १५२ | पन्ना भस्म | १६) | ।)भ.४-) | =)भ.२-) | १-) |

उपरोक्त मूल्य संवत् २०११ के सूचीपत्र के अनुसार हैं।

| पृ०सं० | नाम ओषधि | १ तोला | ॥) भर | ।) भर | ―) भर |
|---|---|---|---|---|---|
| १६७ | प्रवाल पिष्टी | २) | १―) | ॥―) | |
| १६६ | प्रवाल भस्म | २) | १―) | ॥―) | |
| १६७ | प्रवाल भस्म चन्द्र पुटित | २=) | १=) | ॥―)॥ | |
| १८० | पीतल भस्म | ॥।=) | ॥) | ।)॥ | |
| १८२ | बङ्ग भस्म | २॥) | १।―) | ॥≡) | |
| १९६ | विमल भस्म | १॥) | ॥।―) | ।≡) | |
| १९४ | वैक्रान्त भस्म | १६) | ।)भ.४―) | =)भ.२―) | १―) |
| १९७ | मण्डूर भस्म | ॥=) | ।=) | ≡)॥ | |
| २०२ | मधु मण्डूर भस्म | २=) | १=) | ॥―)॥ | |
| २०८ | मयूर चन्द्रिका भस्म | ३=) | १॥=) | ॥।―)॥ | |
| २०९ | माणिक्य भस्म | १६) | ।)भ.४―) | =)भ.२―) | १―) |
| २१० | मोती भस्म | ५०) | =)भ.६।―) | ―)भ.३≡) | |
| | मोती भस्म नं० १ | ८०) | =)भ.१०―) | ―)भ.५―) | |
| | मुक्ता भस्म (चंद्र पुटित) | ८५) | „ १०॥≡) | ―)भ.५।=) | |
| २११ | मोतीपिष्टी सर्वोत्तम नं० १ | ७६) | =)भ.९॥―) | „ ४॥―) | |
| | मोती पिष्टी | ४६) | =)भ.५॥।―) | „ २॥≡) | |
| २१९ | मुक्ताशुक्ति पिष्टी | १॥) | ॥।―) | ।≡) | |
| २१८ | मुक्ताशुक्ति भस्म | १॥=) | ॥।=) | ।≡)॥ | |
| १३९ | यशद भस्म | १॥) | ॥।―) | ।≡) | |
| २२३ | रौप्य (चांदी) भस्म | ६) | ।)भ.१॥―) | =)भ.॥―) | ।≡) |
| | रौप्यमाक्षिक भस्म | ॥।≡) | ॥)॥ | ।)॥। | |
| २३३ | लोह भस्म | १।) | ॥≡) | ।=) | |
| | लोहभस्म शतपुटी | ९) | ।)भ.२।―) | =)भ.१≡) | ॥=) |
| | लोहभस्म सहस्रपुटी | ६०) | ।)भ.१५―) | =)भ७॥―) | १॥।≡) |
| | लोह सार | ३।) | १॥≡) | ॥।=) | |
| २४८ | शङ्ख भस्म | ॥=) | ।=) | ≡)॥ | |
| २५६ | शृङ्ग भस्म | ॥।) | ।≡) | ।) | |
| २६३ | स्वर्ण भस्म | १५६) | =)भ.१९॥―) | ―)भ.९॥।― | |
| २७३ | स्वर्णमाक्षिक भस्म | १॥) | ॥।―) | ।≡) | |
| २६२ | हजरुल यहूद भस्म | ॥।=) | ॥) | ।)॥ | |
| १३५ | हरिताल (गोदंती) भस्म | ॥) | ।―) | | |

वर्तमान मूल्य जानने के लिए वर्तमान सूचीपत्र देखिए।

